तथा च—

आकारैरिङ्गितैर्गत्या चेष्टया भाषणेन च ।
नेत्रवक्त्रविकारैश्च लक्ष्यतेऽन्तर्गतं मनः ॥ ४५ ॥

किं कर्तुमना = किं कर्तुमिच्छति, सन्धि.=मैत्री, विग्रह =सङ्ग्राम, यानम्=आक्रमणम्, आश्रय.=दुर्गाश्रयण, संश्रय.=शत्रुसेवन, द्वैधीभाव =द्वैध्यम् प्रकारद्वयेन वर्तनमित्यर्थ. (द्विधाभाव), सविधास्ये=वर्तयिष्ये, स्वीकरिष्ये। भयाविष्ट =भयान्वित, ज्ञेय=ज्ञातव्यम्। उदीरित.=कथित, अर्थ =भावो विषयश्च (अभिप्राय), नागा =गजा चोदिता.=प्रेरिता. सन्त., वहन्ति=अवधारयन्ति, नयन्ति च, अनुक्तम्=अकथितम् अर्थम्, ऊहति=तर्कयति (तर्क द्वारा जान लेता है), परेङ्गितज्ञानफला =परचेष्टितज्ञानफला. (परस्य यदिङ्गितं—चेष्टादिकं तस्य ज्ञानमेव फलं यस्या सा परेङ्गितज्ञानफला, ता इत्यर्थ ) ॥ ४४ ॥ आकारै.=मुखाद्याकृतिभि, इङ्गितै.=अङ्गचालनादिभि, चेष्टया=भावचालनै. नेत्रवक्त्रविकारै =नेत्रविक्षेपै., मुखविकारैश्च, अन्तर्गतं=हृदयान्तर्गत, मन, लक्ष्यते=परिज्ञायते ॥ ४५ ॥

करटक ने पूछा—"अन्ततोगत्वा आप क्या करना चाहते हैं ?"

दमनक ने कहा—"हमारा स्वामी पिङ्गलक आज भयभीत है और उसके अनुयायीगण भी सत्रस्त है। उसके सन्निकट जाकर मैं भय का सही कारण जानना चाहता हूँ। कारण के ज्ञात हो जाने पर मैं सन्धि, विग्रह, यान, आसन, सश्रय और द्वैधीभावों में से किसी भी एक का अवलम्बन करके अपना कार्य बनाने का प्रयास करूँगा।"

करटक ने पूछा—"आप कैसे यह जानते हैं कि हमारा स्वामी आज भयभीत है ?"

उसने कहा—"इसमें जानने की क्या बात है ? कहा गया है कि—

कथित अर्थ को तो पशु भी समझ लेते हैं। क्योंकि—इङ्गितों द्वारा प्रेरित घोड़े और हाथी सवार को लेकर चलते हैं। किन्तु बुद्धिमान् व्यक्ति अकथित अर्थ को भी समझ जाता है। वस्तुत. दूसरे के अन्त.स्थ भावों को उसकी आङ्गिक चेष्टाओं आदि के द्वारा जान लेना ही बुद्धि का कार्य होता है ॥ ४४ ॥

और भी—मनुष्य के आकार प्रकार, इङ्गित, गति, चेष्टा, वचन, नेत्र एव मुख गत विकारों के द्वारा उसके अन्त स्थ भावों का पता लग ही जाता है ॥ ४५ ॥

**तदद्यैन भयाकुल प्राप्य स्वबुद्धिप्रभावेण निर्भयं कृत्वा, वशीकृत्य च निजां साचिव्यपदवी समासादयिष्यामि।"**

**करटक आह—"अनभिज्ञो भवान् सेवाधर्मस्य। तत्कथमेन वशीकरिष्यसि ?"**

**सोऽब्रवीत्—"कथमहं सेवानभिज्ञ ? मया हि तातोत्सङ्गे क्रीडताऽभ्यागतसाधूनां नीतिशास्त्रं पठता यच्छ्रुत सेवाधर्मस्य सारभूत हृदि स्थापितम्। श्रूयतां, तच्चेदम्—**

**सुवर्णपुष्पिता पृथ्वीं विचिन्वन्ति त्रयो जनाः।**
**शूरश्च कृतविद्यश्च यश्च जानाति सेवितुम् ॥ ४६ ॥**

सा सेवा या प्रभुहिता ग्राह्यवाक्या विशेषतः।
आश्रयेत्पार्थिवं विद्वांस्तद्द्वारेणैव नान्यथा ॥ ४७ ॥

व्याख्या—एनं = पिङ्गलक, वशीकृत्य = स्ववश समानीय, निजा = स्वकीया, साचिव्यपदवीं, समासादयिष्यामि = अवाप्स्यामि, अनभिज्ञ = अज्ञ, अकुशल, तातोत्सङ्गे = पितृक्रोडे, अभ्यागतसाधूनाम् = अतिथिरूपेणागताना सज्जनाना, यच्छ्रुत = यदाकर्णित, सारभूत = तत्त्वम्, सुवर्णपुष्पिना = सुवर्णपुष्पान्विता, विचिन्वन्ति = अधिकुर्वन्ति। कृतविद्य. = गृहीतविद्य (विद्वान्), सेवितुम् = सेवाकर्तुम् ॥ ४६ ॥ प्रभुहिता = राज्ञ प्रियकारिणी, प्रिया वा, ग्राह्यवाक्या = वाक्यग्रहगुणा (आज्ञाकारिता) तद्द्वारेण = प्रियसम्पादनेन, अन्यथा = अन्यप्रकारेण, नं = नाश्रयेदिति ॥ ४७ ॥

हिन्दी—पिङ्गलक की चेष्टाओं से उसके भय का पता मुझे लग गया है। अत मैं सन्निकट जाकर उसके भय का कारण समझूँगा और अपनी बुद्धि के द्वारा उसे निर्भय बनाकर अपने वश में करूँगा। इस प्रकार उसे अनुकूल करके पुन मन्त्रित्व-पदवी को प्राप्त करूँगा।"

करटक ने कहा—"किन्तु आप सेवावृत्ति से अनभिज्ञ हैं। ऐसी स्थिति में किस प्रकार उसे वशीभूत करेंगे?"

दमनक ने कहा—"आप कैसे यह समझते हैं कि मैं सेवावृत्ति से अनभिज्ञ हूँ? पिता की गोद में खेलते हुये मैंने अतिथिरूप में समागत सत्पुरुषों के मुख से नीतिशास्त्र का जो अध्ययन किया है और राज-सेवा के सारभूत तत्त्वों को जो कुछ सुना है, उसे हृदयङ्गम किया है। उन सारभूत तत्त्वों को मैं कहता हूँ, सुनिये—"वीर, विद्वान् अथवा सेवावृत्ति को जानने वाले चतुर, ये तीन ही व्यक्ति इस स्वर्ण-पुष्पों से पुष्पित पृथ्वी को स्वाधीन कर सकते हैं ॥ ४६ ॥

राजा के हितों को सम्पादित करने वाली विशेषत. राजा की आज्ञा-विधायिनी क्रिया ही सेवा कही जाती है। आज्ञाकारिता एवं प्रियकार्य का सम्पादन करके ही राजसेवा में उपस्थित होना चाहिये। विद्वानों को भी इसी मार्ग का अनुसरण करना चाहिये ॥ ४७ ॥

यो न वेत्ति गुणान्यस्य न त सेवेत पण्डित.।
न हि तस्मात्फल किञ्चित्सुकृष्टादूषरादिव ॥ ४८ ॥
द्रव्यप्रकृतिहीनोऽपि सेव्य. सेव्यगुणान्वित.।
भवत्याजीवन तस्मात्फल कालान्तरादपि ॥ ४९ ॥
अपि स्थाणुवदासीन. शुष्यन्परिगत क्षुधा।
न त्वेवाऽनात्मसम्पन्नाद् वृत्तिमीहेत पण्डित ॥ ५० ॥
सेवक स्वामिन द्वेष्टि कृपण परुषाक्षरम्।
आत्मान किं स न द्वेष्टि सेव्याऽसेव्य न वेत्ति य ॥ ५१ ॥
यमाश्रित्य न विश्राम क्षुधार्ता यान्ति सेवका।
सोऽर्कवन्नृपतिस्त्याज्य सदापुष्पफलोऽपि सन् ॥ ५२ ॥

व्याख्या—य.=स्वामी, यस्य=सेवकस्य, तं=नृपतिं, न सेवेत=नाश्रयेत्, नोपगच्छेदिति भाव.। यतोहि—सुकृष्टात्=सुकर्षिनात् (भलीभाँति जोते हुए), ऊषरात्=क्षारभूमित. (ऊषर से), तस्मात्=नृपात्, फलं न भवतीति ॥ ४८ ॥ सेव्यगुणान्वित=आश्रयणीयगुणोपेतः, द्रव्यप्रकृतिहीनोऽपि=अर्थादिभिरसमन्वितोऽपि (निर्धन), सेव्य.=समाश्रयणीय, यतो हि—कालान्तरात्=बहुकालानन्तरादपि, तेन आजीवन=यावज्जीवनं फल भवति ॥ ४९ ॥ स्थाणुवत्=शाखादिविहीनवृक्षवत् (ठूँठ वृक्ष), क्षुधापरिगत=बुभुक्षादिनाक्रान्त. (भूख से पीड़ित होकर), शुष्यन्=परिशुष्यन् (सूखते रहने पर भी), अनात्मसम्पन्नात्=विवेकरहितात् भूपात्, वृत्तिं=जीविकाम्, न ईहेत=नाभिकाङ्क्षेत, नेच्छेदित्यर्थ.॥ ५० ॥ य सेव्यासेव्य=सेव्यमसेव्य च, न वेत्ति=न जानाति, कृपणं=कदर्यं, पुरुषाक्षर=कटुवक्तार, द्वेष्टि=द्वेष करोति, निन्दति, वा, स सेवक आत्मानं, कथं=कस्मात्कारणात्, न द्वेष्टि ॥ ५१ ॥ आश्रित्य=समाश्रित्य समुपास्य वा, क्षुधार्ता.=बुभुक्षया पीडिता, पुष्पफलोऽपि सन्=सम्पयुक्तोऽपि सन् (विभवसम्पन्न), अर्क=मन्दार, त्याज्य.=त्यक्तुं योग्य, परित्यक्तव्य इति ॥ ५२ ॥

हिन्दी—जो राजा सेवकों के सेवादि गुणों को नहीं जानता है (सेवकों का गुणानुसार संमान नहीं करता है), उस राजा के आश्रय में विद्वान् व्यक्तियों को नहीं रहना चाहिये। क्योंकि—अच्छी प्रकार से जोते बोये जाने पर भी ऊपर भूमि से जैसे फल की आशा नहीं की जा सकती है, उसी प्रकार उस राजा से भी उचित समान आदि की आशा नहीं की जा सकती है ॥ ४८ ॥

सेव्य गुणों से युक्त नृपति यदि निर्धन भी हो, तब भी उसका आश्रय ग्रहण करना उचित है। क्योंकि—कालान्तर में समृद्धिमान् होने के बाद वह सेवक को आजन्म सुख प्रदान कर सकता है ॥ ४९ ॥

विद्वानों के लिये ठूँठे वृक्ष की तरह एक स्थान पर निश्चल रहते हुए भूख से पीडित होकर सूख जाना (जीवन समाप्त कर देना) अच्छा है। किन्तु विवेकहीन राजा से जीविका की आशा करना ठीक नहीं है। (अविवेकी राजा से जीविका की आशा करने की अपेक्षा भूखों मर जाना अच्छा होता है) ॥ ५० ॥

सेव्य और असेव्य नृपति को न पहचान सकने वाले सेवक को चाहिये कि वह स्वामी की कृपणता एव कटुभाषिता की निन्दा करने की अपेक्षा अपनी ही निन्दा किया करे। क्योंकि—यह उसी का दोष होता है कि वह कृपण एवं कटुभाषी राजा की सेवा स्वीकार करता है ॥ ५१ ॥

समृद्धिमान् होते हुए भी जिस राजा का आश्रय ग्रहण करके क्षुधार्त-सेवक परितृप्त नहीं हो पाते हैं, उस राजा का, फल-पुष्प से युक्त मदार के वृक्ष की तरह, परित्याग कर देना ही उचित होता है ॥ ५२ ॥

राजमातरि देव्यां च कुमारे मुख्यमन्त्रिणि।
पुरोहिते प्रतीहारे सदा वर्त्तेत राजवत् ॥ ५३ ॥

जो पुरुष निर्भय होकर प्रभु की आज्ञा से भेजे जाने पर रण को शरण और प्रवास को स्वगृह समझता है, उसी व्यक्ति से राजा सदा सन्तुष्ट रहता है ॥ ६२ ॥

जो राज-पुरुष राजस्त्रियों के साथ किसी प्रकार का सम्पर्क नहीं रखता और उनकी निन्दा या उनसे विवाद आदि नहीं करता है, वही पुरुष राजा को अभिमत होता है ॥ ६३ ॥

करटक आह—"अथ भवांस्तत्र गत्वा किं तावत्प्रथमं वक्ष्यति, तत्तावदुच्यताम् ।"
दमनक आह—

उत्तरादुत्तरं वाक्यं वदतां सम्प्रजायते ।
सुवृष्टिगुणसम्पन्नाद् बीजाद् बीजमिवापरम् ॥ ६४ ॥
अपायसन्दर्शनजां विपत्तिमुपायसन्दर्शनजां च सिद्धिम् ।
मेधाविनो नीतिगुणप्रयुक्तां, पुरःस्फुरन्तीमिव वर्णयन्ति ॥ ६५ ॥
एकेषां वाचि शुकवदन्येषां हृदि मूकवत् ।
हृदि वाचि तथाऽन्येषां वल्गु वल्गन्ति सूक्तयः ॥ ६६ ॥

न चाऽहमप्राप्तकालं वक्ष्ये । आकर्णितं मया नीतिसारं पितुः पूर्वमुत्सङ्गं हि निषेवता—

अप्राप्तकालं वचनं बृहस्पतिरपि ब्रुवन् ।
लभते बह्ववज्ञानमपमानं च पुष्कलम् ॥ ६७ ॥

व्याख्या—वदतां = वार्तालापप्रसक्तानां, सुवृष्टिगुणसम्पन्नात् = सुवृष्टिनिष्पन्नात्, बीजात्, अपरं बीजम् = द्वितीयबीजम् इव, उत्तरात् = उत्तरप्रत्युत्तरात्, उत्तरं वाक्यम् = अग्रिमं वाक्यं (आगे का वाक्य), सम्प्रजायते = निष्पद्यते (स्वतः उत्पन्न होता जाता है) ॥ ६४ ॥ मेधाविनः = प्रतिभासम्पन्नाः पुरुषाः, नीतिगुणप्रयुक्तां = नयप्रयुक्ताम्, अपायसन्दर्शनजां = विनाशोपायसमुद्भूतां, विपत्तिम् = आपत्तिम्, उपायसन्दर्शनजां = लाभोपायदर्शनजां, सिद्धिम् = साफल्यम्, पुरःस्फुरन्तीं = पुरतः स्फुरन्तीम् इव (जैसे सामने नाच रही हो), वर्णयन्ति = कारणमवलोक्य पूर्वमेव कथयन्तीति भावः ॥ ६५ ॥ वल्गु = मनोहारिसूक्तयः, एकेषां = केषाञ्चित् पुरुषाणां, वाचि = वचने, हृदि = हृदये, वल्गन्ति = प्रस्फुरन्ति ॥ ६६ ॥ अप्राप्तकालम् = अप्राप्तावसरं (विना प्रसङ्ग के), न वक्ष्ये = न कथयिष्ये, उत्सङ्गं = क्रोडं, निषेवता = समाश्रयता, बृहस्पतिरपि = वाचस्पतिरपि, बह्ववज्ञानं = बहुतिरस्कारं, पुष्कलम् = विपुलम्, अपमानम् = अनादरं च, लभते = प्राप्नोति ॥ ६७ ॥

हिन्दी—करटक ने पूछा—"आप वहाँ पहुँचकर सर्वप्रथम क्या कहेंगे, यह तो कहिये ।"
दमनक ने कहा—"अच्छी वृष्टि होने पर जैसे एक बीज से दूसरा बीज स्वतः उत्पन्न हो जाता है, उस प्रकार वार्तालाप के समय उत्तर और प्रत्युत्तर के द्वारा अग्रिम वाक्य स्वयं निकलता जाता है । (अभी मैं क्या कहूँ, जैसा प्रसङ्ग आयेगा वैसी बातचीत आरम्भ करूँगा) ॥ ६४ ॥

जीवेति प्रब्रुवन्प्रोक्तः कृत्याकृत्यविचक्षणः।
करोति निर्विकल्पं यः स भवेद्राजवल्लभः॥ ५४॥
प्रभुप्रसादजं वित्तं सुप्राप्तं यो निवेदयेत्।
वस्त्राद्यं च दधात्यङ्गे स भवेद्राजवल्लभः॥ ५५॥
अन्तःपुरचरैः सार्धं यो न मन्त्रं समाचरेत्।
न कलत्रैर्नरेन्द्रस्य स भवेद्राजवल्लभः॥ ५६॥
द्यूतं यो यमदूताभं हालां हालाहलोपमाम्।
पश्येद्दारान्वृथाकारान् स भवेद्राजवल्लभः॥ ५७॥

व्याख्या—देव्या=राजमहिष्याम् (रानी के प्रति), कुमारे=राजपुत्रे, मुख्यमन्त्रिणि= सचिवप्रमुखे (मुख्य मन्त्री के प्रति), प्रतीहारे=द्वारपाले, राजवत्=नृपवत्, वर्तेत॥ ५३॥ कृत्याकृत्यविचक्षणः=कर्तव्याकर्तव्यनिर्णयपटुः, प्रोक्तः=आज्ञप्तः सन्, जीवेति="चिरञ्जीव" इति, प्रब्रुवन्=समुच्चारयन्, निर्विकल्पं=निःसंशयं, राजवल्लभः=राजप्रियो, भवति॥ ५४॥ अन्तःपुरचरैः=कञ्चुक्यादिभिः (कञ्चुकी आदि अन्तःपुरस्थ भृत्यों से), मन्त्रं=संभाषणं, (विचारादिकं, व्यवहारादिकं वा), कलत्रैः=राजमहिषीभिः (रानियों के साथ)॥ ५५॥ प्रभुप्रसादजं=स्वाम्यनुग्रहभूतं, सुप्राप्तं=पारितोषिकादिरूपेण सम्प्राप्तं, वित्तं=धनं (प्राप्य) निवेदयेत्=कृतज्ञतां प्रकटयन् स्वसन्तोषं ख्यापयेत् (कृतज्ञतापूर्वक सन्तोष व्यक्त करना चाहिये), वस्त्राद्यं=वस्त्रादिकम्, अङ्गे=स्वाङ्गे (अपने शरीर पर), दधाति=धारयति॥ ५६॥ यमदूताभं=यमदूतसदृशं, हालां=सुरां (मदिरा को), हालाहलोपमाम्=हालाहलविषोपमाम्, दारान्=राजप्रमदाः (राजस्त्रियों को), वृथाकारान्=अन्याकारेण, चित्रवदित्यर्थः॥ ५७॥

हिन्दी—कुशल सेवक को चाहिये कि वह राजमाता, रानी, राजपुत्र, मुख्य सचिव, पुरोहित, तथा द्वारपाल के प्रति भी वही व्यवहार करे जो राजा के प्रति करना चाहिये॥ ५३॥

कर्तव्य तथा अकर्तव्य के निर्णय में चतुर राजसेवक को चाहिये कि वह राजा की आज्ञा प्राप्त करने पर "महाराज चिरजीवी हों" यह कर नम्रतापूर्वक उसे स्वीकार कर ले और बिना किसी हिचक के राजा की आज्ञा का पालन करे। इस प्रकार का आचरण करने वाला राज-सेवक ही राजा का प्रिय-पात्र बन पाता है॥ ५४॥

राजा की कृपा से प्राप्त पारितोषिक आदि को विनम्रतापूर्वक लेकर जो व्यक्ति कृतज्ञता से सन्तोष व्यक्त करता है और राजा के द्वारा दिये हुये वस्त्रों आदि को धारण करता है, वही व्यक्ति राजा का प्रिय पात्र बन पाता है॥ ५५॥

राजा के अन्तःपुरस्थ कञ्चुकियों आदि के साथ जो व्यक्ति किसी प्रकार की मन्त्रणा आदि नहीं करता है और रानियों के साथ सम्पर्क नहीं रखता है, उसी व्यक्ति को राजा अपना प्रिय-पात्र समझता है॥ ५६॥

द्यूत को यमदूत, हाला (सुरा) को हलाहल-विष और रानियों को चित्रवत् समझकर जो व्यक्ति व्यवहार करता है, वह राजा को विशेष प्रिय होता है॥ ५७॥

युद्धकालेऽग्रगो यः स्यात्सदा पृष्ठानुगः पुरे।
प्रभोर्द्वाराश्रितो हर्म्ये स भवेद्राजवल्लभः॥ ५८॥
संमतोऽहं प्रभोर्नित्यमिति मत्वा व्यतिक्रमेत्।
कृच्छ्रेष्वपि न मर्यादां स भवेद्राजवल्लभः॥ ५९॥
द्वेषिद्वेषपरो नित्यमिष्टानामिष्टकर्मकृत्।
यो नरो नरनाथस्य स भवेद्राजवल्लभः॥ ६०॥
प्रोक्तः प्रत्युत्तरं नाह विरुद्धं प्रभुणा च यः।
न समीपे हसत्युच्चैः स भवेद्राजवल्लभः॥ ६१॥
यो रणं शरणं तद्वन्मन्यते भयवर्जितः।
प्रवासं स्वपुरावासं स भवेद्राजवल्लभः॥ ६२॥
न कुर्यान्नरनाथस्य योषिद्भिः सह सङ्गतिम्।
न निन्दां न विवादं च स भवेद्राजवल्लभः॥ ६३॥

**व्याख्या**—अग्रगः=अग्रगामी, पुरे=नगरे, हर्म्ये=राजप्रासादे (राजभवन में) द्वाराश्रितः=द्वारदेशाश्रितः॥ ५८॥ प्रभोः=राज्ञः, संमतः=प्रिय, मत्वा=विज्ञाय, कृच्छ्रेष्वपि=आपद्यपि, मर्यादा=शिष्टाचारसीमा, न व्यतिक्रामेत्=नोल्लङ्घयेत्॥ ५९॥ नरनाथस्य=राज्ञः, द्वेषिद्वेषपरः=शत्रुषु द्वेषयुक्त, इष्टानाम्=अनुमतानां मित्राणामित्यर्थः, इष्टकर्मकृत्=प्रिय-कर्ता, (प्रिय विधायक)॥ ६०॥ प्रभुणा=राज्ञा, विरुद्धं=स्वप्रतिकूलम्, अनुचितमपि, प्रोक्त—उक्तः (डाँट खाने पर भी), प्रत्युत्तरं न आह=प्रत्युत्तरं न ददाति॥ ६१॥ रणं=युद्धं, शरणम्=प्ररक्षणम्, आश्रय सुरक्षितावासमिति यावत्, प्रवासं=विदेशगमनं, स्वपुरावासं=स्वं-नगरनिवासम् इव, मन्यते=स्वीकरोति॥ ६२॥ योषिद्भिः=स्त्रीभिः, सङ्गतिम्=समागमं न कुर्यात्॥ ६३॥

**हिन्दी**—जो व्यक्ति युद्धयात्रा में राजा के आगे-आगे चलता है, नगर में सदा उसका अनुगमन करता है और राजभवन में राजा के द्वार पर स्थित रहता है, वही व्यक्ति राजा को प्रिय होता है॥ ५८॥

जो व्यक्ति अपने को राजा का प्रिय तथा आज्ञाकारी समझकर आपत्तिकाल में भी मर्यादा का अतिक्रमण नहीं करता है, वह राजा का प्रियपात्र होता है॥ ५९॥

जो सेवक राजा के शत्रुओं के प्रति शत्रुभाव रखता है और अभीष्ट जनों के प्रति मित्रता का व्यवहार रखकर उनका हित करता है, उसी को राजा अपना प्रिय समझता है॥ ६०॥

जो राजभृत्य क्रोध में राजा के डाँटने तथा परुष वाक्य कहने पर भी प्रत्युत्तर नहीं देता, अपितु मौन होकर अपना अपराध स्वीकार कर लेता है, और राजा के सामने जोर से नहीं हँसता है (प्रभु के समक्ष हँसना अशिष्टता है), वह राजा का कृपा-पात्र बनकर सुख लाभ करता है॥ ६१॥

जो पुरुष निर्भय होकर प्रभु की आज्ञा से भेजे जाने पर रण को शरण और प्रवास को स्वगृह समझता है, उसी व्यक्ति से राजा सदा सन्तुष्ट रहता है ॥ ६२ ॥

जो राज-पुरुष राजस्त्रियों के साथ किसी प्रकार का सम्पर्क नहीं रखता और उनकी निन्दा या उनसे विवाद आदि नहीं करता है, वही पुरुष राजा को अभिमत होता है ॥ ६३ ॥

करटक आह—"अथ भवांस्तत्र गत्वा किं तावत्प्रथमं वक्ष्यति, तत्तावदुच्यताम् ।"

दमनक आह—

उत्तरादुत्तरं वाक्यं वदतां सम्प्रजायते ।
सुवृष्टिगुणसम्पन्नाद् बीजाद् बीजमिवापरम् ॥ ६४ ॥

अपायसन्दर्शनजां विपत्तिमुपायसन्दर्शनजां च सिद्धिम् ।
मेधाविनो नीतिगुणप्रयुक्तां, पुरःस्फुरन्तीमिव वर्णयन्ति ॥ ६५ ॥

एकेषां वाचि शुकवदन्येषां हृदि मूकवत् ।
हृदि वाचि तथाऽन्येषां वल्गु वल्गन्ति सूक्तयः ॥ ६६ ॥

न चाऽहमप्राप्तकालं वक्ष्ये । आकर्णितं मया नीतिसारं पितुः पूर्वमुत्सङ्गं हि निषेवता—

अप्राप्तकालं वचनं बृहस्पतिरपि ब्रुवन् ।
लभते बह्ववज्ञानमपमानं च पुष्कलम् ॥ ६७ ॥

व्याख्या—वदताम्=वार्तालापप्रसक्तानाम्, सुवृष्टिगुणसम्पन्नात्=सुवृष्टिनिष्पन्नात्, बीजात्, अपरं बीजम्=द्वितीयबीजम् इव, उत्तरात्=उत्तरप्रत्युत्तरात्, उत्तरं वाक्यम्=अग्रिमं वाक्यम् (आगे का वाक्य), सम्प्रजायते=निष्पद्यते (स्वतः उत्पन्न होता जाता है) ॥ ६४ ॥ मेधाविनः=प्रतिभासम्पन्नाः पुरुषाः, नीतिगुणप्रयुक्ता=नयप्रयुक्ताम्, अपायसन्दर्शनजाम्=विनाशोपायसमुद्भूताम्, विपत्तिम्=आपत्तिम्, उपायसन्दर्शनजाम्=लाभोपायदर्शनजाम्, सिद्धिम्=साफल्यम्, पुरःस्फुरन्तीम्=पुरतः स्फुरन्तीम् इव (जैसे सामने नाच रही हो), वर्णयन्ति=कारणमवलोक्य पूर्वमेव कथयन्तीति भावः ॥ ६५ ॥ वल्गु=मनोहारिसूक्तयः, एकेषाम्=केषाञ्चित् पुरुषाणाम्, वाचि=वचने, हृदि=हृदये, वल्गन्ति=प्रस्फुरन्ति ॥ ६६ ॥ अप्राप्तकालम्=अप्राप्तावसरः (बिना प्रसङ्ग के), न वक्ष्ये=न कथयिष्ये, उत्सङ्गम्=क्रोडं, निषेवता=समाश्रयता, बृहस्पतिरपि=वाचस्पतिरपि, बह्ववज्ञानम्=बहुतिरस्कारम्, पुष्कलम्=विपुलम्, अपमानम्=अनादरं च, लभते=प्राप्नोति ॥ ६७ ॥

हिन्दी—करटक ने पूछा—"आप वहाँ पहुँचकर सर्वप्रथम क्या कहेंगे, यह तो कहिये ।"

दमनक ने कहा—"अच्छी वृष्टि होने पर जैसे एक बीज से दूसरा बीज स्वतः उत्पन्न हो जाता है, उसी प्रकार वार्तालाप के समय उत्तर और प्रत्युत्तर के द्वारा अग्रिम वाक्य स्वयं निकलता जाता है। (अभी मैं क्या कहूँ, जैसा प्रसङ्ग आयेगा वैसी बातचीत आरम्भ करूँगा) ॥ ६४ ॥

प्रतिभासम्पन्न मेधावी व्यक्ति नीति के प्रयोग काल में विनाशक तथा लाभप्रद नीति सम्बन्धी उपायों के अवलम्बन से ही परिणाम में आनेवाली विपत्ति या लाभ को बता देते हैं। क्योंकि—अवलम्बित नीति में विद्यमान कारणों को देखते ही भावी हानि या लाभ की प्रतिमूर्ति उनके समक्ष नाचती हुई दिखाई पड़ने लगती है ॥ ६५ ॥

जहाँ तक बातचीत का प्रश्न है, मनोहारि सूक्तियाँ तोते की तरह किसी-किसी व्यक्ति के तो वाक्य में ही निवास करती हैं और किसी-किसी व्यक्ति के हृदय में रहती हुई भी मूक पुरुषों की तरह बाहर नहीं निकल पाती हैं। किन्तु कुछ व्यक्ति ऐसे भी होते हैं कि जिनके हृदय में तो वे रहती ही हैं, यथाकाल वचनों में भी प्रस्फुरित होती रहती हैं ॥ ६६ ॥

मैं वहाँ जाकर अप्रासङ्गिक रूप से कुछ नहीं कहूँगा। पिता की गोद में रहकर मैंने नीतिशास्त्र के तत्त्वभूत वचनों को सुना है कि—अप्रासङ्गिक बोलने वाले विद्यापति बृहस्पति को भी विविध तिरस्कार और अपमान सहना पड़ता है। (अप्रासङ्गिक बोलने वाले व्यक्ति को अपमान सहना ही पड़ता है, चाहे वह सुरगुरु बृहस्पति ही क्यों न हों) ॥ ६७ ॥"

करटक आह—

"दुराराध्या हि राजानः पर्वता इव सर्वदा।
व्यालाकीर्णाः सुविषमाः कठिनाः दुष्टसेविताः ॥ ६८ ॥

तथा च—

भोगिनः कञ्चुकाविष्टाः कुटिलाः क्रूरचेष्टिताः।
सुदुष्टा मन्त्रसाध्याश्च राजानः, पन्नगा इव ॥ ६९ ॥
द्विजिह्वा क्रूरकर्माणोऽनिष्टाश्छिद्रानुसारिणः।
दूरतोऽपि हि पश्यन्ति राजानो, भुजगा इव ॥ ७० ॥
स्वल्पमप्यपकुर्वन्ति येऽभीष्टा हि महीपतेः।
ते वह्नाविव दह्यन्ते पतङ्गाः पापचेतसः ॥ ७१ ॥
दुरारोहं पदं राज्ञां सर्वलोकनमस्कृतम्।
स्वल्पेनाप्यपकारेण ब्राह्मण्यमिव दुष्यति ॥७२ ॥
दुराराध्याः श्रियो राज्ञां दुरापा दुष्परिग्रहाः।
तिष्ठन्त्याप इवाधारे चिरमात्मनि संस्थिताः ॥ ७३ ॥"

व्याख्या—राजानः=नृपतयः, पर्वताः=नगा इव, दुराराध्या भवन्ति। यतो हि राजानः—व्यालाकीर्णाः=शठान्विताः, 'शठे व्यालः' इत्यमरः (दुष्ट व्यक्तियों से घिरा हुआ), सुविषमाः=कूटभाषिणः कठिनाभिप्रायाः, कठिनाः=क्रूराः कठोरा इत्यर्थः, दुष्टसेविताः=क्रूरजनपरवशाः, अतएव, दुराराध्याः=दुःखाराध्याः (कष्टपूर्वक साध्य होते हैं)। पर्वताश्च—व्यालाकीर्णाः=सर्पयुक्ताः, सुविषमाः=विषमभूमियुक्ताः, कण्टकाकीर्णाश्च, कठिनाः=पाषाणबहुलाः, दुष्टसेविताः=सिंहव्याघ्रादिसेविताः, अतएव दुराराध्याः=दुरारोहा भवन्ति ॥ ६८ ॥ राजानः, भोगिनः=भोगशीलाः (भोग विलास में मस्त), कञ्चुकाविष्टाः=कवचावृताः,

कुटिला=कपटयुक्ता., क्रूरचेष्टिता.=क्रूरभावा, सुदुष्टा.=दुष्टैः समायुक्ता अतएव हि दुष्टबुद्धय, मन्त्रसाध्या.=परामर्शसाध्या, भवन्ति। पन्नगाश्च भोगिन.=शरीरिणः, कञ्चुकाविष्टा=कञ्चुकावृता, कुटिलगतय, क्रूरचेष्टिता, मन्त्रसाध्या.=मन्त्रवशगाः, भवन्ति ॥ ६९ ॥ राजानः—द्विजिह्वा=कूटभाषिण (द्वयर्थक बोलने वाले), अनिष्टा.=अनिष्टविधायका., छिद्रानुसारिण.=दोषदर्शिन (दोषों पर ही ध्यान देने वाले), दूरतोऽपि पश्यन्ति=गुप्तचरदृष्ट्या, नयदृष्ट्या च दूरस्था अपि परस्य वृत्तमवगच्छन्ति। भुजगाश्च—द्विजिह्वा.=जिह्वाद्वयान्विता., क्रूरकर्माण=क्रूरकृत्यविधायका, छिद्रानुसारिण.=परविवरान्वेषणतत्परा, (यतो हि सर्पा. स्वयं विलं न रचयन्ति), दूरदृष्टयश्च भवन्ति ॥ ७० ॥ महीपते.=भूपते, स्वल्पमपि, अपकुर्वन्ति=अहितं कुर्वन्ति, पापचेतस पापाचारान्ते, वह्नौ=अग्नौ (राजकोपाग्नौ), पतङ्गा इव दह्यन्ते ॥ ७१ ॥ सर्वलोकनमस्कृतं=सर्वजननमस्कार्यं, (सर्ववन्द्य), पदं=स्थानम्, दुरारोहं=दुष्प्राप्यं भवति, अतएव हि—ब्राह्मण्यमिव=ब्रह्मतेज इव, दुष्यति=विकृतिं प्राप्नोति, ततश्च परान् दूषयतीति भाव. ॥ ७२ ॥ श्रिय.=लक्ष्म्या, दुरापा.=सुदुर्लभा., दुष्परिग्रहा=दुःखेन परिग्रहीतुं (निगृहीतुं रक्षितुं वा) शक्या, चिरं=बहुकाल यावत्, आत्मनि संस्थिता.=आत्मन्येव स्थिता., आधारे=जलाधारे, आप=जलानीव, तिष्ठन्ति, अतएव दुराराध्या भवन्तीति भावः ॥ ७३ ॥

**हिन्दी**—करटक ने कहा—"विषधरों से युक्त, विषम, पाषाणनिर्मित तथा सिंह, व्याघ्र, आदि हिंसक पशुओं से अवकीर्ण होने के कारण जैसे पर्वत दुरारोह होते हैं, उसी प्रकार—शठ व्यक्तियों से युक्त, कूटभाषी, कठोर तथा दुष्टजनों से अवकीर्ण होने के कारण राजा भी अत्यन्त कष्टाराध्य होते हैं ॥ ६८ ॥

राजाओं का स्वभाव ठीक सर्प जैसा ही होता है। जैसे सर्प कञ्चुकाविष्ट, कुटिल चालवाले, क्रूर कार्य कर्ता, दुष्ट तथा केवल मन्त्रसाध्य होते हैं, उसी प्रकार राजा भी भोग-विलास में लिप्त, कवचधारी, कुटिल, तथा क्रूरचेष्टावाले होते है। केवल अनुनय, और मन्त्रणा आदि से ही प्रसन्न रहते हैं ॥ ६९ ॥

सर्पों के समान ही राजा भी द्विजिह्व क्रूरकार्य विधायक, अनिष्टकारक, परछिद्रान्वेषी तथा दूरदर्शी होते हैं ॥ ७० ॥

अग्नि में जलकर भस्म होने वाले पतङ्ग की तरह राजा का थोड़ा भी अपकार करने वाला व्यक्ति उसकी क्रोधाग्नि में जलकर भस्म हो जाता है, ॥ ७१ ॥

ब्रह्मतेज की तरह सर्ववन्द्य एवं दुष्प्राप्य राजाओं का पद भी अत्यन्त कठिनाई से ही प्राप्त होता है। यदि उसमें थोड़ी भी गड़बड़ पड़ी तो वह दूषित हो जाता है। थोड़े से अपमान से ही कुपित होने वाले ब्रह्मतेज के समान राजा भी अत्यल्प अपमान से ही क्रुद्ध हो जाता है ॥ ७२ ॥

जलाधार पर रहने वाले जल के समान ही राजलक्ष्मी भी अपने आप में ही अनुरक्त रहती है। अतएव राजलक्ष्मी को प्राप्त करना अत्यन्त कठिन होता है। वह जितना दुष्प्राप्य होती है उतना ही अमरक्षणीय भी होती है ॥ ७३ ॥"

दमनक आह—"सत्यमेतत्। किन्तु—

यस्य यस्य हि यो भावस्तेन तेन समाचरन्।
अनुप्रविश्य मेधावी क्षिप्रमात्मवशं नयेत् ॥ ७४ ॥
भर्तुश्चित्ताऽनुवर्त्तित्वं सुवृत्तं चानुजीविनाम्।
राक्षसाश्चापि गृह्यन्ते नित्यं छन्दानुवर्तिभिः ॥ ७५ ॥
सरुषि नृपे स्तुतिवचनं तदभिमते प्रेम तद्द्विषि द्वेषः।
तद्दानस्य च शंसा अमन्त्रतन्त्रं वशीकरणम् ॥ ७६ ॥"

करटक आह—"यद्येवमभिमतं तर्हि शिवास्ते पन्थानः सन्तु। यथाभिलषितमनुष्ठीयताम्।

तत्र च—

*अप्रमादश्च कर्तव्यस्त्वया राज्ञः समाश्रये।
त्वदीयस्य शरीरस्य वयं भाग्योपजीविनः" ॥

सोऽपि तं प्रणम्य पिङ्गलकाभिमुखः प्रतस्थे।

व्याख्या—मेधावी=बुद्धिमान्, भावः=स्वभावः, तेन तेन=तेन तेन स्वभावेन, समाचरन्=वर्तयन्, अनुप्रविश्य=तस्य हृदि प्रविश्य, स्वानुकूले विधायेत्यर्थः, क्षिप्रं=शीघ्रम्, वशं, नयेत्=प्रापयेदिति ॥ ७४ ॥ अनुजीविनाम्=सेवकानां भर्तुः=राज्ञः, स्वामिनः, चित्तानुवर्तित्वं=मनोनुकूलाचरणं (स्वामी के अनुकूल आचरण करना), सुवृत्तं=सुजीवितं भवति, छन्दानुवर्तिभिः=मनोनुकूलाचारैः, गृह्यन्ते=निगृह्यन्ते ॥ ७५ ॥ सरुषि=कोपाविष्टे, सति, स्तुतिवचनं=तस्य गुणानुकीर्तनम्, तदभिमते=तस्य प्रियजने, प्रेम=स्नेहः, द्विषि=शत्रौ, द्वेषः, शंसा=प्रशंसा, अमन्त्रतन्त्रं=मन्त्रतन्त्ररहितं (विना किसी मन्त्रतन्त्र के), वशीकरणं भवति ॥ ७६ ॥ शिवास्ते पन्थानः=कल्याणदास्ते मार्गाः सन्तु (आपका मार्ग मङ्गलमय हो), यथाभिलषितं=यथेप्सितम्, अनुष्ठीयतां=विधीयताम्, राज्ञः समाश्रये=तस्यान्तिके, अप्रमादः=अमत्सरः।

हिन्दी—दमनक ने कहा—"आप ठीक कहते हैं, किन्तु जिस व्यक्ति का जो स्वभाव होता है, उसके साथ वैसा ही आचरण करने से वह वशीभूत हो पाता है, अतः बुद्धिमान् व्यक्ति को चाहिये कि वह स्वामी के मनोनुकूल आचरण से उसको प्रभावित कर ले ॥ ७४ ॥

स्वामी के मनोनुकूल आचरण करना सेवक के जीवन का सर्वोत्तम गुण होता है, क्योंकि राक्षस भी अनुकूल आचरण करने वाले व्यक्ति के वश में हो जाते हैं ॥ ७५ ॥

राजा के क्रुद्ध होने पर उसकी स्तुति करना, उसके स्नेही व्यक्तियों के प्रति प्रेमभाव प्रदर्शित करना, उसके शत्रुओं के प्रति द्वेषभाव रखना और उसके दान की प्रशंसा करना, राजा को प्रसन्न करने के लिये विना किसी मन्त्र-तन्त्र का वशीकरण होता है ॥ ७६ ॥"

---

* श्लोकश्चायं केषुचित्पुस्तकेषु नोपलभ्यते प्रसङ्गनिर्वाहकत्वेनात्र संगृहीतः ॥

दमनक के उक्त वचन को सुनकर करटक ने कहा—"यदि आपकी ऐसी ही इच्छा है तो अवश्य जाइये। भगवान् मार्ग में आपका कल्याण करें। आपकी जो इच्छा हो कीजियेगा। केवल मेरी एक बात को स्मरण रखना कि—राजा के यहाँ पहुंचकर सतत सावधान रहना, क्योंकि आपके भाग्य पर ही हमारा भी जीवन निर्भर है।"

करटक की आज्ञा प्राप्त करने के अनन्तर दमनक उसे प्रणाम करके पिङ्गलक की ओर चल दिया।

**अथागच्छन्त दमनकमालोक्य पिङ्गलको द्वाःस्थमब्रवीत्—"अपसार्यतां वेत्रलता, अयमस्माक चिरन्तनो मन्त्रिपुत्रो दमनकोऽव्याहतप्रवेश, तत्प्रवेश्यतां द्वितीयमण्डल-भागी" इति।**

**स आह—"यथावादीद्भवान्" इति।**

**अथ प्रविश्य दमनको निर्दिष्टे आसने पिङ्गलक प्रणम्य प्राप्तानुज्ञ उपविष्ट। स तु तस्य नखकुलिशाऽलङ्कृत दक्षिणपाणिमुपरि दत्वा मानपुरःसरमुवाच—"अपि शिव भवत? कस्माच्चिराद् दृष्टोऽसि?"**

**दमनक आह—"यद्यपि न किञ्चिद्देवपादानामस्माभि प्रयोजनम्, तथापि भवता प्राप्तकाल वक्तव्यं, यत उत्तममध्यमाधमै सर्वैरपि राज्ञा प्रयोजनम्। उक्तञ्च—**

**दन्तस्य निष्कोषणकेन नित्य, कर्णस्य कण्डूयनकेन वापि।**
**तृणेन कार्यं भवतीश्वराणा, किमङ्ग वाग्घस्तवता नरेण॥ ७७॥**

व्याख्या—द्वाःस्थ=द्वारपाल, वेत्रलता=वेत्रयष्टीति, अव्याहत. प्रवेश =अनवरुद्ध-प्रवेश, प्रवेश्यताम्=सन्निवेश्यताम्। प्राप्तानुज्ञ =गृहीताज्ञ, स.=पिङ्गलक, नखकुलिशा-लङ्कृत=नखवज्रान्वित (नखानि एव कुलिशानि तैरलङ्कृतम्) दक्षिणपाणिं=दक्षिणकरम्, उपरि=मस्तकोपरि, दत्वा=निधाय, मानपुरःसरं=सबहुमान, चिरात्=बहुकालात्, देव-पादाना=भवता, प्रयोजनं=कार्यं, प्राप्तकालं वक्तव्य=सामयिकं किञ्चिद् वक्तव्यम्। निष्कोषणकेन =सन्धिगतवस्तुनिष्कासनेन=(दाँत की सन्धियों में पड़ी हुई वस्तु को निकालने के लिये), कण्डूयनकेन=कण्डूनिराकरणेन, ईश्वराणाम् अपि=राज्ञामपि, कार्यं=प्रयोजन भवति, वाग्घस्तवता=वाग्हस्तयुक्तेन, नरेण, किं=कथ न प्रयोजन भवेदिति॥ ७८॥

हिन्दी—दमनक को अपनी ओर आते हुए देखकर पिङ्गलक ने द्वारपाल से कहा—"वेत्रलता को हटा लो, मेरे प्राचीन मन्त्री के पुत्र दमनक का अव्याहत प्रवेश होना चाहिये। (उसके प्रवेश में किसी प्रकार की रुकावट नहीं होनी चाहिये)। उसको ले आकर द्वितीय मण्डल में बैठा दो।"

राजा की आज्ञा को शिरोधार्य करते हुये द्वारपाल ने कहा—"श्रीमान् ने जो आदेश दिया है, वही होगा।"

दमनक ने प्रवेश करके राजा को यथावत् प्रणाम किया और उसकी अनुमति से वह अपने निर्दिष्ट आसन पर बैठ गया। सिंहराज ने अपने वज्रोपम नख वाले दक्षिण कर को

ऊपर उठाकर उसे उसके मस्तक पर रखते हुये यथोचित सम्मान के साथ दमनक से पूछा— "आप सकुशल हैं? बहुत दिनों के बाद दिखायी पडे। किधर से आ रहे हैं?"

दमनक ने कहा—श्रीमान् को क्या प्रयोजन हो सकता है, मुझे ही कुछ आवश्यक बातचीत करनी है। क्योंकि उत्तम, मध्यम तथा अधम, चाहे किसी भी कोटि का व्यक्ति हो, राजा को सभी से प्रयोजन पडता है। कहा भी गया है कि—

दाँत में अटकी हुई वस्तु को निकालने के लिये अथवा कान की खुजली को मिटाने के लिये ही सही राजा को तृण की भी आवश्यकता पड़ ही जाती है। पुन. वाणी और हाथ से युक्त मनुष्य की तो बात ही क्या कहनी है। उसकी तो आवश्यकता पड़ती ही है ॥ ७७ ॥

**तथा वय देवपादानामन्वयागता भृत्या आपत्स्वपि पृष्ठगामिनो यद्यपि स्वमधिकार न लभामहे, तथापि देवपादानामेतद्युक्तं न भवति। उक्तञ्च—**

**स्थानेष्वेव नियोक्तव्या भृत्याश्चाभरणानि च।**
**नहि चूडामणिः पादे प्रभवामीति बध्यते ॥ ७८ ॥**

**यत.—**

**अनभिज्ञो गुणानां यो न भृत्यैरनुगम्यते।**
**धनाढ्योऽपि कुलीनोऽपि क्रमायातोऽपि भूपति. ॥ ७९ ॥**

**उक्तञ्च—**

**असमैः समीयमान. समैश्च परिहीयमाणसत्कार.।**
**धुरि चानियुज्यमानस्त्रिभिरर्थपति त्यजति भृत्य ॥ ८० ॥**

**व्याख्या**—अन्वयागता =वशक्रमागता, आपत्स्वपि=आपत्तिकालेष्वपि, पृष्ठगामिन = अनुगामिन. (अनुगत), स्वमधिकार=परपरागत मन्त्रिपदं, युक्तम्=उचितम्। आभरणानि=आभूषणानि, स्थानेषु=उचितस्थानेषु, नियोक्तव्या.=स्थापयितव्या, प्रभवामि= अहं प्रभुरस्मि इति कृत्वा, चूडामणि =शिरोभूषण, पादे न वध्यते=न धार्यते ॥ ७८ ॥ गुणाना=भृत्यगुणाना, अनभिज्ञ =अपरिचित विवेकरहितो वा भवति, (तान् यथायोग्यं न सत्करोति), भृत्यै =सेवकै, न अनुगम्यते ॥ ७९ ॥ राज्ञा, असमै =असदृशगुणै, समीयमान =समन्वीयमान, समै.=तुल्यगुणै, परिहीयमानसत्कार =अक्रियमाणसत्क्रिय., धुरि=भारे, समुचितस्थाने, अनियुक्त =अनन्वीयमान, अर्थपति=राजान स्वामिनं वा, त्यजति ॥ ८० ॥

**हिन्दी**—हमलोग श्रीमान् के वशक्रमागत सेवक हैं और आपत्तिकाल में भी अनुगत रहने वाले हैं। यद्यपि दुर्भाग्य से हमें हमारा अधिकार (मन्त्रित्व) नहीं मिल पा रहा है तथापि श्रीमान् के लिये वह उचित नहीं है कि हमें श्रीमान् भूल ही जाय। कहा गया है कि—

भृत्यों और आभूषणों को हमेशा उचित स्थान पर ही रखना चाहिए। मै प्रभु हूँ, मुझे कोई कुछ कह नहीं सकता है, यह सोचकर चूडामणि को पैर में नहीं बाधना चाहिए ॥ ७८ ॥

क्योंकि—जो स्वामी सेवकों के गुणों को नहीं समझता है या समझ कर भी अवहेलना-

पूर्वक उनको यथायोग्य मान तथा पद नहीं प्रदान करता है वह चाहे जितना भी धनाढ्य, कुलीन एवं परम्परागत क्यों न हो, भृत्य उसका अनुगमन नहीं करते हैं और अवसर पड़ने पर छोड़ भी देते हैं ॥ ७९ ॥

कहा भी गया है कि—असमान गुण वाले व्यक्ति की तुलना में जो प्रभु गुणयुक्त सेवक का उचित समान नहीं करता है, या समान गुण युक्त होने पर भी उसका सत्कार नहीं करता है अथवा योग्य होने पर भी उचित स्थान नहीं प्रदान करता है उस स्वामी को भृत्य छोड़ देते हैं। योग्य व्यक्ति की अयोग्य के साथ तुलना करने से या समान योग्य होने पर भी एक को हेय दृष्टि से देखने से अथवा योग्यता रहने पर भी उचित पद न मिलने से ही भृत्य स्वामी का परित्याग करते हैं ॥ ८० ॥

**यच्चाविवेकितया राजा भृत्यानुत्तमपदयोग्यान् हीनाधमस्थाने नियोजयति न ते तत्रैव तिष्ठन्ति, स भूपतेर्दोषो न तेषाम्। उक्तञ्च—**

**कनकभूषणसङ्ग्रहणोचितो यदि मणिस्त्रपुणि प्रतिबध्यते।**
**न स विरौति न चापि स शोभते भवति योजयितुर्वचनीयता ॥ ८१ ॥**

**यच्च स्वाम्येवं वदति—"चिराद्‌दृश्यसे" इति, तदपि श्रूयताम्—**

**सव्यदक्षिणयोर्यत्र विशेषो नास्ति हस्तयोः।**
**कस्तत्र क्षणमप्यार्यो विद्यमानगतिर्वसेत् ॥ ८२ ॥**
**काचे मणिर्मणौ काचो येषां बुद्धिर्विकल्पते।**
**न तेषां सन्निधौ भृत्यो नाममात्रोऽपि तिष्ठति ॥ ८३ ॥**
**परीक्षका यत्र न सन्ति देशे, नार्घन्ति रत्नानि समुद्रजानि।**
**आभीरदेशे किल चन्द्रकान्तं, त्रिभिर्वराटैर्विपणन्ति गोपाः ॥ ८४ ॥**

**व्याख्या**—उत्तमपदयोग्यान्=उच्चाधिकारयोग्यान्, हीने=अनुत्तमे, अधमे=नीचतमे, स्थाने=पदे, ते=सेवकाः, भूपतेर्दोषः=राज्ञ एव दोषस्तत्र भवति। मणिर्यदि त्रपुणि=वङ्गे, हीनधातौ ( रांगे में ), प्रतिबध्यते=नियोज्यते, सः=मणिः, न विरौति=न किमपि वदति, न शोभते=न राजते, किन्तु-योजयितुः=योजकस्य, वचनीयता=निन्दा, भवति ॥ ८१ ॥ सव्य-दक्षिणयोः=वामदक्षिणयोः, विशेषः=भेदः, विद्यमानगतिः=उद्यमयुक्तः, आश्रयान्तरान्वेषणे समर्थः आर्यः=श्रेष्ठजन्तुः ॥ ८२ ॥ विकल्पते=संशयमापद्यते। तेषां=भूपानां, नराणामित्यर्थः, न तिष्ठति=न वसति ॥ ८३ ॥ परीक्षकाः=मूल्याङ्कनकर्तारः, समुद्रजानि=समुद्रोत्पन्नानि, रत्नानि=मौक्तिकादीनि, नार्घन्ति=उचितं मूल्यं न लभन्ते, गोपाः=आभीराः (अहीर), चन्द्रकान्तं=चन्द्रकान्तमणिं, त्रिभिर्वराटैः=त्रिभिः कपर्दिकाभिः ( तीन-कौड़ी से ), विपणन्ति=विक्रयं कुर्वन्ति ॥ ८४ ॥

**हिन्दी**—जो राजा अपनी अविवेकता के कारण उत्तम पद के योग्य सेवकों को हीन एवं नीच पदों पर नियुक्त करता है उसके सेवक राजा की अविवेकता पर क्षुब्ध होकर उस पद को

छोड़ देते है। उन पदों के त्याग में सेवक का कोई दोष नहीं होता। वह राजा का ही दोष होता है कि उन सेवकों को उचित स्थान नहीं प्रदान करता है। कहा भी गया है कि—

सोने में जड़ने योग्य मणि को यदि रांगे में जड़ दिया जाता है तो वह मणि कोई आपत्ति नहीं करती है। किन्तु उसकी शोभा समाप्त हो जाती है और दर्शक मणि की निन्दा न करके उस जौहरी की निन्दा करते हैं जो इस प्रकार की मूर्खता का कार्य करता है ॥ ८१ ॥

श्रीमान् ने जो यह कहा है कि "बहुत दिनों के बाद दिखाई पड़े," इसका भी उत्तर देता हूँ, सुनिये—जहाँ पर दक्षिण और वाम कर में किसी प्रकार का भेद नहीं समझा जाता है, उस स्थान में अन्यत्र गतिसम्पन्न व्यक्ति निवास नहीं कर सकता है। जिस राजा के यहाँ योग्य एवं अयोग्य सेवकों की कोई पहचान नहीं है, उस राजा के आश्रय में अन्यत्र गतिसम्पन्न कौन ऐसा व्यक्ति है, जो निवास करेगा? ॥ ८२ ॥

जो राजा काच को मणि और मणि को काच समझता है, उसके आश्रय में योग्य सेवक कभी भी ठहर नहीं सकता है ॥ ८३ ॥

जिस देश में मणियों के परीक्षक नहीं होते हैं, वहाँ समुद्र में उत्पन्न होने वाली श्रेष्ठ मणियों का उचित मूल्याङ्कन नहीं हो सकता है। सुना जाता है कि—आभीर देश में अहीर आदि छोटी जाति के व्यक्ति चन्द्रकान्तमणि को तीन-तीन कौड़ियों में बेच दिया करते हैं ॥८४॥

**लोहिताख्यस्य च मणेः पद्मरागस्य चान्तरम्।**
**यत्र नास्ति, कथं तत्र क्रियते रत्नविक्रयः? ॥ ८५ ॥**
**निर्विशेषं यदा स्वामी समं भृत्येषु वर्तते।**
**तत्रोद्यमसमर्थानामुत्साहः परिहीयते ॥ ८६ ॥**
**न विना पार्थिवो भृत्यैर्न भृत्याः पार्थिवं विना।**
**तेषां च व्यवहारोऽयं परस्परनिबन्धनम् ॥ ८७ ॥**
**भृत्यैर्विना स्वयं राजा लोकानुग्रहकारिभिः।**
**मयूखैरिव दीप्तांशुस्तेजस्व्यपि न शोभते ॥ ८८ ॥**
**अरैः सन्धार्यते नाभिर्नाभौ चाराः प्रतिष्ठिताः।**
**स्वामिसेवकयोरेवं वृत्तिचक्रं प्रवर्तते ॥ ८९ ॥**

**व्याख्या**—यत्र=यस्मिन् स्थाने, देशे वा, अन्तरं=भेदः, तत्र=तस्मिन् स्थाने, रत्नविक्रयः कथं क्रियते? ॥ ८५ ॥ निर्विशेषं=भेदरहितं यथा स्यात्तथा, समं=तुल्यमेव, वर्तते=व्यवहरति, तत्र, उद्यमसमर्थानाम्=उद्योगशालिनां सेवकानाम्, उत्साहः=उद्यमः, परिहीयते=नश्यति ॥ ८६ ॥ पार्थिवः=राजा, व्यवहारः=सम्बन्धः परस्परनिबन्धनं=अन्योन्याश्रितो भवतीति भावः ॥ ८७ ॥ लोकानुग्रहकारिभिः=लोकोपकारिभिः, भृत्यैः=सेवकैः, तेजस्वी=प्रतापयुक्तोऽपि, मयूखैः=किरणैः, विना, दीप्तांशुः=भास्वान्, इव न शोभते ॥ ८७ ॥ अरैः=रथचक्रावयवविशेषैः दण्डैः, नाभिः=चक्रस्य मध्यभागः, सन्धार्यते=धार्यते, नाभौ=मध्यभागे,

प्रतिष्ठिता = सन्निविष्टाः ( भवन्ति ), तथैव स्वामिसेवकयो , वृत्तिचक्रं = लोकव्यवहारात्मक चक्रं, वृत्तिरूपं चक्रं वा, प्रवर्तते = प्रचलति ॥ ८९ ॥

**हिन्दी**—जहापर लोहितमणि और पद्मरागमणि में किसी प्रकार का अन्तर नहीं समझा जाता है, उस स्थान में रत्नों का व्यापार कैसे किया जा सकता है ? ॥ ८६ ॥

स्वामी जब योग्य तथा अयोग्य सेवकों के मध्य में किसी प्रकार का भेद न रखकर सबके साथ समान व्यवहार करने लगता है, तो कर्त्तव्यपरायण एवं उद्यमी व्यक्तियों का उत्साह समाप्त हो जाता है ( उद्यमी व्यक्ति अपने श्रम का उचित पुरस्कार न प्राप्त करने के कारण निराश हो जाता है और उनका उत्साह भी ठण्डा पड जाता है ) ॥ ८६ ॥

राजा के बिना सेवक और सेवक के बिना राजा का कार्य चलना कठिन होता है। अत. दोनों के मध्य का यह लौकिक व्यवहार ( प्रभु तथा सेवक का सम्बन्ध ) उभयसापेक्ष होता है ॥ ८७ ॥

जैसे—तेजस्वी होने पर भी लोकोपकारी किरणों के बिना सूर्य सुशोभित नहीं होता है, उसी तरह प्रतापयुक्त होनेपर भी लोकानुग्रहकारी गुणों से युक्त सेवकों के बिना राजा भी सुशोभित नहीं होता है ॥ ८८ ॥

जैसे—रथ के पहिये की नाभि में अरा सन्निविष्ट होता है और अरा के सहारे नाभि पहिये के मध्य में स्थित रहती है उसी प्रकार स्वामी के बलपर सेवकों की जीविका और सेवक के द्वारा राजा की सेवा आदि का कार्य चलता है और इस प्रकार दोनों का व्यवहार-चक्र चलता रहता है ॥ ८९ ॥

शिरसा विधृता नित्य स्नेहेन परिपालिता. ।
केशा अपि विरज्यन्ते नि स्नेहाः, किं न सेवकाः ? ॥ ९० ॥
राजा तुष्टो हि भृत्यानामर्थमात्रं प्रयच्छति ।
ते तु समानमात्रेण प्राणैरप्युपकुर्वते ॥ ९१ ॥
एव ज्ञात्वा नरेन्द्रेण भृत्या कार्या विचक्षणा ।
कुलीना शौर्यसयुक्ता शक्ता भक्ता क्रमागता. ॥ ९२ ॥
य कृत्वा सुकृत राज्ञो दुष्कर हितमुत्तमम् ।
लज्जया वक्ति नो किञ्चित्तेन राजा सहायवान् ॥ ९३ ॥
यस्मिन्कृत्य समावेश्य निर्विशङ्केन चेतसा ।
आस्यते सेवक स स्यात्, कलत्रमिव चापरम् ॥ ९४ ॥

**व्याख्या**—शिरसा = मस्तकेन, विधृता = सबहुमानं धृता , स्नेहेन = तैलादिना, परिपालिता = संरक्षिता , केशा = शिरोरुहा ( बाल ) नि स्नेहा = तैलादिरहिता , ( प्रीति-रहिता उपेक्षिता इत्यर्थ. ) विरज्यन्ते = विवर्णा भवन्ति, तथैव सेवका. = भृत्या., किं न = कथं न भवन्तीति ॥ ९० ॥ तुष्ट. = प्रसन्न सन् , अर्थमात्र = केवलं धनमेव, प्रयच्छति = ददाति, ते =

भृत्या., संमानमात्रेण=संमानेन तोषिता., प्राणै.=स्वजीवनै, प्राणत्यागेनापीत्यर्थ., उपकुर्वते=प्रत्युपकुर्वते ॥ ९१ ॥ नरेन्द्रेण=नरश्रेष्ठेन राज्ञा, विचक्षणा.=निपुणा., शौर्ययुक्ता.=पराक्रमयुक्ताः, शक्ता.=शक्तिमन्त, भक्ता=अनुरागिण, क्रमागता.=वंशक्रमादागता, भृत्याः कार्याः ॥ ९२ ॥ य.=सेवक., दुष्कर=अन्यै. कर्तुमशक्यम्, उत्तम हितं=श्रेष्ठं, हितसाधकं च कार्यं, कृत्वा=विधाय, लज्जया=ह्रियया (स्वकृत्यमप्रकाशयन्), न वक्ति=नहि कथयति, तेन=तेनैव भृत्येन, राजा सहायवान्=सहयोगवान् (वलवान्) भवतीति ॥ ९३ ॥ यस्मिन्=भृत्ये, निर्विशङ्केन=शङ्कारहितेन, चेतसा=चित्तेन, कृत्य=कार्यभार, समावेश्य=समर्प्य, आस्यते=स्थीयते, अपरं=द्वितीय, कलत्रं=स्त्री इव, सेवको राज्ञ. प्रियकरो भवतीति ॥ ९४ ॥

**हिन्दी**—तैलादि के द्वारा नित्य सरक्षित तथा शिर पर निरन्तर धारण किये जाने पर भी, केवल एक दिन के ही तैलाभाव से जब केश रूक्ष तथा विवर्ण हो जाते हैं, तो सेवक क्यों न हो जॉय ? ( स्नेहपूर्वक पालित तथा संमानित सेवक यदि स्नेहाभावके कारण राजा से रुष्ट एवं विमुख हो जाता है, तो इसमें आश्चर्य क्या है ? ) ॥ ९० ॥

राजा अपने सेवक पर अत्यधिक प्रसन्न होने पर भी केवल धन ही प्रदान करता है, किन्तु ममानमात्र द्वारा सन्तुष्ट सेवक अपने प्राणों का त्याग करके भी राजा का हित करता है ॥ ९१ ॥

उपर्युक्त वार्तो को ध्यान में रखते हुए राजा को कार्यकुशल, कुलीन, पराक्रमयुक्त, सशक्त, अनुरक्त तथा क्रमागत सेवकों को ही सेवा में प्रश्रय देना चाहिये ॥ ९२ ॥

वस्तुत. राजा उन्हीं सेवकों से सहायवान् होता है, जो राजा के कठिन से कठिन कार्य को करने के पश्चात् भी अपने को गुप्त रखते हैं और लज्जा के कारण उस कार्य की चर्चा तक राजा के समक्ष या अन्यत्र नहीं करते है ॥ ९३ ॥

जिस व्यक्ति के ऊपर नि शङ्क मन से कार्य का भार समर्पित करने के बाद राजा निश्चिन्त हो सकता है, वही व्यक्ति भार्या के समान हितकारक और राजा का सच्चा सेवक होता है ॥ ९४ ॥

योऽनाहूत. समभ्येति द्वारि तिष्ठति सर्वदा।
पृष्ट सत्य मित ब्रूते, स भृत्योऽर्हो महीभुजाम् ॥ ९५ ॥
अनादिष्टोऽपि भूपस्य दृष्ट्वा हानिकर च य.।
यतते तस्य नाशाय, स भृत्योऽर्हो महीभुजाम् ॥ ९६ ॥
ताडितोऽपि दुरुक्तोऽपि दण्डितोऽपि महीभुजा।
यो न चिन्तयते पाप, स भृत्योऽर्हो महीभुजाम् ॥ ९७ ॥
न गर्वं कुरुते माने नापमाने च तप्यते।
स्वाकार रक्षयेद्यस्तु, स भृत्योऽर्हो महीभुजाम् ॥ ९८ ॥
न क्षुधा पीड्यते यस्तु निद्रया न कदाचन।
न च शीतातपाद्यैश्च, स भृत्योऽर्हो महीभुजाम् ॥ ९९ ॥

व्याख्या—अनाहूत.=अनिमन्त्रित सन्, समभ्येति=समागच्छति, मित=परिमितम्,

अल्पमिति भाव, ब्रूते=वक्ति ॥ ९५ ॥ अनादिष्ट =अनाज्ञप्त, हानिकरम्=अहितम्, हानिप्रद वस्तु, दृष्ट्वा, तस्य, नाशाय=विनाशाय, यतते=प्रयतते, प्रयत्न करोतीति भाव ॥ ९६ ॥ राज्ञा, ताडितोऽपि=हतोऽपि, दुरुक्त =कटुवाक्यै सम्बोधितः, दण्डित =अर्थादिदण्डै. सयोजित, पाप=प्रतिकूल, न चिन्तयते=न चिन्तयति ॥ ९७ ॥ माने=सम्माने, अपमाने=असत्कारे, तिरस्क्रियायाम्, न तप्यते=न परिदह्यते, स्वाकारं=स्वमनोभावम्, रक्षयेत्=प्रयत्नेन गोपयेत् ॥ ९८ ॥ क्षुधा=बुभुक्षया, शीतातपाद्यै =शीतधर्मादिभिश्च, न पीड्यते=न परिखिद्यते ॥ ९९ ॥

हिन्दी—जो सेवक बिना बुलाये ही राजा के यहाँ पहुच जाता है और उसके द्वार पर स्थित रहता है तथा कुछ पूछने पर सत्य एव परिमित शब्दों में उत्तर देता है, वही राजा के योग्य होता है। (राजा को ऐसे ही व्यक्तियों को राजसेवा में नियुक्त करना चाहिये) ॥९५॥

राजसेवा के योग्य वही व्यक्ति होता है जो कि राजा की आज्ञा के बिना ही, राजा के लिये हानिप्रद वस्तु को देखकर उसको रोकने का प्रयत्न करता है ॥ ९६ ॥

जो पुरुष मारे जाने पर, डाँटे जाने पर या कुवाच्य द्वारा तिरस्कृत किये जाने पर और दण्डित होने पर भी राजा के प्रतिकूल कोई बात नहीं सोचता है, वही राजा का सच्चा सेवक कहा जा सकता है ॥ ९७ ॥

राजा द्वारा सम्मानित होने पर गर्व और अपमानित होने पर दुख का अनुभव न करके अपने मनोगत भावों को सदा गुप्त रखने वाला व्यक्ति ही राजसेवा के उपयुक्त होता है ॥ ९८ ॥

क्षुधा, निद्रा, शीत तथा धूप आदि की चिन्ता न करके राजा की आज्ञा का पालन करने वाला व्यक्ति ही राजसेवा के योग्य होता है ॥ ९९ ॥

श्रुत्वा साङ्ग्रामिकीं वार्तां भविष्यां स्वामिनं प्रति।
प्रसन्नास्यो भवेद्यस्तु, स भृत्योऽर्हो महीभुजाम् ॥ १०० ॥
सीमावृद्धिं समायाति शुक्लपक्ष इवोडुराट्।
नियोगसंस्थिते यस्मिन्स भृत्योऽर्हो महीभुजाम् ॥ १०१ ॥
सीमा सङ्कोचमायाति वह्नौ चर्म इवाहितम्।
स्थिते तस्मिन्स तु त्याज्यो भृत्यो राज्य समीहता ॥ १०२ ॥

तथा—"शृगालोऽयम्" इति मन्यमानेन ममोपरि स्वामिना यद्यवज्ञा क्रियते, तदप्ययुक्तम्। उक्तञ्च, यत—

कौशेय कृमिज सुवर्णमुपलाद् दूर्वाऽपि गोरोमत,
पङ्कात्तामरस शशाङ्क उदधेरिन्दीवर गोमयात्।
काष्ठादग्निरहे फणादपि मणिर्गोपित्ततो रोचना,
प्राकाश्य स्वगुणोदयेन गुणिनो गच्छन्ति, किं जन्मना? ॥१०३॥

व्याख्या—भविष्या=भाविनीं, साङ्ग्रामिकीं=युद्धसम्बन्धिनीं, वार्तां, श्रुत्वा=आकर्ण्य प्रसन्नास्य.=प्रसन्नवदन, भवेदिति ॥ १०० ॥ नियोगसंस्थिते=अधिकारारूढे सति,

उडुराट्=चन्द्र, सीमा=राज्यसीमा, वृद्धि=विस्तार, समायाति=समागच्छति ॥ १०१ ॥ यस्मिन् स्थिते=यस्मिन् अधिकारारूढे सति, वह्नौ=अग्नौ, आहित=प्रक्षिप्त, चर्म इव, सङ्कोचं=सकीर्णताम्, आयाति=आगच्छति, राज्य समीहता=राज्यमभिकाक्षता, नृपेण, त्याज्यः=परित्याज्य. ॥ १०२ ॥ मन्यमानेन=स्वीकुर्वता, अवज्ञा=अनादर., क्रियते=विधीयते, अयुक्तम्=अनुचितम्। कृमिज=कीटकोत्पन्न, कौशेय=पट्टवस्त्रम् (रेशम) उपलात्=पाषाणात् (पारसाख्यपाषाणात्, पाषाणमयात्पर्वताद्वा), सुवर्णम्, पङ्कात्=कर्दमात्, तामरस=कमलम्, उदधे=समुद्रात्, शशाङ्क=चन्द्र, गोमयात्=गो पुरीषात् (गोबर से) इन्दीवरं=नीलकमलम्, रोचना=गोरोचना, भवति। तेन हि ज्ञायते यत्—गुणिनः, स्वगुणोदयेन=स्वगुणस्याभ्युदयेन, प्राकाश्य=प्रसिद्धि, गच्छन्ति, जन्मना=जन्म-ग्रहणेन, किं=किं भवतीति ॥ १०३ ॥

हिन्दी—जो व्यक्ति राजा के द्वारा निकट भविष्य में प्रारम्भ किये जाने वाले युद्ध के प्रसङ्ग को सुनकर प्रसन्न हो उठता है, वही राजा की सेवा के योग्य होता है ॥ १०० ॥

जिस व्यक्तिके अधिकारी होने पर राज्य की सीमा शुक्लपक्ष के चन्द्रमा की तरह निरन्तर बढती रहती है, वही व्यक्ति राजा की सेवा के उपयुक्त होता है ॥ १०१ ॥

जिस व्यक्ति के अधिकारी होने पर राज्य की सीमा अग्नि में डाले गये चमड़े की तरह दिन प्रतिदिन सकुचित होती जाती है, ऐसे व्यक्ति को राज्य की कामना करने वाले राजा को सेवा से वहिष्कृत कर देना चाहिये ॥ १०२ ॥

और मेरे प्रति "यह गीदड़ है" ऐसी हीन धारणा के कारण जो अवज्ञा स्वामी द्वारा की जाती है, वह भी निर्मूल है। क्योंकि कहा गया है कि—कीड़ों से रेशम, पत्थर से सुवर्ण, गोरोम से दूर्वा, पङ्क से कमल, समुद्र से चन्द्रमा, गोवर से नीलकमल, काष्ठ से अग्नि, सर्प के फण से मणि और गोपित्त से गोरोचन की उत्पत्ति होती है। अत. यह स्पष्ट है कि गुणी व्यक्ति अपने गुणों के विकास से ही प्रसिद्धि को प्राप्त करता है, न कि जन्म से। (हीन कुल में जन्म लेने वाला व्यक्ति भी अपने समुन्नत गुणों के कारण महत्त्वपूर्ण स्थानों को प्राप्त कर लेता है) ॥ १०३ ॥

मूषिका गृहजाताऽपि हन्तव्या स्वापकारिणी।
भक्ष्यप्रदानैर्मार्जारो हितकृत्प्रार्थ्यतेऽन्यतः ॥ १०४ ॥
एरण्डभिण्डार्कनडै. प्रभूतैरपि सञ्चितैः।
दारुकृत्य यथा नास्ति तथैवाज्ञैः प्रयोजनम् ॥ १०५ ॥
किं भक्तेनाऽसमर्थेन किं शक्तेनापकारिणा।
भक्त शक्तश्च मा राजन्! नावज्ञातुं त्वमर्हसि ॥ १०६ ॥

पिङ्गलक आह—"भवत्वेवं तावत्। असमर्थः समर्थो वा, चिरन्तनस्त्वमस्माकं मन्त्रिपुत्र., तद्विश्रब्ध ब्रूहि—यत्किंञ्चिद्वक्तुकामः।"

दमनक आह—"देव! विज्ञाप्यं किञ्चिदस्ति।"

पिङ्गलक आह—"तन्निवेदयाभिप्रेतम् ।" सोऽब्रवीत्—

"अपि स्वल्पतरं कार्यं यद्भवेत् पृथिवीपते ।
तन्न वाच्यं सभामध्ये प्रोवाचेदं बृहस्पतिः ॥ १०७ ॥

**व्याख्या**—स्वापकारिणी = स्वहानिकारिणी, हन्तव्या = वध्या भवति, हितकृत् = हितकारक, मार्जारः = बिडाल, अन्यतः = अन्यस्थानादानीय, भक्ष्यप्रदानैः = खाद्यान्नप्रदानैः, प्रार्थ्यते ॥ १०४ ॥ एरण्डः = चित्रकवृक्ष (रेंड), भिण्ड = तरुभेदः (भिण्डी), अर्क = मन्दार (मदार), नड (नकुल), तैः = साररहितैः वृक्षैः, दारुकृत्य = काष्ठकार्यं, स्तम्भादि-निर्माणकार्यमित्यर्थः । नास्ति = न भवति ॥ १०५ ॥ असमर्थेन = अशक्तेन, भक्तेन = राजस्नेह-युक्तेन, अपकारिणा = अपकाररतेन, शक्तेन = बलवता, किं भवति, मा = शृगालम्, अवज्ञातुं = तिरस्कर्तुम्, नार्हसि ॥ १०६ ॥ विश्रब्धं = निर्भय, वक्तुकाम = वक्तुमीहते चेत्तर्हि, विज्ञाप्य = विनिवेद्यम्, अभिप्रेत = स्वाभिप्राय, निवेदय = कथय, स्वल्पतरम् = अल्पतरं, सभामध्ये = जनान्तिके (समुदाय में), न वाच्यमिति, प्रोवाच = उवाच ॥ १०७ ॥

**हिन्दी**—अपना अहित करने वाली यदि मूषिका है तो उसको भी मारना ही चाहिए, चाहे वह अपने घर में ही उत्पन्न हुई क्यों न हो । इसके विपरीत—अपना हित करने वाली बिल्ली ही है, तो उसे भी अन्यत्र से ले आकर भोजन आदि दिया जाता है ॥ १०४ ॥

जैसे अत्यधिक सञ्चित एरण्ड, भिण्डी, मदार और नकुल से काष्ठ कार्य (स्तम्भादि का निर्माण) नहीं हो सकता है, उसी प्रकार मूर्खोंके समूह से भी राजा का कोई उपकार नहीं हो सकता है ॥ १०५ ॥

भक्तिमान् होते हुये भी निर्बल व्यक्ति से किसी प्रकार का हित नहीं हो सकता है। यदि शक्तिमान् व्यक्ति है, किन्तु अपना अहित चाहने वाला है तो उससे भी अपना उपकार नहीं हो सकता है । राजन् ! मैं आपका भक्त और शक्तिमान् दोनों ही हूँ । अतः आपको मेरी अवज्ञा नहीं करनी चाहिये ॥ १०६ ॥

शृगाल की उक्त बात को सुनकर पिङ्गलक ने कहा—"जैसा तुम कहते हो, वह भी सत्य हो सकता है, किन्तु इस प्रसङ्ग को यहीं छोड़ दो । तुम समर्थ हो या असमर्थ, इससे मुझे कोई प्रयोजन नहीं है। मेरे एक प्राचीन मन्त्री के पुत्र हो अतः यदि कुछ कहना चाहते हो तो निर्भय होकर कह सकते हो ।

दमनक ने कहा—"देव ! मुझे कुछ आवश्यक निवेदन करना है ।"

पिङ्गलक ने कहा—"ठीक है । अपना अभिप्राय कह सकते हो ।"

दमनक ने कहा—"बृहस्पति का यह कहना है कि यदि राजा का कोई लघुतम भी कार्य हो, तो भी उसे जनसमुदाय में नहीं कहना चाहिये ॥ १०७ ॥

तदेकान्तिके मद्विज्ञाप्यमवधारयन्तु देवपादाः । यतः—

षट्कर्णो भिद्यते मन्त्रश्चतुष्कर्णः स्थिरो भवेत् ।
तस्मात्सर्वप्रयत्नेन षट्कर्णं वर्जयेत् सुधीः ॥ १०८ ॥

अथ पिङ्गलकाभिप्रायज्ञा व्याघ्रद्वीपिवृकपुरःसराः सर्वेऽपि तद्वचः समाकर्ण्य ससदि तत्क्षणादेव दूरीभूता कृताश्च। ततश्च दमनक आह—"उदकग्रहणार्थं प्रवृत्तस्य स्वामिनः किमिह निवृत्यावस्थानम्"?

पिङ्गलक. सविलक्षस्मितमाह—"न किञ्चिदपि।"

सोऽब्रवीत्—देव! यद्यनाख्येयं तत्तिष्ठतु। उक्तञ्च—

दारेषु किञ्चित्स्वजनेषु किञ्चिद्, गोप्यं वयस्येषु सुतेषु किञ्चिद्।
युक्तं न वा युक्तमिदं विचिन्त्य, वदेद्विपश्चिन्महतोऽनुरोधात्॥ १०९॥

व्याख्या—षट्कर्ण.=षड्भि कर्णे. श्रुत, मन्त्र.=गुप्तपरामर्श, भिद्यते=छिद्यते, जनैरन्यैर्ज्ञायते, चतुष्कर्ण=चतुष्कर्णे श्रुतश्च, स्थिरो भवति। तस्मात्, सुधी=विद्वान्, षट्कर्णं वर्जयेत्॥ १०८॥ अभिप्रायज्ञा=अभिप्रायविद, व्याघ्रः=शार्दूल. द्वीपी=व्याघ्रविशेष. (लडकवग्घा), वृक=कोक. (कोकस्त्वीहामृगो वृक इत्यमर)(भेड़िया) पुर सरा=प्रमुखा, तद्वच.=दमनकस्य वच, समाकर्ण्य=श्रुत्वा, दूरीभूता.=स्वयं दूरं गता, कृताश्च=तस्य भावानभिज्ञा अन्ये द्वारपालादिभि. दूरीकृताश्चेति भाव.। प्रवृत्तस्य=प्रसक्तस्य, अवस्थान=स्थिति, सविलक्षस्मितम्=स्वाकारगोपनार्थं किञ्चित्कृत्रिम हासं विधाय, न किञ्चित्=न किञ्चित्कारणमिति भाव। अनाख्येय=गोप्यम् अवाच्यमिति, तिष्ठतु=आस्ताम्, मा कथय, यत—दारेषु=स्त्रीषु, स्वजनेषु=प्रियजनेषु, वयस्येषु=समवयस्केषु मित्रेषु, सुतेषु=पुत्रेषु, गोप्यम्=अप्रकाश्य भवति, विपश्चित्=विद्वान्, महत.=श्रेष्ठजनस्य, अनुरोधात्=समाग्रहात्, युक्तमयुक्त वेति, विचिन्त्य=विचार्य, वदेदिति भाव॥ १०९॥

**हिन्दी**—दमनक ने कहा="श्रीमान् मेरी बात को एकान्त मे यदि सुनें तो अधिक अच्छा हो। क्योंकि छ कानों द्वारा सुना गया रहस्यात्मक परामर्श खुल जाता है और चार कानों तक सीमित रहने पर स्थित रहता है। अतएव चतुर व्यक्तियों को प्रयत्नपूर्वक छ. कानों में किसी रहस्यात्मक वस्तु को नहा जाने देना चाहिये (अर्थात् दो व्यक्तियों से अधिक के साथ कोई गुप्त परामर्श नहीं करना चाहिये)"॥ १०८॥

दमनक की उक्त बात को सुनकर पिङ्गलक के अभिप्राय को जानने वाले व्याघ्र, लकड़बग्घा तथा भेड़िया आदि प्रमुख पशु तो वहाँसे स्वयं दूर चले गये और शेष पशु द्वारपालों द्वारा हटा दिये गये। तदनन्तर दमनक ने धीरे से कहा—"जल पीने के लिये यहाँ आये हुए श्रीमान् विना जल ग्रहण किये ही लौटकर इस प्रकार क्यों बैठे है?"

दमनक की उक्त बात को सुनकर पिङ्गलक ने अपने मनोगत भावों को छिपाते हुये रूखी हंसी हंसकर कहा—"कुछ नहीं, यों ही बैठ गया था।"

दमनक ने पुन कहा—"देव! यदि कोई गोपनीय बात है तो रहने दीजिये।

कहा भी गया है कि—कुछ बातें ऐसी होती हैं जो अपनी स्त्री से भी छिपाने योग्य होती है। कुछ ऐसी भी बातें होती हैं, जो अपने प्रियजनों से छिपाने योग्य होती है और कुछ बातें अपने समवयस्क मित्रों एवं पुत्रों से भी छिपाने योग्य होती है। अत विद्वान् व्यक्ति को

चाहिये कि वह बड़े लोगों के आग्रह करनेपर भी युक्तायुक्त का विचार करने के बाद ही अपने मनोगत भावों को व्यक्त करे ॥ १०९ ॥

तच्छ्रुत्वा पिङ्गलकश्चिन्तयामास—"योग्योऽयं दृश्यते, तत्कथयाम्येतस्याऽग्रे आत्मनोऽभिप्रायम्। उक्तञ्च—

सुहृदि निरन्तरचित्ते गुणवति भृत्येऽनुवर्तिनि कलत्रे।
स्वामिनि सौहृदयुक्ते निवेद्य दुःखं, सुखी भवति ॥ ११० ॥

भो दमनक ! शृणोषि शब्दं दूरान्महान्तम् ?"

सोऽब्रवीत्—"स्वामिन् ! शृणोमि, ततः किम् ?"

पिङ्गलक आह—"भद्र ! अहमस्माद्वनाद् गन्तुमिच्छामि।"

दमनक आह—"कस्मात् ?"

पिङ्गलक आह—"यतोऽद्यास्मद्वने किमप्यपूर्वं सत्त्वं प्रविष्टं यस्यायं महाञ्छब्दः श्रूयते। तस्य च शब्दस्यानुरूपेण सत्त्वेन भाव्यं, सत्वाऽनुरूपेण च पराक्रमेण भाव्यम्" इति।

व्याख्या—निरन्तरचित्ते=स्थिरचित्ते, सुहृदि=मित्रे, गुणवति=गुणयुक्ते, अनुवर्तिनि=अनुगामिन्यां, (स्वानुकूलाचारिण्याम्) अनुकूल आचरण करनेवाली), कलत्रे=भार्यायां, सुहृदि=सौहृदयुक्ते मित्रे, स्वामिनि=अधिपतौ, दुःखं=स्वक्लेशं, निवेद्य=आवेद्य, प्रकाश्येत्यर्थः, जनः सुखी भवति ॥ ११० ॥ महान्तं=गम्भीरं, ततः किं=तेन किं भवति, अपूर्वम्=अद्भुतम्, सत्त्वं=जीवः, प्रविष्टं=समागतम्, पराक्रमेण=वीर्यादियुक्तेन भाव्यमिति भावः।

हिन्दी—दमनक की बात को सुनकर पिङ्गलक ने अपने मन में सोचा—"जान पड़ता है, यह व्यक्ति योग्य है। इसके समक्ष अपना अभिप्राय प्रकट किया जा सकता है। मैं अपना अभिप्राय इससे कह दूँ। क्योंकि कहा गया है कि—अपने प्रति दृढानुरक्त और स्थिरचित्त मित्र के, गुणयुक्त सेवक के, अनुकूल आचरण करने वाली स्त्री के एवं स्नेहयुक्त स्वामी के समक्ष दुःख को व्यक्त करने से मनुष्य का भार कुछ हल्का हो जाता है और उसे शान्ति भी मिल ही जाती है ॥ ११० ॥"

यह विचार करके उसने दमनक से कहा—"दमनक ! दूर से आने वाले इस गम्भीर शब्द (ध्वनि) को सुन रहे हो ?"

दमनक ने कहा—"स्वामिन् ! सुन रहा हूँ। इससे क्या होता है ?"

पिङ्गलक ने कहा—"भद्र ! मैं इस वन को छोड़कर किसी अन्य वन में चला जाना चाहता हूँ।'

दमनक ने पूछा—"क्यों ?"

पिङ्गलक ने उत्तर देते हुए कहा—"जान पड़ता है, आज इस वन में कोई अद्भुत जीव आ गया है, जिसका यह गम्भीर नाद सुनाई पड़ता है। इस शब्द के अनुसार वह जीव भी भयङ्कर ही होगा और शब्दानुसार अद्भुत पराक्रमसम्पन्न भी होगा।"

दमनक आह—यच्छब्दमात्रादपि भयमुपगत स्वामी, तदप्ययुक्तम् । उक्तञ्च—

अम्भसा भिद्यते सेतुस्तथा मन्त्रोऽप्यरक्षित ।
पैशुन्याद्भिद्यते स्नेहो भिद्यते वाग्भिरातुर ॥ १११ ॥

तन्न युक्त स्वामिन पूर्वपुरुषोपार्जित कुलक्रमादागत वनमेकपदे एव त्यक्तुम् । यतो भेरीवेणुवीणामृदङ्गतालपटहशङ्खकाहलादिभेदेन शब्दा अनेकविधा भवन्ति, तन्न केवलाच्छब्दमात्रादपि भेतव्यम् । उक्तञ्च—

अत्युत्कटे च रौद्रे च शत्रौ प्राप्ते न हीयते ।
धैर्यं यस्य महीनाथो न स याति पराभवम् ॥ ११२ ॥
दर्शितभयेऽपि धातरि धैर्यध्वंसो भवेन्न धीराणाम् ।
शोषितसरसि निदाघे नितरामेवोद्धतः सिन्धुः ॥ ११३ ॥

**व्याख्या**—शब्दमात्रादपि=शब्दश्रवणादेव, भयमुपगत.=भयाविष्ट, अयुक्तम्=अनुचितमेवेति भाव.। यत.—सेतु =आलि. (पुल), अम्भसा=जलेन, अरक्षित, मन्त्र, पैशुन्यात्=दुर्जनत्वात् दुर्व्यवहाराद्वा, स्नेह =अनुराग, (प्रेम), वाग्भि.=वचनै, आतुर =व्याकुल ॥ १११ ॥ एकपदे=अकस्मादेव (सहसा), भेरी=दुन्दुभि, वेणुः (मुरली) वीणा=वल्लकी, मृदङ्ग =मुरज, ताल=करताल, पटह =ढक्का (तासा), शङ्ख.=कम्बु, काहला (बड़ा ढोल) यस्य धैर्यं, रौद्रे=भयानके, अत्युत्कटे=महति वलवति, प्राप्ते=समागते सति, न हीयते=न क्षीयते, स, महीनाथ.=पृथिवीपति, पराभव=शत्रुवशम्, तिरस्क्रिया वा न याति ॥ ११२ ॥ धीराणाम्=स्थिरचित्ताना, धातरि=विधौ, धैर्यध्वंस=धैर्यनाशं, न भवेत् । निदाघे=ग्रीष्मे, सिन्धु =समुद्र, उद्धृत=प्रगल्भ, विशिष्टोल्लाससंयुक्तो भवतीति भाव ॥११३॥

**हिन्दी**—पिङ्गलक की भययुक्त वाणी को सुनकर दमनक ने कहा—"शब्दमात्र से ही आपका भयभीत होना उचित नहीं है। क्योंकि—जैसे जल के प्रवाह से पुल टूट जाता है, असरक्षण के कारण गुप्त मन्त्र (परामर्शादि) नष्ट हो जाता है, दुर्व्यहार से स्नेह (मैत्री-प्रेम) टूट जाता है, उसी प्रकार जो व्यक्ति घवड़ाकर अपना साहस छोड़ देता है, वह चतुर होने पर भी निगृहीत हो जाता है ॥ १११ ॥

अतएव अपने पूर्वजों द्वारा अर्जित और वंशक्रमागत इस वन को सहसा केवल शब्द सुनकर छोड़ देना आपके लिये उचित नहीं होगा। भेरी, वेणु, वीणा, मृदङ्ग, करताल, पटह, शङ्ख और काहला प्रभृति वाद्ययन्त्रों की अनेकविध ध्वनियों से विभिन्न प्रकार के शब्द हुआ करते हैं। अत. केवल शब्द को सुनकर भयभीत नहीं होना चाहिये। कहा भी गया है कि—

अत्यन्त वलवान् और भयप्रद शत्रु के आक्रमण करने पर भी जिसका धैर्य क्षीण नहीं होता है, वह राजा कभी भी पराभिभूत नहीं होता है ॥ ११२ ॥

धीर पुरुषों का धैर्य, विधाता के द्वारा प्रदर्शित भय से भी नहीं टूटता है, प्रत्युत और बढ़ता है। ग्रीष्मकाल में जव कि अन्य नदी और तालाव सूख जाते हैं, तव भी समुद्र अपनी उद्धत तरङ्गों को उछाल कर अपने उल्लासाधिक्य का परिचय देता रहता है ॥ ११३ ॥

तथा च—

यस्य न विपदि विषादः सम्पदि हर्षो रणे न भीरुत्वम् ।
तं भुवनत्रयतिलकं जनयति जननी सुतं विरलम् ॥ ११४ ॥

तथा च—

शक्तिवैकल्यनम्रस्य निःसारत्वाल्लघीयसः ।
जन्मिनो मानहीनस्य तृणस्य च समा गतिः ॥ ११५ ॥

अपि च—

अन्यप्रतापमासाद्य यो दृढत्वं न गच्छति ।
जतुजाभरणस्येव रूपेणापि हि तस्य किम् ? ॥ ११६ ॥

तदेवं ज्ञात्वा स्वामिना धैर्यावष्टम्भः कार्यः, न शब्दमात्राद् भेतव्यम् ।

उक्तञ्च—

पूर्वमेव मया ज्ञातं पूर्णमेतद्धि मेदसा ।
अनुप्रविश्य विज्ञातं यावच्चर्म च दारु च ॥ ११७ ॥"

पिङ्गलक आह—"कथमेतत् ?" सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—विपदि = विपत्तौ, विषादः = शोकः, संपदि = सम्पत्तौ, रणे = युद्धे, भीरुत्वं = भीतिः, तं = तादृशं कमपि, विरलं जनयति ॥ ११४ ॥ शक्तिवैकल्यनम्रस्य = असामर्थ्यान्नम्रीभूतस्य, निःसारत्वाल्लघीयसः = निस्तत्त्वाल्लघुतां गतस्य, जन्मिनः = धृतशरीरस्य जनस्य, गतिः = स्थितिः, तृणस्य च समा = तुल्या भवतीति भावः ॥ ११५ ॥ अन्यप्रतापः = शत्रुतेजः, आसाद्य = प्राप्य, यः = पुरुषो यः, दृढत्वं = दृढभावं, न गच्छति = न प्रयाति, तस्य = पुरुषस्य, जतुजाभरणस्येव = लाक्षानिर्मिताभूषणस्य इव, रूपेण = रूपधारणेन शरीररचनादिविधानेन, किं = किं भवतीति ॥ ११६ ॥ मेदसा = मांसेन, पूर्णं = युक्तम् आपूर्णमिति यावत् ( परिपूर्णं ) अनुप्रविश्य = पश्चात् प्रविश्य = तस्यान्तर्गतः सन्, विज्ञातं = ज्ञातम्, दारु = काष्ठम् ॥ ११७ ॥

हिन्दी—जिनको आपत्तिकाल में विषाद नहीं होता है, समृद्धिकाल में हर्ष नहीं होता है और युद्ध में भय नहीं होता ऐसे त्रैलोक्य तिलक-स्वरूप धैर्यवान् व्यक्ति किसी एक माता के गर्भ से विरले ही जन्म ग्रहण करते हैं ॥ ११४ ॥

और भी—शक्ति के अभाव में प्रणत होने वाले व्यक्ति की, निस्तत्त्व ( बलहीन ) होने के कारण हीनभाव को धारण करने वाले व्यक्ति की और सम्मानरहित शरीर को धारण करने वाले व्यक्ति की गति साधारण तृणों के ही समान होती है। एक तृण और उक्त प्रकार के व्यक्ति में कोई अन्तर नहीं होता है ॥ ११५ ॥

शत्रु के प्रताप को देखकर जो धैर्यपूर्वक स्थिर नहीं रह सकता है, लाख द्वारा निर्मित सुन्दर आभूषण के समान उस स्वरूपवान् व्यक्ति के जन्म लेने से क्या लाभ है ? ॥ ११६ ॥

उक्त बातों को ध्यान में रखते हुए महाराज को धैर्यपूर्वक स्थिर रहना चाहिये। केवल शब्द से भयभीत होना आपके लिये शोभा की बात नहीं होगी। कहा भी गया है कि—

इस वस्तु को देखकर पह्हले मैंने यह समझा था कि यह रक्त और मास से परिपूर्ण होगी। किन्तु वाद में जब इसके भीतर प्रविष्ट होकर देखा तो केवल चर्म और इन्धन के अतिरिक्त और कुछ नहीं मिला" ॥ ११७ ॥

पिङ्गल ने पूछा—"यह कैसे हुआ ?"

दमनक ने अग्रिम कथा को कहना प्रारम्भ किया।

## २

## [ शृगालदुन्दुभि-कथा ]

कश्चिद्गोमायुर्नाम शृगालः क्षुत्क्षामकण्ठ इतस्ततः आहारक्रियार्थं परिभ्रमन् वने सैन्यद्वयसङ्ग्रामभूमिमपश्यत्। तस्यां च दुन्दुभेः पतितस्य वायुवशाद् वल्लीशाखाग्रैर्हन्यमानस्य शब्दमशृणोत्।

अथ क्षुभितहृदयश्चिन्तयामास—अहो, विनष्टोऽस्मि। तद्यावन्नास्य प्रोच्चारितशब्दस्य दृष्टिगोचरं गच्छामि तावदन्यतो व्रजामि। अथवा नैतद्युज्यते सहसैव। उक्तञ्च—

> भये वा यदि वा हर्षे सम्प्राप्ते यो विमर्शयेत्।
> कृत्यं न कुरुते वेगान्न स सन्तापमाप्नुयात् ॥ ११८ ॥

व्याख्या—क्षुत्क्षामकण्ठः=क्षुधया शुष्ककण्ठः क्षुधातृष्णायुक्तो वा, आहारक्रियार्थं=भोजनोपार्जनार्थं, सैन्यद्वयसङ्ग्रामभूमिं=युद्धभूमिं, तस्यां=भूमौ, पतितस्य=निपतितस्य, वल्लीशाखाग्रैः=लताशाखाग्रभागैः, हन्यमानस्य=प्रताड्यमानस्य, शब्दम्, अशृणोत्। क्षुभितहृदयः=त्रस्तहृदयः, विनष्टोऽस्मि=हतोऽस्मि, प्रोच्चारितशब्दस्य=शब्दं कुर्वतः सत्त्वस्य, दृष्टिगोचरं=दृष्टिपथम्, अन्यतः=अन्यस्थानं, व्रजामि=गच्छामि, सहसैव=अकस्मादविचार्यं एव, विमर्शयेत्=विचारयेत्, वेगात्=हठात्, कृत्यं=कार्यं, न कुरुते=न करोति, सः, सन्तापं=दुःखं नाप्नुयात्=न प्राप्नुयादिति ॥ ११८ ॥

हिन्दी—दमनक ने कहा—स्वामी, गोमायु नाम का एक शृगाल भूख और प्यास से व्याकुल होकर भोजन की तलाश में इधर-उधर घूम रहा था। उसने वन के किसी एक भाग में दो सेनाओं के युद्धस्थान को देखा और उसी भूमि में गिरे हुए एक नगाड़े की ध्वनि को सुना जो वायु के कारण हिलने वाली लताओं की छोटी-छोटी टहनियों के आघात से उत्पन्न हो रही थी।

उस ध्वनि को सुनकर वह भय से त्रस्त हो उठा, और अपने मन में यह सोचने लगा कि "अब तो मैं मर ही गया। अब, अच्छा यही होगा कि उस ध्वनि को करने वाले जीव के सामने जब तक मैं नहीं पड़ता हूँ, उससे पूर्व ही यहाँ से भाग चलूँ। अथवा इस प्रकार सहसा भागना उचित नहीं है। क्योंकि—भय या हर्ष की स्थिति में जो व्यक्ति विचार करता है, और बिना सोचे समझे सहसा कोई कार्य नहीं कर बैठता है, वह दुःखी भी नहीं होता है ॥ ११८ ॥

तत्तावज्जानामि कस्यायं शब्दः। इत्थं धैर्यमालम्ब्य विमर्शयन् यावन्मन्द-मन्दं गच्छति तावद्दुन्दुभिमपश्यत्। स च तं परिज्ञाय समीपं गत्वा स्वयमेव कौतुकादताड-

यत्। भूयश्च हर्षादचिन्तयत्—अहो! चिरादेतदस्माक महद् भोजनमापतितम्। तन्नून प्रभूतमांसमेदाऽसृग्भिः परिपूरित भविष्यति।"

ततः परुषचर्मावगुण्ठित तत्कथमपि विदार्यैकदेशे छिद्र कृत्वा सहृष्टमना मध्ये प्रविष्टः। पर चर्मविदारणतो दंष्ट्राभङ्गः समजनि। अथ निराशीभूतस्तद्दारुशेषमवलोक्य श्लोकमेनमपठत्—"पूर्वमेव मया ज्ञातम्" इति। 'अतो न शब्दमात्राद् भेतव्यम्।"

व्याख्या—धैर्यमालम्ब्य=धैर्यमाश्रित्य, त परिज्ञाय=त दुन्दुभि ज्ञात्वा, कौतुकात्=औत्सुक्यात्, भोजनमापतित=भोजन प्राप्तम्। तन्नून=निश्चयेन, असृग्भि=रुधिरैः, परिपूरित=परिपूर्ण भविष्यति। परुषचर्मावगुण्ठित=कठिनेन चर्मणा सवृतम्, कथमपि =येन केन प्रकारेण, विदार्य=भेदयित्वा, सहृष्टमनाः=सुप्रसन्नेन चित्तेन, प्रविष्टः=तस्यान्तर्गतो बभूव। दंष्ट्राभङ्ग =दन्तभङ्ग, निराशीभूत =नैराश्य प्राप्य, दारुशेष=काष्ठमात्रावशिष्टम्' श्लोकमेनमपठत्=श्लोक पठितवान्।

हिन्दी—अत पहले मै यह तो जान लूँ कि किस का यह शब्द है? इस प्रकार, धैर्य पूर्वक विचार करते हुये वह शनै शनै उस दुन्दुभि के पास गया और कुछ दूर से ही उसको भलीभाँति देखने के बाद जब यह तय कर लिया कि यह नगाडा है, तो उसके सन्निकट पहुँच कर कौतूहलवश उस दुन्दुभि को उसने स्वय बजाकर देखा। पुन प्रसन्न होकर वह सोचने लगा="अहो, बहुत दिनो के बाद आज मुझे पर्याप्त भोजन मिला है। इसको देखने से जान पडता है कि यह पर्याप्त मास मज्जा और खून से भरा हुआ होगा।"

तदनन्तर उसने कठोर चर्म द्वारा संवृत उस दुन्दुभि को किसी प्रकार फाड़ डाला और उसके एक भाग मे प्रवेश करने योग्य छेद बनाकर प्रसन्नमन से वह उसके भीतर घुस गया। किन्तु कठिन चर्मावृत होने के कारण उस दुन्दुभि को फाड़ने में उसके दाँत भी टूट गये।

उसके भीतर घुसने पर जब उसको काष्ठ मात्र ही अवशिष्ट मिला तो वह निराश होकर इस श्लोक को पढने लगा="पहले मैने समझा था कि यह दुन्दुभि मास, मज्जा और रक्त से पूर्ण होगी आदि।"

उक्त कथा को कहने बाद दमनक ने कहा—"इसलिये मै कहता हूँ कि श्रीमान् को किसी के शब्दमात्र से ही भयभीत नहीं होना चाहिये।"

पिङ्गलक आह—"भो, पश्याय मम सर्वोऽपि परिग्रहो भयव्याकुलितमनाः पलायितुमिच्छति, तत्कथमहं धैर्यावष्टम्भ करोमि?"

सोऽब्रवीत्—"स्वामिन्! नैतेषामेष दोषः। यतः स्वामिसदृशा एव भवन्ति भृत्याः। उक्तञ्च—

अश्वः शस्त्रं शास्त्र वीणा वाणी नरश्च नारी च।
पुरुषविशेष प्राप्ता भवन्त्ययोग्याश्च योग्याश्च ॥ ११९ ॥

तत्पौरुषावष्टम्भ कृत्वा त्व तावदत्रैव प्रतिपालय, यावदहमेतच्छब्दस्वरूप ज्ञात्वाऽऽगच्छामि। ततः पश्चाद्यथोचित कार्यमिति।"

पिङ्गलक आह—"किं तत्र भवान् गन्तुमुत्सहते ?"

स आह—"किं स्वाम्यादेशात्सुभृत्यस्य कृत्यमकृत्यमस्ति किञ्चित् ?"

उक्तञ्च—

स्वाम्यादेशात्सुभृत्यस्य न भीः सञ्जायते क्वचित् ।
प्रविशेन्मुखमाहेयं दुस्तरं वा महार्णवम् ॥ १२० ॥

तथा च—

स्वाम्यादिष्टस्तु यो भृत्यः समं विषममेव च ।
मन्यते न स संधार्यो भूभुजा भूतिमिच्छता ॥ १२१ ॥

पिङ्गलक आह—"भद्र ! यद्येवं तद्गच्छ । शिवास्ते पन्थानः सन्तु" इति ।

दमनकोऽपि तं प्रणम्य सञ्जीवकशब्दानुसारी प्रतस्थे ।

व्याख्या—परिग्रहः=परिवार, भयव्याकुलितमनाः=भयग्रस्तचित्त, एतेषां=तवानुचराणाम्, न दोषः, स्वामिसदृशाः=प्रभुसदृशाः, भवन्ति । पुरुषविशेषं=जनविशेषं, प्राप्ताः=सम्प्राप्ताः, एव, योग्याः, अयोग्याश्च भवन्ति ॥ ११९ ॥ प्रतिपालय=प्रतीक्षस्व, यथोचितं=यथावश्यकं युक्तञ्चेति, कार्यम् । सुभृत्यस्य=अनुगतस्य सेवकस्य, भीः=भीतिः, न संजायते=न जायते, आहेयं=सर्पस्य, (अहेः सर्पस्येदमाहेयं), मुखम् दुस्तरं=दुस्तरणीयं, महार्णवं=समुद्रं, वा प्रविशेत् ॥ १२० ॥ स्वाम्यादिष्टः=राज्ञा समाज्ञप्तः, समं=अविषमं, सरलं, विषमं=कठिनं, मन्यते=विचारयति, भूतिमिच्छता=ऐश्वर्यमिच्छता, भूभुजा=राज्ञा, न सन्धार्यः=न संग्राह्य इति ॥ १२१ ॥

हिन्दी—दमनक की बात को सुनकर पिङ्गलक ने कहा—"भद्र ! देखो, मैं क्या करूँ ? मेरा यह सम्पूर्ण अनुयायीवर्ग भयत्रस्त होकर अन्यत्र भागना चाहता है। मैं इस स्थान पर धैर्यपूर्वक एकाकी कैसे रह सकता हूँ ?"

उसने कहा—"स्वामिन् ! यह आपके अनुयायियों का दोष नहीं है। स्वामी के ही अनुरूप सेवक भी होते हैं। कहा भी गया है कि—

अश्व, शस्त्र, शास्त्र, वीणा, वाणी, नर और नारी, ये पुरुषविशेष के आश्रय में ही योग्य तथा अयोग्य बनते हैं। यदि योग्य पुरुष के हाथ मे पड़े तो योग्य एवं कुशल होंगे और अयोग्य पुरुष के हाथ में पड़े तो अयोग्य होंगे ॥ ११९ ॥

आप यहाँ धैर्यपूर्वक रह कर मेरी प्रतीक्षा करें। मैं जाकर शब्द के वास्तविक कारण को समझ कर आता हूँ। मेरे आने के बाद ही आप जैसा उचित होगा कीजियेगा।"

यह सुनकर पिङ्गलक ने पूछा—"क्या आप वहाँ जाना चाहते हैं ?"

दमनक ने कहा—महाराज ! सच्चे सेवक के लिये स्वामी की आज्ञा के बाद भी कोई कार्य करणीय या अकरणीय होता है ? कहा भी गया है कि—

स्वामी की आज्ञा के बाद सच्चे सेवक के लिये कहीं भी भय का स्थान नहीं रह जाता है। वह सर्प के मुख में और दुस्तर सागर में भी कूद सकता है ॥ १२० ॥

स्वामी का आदेश प्राप्त करने के पश्चात् भी जो सेवक कार्य के सारल्य और काठिन्य का विचार करता ह, वह प्रभु की सेवा योग्य नहीं होता ह। ऐश्वर्य को चाहने वाले राजा को सेवकों का सग्रह नहा करना चाहिये" ॥ १२१ ॥

उक्त वचन को सुनकर पिङ्गलक ने कहा—"भद्र! यदि तुम चाहते हो, तो जाओ। तुम्हारा मार्ग मङ्गलमय हो।"

दमनक भी राजा की आज्ञा पाकर राजा को प्रणाम करने के बाद सञ्जीवक के शब्दों का अनुसरण करता हुआ वहाँ से चल दिया।

**अथ दमनके गते, भयव्याकुलमना पिङ्गलकश्चिन्तयामास—"अहो न शोभन कृत मया यत्तस्य विश्वास गत्वात्माभिप्रायो निवेदित । कदाचिद् दमनकोऽयमुभय-वेतनत्वान्ममोपरि दुष्टबुद्धिः स्याद्, भ्रष्टाधिकारत्वाद्वा। उक्तञ्च—**

**ये भवन्ति महीपस्य समानितविमानिताः।**
**यतन्ते तस्य नाशाय कुलीना अपि सर्वदा ॥ १२२ ॥**

**तत्तावदस्य चिकीर्षित वेत्तु स्थानान्तर गत्वा प्रतिपालयामि, कदाचिद् दमनक-स्तमादाय मा व्यापादयितुमिच्छति। उक्तञ्च—**

**न वध्यन्ते ह्यविश्वस्ता बलिभिर्दुर्बला अपि।**
**विश्वस्तास्त्वेव वध्यन्ते बलवन्तोऽपि दुर्बलैः ॥ १२३ ॥**

**व्याख्या**—विश्वासं गत्वा = विश्वास कृत्वा, आत्माभिप्राय = स्वमनोगताभिप्राय, उभयवेतनत्वात् = स्वपक्षादपरपक्षाच्च गृहीतवेतनः, भ्रष्टाधिकारत्वात् = मन्त्रिपदाधिकारच्युतत्वाच्च, दुष्टबुद्धि = प्रतिकूलमति स्यात् = भवेत्। ये, समानितविमानिता = पूर्वं संमानिता. पश्चाच्च विमानिता. भवन्ति, ते कुलीना अपि = अभिजातकुलोद्भवा अपि तस्य = महीपस्य, यतन्ते = प्रयतन्ते ॥ १२२ ॥ अस्य = दमनकस्य, चिकीर्षितं = करणीयाभिप्रायं, वेत्तु = ज्ञातु, व्यापाद-यितुं = मारयितुं हन्तुमित्यर्थ, इच्छति = वाञ्छति, अविश्वस्ता = विश्वासरहिता. दुर्बला. = निर्बला अपि, बलिभिः = सबलै, न वध्यन्ते = न हन्यन्ते, विश्वस्ता. = विश्वासगता, वध्यन्ते ॥ १२३ ॥

**हिन्दी**—दमनक के चले जाने पर, भय से व्याकुल होकर पिङ्गलक ने सोचा—"मैंने यह बहुत बुरा किया कि दमनक का विश्वास करके उससे अपने मनोगत भावों को कह दिया। यदि दमनक ने दोनो ओर से वृत्तिग्रहण करने के कारण या मन्त्रिपद से हटाये जाने के कारण अप्रसन्न होकर मेरे प्रतिकूल सोचना आरम्भ कर दिया तो क्या होगा? कहा भी गया है कि—

जो सेवक पहले सन्मानित होने के पश्चात् पुन विमानित किये जाते हैं, वे सतत राजा के विनाश का ही प्रयत्न करते हैं, भले ही ऐसे व्यक्ति उच्च कुल में उत्पन्न और विचारवान् ही क्यों न हों ॥ १२२ ॥

अत उसकी आन्तरिक इच्छा को जानने के लिये यहाँ से उठकर किसी दूसरे स्थान

में उसकी प्रतीक्षा करूँ। सम्भव है कि दमनक मेरे शत्रु को अपने साथ में लेकर मुझे मारने के लिये यहाँ आना चाहता हो। कहा भी गया है कि—

अविश्वस्त व्यक्ति ( सावधान रहने वाला ) निर्बल होने पर भी बलवान् शत्रु के द्वारा मारा नहीं जा सकता है किन्तु विश्वस्त होने पर बलवान् व्यक्ति भी निर्बल शत्रु के द्वारा मारा जा सकता है ॥ १२३ ॥

> बृहस्पतेरपि प्राज्ञो न विश्वासं व्रजेन्नरः।
> य इच्छेदात्मनो वृद्धिमायुष्यं च सुखानि च ॥ १२४ ॥
> शपथैः सन्धितस्यापि न विश्वासं व्रजेद्रिपोः।
> राज्यलाभोद्यतो वृत्रः शक्रेण शपथैर्हतः ॥ १२५ ॥
> न विश्वासं विना शत्रुर्देवानामपि सिध्यति।
> विश्वासात्त्रिदशेन्द्रेण दितेर्गर्भो विदारितः" ॥ १२६ ॥

**एवं सम्प्रधार्य, स्थानान्तरं गत्वा दमनकमार्गमवलोकयन्नेकाकी तस्थौ। दमनकोऽपि सञ्जीवकसकाशं गत्वा वृषभोऽयमिति परिज्ञाय हृष्टमना व्यचिन्तयत्—"अहो, शोभनमापतितम्। अनेनैतस्य सन्धिविग्रहद्वारेण मम पिङ्गलको वश्यो भविष्यति" इति।**

व्याख्या—प्राज्ञः=बुद्धिमान्, बृहस्पतेरपि=सुरगुरोरपि, विश्वासं न व्रजेत्=गच्छेदिति, यः, वृद्धिम्=उन्नतिं, सुखानि, आयुष्यं=जीवनञ्च इच्छेत्, स इति भावः ॥ १२४ ॥ शपथैः=शपनैः ( शपथ पूर्वक ), सन्धितस्य=सन्धिभावमुपगतस्य, रिपोः=शत्रोः, विश्वासं न व्रजेत् यतः शक्रेण=इन्द्रेण, वृत्रः=वृत्रासुरः, हतः=व्यापादितः ॥ १२५ ॥ देवानां=सुराणाम् अपि, शत्रुः=अरिः, न सिध्यति=वशं नागच्छति, त्रिदशेन्द्रेण=देवेन्द्रेण, दितेः=असुरमातुः, गर्भः विश्वासादेव विदारितः=विनाशितः ॥ १२६ ॥ एवम्=इत्थं, सम्प्रधार्य=विचार्य, तस्थौ=अतिष्ठत्। सकाशं=समीपं, शोभनं=शुभम्, आपतितम्=आगतं जातमिति। सन्धिविग्रहद्वारेण=पूर्वं मैत्रीं विधाय ततश्च युद्धेन, वश्यः=करगतः अधिकारस्थः भविष्यति।

हिन्दी—जो व्यक्ति अपनी वृद्धि, समृद्धि सुख तथा आयु की इच्छा रखता हो उसे शत्रु भावापन्न सुरगुरु बृहस्पति का भी विश्वास नहीं करना चाहिये ॥ १२४ ॥

शपथपूर्वक सन्धि-भाव को प्राप्त शत्रु का भी विश्वास नहीं करना चाहिये। क्योंकि राज्य के लोभ में पड़ा हुआ वृत्रासुर शपथपूर्वक विश्वास उत्पन्न करने के पश्चात् ही इन्द्र द्वारा मारा गया था ॥ १२५ ॥

यदि शत्रु विश्वास न करे, तो देवता भी अपने शत्रु को अभिभूत नहीं कर सकते। दैत्यमाता दिति के गर्भ को इन्द्र ने विश्वास के ही द्वारा वज्र से काट कर छिन्न-भिन्न कर दिया था ॥ १२६ ॥

यह सोचकर वह एकाकी किसी दूसरे स्थान पर जाकर बैठ गया और दमनक के प्रत्यागमन का मार्ग देखने लगा।

दमनक ने सञ्जीवक के सन्निकट जाकर जब समझ लिया कि यह बैल है, तो मन ही मन प्रसन्न होकर सोचने लगा—"भगवान् की कृपा से यह तो और अच्छा हुआ। इस बैल के साथ सिंह की मित्रता कराकर पुनः शत्रुता कराऊँगा और सन्धिविग्रह की इस नीति से पिङ्गलक को अपने वश में कर लूँगा।

उक्तञ्च—

न कौलीन्याच्च सौहार्दान्नृपो वाक्ये प्रवर्तते।
मन्त्रिणा यावदभ्येति व्यसनं शोकमेव च ॥ १२७ ॥
सदैवापद्गतो राजा भोग्यो भवति मन्त्रिणाम्।
अतएव हि वाञ्छन्ति मन्त्रिणः सापदं नृपम् ॥ १२८ ॥
यथा वाञ्छति नीरोगः कदाचिन्न चिकित्सकम्।
तथापद्रहितो राजा सचिवं नाभिवाञ्छति" ॥ १२९ ॥

**एवं विचिन्तयन्पिङ्गलकाभिमुखं प्रतस्थे। पिङ्गलकोऽपि तमायान्तं प्रेक्ष्य, स्वाकारं रक्षयन् यथापूर्वमवस्थितः। दमनकोऽपि पिङ्गलकसकाशं गत्वा प्रणम्योपविष्टः।**

**व्याख्या**—कौलीन्यात्=सत्कुलोत्पन्नत्वात्, सौहार्दात्=स्नेहात्, सुहृद्भावाद्वा, मन्त्रिणा=सचिवानां, वाक्ये=वचने, न प्रवर्तते=प्रवृत्तो न भवति, यावद्, व्यसनं=दुःखम्, न अभ्येति=न समागच्छति ॥ १२७ ॥ आपद्गतः=विपत्तिग्रस्तः, भोग्यः=भोगयोग्यः, मन्त्रिणः=सचिवाः, सापदं=विपद्ग्रस्तं, वाञ्छन्ति ॥ १२८ ॥ यथा, नीरोगः=स्वस्थः, चिकित्सकं=वैद्यं, न वाञ्छति, तथैव, आपद्रहितः=निर्विघ्नः, दुःखादिविहीनः सचिवं, नाभिवाञ्छति ॥१२९॥ प्रेक्ष्य=अवलोक्य, स्वाकारं=स्वस्य रूपम् अभिप्रायं वा, रक्षयन्=गोपयन्, यथापूर्वं=चतुर्मण्डलव्यूहरचनां विधायेत्यर्थः। अवस्थितः=स्थितः।

**हिन्दी**—कहा भी गया है कि—राजा जब तक किसी आपत्ति या सङ्कट में नहीं पड़ता है, तबतक मन्त्रियों की कुलीनता एवं मित्रता आदि के कारण उनकी बातों को नहीं मानता है। अर्थात्-राजा मन्त्रियों द्वारा निर्दिष्ट मार्ग पर तभी चलने को विवश होता है, जब कि वह किसी सङ्कट में पड़ता है ॥ १२७ ॥

आपत्ति में पड़ा हुआ राजा ही मन्त्रियों के स्वार्थ साधन का अवलम्बन बनता है। अतएव मन्त्रिगण राजा के सतत आपत्तिग्रस्त होने की कामना किया करते हैं ॥ १२८ ॥

जैसे—नीरोग व्यक्ति वैद्य को नहीं चाहता है, उसी प्रकार आपत्तिरहित राजा भी मन्त्रियों को नहीं चाहता है। जैसे—रोगी व्यक्ति ही वैद्य के पास जाता है, उसी प्रकार आपत्तिग्रस्त राजा ही सचिवों का सम्मान करने को विवश होता है ॥ १२९ ॥

इस प्रकार सोचता हुआ वह पिङ्गलक की ओर चल पड़ा। पिङ्गलक ने जब उसको अपनी ओर आते हुए देखा तो अपने मनोगत भावों को छिपाते हुए, पूर्ववत् मण्डलव्यूह का निर्माण करके अपने स्थान पर आकर बैठ गया। दमनक भी पिङ्गलक के पास पहुँचकर प्रणामादि के बाद जाकर बैठ गया।

पिङ्गलक आह—"किं दृष्टं भवता तत्सत्त्वम् ?"

"दमनक आह—"दृष्टं स्वामिप्रसादात्"।

पिङ्गलक आह— 'अपि सत्यम् ?"

दमनक आह—"किं स्वामिपादानामग्रेऽसत्यं विज्ञाप्यते ?

उक्तञ्च—

अपि स्वल्पमसत्य य पुरो वदति भूभुजाम्।
देवानाञ्च, विनश्येत स द्रुत सुमहानपि ॥ १३० ॥

तथा च—

सर्वदेवमयो राजा मनुना सम्प्रकीर्तित.।
तस्मात्त देववत्पश्येद्य व्यलीकेन न कर्हिचित् ॥ १३१ ॥
सर्वदेवमयस्यापि विशेषो नृपतेरयम्।
शुभाशुभफल सद्यो नृपाद् देवाद्भवान्तरे" ॥ १३२ ॥

व्याख्या—तत्सत्त्वं=तज्जीवम्, स्वामिप्रसादात्=स्वामिप्रतापात्, विज्ञाप्यते=कथ्यते, भूभुजा=राज्ञा देवाना=सुराणा, पुर =अग्रे, स्वल्पम्=अल्पमपि, सुमहानपि=विशिष्टजनोऽपि, द्रुत=सत्वरं (शीघ्रही), विनश्येत्=प्रणश्येत् ॥ १३० ॥ त=राजान, देववत्=देवतुल्यम्, कर्हिचित्=कदाचिदपि (कभी भी) व्यलीकेन=व्युत्क्रमेण (विपरीत भाव से), न=नहि पश्येदिति ॥ १३१ ॥ विशेष =वैशिष्ट्यम्, नृपात्, सद्य.=तत्काल एव, इहैव जन्मनि वा, देवात्=सुरात्, भवान्तरे=जन्मान्तरे फल जायते ॥ १३२ ॥

हिन्दी—दमनक के बैठ जाने पर पिङ्गलक ने पूछा—"क्या आपने उस जीव को देखा ?"

दमनक ने उत्तर दिया—"आपकी कृपा से देख लिया है।"

पिङ्गलक ने पुन पूछा—"क्या सचमुच आप उसे देख आये हैं ?"

दमनक ने कहा—"क्या महाराज के समक्ष झूठ कहा जा सकता है ? कहा गया है कि—जो व्यक्ति राजाओं और देवताओं के समक्ष थोडा भी झूठ बोलता है वह चाहे जितना भी महान् क्यों न हो, तत्काल विनष्ट हो जाता है ॥ १३० ॥

और भी—मनु ने कहा है कि—राजा सर्वदेवमय होता है। राजाओं में सभी देवताओं का निवास होता है। अतएव राजा को भी देवता के ही समान देखना चाहिये। कभी भी राजा को विपरीत भाव से नहीं देखना चाहिये ॥ १३१ ॥

राजा के सर्वदेवमय होने पर भी उसमें एक अन्य विशेषता यह होती है कि राजा के विपरीत या अनुकूल आचरण का अशुभ शुभ फल इसी जन्म में तत्काल मिलता है और देवताओं के प्रति प्रदर्शित आचरण का फल जन्मान्तर में मिलता है" ॥ १३२ ॥

पिङ्गलक आह—"सत्य दृष्ट भविष्यति भवता। न दीनोपरि महान्तः कुप्यन्ति, अतो न त्व तेन निपातितः।

यत.—

तृणानि नोन्मूलयति प्रभञ्जनो, मृदूनि नीचै. प्रणतानि सर्वतः ।
स्वभाव एवोन्नतचेतसामयं, महान्महत्स्वेव करोति विक्रमम् ॥ १३३ ॥

अपि च—

गण्डस्थलेषु मदवारिषु वद्धरागमत्तभ्रमद्भ्रमरपादतलाहतोऽपि ।
कोप न गच्छति नितान्तवलोऽपि नागस्तुल्ये बले तु बलवान् परिकोपमेति ॥ १३४ ॥

व्याख्या—दीनोपरि=दीनजनोपरि, महान्त˙=शक्तिमन्त., न कुप्यन्ति=न क्रुध्यन्ति, अतएवभवान्, तेन=महता सत्त्वेन, न निपानितः=न व्यापादित. । प्रभञ्जन.=वायु˙, सर्वत = सर्वतो भावेन, मृदूनि=कोमलानि, नीचै. प्रणतानि=नतानि, तृणानि=शष्पाणि, न उन्मूलयति=नोत्पाटयति, न विनाशयति । उन्नतचेतसा=महता, अय, स्वभाव.=प्रकृतिगतो गुण, यत्, महत्सु=वलवत्सु, एव, विक्रम=पराक्रमं, करोति ॥ १३३ ॥ नाग.=गज., गण्डस्थलेषु=कपोलप्रदेशेषु, मदवारिषु=मदजलेषु, वद्धराग. ( अनुरक्त ), अतएव हि मत्तभ्रमद्भ्रमरस्य=प्रमत्त. सन् भ्रममाणस्य मधुकरस्य, पादतलाहतोऽपि=चरणतलात्ताडितोऽपि, कोपं न गच्छति =कोप न करोतीति भाव. । तुल्ये वले=सदृशवलवति पुरुषे, कोपमेति=क्रोधं गच्छति ॥१३४॥

हिन्दी—दमनक की वात को सुनकर पिङ्गलक ने कहा—"ठीक है । आपने उसको देख लिया होगा । क्योंकि दीनजनों पर समर्थजन क्रोध नहीं करते हे । यही कारण है कि उसने तुम्हें मारा नहा है । क्योंकि—

विशाल वृक्षोंको भी उखाड कर फेंक देने वाला प्रभञ्जन ( वायु ) सर्वतोभावेन मृदु ( कोमल ) एव नीचे की ओर झुके हुये विनम्र तृणों का उन्मूलन नहीं करता है । शक्तिसम्पन्न-जनों का प्राय यह स्वभाव होता है कि वे दीनों पर अपना पराक्रम नहीं दिखाते हैं । शक्तिमान् पुरुष वलवानों के ही साथ अपना पराक्रम प्रकट करते हैं ॥ १३३ ॥

और भी—अत्यन्त शक्ति-सम्पन्न गज, अपने गण्डस्थल पर वहते हुए मद जल में अनुरक्त एवं मद से विह्वल होकर उड़ने वाले भ्रमरों के पादाघात से आहत होने पर भी उन पर क्रुद्ध नहीं होता है । क्योंकि शक्तिमान् व्यक्ति अपने समान शक्तिसम्पन्न व्यक्ति पर ही अपना क्रोध प्रकट करता है ॥ १३४ ॥

दमनक आह—"अस्त्वेव स महात्मा, वय कृपणा , तथापि स्वामी यदि कथयति ततो भृत्यत्वेन योजयामि ।"

पिङ्गलक आह सोच्छ्वासम्—"किं भवाञ्छक्नोत्येव कर्तुम् ?"

दमनक आह—"किमसाध्य बुद्धेरस्ति ?"

उक्तञ्च—

न तच्छस्त्रैर्न नागेन्द्रैर्न हयैर्न पदातिभि˙ ।
कार्यं सम्सिद्धिमभ्येति यथा बुद्ध्या प्रसाधितम् ॥ १३५ ॥

**पिङ्गलक आह—"यद्येवं तदमात्यपदेऽध्यारोपितस्त्वम् अद्य प्रभृति प्रसादनिग्रहादिक त्वयैव कार्यमिति निश्चय. ।"**

**व्याख्या**—महात्मा=शक्तियुक्त, कृपणा.—दीना., भृत्यत्वेन=तव दास्येन, सोच्छ्वासं=दीर्घं नि श्वासं विधाय, असाध्यं=दुष्करं, शस्त्रै.=शस्त्रादिभि ; नागेन्द्रै.=गजेन्द्रै., हयै.=अश्वै., पदातिभि.=पदचारिभि सैनिकै. ( पैदल सेना से ), ससिद्धि=साफल्य, न, अभ्येति=नाभिगच्छति । यथा बुद्धया, प्रसाधितं=साधित, कृतमित्यर्थ ॥ १३५ ॥ अमात्यपदे=मन्त्रिपदे, अध्यारोपित =नियुक्त , अद्यप्रभृति=अद्यारभ्य, प्रसादनिग्रहादिकं=दण्डपारितोषिकादिवितरणं ( प्रसाद =पुरस्कार., निग्रह =दण्डादिविधानम् ) ।

**हिन्दी**—दमनक ने कहा—"महाराज सब ठीक है । वह शक्तिमान् है और मैं दीन हूँ । जो भी आप समझें । फिर भी यदि आपकी इच्छा हो और आप आज्ञा दें, तो मै उसे आपकी सेवा में एक भृत्य के रूप में उपस्थित कर सकता हूँ ।"

एक दीर्घ नि श्वास को खींचते हुए पिङ्गलक ने पूछा—"क्या आप ऐसा कर सकते हे ?" दमनक ने उत्तर दिया—"महाराज ! बुद्धिमान् जनों के लिये क्या दुष्कर होता हे ?" कहा भी गया है कि—शस्त्रों, गजों अश्वों और पैदल सैनिकों से जो कार्य नहीं हो पाता है, वह भी बुद्धि के द्वारा उत्पन्न हो जाता है ॥ १३५ ॥

पिङ्गलक ने कुछ स्वस्थ होकर कहा—"यदि इस कार्य को आप कर सकते हैं, तो आप मेरे मन्त्रिपद पर नियुक्त कर लिये गये । आज से मेरे प्रसाद और निग्रह सम्बन्धी कार्यों को आप ही करेंगे, यही मेरा निर्णय हे ।"

**अथ दमनकः सत्वर गत्वा सञ्जीवक साक्षेपमिदमाह—"एह्येहीतो दुष्टवृषभ ! स्वामी पिङ्गलकस्त्वामाकारयति । किं नि शङ्को भूत्वा मुहुर्मुहुर्नदसि वृथा" इति**

**तच्छ्रुत्वा सञ्जीवकोऽब्रवीत्—"भद्र ! कोऽय पिङ्गलक. ?"**

**दमनक आह—"किं स्वामिन पिङ्गलकमपि न जानासि ?" तत्क्षण प्रतिपालय । फलेनैव ज्ञास्यसि । नन्वय सर्वमृगपरिवृतो वटतले स्वामी पिङ्गलकनामा सिंहस्तिष्ठति ।"**

**तच्छ्रुत्वा गतायुषमिवात्मान मन्यमान सञ्जीवक पर·विषादमगमत् ।**

**आह च—"भद्र ! भवान्साधुसमाचारो वचनपटुश्च दृश्यते । तद्यदि मामवश्यं तत्र नयसि तदभयप्रदानेन स्वामिन. सकाशात्प्रसाद. कारयितव्य. ।"**

**व्याख्या**—साक्षेपम्=आक्षेपयुक्त ( डाटकर ) एहि-एहि=आगच्छेत्यर्थ ( इधर आओ ), आकारयति=आह्वयति । नि शङ्क =निर्भय , नर्दसि=शब्द करोषि, फलेनेव ज्ञास्यसि=फलप्राप्त्यनन्तरमवगमिष्यसि । सर्वमृगपरिवृत.=सर्ववन्यपशुसमावृत. ( पशवोऽपि मृगा—इत्यमर· ) गतायुषमिव=आसन्नमरणमिव ( अपनी मृत्यु को सन्निकट समझकर ), विषाद=शोक, साधुसमाचार =सत्पुरुषयोग्याचारवान्, वचनपटु =वाक्चतुर , नयसि=प्रापयसि, सकाशात्=सामीप्यात् , प्रसाद =अनुग्रह , कारयितव्य ।

हिन्दी—पिङ्गलक द्वारा प्रदत्त अधिकार को प्राप्त करते ही दमनक दौड़कर संञ्जीवक के पास गया और उसे डाटते हुये बोला—"अरे, दुष्ट वृषभ ! इधर आओ। महाराज पिङ्गलक तुम्हे बुला रहे हैं। इस वनप्रान्त में, निर्भय होकर तुम क्यों व्यर्थ चिल्ला रहे हो ?"

दमनक की बात को सुनकर सञ्जीवक ने कहा—"भद्र ! यह पिङ्गलक कौन हैं ?"

दमनक ने कहा—"अरे, अभी तक तुम महाराज पिङ्गलक को भी नहीं जानते हो ? अच्छा, कुछ देर तक रुक जाओ पुन. फलप्राप्ति के अनन्तर स्वयं समझ जाओगे। यहां पास में ही, समस्त वन्यपशुओं से परिवेष्टित पिङ्गलक नाम का वह सिंह बैठा है, जो इस वन का स्वामी है।"

दमनक की बात को सुनते ही अपने को अल्पायु समझ कर सञ्जीवक बहुत खिन्न हुआ और विनीत होकर कहने लगा—"भद्र ! आप बड़े ही उदार तथा सज्जन लग रहे हैं। आप वचन में भी पटु हैं। यदि आप मुझे वहाँ ले ही चलना चाहते हैं, तो कृपया महाराज की ओर से मेरे ऊपर इतनी कृपा अवश्य करा दीजियेगा कि वे मुझे अभय दान दे दें।"

**दमनक आह—"भो ! सत्यमभिहित भवता, नीतिरेषा। यतः—**

**पर्यन्तो लभ्यते भूमेः समुद्रस्य गिरेरपि।**
**न कथञ्चिन्महीपस्य चित्तान्तः केनचित्क्वचित् ॥ १३६ ॥**

**तत्त्वमत्रैव तिष्ठ, यावदहं त समये दृष्ट्वा ततः पश्चात्त्वामानयामि" इति। तथाऽनुष्ठिते दमनकः पिङ्गलकसकाशं गत्वेदमाह—"स्वामिन् ! न तत्प्राकृत सत्त्वम्। स हि भगवतो महेश्वरस्य वाहनभूतो वृषभः', इति। मया पृष्ट इदमूचे—'महेश्वरेण परितुष्टेन कालिन्दीपरिसरे, शष्पाग्राणि भक्षयितु समादिष्टः। किं बहुना, मम प्रदत्तं भगवता क्रीडार्थं वनमिदम्।"**

**पिङ्गलक आह सभयम्—"सत्य ज्ञातं मयाऽधुना, न देवताप्रसाद विना शष्पभोजिनो व्यालाकीर्ण एवंविधे वने निःशङ्कं नदन्तो भ्रमन्ति। ततस्त्वया किमभिहितम् ?"**

व्याख्या—भूमेः=पृथिव्याः, पर्यन्तः=परिधिः (सीमा), गिरेः=पर्वतस्य, चित्तान्तः=चित्तसीमा, केनचित्=केनापि, क्वचित्=कुत्रचिदपि, न लभ्यते=न प्राप्यते ॥ १३६ ॥ समये दृष्ट्वा=अनुकूले भावे स्थितं तं विलोक्य, अनुष्ठिते=कृते सति, प्राकृतं=सामान्य, महेश्वरस्य=शिवस्य, परितुष्टेन=सन्तुष्टेन=कालिन्दीपरिसरे=यमुनातीरे, शष्पाग्राणि, समादिष्टः=आज्ञापितः। क्रीडार्थं=विहारार्थं देवताप्रसादं विना=देवानुग्रहं विना (देवकृपा के विना) शष्पभोजिनः=तृणभोजिनः, व्यालाकीर्णे=हिंस्रपशुसमन्विते, निःशङ्कं=निर्भय, नदन्तः=गर्जन्तः भ्रमन्ति=विचरन्ति।

हिन्दी—सञ्जीवक की प्रार्थना को सुनकर दमनक ने कहा—"आप ठीक कहते हैं। यही तो नीति भी कहती है। क्योंकि—

पृथ्वी की सीमा का पता लगाया जा सकता है, समुद्र और पर्वत की परिधियां ज्ञात

हो सकती है, किन्तु राजा के मनोगत भावों की सीमा कभी भी कोई व्यक्ति नहीं पा सकता है ॥ १३६ ॥

आप यहीं तबतक बैठें। मैं राजा के भाव को देखकर आता हूँ, तब आपको ले चलूँगा।"

सञ्जीवक को वहीं छोड़कर दमनक ने पिङ्गलक के पास आकर कहा—"महाराज वह कोई सामान्य जीव नहीं है। वह भगवान् शङ्कर का वाहन महावृषभ नन्दी है। मेरे पूछने पर उसने बताया कि—भगवान् शङ्कर ने सन्तुष्ट होकर उसे कालिन्दी के किनारे के कोमल तृणों को चरने का आदेश दिया है। अधिक क्या कहूँ, उसने यह भी कहा है कि "भगवान् शङ्कर ने यह सम्पूर्ण वन मुझे विहार करने के लिये प्रदान कर दिया है।"

यह सुनकर पिङ्गलक ने भयभीत होकर कहा—ओह! यह बात अब मुझे ज्ञात हुई कि देव-कृपा के बिना एक साधारण तृणभोजी पशु हिंस्र पशुओं से युक्त इस सापद वन में निर्भय होकर क्यों गर्जता हुआ घूम रहा है। अच्छा तो—उसके कथन को सुनकर तुमने क्या कहा?"

**दमनक आह—"स्वामिन्! एतदभिहितं मया—यदेतद्वनं चण्डिकावाहनभूतस्य मत्स्वामिनः पिङ्गलकनाम्नः सिंहस्य विषयीभूतम्। तद् भवानभ्यागतः प्रियोऽतिथिः। तत्तस्य सकाशं गत्वा, भ्रातृस्नेहेनैकत्रभक्षणपानविहरणक्रियाभिरेकस्थानाश्रयेण कालो नेयः' इति। ततस्तेनापि सर्वमेतत्प्रतिपन्नम्। उक्तञ्च सहर्षम्—'स्वामिनः सकाशाद्भयदक्षिणा दापयितव्या' इति। तदत्र स्वामी प्रमाणम्।"**

**तच्छ्रुत्वा पिङ्गलक आह—"साधु सुमते! साधु मन्त्रिश्रोत्रिय! साधु! मम हृदयेन समन्त्र्य भवतेदमभिहितम्। तद्दत्ता मया तस्याभयदक्षिणा। परं सोऽपि मदर्थेऽभयदक्षिणां याचयित्वा द्रुततरमानीयताम्' इति।**

**व्याख्या**—चण्डिकावाहनभूतस्य = दुर्गावाहनभूतस्य, विषयीभूतं = राज्यभूतम्, अधिकारान्तर्गतमिति, अभ्यागतः = अतिथिरूपेणागतः, तस्य = सिंहस्य, सकाशं = समीपं, भक्षणपानविहरणक्रियाभिः = अन्नजलादिग्रहणपूर्वकं भ्रमणक्रियादिभिः, एकस्थानाश्रयेण = एकत्रस्थितेन, कालः = समयः, नेयः = यापनीयः। प्रतिपन्नं = स्वीकृतम्। मन्त्रिश्रोत्रिय = मन्त्रिश्रेष्ठ! हृदयेन सह समन्त्र्य = हृदयेन सह परामर्शं कृत्वा, मम हृदयस्थं भावं विज्ञाय, सोऽपि = वृषभोऽपि, याचयित्वा = सम्प्रार्थ्य, द्रुततरं = शीघ्रम्, आनीयताम् = अत्रानीयतामिति।

**हिन्दी**—दमनक ने उत्तर में कहा—"स्वामिन्! मैंने यह कहा कि—यह वन देवी चण्डिका के वाहन और हमारे स्वामी पिङ्गलक नामक सिंह के राज्याधीन है। अतः आप हमारे यहाँ आये हुए अतिथि हैं। आप कृपया उनके पास चलकर भ्रातृस्नेह से एक स्थान पर भोजन, जलपान और विहार आदि करते हुए एकत्र आनन्दपूर्वक अपना समय व्यतीत करें। उन्होंने मेरी बात को सहर्ष स्वीकार कर लिया। और कहा है, कि आप मुझे वहाँ ले चलकर स्वामी पिङ्गलक से मुझे अभयदान दिला दीजियेगा। स्वामी की जैसी इच्छा हो किया जाय।"

दमनक की बात को सुनकर पिङ्गलक ने कहा—"वाह सुमते! वाह मन्त्रिश्रेष्ठ! आपने बहुत अच्छा कहा। जान पड़ता है, आपने मेरे हृदय के साथ परामर्श करके ही इन बातों को वहाँ

कहा है। मैंने अपनी ओर से उनको अभयदान दे दिया। किन्तु, आप उनकी ओर से भी मेरे लिये अभयदान का वचन लेकर सादर उन्हें यहाँ ले आयें।

अथवा साधु चेदमुच्यते—

अन्तःसारैरकुटिलैरच्छिद्रैः सुपरीक्षितैः।
मन्त्रिभिर्धार्यते राज्यं सुस्तम्भैरिव मन्दिरम्॥ १३७॥

तथा च—

मन्त्रिणां भिन्नसन्धाने भिषजां सान्निपातिके।
कर्मणि व्यज्यते प्रज्ञा स्वस्थे को वा न पण्डितः॥ १३८॥

दमनकोऽपि तं प्रणम्य सञ्जीवकसकाशं प्रस्थितः सहर्षमचिन्तयत्—"अहो, प्रसादसमुखीनः स्वामी वचनवशगश्च संवृत्तः तन्नास्ति धन्यतरो मम। उक्तञ्च—

अमृतं शिशिरे वह्निरमृतं प्रियदर्शनम्।
अमृतं राजसमानममृतं क्षीरभोजनम्॥ १३९॥

व्याख्या—अन्तःसारैः=धीमद्भिः, अकुटिलैः=अजिह्मैः, सरलचित्तैः, अच्छिद्रैः=निर्दुष्टैः, दोषरहितैः, सुपरीक्षितैः=परीक्ष्य नियुक्तैः, समर्थैः मन्त्रिभिः=सचिवैः, सुस्तम्भैः=दृढतरैः स्तम्भैः, मन्दिरं=गृहमिव, राज्यं धार्यते॥ १३७॥ भिन्नसन्धाने=विपरीतस्य मेलने, सान्निपातिके=त्रिदोषयुक्ते ज्वरे, भिषजां वैद्यानां, प्रज्ञा=बुद्धिः, (निपुणता), व्यज्यते=लक्ष्यते ज्ञायते, स्वस्थे=रोगरहिते जने साधारणस्थितौ, को वा न=कश्च पण्डितमानी न भवति॥ १३८॥ प्रसादसंमुखीनः=प्रसादाभिमुखः वचनवशगः=मम वचनानुगः धन्यतरः=धन्यः, भाग्यवान्, नास्ति=नान्यो वर्तते। शिशिरे=शिशिरतौ, प्रियदर्शनं=स्वप्रियजनदर्शनं, क्षीरभोजनं=पायसभोजनं च (खीर खाना)॥ १३९॥

हिन्दी—अथवा, यह ठीक ही कहा गया है कि—बुद्धिमान्, सरल स्वभावयुक्त, दोषरहित और परीक्षित मन्त्रिगण राज्य का भार उसी प्रकार सम्भाल लेते हैं, जैसे—दृढ तथा दोषादिरहित स्तम्भ मकान के भार को सम्भाल लेते हैं॥ १३७॥

और भी—अप्रसन्न होकर राज्य के विपरीत आचरण करनेवाले व्यक्ति को पुनः अनुकूल कर लेने में मन्त्रियों की और सन्निपात ज्वर की चिकित्सा में ही वैद्यों की निपुण बुद्धि की परीक्षा होती है। सामान्य स्थिति में और साधारण ज्वर की चिकित्सा में सफलता प्राप्त कर लेने में कौन पण्डित नहीं होता?॥ १३८॥

सञ्जीवक के पास जाने के लिये प्रस्थित दमनक ने मार्ग में यह विचार किया कि इस समय मेरा यह स्वामी मुझ पर प्रसन्न होकर मुझे पुरस्कृत करना चाहता है और मेरे कथनानुसार आचरण करने लगा है। इस समय मुझसे बढ़कर कोई भी दूसरा व्यक्ति भाग्यवान् नहीं है। कहा भी गया है कि—शिशिर ऋतु में अग्नि, समय पर प्रिय व्यक्ति का दर्शन, राजसंमान और पायस भोजन ये अमृततुल्य सुखकारक वस्तुएँ मनुष्य को भाग्य से ही मिलती हैं॥ १३९॥

अथ सञ्जीवकसकाशमासाद्य सप्रश्रयमुवाच—"भो मित्र! प्रार्थितोऽसौ मया

भवदर्थे स्वाम्यभयप्रदानम्। तद्विश्रब्ध गम्यतामिति। पर त्वया राजप्रसादमासाद्य मया सह समय-धर्मेण वर्तितव्यम्। न गर्वमासाद्य स्वप्रभुतया विचारणीयम्। अहमपि तव सङ्केतेन सर्वां राज्यधुरममात्यपदवीमाश्रित्योद्धरिष्यामि। एवं कृते द्वयोरप्यावयो राज्यलक्ष्मीर्भोग्या भविष्यति। उक्तञ्च—

आखेटकस्य धर्मेण विभवाः स्युर्वशे नृणाम्।
नृपतीन् प्रेरयत्येको हन्त्यन्योऽत्र मृगानिव॥ १४०॥

तथा च—

यो न पूजयते गर्वादुत्तमाधममध्यमान्।
भूपसमानमान्योऽपि भ्रश्यते दन्तिलो यथा"॥ १४१॥

सञ्जीवक आह—"कथमेतत?" सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—सप्रश्रयं=सप्रणयम्, असौ=पिङ्गलक., विश्रब्ध=सविश्वासं, समयधर्मेण=प्रत्ययानुसारेण, शपथयुक्तेन वा (समय शपथाचार इत्यमर.) वर्तितव्यं=व्यवहर्तव्यं, गर्वमासाद्य=अभिमानमासाद्य, अधिकारमद प्राप्य वा, स्वप्रभुतया=स्वातन्त्र्येण, सङ्केतेन=नियोगानुसारेण, राज्यधुर=राज्यभारम्, अमात्यपदवीमाश्रित्य=मन्त्रिपदमलङ्कृत्य, उद्धरिष्यामि=सधारयिष्यामि। राज्यलक्ष्मी.=राज्यसम्पद् (राजकीय ऐश्वर्य)। आखेटकस्य=मृगयाया. (आखेटो मृगया स्त्रियामित्यमर), धर्मेण=रीत्या, विभवाः=सम्पद. (ऐश्वर्य), वशे=अधिकारे, स्यु=भवन्ति। आखेटकर्मणि यथा, एक पशून् प्रेरयति, द्वितीयो हन्ति, तथैव एक=एको जन., नृपतीन्=भूपान्, प्रेरयति=प्रोत्साहयति, अन्य=द्वितीयो जन, हन्ति=मारयति, वञ्चयित्वा धन गृह्णातीनि भाव.॥ १४०॥ न पूजयते=न संमानयति, दन्तिल.=दन्तिलनामा श्रेष्ठी, भ्रश्यते=अधिकारच्युतो भवति॥ १४१॥

हिन्दी—दमनक ने सञ्जीवक के पास जाकर अत्यन्त स्नेहपूर्वक कहा—"मित्र! आपके लिये मैंने स्वामी से अभयदान ले लिया है। अब आप निर्भय होकर उनके पास जा सकते हैं। किन्तु एक बात स्मरण रखियेगा कि राजा का अनुग्रह प्राप्त करने के बाद मुझे भूलियेगा नहीं। अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार मित्रतापूर्वक रहियेगा। अधिकार के मद में पड़कर मनमाना आचरण न कीजियेगा। मन्त्रिपद पर रहते हुये मैं भी अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार आपके परामर्श से ही सम्पूर्ण राज्य-कार्य करूँगा। यदि हम अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार चलते रहे, तो हम दोनों ही राज्य-लक्ष्मी का उपभोग कर सकेंगे। कहा भी गया है कि—

राजकीय ऐश्वर्य एव सुख मनुष्य के अधिकार में मृगया की ही रीति से आते हैं। मृगया मे जैसे एक व्यक्ति पशुओं को हाँकता है और दूसरा उनका शिकार करता है, उसी प्रकार राजाओं को एक व्यक्ति यदि दान एवं पुरस्कार आदि प्रदान करने के लिये प्रेरित करता है तो दूसरा व्यक्ति उसको प्राप्त करके उसका उपभोग करता है॥ १४०॥

और भी—जो व्यक्ति अधिकार के मद में पड़कर उत्तम, मध्यम तथा अधम इन सभी वर्गों के कर्मचारियों का सम्मान नहीं करता है, राजा का प्रिय होते हुए भी, वह व्यक्ति दन्तिल नाम

के सेठ की तरह अपनी प्रतिष्ठा और समान आदि को खोकर सबकी दृष्टि मे गिर जाता है" ॥ १४१ ॥

सञ्जीवक ने पूछा—कैसे ? दमनक ने तृतीय कथा को प्रारभ करते हुए कहा—

३

## ( दन्तिलगोरम्भयोः कथा )

"अस्त्यत्र धरातले वर्धमान नाम नगरम् । तत्र दन्तिलो नाम नानाभाण्डपतिः सकलपुरनायक: प्रतिवसति स्म । तेन पुरकार्यं, नृपकार्यं च कुर्वता तुष्टिं नीतास्तत्पुरवासिनो लोका नृपतिश्च । किं बहुना, न कोऽपि तादृक् केनापि चतुरो दृष्टो, नापि श्रुतो वेति । अथवा साध्विदमुच्यते—

नरपतिहितकर्ता द्वेष्यता याति लोके,
जनपदहितकर्ता त्यज्यते पार्थिवेन्द्रै: ।
इति महति विरोधे वर्तमाने समानो
नृपतिजनपदानां दुर्लभ: कार्यकर्ता ॥ १४२ ॥

व्याख्या—धरातले=भूतले ( पृथ्वी पर ), नानाभाण्डपति:=वणिक् नानाविधाना भाण्डाना विक्रेता, 'स्याद्भाण्डमश्वाभरणेऽमत्रे मूलवणिग्धने' इत्यमर ( व्यापारी ), सकलपुरनायक =पुरप्रधान , तुष्टिं=सन्तुष्टिं, नाता =प्रापिता , पुरवासिन =नगरवासिनो जना', नागरिका । चतुर:=कुशल , न श्रुत:=नाकर्णित:, नरपतिहितकर्ता=भूपस्य प्रियकारको जन , लोके=जनसमुदाये, द्वेष्यता=द्वेषपात्रता, याति=गच्छति । जनपदहितकर्ता=लोकप्रियकारक , पार्थिवेन्द्रै =भूप , त्यज्यते, विरोधे=वैपरीत्ये, वर्तमाने=स्थिते सति, समान = द्वयोस्तुल्यप्रियकारक , दुर्लभ:=दुष्प्रापो भवति ॥ १४२ ॥

हिन्दी—इस भूमण्डल में वर्धमान नाम का एक नगर है। वहाँ कभी दन्तिल नाम का एक आभूषणों का व्यापारी निवास करता था। प्रजा एव राजा दोनों के हितविधायक कार्यों को करते हुए वह नगरवासियों को सन्तुष्ट कर रखा था। राजा भी उससे प्रसन्न रहा करता था। अधिक क्या कहा जाय, उसके समान चतुर व्यक्ति न तो कोई दूसरा उस नगर में था और न कहा सुना ही जाता था। अथवा ठीक ही कहा गया है कि—

राजा का हित करनेवाला व्यक्ति समाज में द्वेष की दृष्टि से देखा जाता है और समाज का हित सम्पादन करने वाला व्यक्ति राजा के आश्रय से वञ्चित हो जाता है। इन दो परस्पर विरोधी सिद्धान्तों की स्थिति में राजा और प्रजा का समान रूप से हित करनेवाला अत्यन्त दुर्लभ होता है ॥ १४२ ॥

अथैवं गच्छति काले दन्तिलस्य कदाचित्कन्याविवाहः संप्रवृत्त: । तत्र तेन सर्वे पुरनिवासिनो, राजसन्निधिलोकाश्च समानपुर:सरमामन्त्र्य भोजिता वस्त्रादिभिः

सत्कृताश्च। ततो विवाहानंतरं राजा सान्तःपुरः स्वगृहमानीयाऽभ्यर्चितः। अथ तस्य नृपतेर्गृहसमार्जनकर्ता गोरम्भो नाम राजसेवको गृहायातोऽपि तेनानुचितस्थाने उपविष्टोऽवज्ञयाऽर्धचन्द्रं दत्त्वा निःसारितः। सोऽपि ततः प्रभृति निःश्वसन्नपमानान्न रात्रावप्यधिशेते। "कथं मया तस्य भाण्डपते राजप्रसादहानिः कर्तव्येति" चिन्तयन्नास्ते।

व्याख्या—तेन=दन्तिलेन, राजसन्निधिलोकाः=मन्त्र्यादयो, राजपुरुषाश्च, समानपुरःसरं=ससम्मानं, सत्कृता =(आतिथ्यादिभिर्बहुमानिताः), सान्तःपुरः=सभार्यः सपरिजनश्च (अन्तःपुरेण सहितः सान्तःपुरः, स्त्र्यगारं भूभुजामन्तःपुरं स्यादित्यमरः), अभ्यर्चितः=पूजितः, सत्कृतः इत्यर्थः। गृहसंमार्जनकर्ता=गृहमार्जकः (झाड़ू देनेवाला), गृहायातोऽपि=भाण्डपतेर्गृहं गतोऽपि, अनुचितस्थाने=स्वायोग्यस्थाने, शिष्टजनस्थाने, उपविष्टः, अतएव—अवज्ञया=तिरस्कारेण सह, अर्धचन्द्रं दत्त्वा=गलहस्तं दत्त्वा, निःसारितः—गृहाद् दूरीकृतः, सोऽपि=मार्जकोऽपि, अपमानात्=भाण्डपतेस्तिरस्कारात्, अधिशेते=येनकेन प्रकारेण स्वपिति। राजप्रसादहानिः=भूपानुग्रहहानिः, कर्तव्या=विधातव्या।

हिन्दी—कुछ दिनों के बाद भाण्डपति दन्तिल के यहाँ उसकी कन्या का विवाह पड़ा। उस विवाह के अवसर पर उसने सम्पूर्ण नागरिकों और राजकर्मचारियों को सादर निमन्त्रित करके भोजन कराया और वस्त्र आदि देकर सम्मानित किया। विवाह के पश्चात् उसने राजा को भी उनकी रानियों और परिजनों के साथ निमन्त्रित किया तथा अपने घर ले जाकर आदर सत्कार किया।

राजा के अनुचरों में एक गोरम्भ नाम का भी अनुचर था, जो राजभवन में झाड़ू देने का कार्य करता था। राजा के साथ वह भी निमन्त्रण में गया था, किन्तु उसके पद के प्रतिकूल किसी उच्च स्थान पर बैठ जाने के कारण भाण्डपति ने अवज्ञापूर्वक गलहस्त देकर उसे निकाल दिया था। दन्तिल के उस अपमान से वह बहुत दुखी था और उसी दिन से दीर्घ निःश्वास लिया करता था। उस अपमान से वह इतना दुखी था कि रात्रि में उसे चिन्ता के कारण पूर्ण निद्रा नहीं आती थी और किसी प्रकार करवट बदल कर रात्रि को व्यतीत किया करता था। वह निरन्तर यही सोचा करता था कि "किस प्रकार इस भाण्डपति को राजा की कृपा से वञ्चित करके मैं अपने अपमान का बदला चुका लूँ।"

"अथवा किमनेन वृथा शरीरशोषणेन? न किञ्चिन्मया तस्यापकर्तुं शक्यमिति। अथवा साध्विदमुच्यते—

यो ह्यपकर्तुमशक्तः कुप्यति कथमसौ नरोऽत्र निर्लज्जः।
उत्पतितोऽपि हि चणकः शक्तः किं भ्राष्ट्रकं भङ्क्तुम्? ॥ १४३ ॥

अथ कदाचित्प्रत्यूषे योगनिद्रां गतस्य राज्ञः शय्यान्ते मार्जनं कुर्वन्निदमाह—"अहो, दन्तिलस्य महद् दृप्तत्वं यद्राजमहिषीमालिङ्गति।"

तच्छ्रुत्वा राजा ससम्भ्रममुत्थाय तमुवाच—भो भो गोरम्भ! सत्यमेतद्यत्त्वया जल्पितम्?, किं देवी दन्तिलेन समालिङ्गिता?" इति।

गोरम्भः प्राह—"देव ! रात्रिजागरणेन द्यूतासक्तस्य मे बलान्निद्रा समायाता, तन्न वेद्मि किं मयाभिहितम् ।"

व्याख्या—शरीरगोपणेन=चिन्तया स्वकायशोषणेन, अपकर्तुम्=अपकारं कर्तुम्, शक्यं=सुकरमस्ति ( साध्य नहीं है ), अशक्त =अक्षमः, निर्लज्जः=लज्जारहितः, असौ नरः= असौ पुरुष, किं=कथ, कुप्यति=क्रुध्यति, उत्पतित =ऊर्ध्वमुत्पतित, ( उछल कर बाहर आया हुआ ), चणक =अन्नविशेष. ( चना ) भ्राष्ट्रकम्=अम्बरीषं ( क्लीबेऽम्बरीषं भ्राष्ट्रो ना इत्यमर ) ( भाड को ), भङ्क्तुं=स्फोटयितुं, शक्त =क्षमो भवति ? ॥ १४३ ॥ प्रत्यूषे= अहर्मुखे, योगनिद्राम्=अर्धनिद्रा, शय्यान्ते=पर्यङ्कोपान्तभागे, दृप्तत्वं=धृष्टत्व, राजमहिषीं= राजस्त्रीम् ( रानी को ), आलिङ्गति । ससम्भ्रमं=सोद्वेगं ( घबड़ा कर ), जल्पित=प्रलपितं ( बकना ), द्यूतासक्तस्य=द्यूतकर्मणि प्रसक्तस्य, न वेद्मि=न जानामि, किम्, अभिहितं= कथितमिति ।

हिन्दी—अन्ततो गत्वा उसने सोचा कि—"चिन्ता में व्यर्थ शरीर को सुखाने से क्या लाभ है ? उसका कुछ भी अपकार करना मेरे लिये शक्य नहीं है । अथवा ठीक ही कहा गया है कि—जो व्यक्ति किसी का अपकार करने में समर्थ नहीं है, वह लज्जाहीन होकर दूसरों पर व्यर्थ कोप क्यों करता है ? । भाड़ से उछल कर बाहर आया हुआ चना क्या भाड को फोड़ने में समर्थ हो सकता है ?" । ( अभिप्राय यह कि विना शक्ति के मेरा कोप करना व्यर्थ है ) ॥ १४३ ॥

किसी दिन प्रभात के समय जब राजा अर्धनिद्रित अवस्था में पड़ा हुआ था, दन्तिल ने राजा की चारपाई के आसपास झाड़ू लगाते हुये यह कहा—"दन्तिल की यह कितनी बड़ी धृष्टता है कि वह अब रानी का आलिङ्गन भी करने लगा है ।"

राजा ने उसकी बात को सुनकर घबड़ाकर उठते हुये उससे पूछा—"गोरम्भ ! तुम जो बक रहे हो, क्या वह सत्य है ? क्या दन्तिल ने महारानी का सचमुच में आलिङ्गन किया है ।"

उत्तर में, गोरम्भ ने कहा—"देव ! जुआ खेलने की धुन में मैं आज रात भर जागता रहा हूँ । इस जागरण के कारण मुझे बड़ी तेज नींद आ गयी थी । मैं नहीं जानता कि मैंने अभी क्या कहा है ?"

राजा सेर्ष्यं स्वगतम्—"एष तावदस्मद्गृहेऽप्रतिहतगति । तथा दन्तिलोऽपि । तत्कदाचिदनेन देवी समालिङ्ग्यमाना दृष्टा भविष्यति । तेनेदमभिहितम् । उक्तञ्च—

> यद्वाञ्छति दिवा मर्त्यो वीक्षते वा करोति वा ।
> तत्स्वप्नेऽपि तदभ्यासाद् ब्रूते वाथ करोति वा ॥ १४४ ॥

तथा च—

> शुभं वा यदि वा पापं यन्नृणां हृदि संस्थितम् ।
> सुगूढमपि तज्ज्ञेयं स्वप्नवाक्यात्तथा मदात् ॥ १४५ ॥

अथवा स्त्रीणां विषये कोऽत्र सदेह.—

जल्पन्ति सार्धमन्येन पश्यन्त्यन्य सविभ्रमा. ।
हृद्गत चिन्तयन्त्यन्य प्रियः को नाम योपिताम् ॥ १४६ ॥

व्याख्या—स्वगतम्=आत्मगतमचिन्तयत्, अप्रतिहतगति =अनिवारितप्रवेश, मर्त्यः =मनुष्य, दिवा=दिने, वीक्षते=पश्यति, तदभ्यासात्=दिवा दृष्टत्वात्, कृतत्वाद् वाञ्छितत्वाच्च, स्वप्ने=स्वप्नावस्थाया, ब्रूते=कथयति ॥ १४४ ॥ सुगूढमपि=निगूढ, निगूहितमपि ( छिपाया हुआ भाव भी ), स्वप्नवाक्यात्=स्वप्नप्रलापात्, मदात्=मद्यसेवनात्, ज्ञेय= ज्ञातुं शक्यं भवति ॥ १४५ ॥ अन्येन सार्धं=परेण सह, जल्पन्ति=वार्तां कुर्वन्ति । सविभ्रमा = सविलासा. ( कटाक्ष, हावभाव आदि से ), अन्यम्=अन्य पुरुष, पश्यन्ति ॥ १४६ ॥

हिन्दी—गोरम्भ के प्रलाप को सुनकर राजा ने ईर्ष्या से अपने मन में सोचा कि—"यह गोरम्भ अन्त पुर में विना किसी रोक टोक के प्रवेश करता ही है। दन्तिल भी विना किसी प्रतिबन्ध के आता जाता रहता है। यह सम्भव है कि कभी इसने दन्तिल को महारानी का आलिङ्गन करते हुये देख लिया हो। इसीलिए इसने इसतरह का प्रलाप किया है। कहा भी गया है कि—मनुष्य दिन में जिस वस्तु की इच्छा करता है, जिस वस्तु को देखता है अथवा जिस कार्य को करता है, स्वप्नावस्था में भी अभ्यास के कारण उसी वस्तु को देखता है और उसी को कहता भी है ॥ १४४ ॥

और भी—पाप या पुण्य, जो भी भाव मनुष्यके हृदय में रहता है, वह छिपाने पर भी उसके स्वप्नकालिक प्रलाप से अथवा मद की वेहोशी के कारण प्रकट हो ही जाता है। ( स्वप्नकालिक प्रलाप या मद की वेहोशी में मनुष्य अपने छिपाये हुये भाव को भी व्यक्त कर ही देता है ) ॥ १४५ ॥

अथवा, स्त्रियों के विषय में तो सन्देह की कोई बात ही नहीं रह जाती है। क्योंकि स्त्रियों का यह स्वभाव ही होता है कि वे किसी एक व्यक्ति के साथ बातचीत करती हैं तो दूसरे व्यक्ति को हावभाव एव कटाक्ष आदि से देखती रहती हैं और किसी तीसरे व्यक्ति को हृदय में स्मरण करती रहती हैं। स्त्रियों के लिए कौन प्रिय होता है ? अर्थात्—स्त्रियों को कोई भी प्रिय नहीं होता है। वे किसी एक व्यक्ति से ही प्रेम नहीं करती हैं। उनके हृदय का भाव जानना बड़ा कठिन होता है ॥ १४६ ॥

अन्यच्च—

एकेन स्मितपाटलाधररुचो जल्पन्त्यनल्पाक्षर,
वीक्षन्तेऽन्यमित स्फुटत्कुमुदिनीफुल्लोल्लसल्लोचना ।
दूरोदारचरित्रचित्रविभव ध्यायन्ति चान्य धिया,
केनेत्थ परमार्थतोऽर्थवदिव प्रेमास्ति वामभ्रुवाम् ॥१४७॥

तथाच—

नाग्निस्तृप्यति काष्ठानां नापगानां महोदधिः।
नान्तकः सर्वभूतानां न पुंसां वामलोचना ॥१४८॥
रहो नास्ति क्षणो नास्ति नास्ति प्रार्थयिता नरः।
तेन नारद! नारीणां सतीत्वमुपजायते ॥१४९॥
यो मोहान्मन्यते मूढो रक्तेयं मम कामिनी।
स तस्या वशगो नित्यं भवेत्क्रीडाशकुन्तवत् ॥१५०॥

व्याख्या—स्मितपाटलाधररुचः=ईषद्धासात् श्वेतरक्तमिश्रिताधरकान्तियुताः (स्मितेन =ईषद्धासेन, पाटला=श्वेतरक्तमिश्रिता, अधररुक्=अधरकान्तिः यासां ताः) ("श्वेतरक्तस्तु पाटलः" इत्यमरः), एकेन=एकेन पुरुषेण, अनल्पाक्षरम्=अत्यधिकं (न अल्पम् अनल्पम्, अनल्पानि अक्षराणि यस्मिन् तत्), जल्पन्ति। इतः, स्फुटत्कुमुदिनीफुल्लोल्लसल्लोचनाः= विकसितकुमुद्वतीवोल्लसन्नयनाः (स्फुटन्ती=विकसन्ती, कुमुदिनी=कुमुद्वती, स्फुटत्कुमुदिनीव फुल्लानि=विकसितानि, अतएव च उल्लसितानि=समुल्लसितानि लोचनानि=नयनानि यासां ताः) वीक्ष्यन्ते=विलोकयन्ति, धिया=बुद्ध्या हृदयेन च, दूरोदारचरित्रचित्रविभवम्= औदार्यादिगुणसम्पद्विशिष्टं (दूरम्=अत्यधिकम्, उदारं=विख्यातं, चरित्रं=वृत्तं, व्यवहारादिकं वा, तेन चित्रं, विभवः=विक्रमादिसम्पत् यस्यासौ तमिति भावः) ध्यायन्ति=चिन्तयन्ति, वामभ्रुवां=वामलोचनानां, परमार्थतः=वास्तविकः (यथार्थ में), अर्थवद्=सार्थकं, प्रेम=स्नेहः, अस्ति=भवतीति, न वक्तुं शक्यते ॥ १४७ ॥ काष्ठानां=काष्ठैः, (इन्धन से) महोदधिः=समुद्रः, आपगानां=नदीभिः, अन्तकः=यमः, सर्वभूतानां=जीवैः, पुंसां=पुरुषैः, न तृप्यति=न तुष्यति, तृप्तिं न प्राप्नोतीति भावः। सर्वत्र तृतीयार्थे षष्ठीति ज्ञेया ॥ १४८ ॥ रहः=एकान्तस्थानम्, क्षणः=अनुकूलावसरः, प्रार्थयिता=प्रार्थी, इच्छुकः कामिजनो वा, तेन=तेन कारणेन, सतीत्वं=पातिव्रत्यम् (सतीत्व), उपजायते। ॥ १४९ ॥ मूढः=मूर्खः, मोहात्=अज्ञानात्, कामिनी=स्त्री, रक्ता=अनुरक्ता, रतिं मन्यते, सः=पुरुषः, क्रीडाशकुन्तवत्=पिञ्जरगतक्रीडापक्षीव (पालतू तोते की तरह), तस्याः=कामिन्याः, वशगः= वशीभूतो भवति ॥ १५० ॥

हिन्दी—और भी कहा गया है कि—स्मित-हास के कारण पाटल वर्ण की आभा से युक्त अधरों वाली स्त्रियां एक ओर किसी व्यक्ति से विविध प्रकार की बातें करती हैं, तो दूसरी ओर खिली हुई कुमुदिनी के समान विकसित एवं उल्लसित नेत्रों से किसी अन्य पुरुष को देखती रहती हैं और साथ ही, मन में किसी प्रख्यात यश एवं रूप से युक्त तृतीय व्यक्ति का ध्यान भी करती रहती हैं। वास्तविक रूप से सच्चे अर्थ में इन वामलोचनाओं का किससे प्रेम होता है? अर्थात् वास्तविक रूप से स्त्रियाँ किस पुरुष के प्रति अपने मन में अनुराग रखती हैं, यह जानना बहुत कठिन होता है ॥ १४७ ॥

और भी—अग्नि इन्धन से, समुद्र नदियों से और काल प्राणियों से जैसे कभी तृप्त नहीं होता है, उसी प्रकार स्त्री कभी पुरुषों से तृप्त नहीं होती है॥ १४८॥

हे नारद ! या तो एकान्त स्थान नहीं मिलता, या उचित अवसर नहीं मिल पाता, अथवा कोई अनुरागी और कामुक व्यक्ति नहीं मिलता—तभी तक स्त्रियों का सतीत्व-भाव सुरक्षित रहता है॥ १४९॥

जो व्यक्ति अपनी अज्ञानता के कारण यह समझता है कि—"यह कामिनी मुझसे प्रेम करती है, वह पालतू पक्षी ( तोता या मैना ), की तरह उसके वशीभूत हो जाता है। जैसे चारे का लोभ देकर पक्षियों को पिंजड़े में डाल दिया जाता है, उसी प्रकार स्त्रियों के असत्य प्रेम के लोभ में पड़कर वह पुरुष भी उनका दास बन जाता है॥ १५०॥

तासां वाक्यानि कृत्यानि स्वल्पानि सुगुरूण्यपि।
करोति, यो कृतैर्लोके लघुत्वं याति सर्वत॥ १५१॥
स्त्रियं च य प्रार्थयते सन्निकर्षं च गच्छति।
ईषच्च कुरुते सेवां तमेवेच्छन्ति योषित.॥ १५२॥
अनर्थित्वान्मनुष्याणां भयात्परिजनस्य च।
मर्यादायाममर्यादा स्त्रियस्तिष्ठन्ति सर्वदा॥ १५३॥
नासां कश्चिदगम्योऽस्ति नासां च वयसि स्थितिः।
विरूप रूपवन्त वा पुमानित्येव भुञ्जते॥ १५४॥
रक्तो हि जायते भोग्यो नारीणां शाटको यथा।
घृष्यते यो दशालम्बी नितम्बे विनिवेशित.॥ १५५॥
अलक्तको यथा रक्तो निष्पीड्य पुरुषस्तथा।
अबलाभिर्बलाद्रक्तः पादमूले निपात्यते॥ १५६॥

**व्याख्या**—य. पुरुष., तासा = कामिनीना, सुगुरूणि = बहूनि, विस्तृतानि वा, कृत्यानि = कार्याणि, करोति। यै = कार्यै, लघुत्वं = लघुता ( हीनता को ), याति॥ १५१॥ सन्निकर्ष. = सामीप्यम्, ईषत् = अल्पमपि, किञ्चिदपि, योषित. = स्त्रिय., त = तमेव पुरुषम्, इच्छति॥१५२॥ अमर्यादा = मर्यादारहिता, अनर्थित्वात् = प्रार्थिजनविरहात्, परिजनस्य = कुलजनस्य, भयात् = भयकारणात्, मर्यादाया = शिष्टाचारसीमाया, स्वधर्मे वा, तिष्ठन्ति॥ १५३॥ आसा = नारीणाम्, अगम्य॰ = अगन्तव्य., असेव्य इति भाव, वयसि = अवस्थाया, स्थिति = स्थैर्यम् आस्था वा, न भवति॥ १५४॥ रक्त॰ = अनुरक्त. पुरुषः, भोग्य॰ = सेव्यः ( भवति )। रक्त शाटक = रक्तशाटी ( लाल साड़ी ), य = शाटक. पुरुषो वा, दशालम्बी = प्रलम्बान्तप्रदेश॰, नितम्बे = जघनप्रदेशे, विनिवेशित = स्थापित, घृष्यते = घर्षणं करोतीति भाव.॥ १५५॥ रक्तोऽलक्तक. = रक्तवर्णो लाक्षारस. ( महावर ), निष्पीड्य = पीडयित्वा, ( गारकर ), रक्त. = अनुरक्त॰, पुरुषोऽपि, अबलाभिः = कामिनीभि, पादमूले = चरणप्रान्ते, निपात्यते॥ १५६॥

**हिन्दी**—जो व्यक्ति स्त्रियों के छोटे तथा बड़े कार्यों को करता है और उनके आदेश

का पालन करता है, वह अपने कृत्यों के कारण विश्व में लघुता को प्राप्त हो जाता है। स्त्रियों के आज्ञाकारी व्यक्ति प्राय उपहास के पात्र समझे जाते है। समाज के लोग उसे दुराचारी और नीच समझते हैं ॥ १५१ ॥

जो पुरुष स्त्रियों के पीछे घूमा करता है और उनकी आज्ञाकारिता के लिये उनसे निकट का सम्बन्ध रखता है, अथवा उनकी थोड़ी भी सेवा आदि करता है, स्त्रिया उसी को मनाती और चाहती हैं ॥ १५२ ॥

स्त्रिया स्वभाव से ही अमर्यादित होती हैं। वे मर्यादा की सीमा में तभी तक आवद्ध रहती हैं, जब तक कि उनको कोई कामी पुरुष नहीं मिलता है। अथवा, कुल तथा गोत्र के व्यक्तियों का भय बना रहता है ॥ १५३ ॥

स्त्रियों के लिये कोई भी पुरुष या स्थान अगम्य नहीं होता है। उनको अवस्था से भी कोई विशेष प्रयोजन नहीं होता है। कुरूप या रूपवान् भी वे नहीं देखती है। केवल पुरुष समझकर उसका उपभोग करती हैं। ( अर्थात् स्त्रियों को केवल पुरुष चाहिये, जाति, अवस्था, कुरूप या रूपवान् इनमें कुछ भी प्रयोजन नहीं होता )॥ १५४ ॥

जैसे लालरंग की साड़ी, जिसका किनारा खूब चौड़ा हो, नितम्ब पर खूब चुस्त बैठती हो और नितम्बभाग को रगड़ती हो, वह स्त्रियों को विशेष पसन्द आती है, उसी प्रकार उनमें अनुरक्त रहने वाला और उनके नितम्ब भाग पर स्थित होकर संघर्षण करने वाला व्यक्ति स्त्रियों को अधिक पसन्द आता है और उसी को वे अपना भोग्य भी मानती हैं। ( भावार्थ यह कि स्त्रियों में अनुरक्त रहने वाला व्यक्ति साड़ियों की तरह स्त्रियों के नितम्ब भाग पर रगड़ खाकर विनष्ट हो जाता है) ॥ १५५ ॥

रक्तवर्ण के लाक्षारस ( महावर ) को गारकर जैसे स्त्रियां अपने पैर के नीचे मलती हैं, उसी प्रकार उनमें अनुरक्त रहने वाले व्यक्ति को भी विडम्बनापूर्वक दुर्दशाग्रस्त करके बलात् अपने पैरों के नीचे गिरा देती हैं।। ( क्षीण व्यक्ति विवश होकर स्त्रियोंके पद रज को झाड़ता फिरता है और उनकी आज्ञाकारिता एवं शोभा बनाने में ही जीवन समाप्त कर देता है )" ॥१५६॥

एवं स राजा बहुविधं विलप्य, तत्प्रभृति दन्तिलस्य प्रसादपराङ्मुखः सञ्जातः। किं बहुना, राजद्वारप्रवेशोऽपि तस्य निवारितः। दन्तिलोऽप्यकस्मादेव प्रसादपराङ्मुखमवनिपतिमवलोक्य चिन्तयामास—"अहो, साधु चेदमुच्यते—

कोऽर्थान् प्राप्य न गर्वितो विषयिणः कस्यापदोऽस्तं गताः
स्त्रीभिः कस्य न खण्डितं भुवि मनः को नाम राज्ञां प्रियः।
कः कालस्य न गोचरान्तरगतः कोऽर्थी गतो गौरवं
को वा दुर्जनवागुरासु पतितः क्षेमेण यातः पुमान् ॥१५७॥

तथा च—

काके शौच द्यूतकारे च सत्य
सर्पे क्षान्ति· स्त्रीषु कामोपशान्तिः।
क्लीबे धैर्यं मद्यपे तत्त्वचिन्ता,
राजा मित्र केन दृष्टं, श्रुतं वा ॥१५८॥

व्याख्या—वहुविध=विविधप्रकारेण, विलप्य=प्रलाप कृत्वा, तत्प्रभृति=तद्दिनादारभ्य, प्रसादपराङ्मुख =कृपाविरहित , विरक्त इत्यर्थं., राजद्वारप्रवेश.=राजगृहप्रवेश , निवारित.=निषिद्ध.। अर्थान्=विभवान्, धनानि, प्राप्य=लब्ध्वा, क =क पुरुष , न गर्वित.=गर्वितो न भवति। विषयिण =विषयलम्पटस्य, आपद.=आपत्तय , अस्त गता.=समाप्ति गता.। मन =मानस हृदय, न खण्डितं=न विनष्टीकृत (विकृतिभाव न प्रापितम्), प्रिय =प्रियजन , कालस्य=मृत्यो , गोचरान्तरगत =दृष्टिविषयीभूत , अर्थी=याचक , गौरव=महत्त्वं, दुर्जन-वागुरासु=दुष्टवाग्जालेषु, ("वागुरा मृगवन्धनी" इत्यमर । जाल, फन्दा), पतित.=निपतित , क्षेमेण—कुशलेन, क =क पुरुष , यात.=निर्गत., निर्यात (निकल सका है?) ॥१५७॥ काके=वायसे, शौच=शुद्धि , पवित्रता (शुचिता), द्यूतकारे=कितवे (जुआड़ी में), सत्यं=सदाचार , सत्यवाक् , सर्पे=व्याले, क्षान्ति.=क्षमा, स्त्रीषु, कामोपशान्ति =कामशान्ति., कामतृप्ति , क्लीवे=नपुसके कातरे वा, धैर्यं=धृति , मद्यपे=सुरापे (शराबी में), तत्त्वचिन्ता =तत्त्वविचिकित्सा, विचारबुद्धि , केन=केन पुरुषेण, दृष्टम्=अवलोकितं, श्रुतम्=आकर्णितम्? ॥ १५८ ॥

हिन्दी—स्त्रियों के विषय में अनेक प्रकार से विलाप करने के वाद राजा उस दिन से दन्तिल पर अप्रसन्न रहने लगा। अधिक क्या कहा जाय, राजा की आज्ञा से दन्तिल का राजभवन में प्रवेश भी रोक दिया गया।

अकस्मात् अप्रसन्न हुये राजा को देख कर दन्तिल वहुत चिन्तित हुआ। उसने अपने मन में विचार किया—"किसी ने ठीक ही कहा है कि—ऐश्वर्य को प्राप्त करनेके वाद कौन गर्वित नहीं होता है? किस विषयी व्यक्ति की आपत्तिया समाप्त हुई हैं? स्त्रियों ने इस विश्व में किसका हृदय नहीं तोड़ा है? (अपने स्नेह-पाश में आवद्ध करके स्त्रियों ने किसका मान-मर्दन नहीं किया है), अद्यावधि राजाओं का कौन प्रिय हुआ है?, काल की दृष्टि से कौन वचा है? कौन ऐसा याचक है जिसने कि महत्ता को प्राप्त किया है और कौन ऐसा महान् व्यक्ति है, जो दुष्टों के वाग्जाल में फसकर सकुशल निकल गया है? (अर्थात् प्रभुता पाकर मदान्ध होना, कामी व्यक्ति का आपत्तिग्रस्त रहना, स्त्रियों का कुटिल स्वभाव, राजाओं की निष्ठुरता, काल की सर्वव्यापकता, याचक की हीनता तथा दुर्जन व्यक्तियों के वाग्जाल में फसकर हानि सहना, ये सभी वस्तुएँ स्वाभाविक एव शाश्वतिक होती हैं ॥१५७॥

अपि च—कौवे में पवित्रता, जुआडी में सत्यता, सर्प में क्षमा, स्त्रियों में कामशान्ति,

कातर व्यक्ति में धैर्य, शराबी में विवेक तथा राजा में निष्कपट मैत्रीभाव किसने देखा या सुना है ? ॥१५८॥

अपर मयास्य भूपतेः अथवान्यस्यापि कस्यचिद्राजसम्बन्धिनः स्वप्नेऽपि नानिष्ट कृत, तत्किमिति पराङ्मुखो मां प्रति भूपतिः ?" इति ।

एवं त दन्तिल कदाचिद्राजद्वारे विष्कम्भितं विलोक्य, संमार्जनकर्ता गोरम्भो विहस्य द्वारपालानिदमूचे—"भो भो द्वारपालाः ! राजप्रसादाधिष्ठितोऽय दन्तिलः, स्वयं निग्रहानुग्रहकर्ता च । तदनेन निवारितेन यथाहं तथा यूयमप्यर्धचन्द्रभागिनो भविष्यथ ।"

तच्छ्रुत्वा दन्तिलश्चिन्तयामास—"नूनमिदमस्य गोरम्भस्य चेष्टितम् । अथवा साध्विदमुच्यते—

अकुलीनोऽपि मूर्खोऽपि भूपालं योऽत्र सेवते ।
अपि समानहीनोऽपि स सर्वत्र प्रपूज्यते ॥१५९॥
अपि कापुरुषो भीरु स्याच्चेन्नृपतिसेवकः ।
तथापि न पराभूतिं जनादाप्नोति मानवः" ॥१६०॥

व्याख्या—राजसम्बन्धिन =राज्ञः प्रियजनस्य, अनिष्टः=अपकारः, क्षतिः, न कृत = नानुष्ठितम् । किमिति=कथं, पराङ्मुखः=विपरीतः प्रतिकूल , विष्कम्भित=द्वारपालैर्निरुद्धन्, राजप्रसादाधिष्ठितः=भूपानुग्रहपात्र , निवारितेन=अवरोधेन, अर्धचन्द्रभागिनः, चेष्टितम्=कपटकृत्यं, कृत कार्यम् ( चालबाजी ) । अकुलीनः=कुलहीन , मूर्ख =मूढ , यः=य सेवक, समानहीनोऽपि=असंमानितोऽपि सत्कारहीनोऽपि, प्रपूज्यते=सत्क्रियते ॥ १५९ ॥ कापुरुष कातर , दीन ( कायर ), भीरु =भययुक्त ( डरपोक ), जनात्=लोकात्, पराभूतिं=पराजय, न आप्नोति=न प्राप्नोतीति भाव ॥ १६० ॥

हिन्दी—दूसरी एक बात यह भी है कि—मैंने इस राजा का अथवा अन्य किसी राजा के प्रिय व्यक्ति या सम्बन्धी का स्वप्न में भी कभी कोई अनिष्ट नहीं किया है । क्यों यह राजा मुझसे अप्रसन्न हो गया है—यह बात समझ म नहीं आती है ।"

इस प्रकार चिन्तित दन्तिल को एक बार राजा के सिंहद्वार पर द्वारपालों द्वारा निवारित देखकर, झाड़ू देने वाले उस गोरम्भने हँसकर द्वारपालों से कहा—"द्वारपालो ! सावधान रहना । यह दन्तिल राजा का विशेप कृपा-पात्र है । इसे राजा की ओर से निग्रह ( दण्ड देने का ) तथा अनुग्रह ( पुरस्कार आदि देने ) का पूर्ण अधिकार प्राप्त है । इसको रोकने से आप लोग भी उसी प्रकार अर्धचन्द्र के भागी होंगे जैसा कि मैं हुआ था ।"

गोरम्भ की उक्त बात को सुनकर दन्तिल ने अपने मन में सोचा कि—यह सम्पूर्ण चालबाजी इसी की है यह निश्चित है । अथवा ठीक ही कहा गया है कि—

राजा की सेवा में नियुक्त व्यक्ति चाहे कितना भी कुलहीन, मूर्ख एवं राजा द्वारा असमानित क्यों न हो, लोक में उसका आदर होता ही है ॥ १५९ ॥

राज-भृत्य कायर और डरपोक भले ही हो, वह जनसमुदाय में कभी पराजित नहीं होता है। डरपोक और कायर व्यक्ति भी राजा की सेवा में आने के बाद प्रजा वर्ग में सिंह की ही तरह बलवान् समझा जाता है। बड़े से बड़े व्यक्ति भी उसको पराजित नहीं कर पाते हैं" ॥ १६० ॥

**एव स बहुविधं विलप्य विलक्षमना. सोद्वेगो गतप्रभावः स्वगृह गत्वा, निशामुखे गोरम्भमाहूय वस्त्रयुगलेन समान्येदमुवाच–भद्र ! मया न तदा त्व रागवशान्नि.सारितः। यतस्त्व ब्राह्मणानामग्रतोऽनुचितस्थाने समुपविष्टो दृष्ट इत्यपमानितः, तत्क्षम्यताम्' ।**

**सोऽपि स्वर्गराज्योपम तद्वस्त्रयुगलमासाद्य पर परितोष गत्वा, तमुवाच—"भोः श्रेष्ठिन् ! क्षान्तं मया ते तत्, तदस्य समानस्य कृते पश्य मे बुद्धिप्रभावं, राजप्रसाद च ।" एवमुक्त्वा सपरितोप निष्क्रान्तः। साधु चेदमुच्यते—**

**स्तोकेनोन्नतिमायाति स्तोकेनायात्यधोगतिम् ।**
**अहो सुसदृशी चेष्टा तुलायष्टेः खलस्य च ॥ १६१ ॥**

व्याख्या—स =दन्तिल., विलक्षमना =लज्जितचित्त., उद्विग्नमना., सोद्वेग =उद्वेग-युक्त. ( उद्विग्न होकर ) गतप्रभाव.=निस्तेज , गतसामर्थ्य , निशामुखे=सायकाले, वस्त्र-युगलेन=वस्त्रद्वयप्रदानेन, समान्य=सत्कृत्य सन्तोष्य च, तदा=तस्मिन्काले, रागवशात्=रोषवशात् (क्रोध के कारण), नि सारित.=निष्कासित । अपमानित =तिरस्कृत., स्वर्गराज्योपम=स्वर्गस्य राज्यतुल्य, परितोष=सन्तोष, क्षान्त=मर्षित, तत्=त्वया विहिता-पमानकृत्यं, खलस्य=क्रूरस्य, हीनस्य, तुलायष्टे =तुलादण्डस्य, सुसदृशी=तुल्या, सदृशी, चेष्टा=व्यवहारक्रिया, भवति, यतो हि—स्तोकेन=अल्पेन, उन्नतिम्=औत्कर्ष्य, स्तोकेन, अधोगतिं=नीचभावम्, आयाति=आगच्छति ॥ १६१ ॥

हिन्दी—बहुत देर तक पश्चात्तापपूर्वक विलाप करने के बाद वह दन्तिल नाम का सेठ लज्जित, निस्तेज एव उद्विग्न होकर अपने घर चला आया। घर पहुचकर रात्रि के प्रथम प्रहर में ही गोरम्भ को बुलाकर धोती तथा दुपट्टे से उसे समानित करने के बाद उसने कहा—"भद्र ! उस समय मैंने क्रोध के कारण तुमको नहीं निकाला था। तुम ब्राह्मणों से पहले ही उच्च स्थान पर जाकर बैठ गये थे, यह देखकर अपमानित किया था। अब तुम उस अपमान को भूल जाओ और मुझे क्षमा कर दो।"

गोरम्भ ने स्वर्गीय राज्य के समान उन दोनों वस्त्रों को पाकर सन्तोषपूर्वक उस सेठ से कहा—श्रेष्ठिन् ! मैंने उस अपमान के लिये आपको क्षमा कर दिया। आप अपने इस संमान के बदले में अब मेरे बुद्धि प्रभाव को देखिये और राजा के अनुग्रह को भी देखियेगा।" यह कह कर वह चला गया। किसी ने ठीक ही कहा है कि—तराजू के दण्डों और क्रूर व्यक्तियों का स्वभाव समान होता है। थोड़े ही में वे ऊपर चढ जाते हैं और थोडे में ही नीचे भी उतर आते हैं। (क्रूर या नीच व्यक्ति थोडे में प्रसन्न होते हैं और थोड़े में ही अप्रसन्न भी हो जाते हैं) ॥ १६१ ॥

ततश्चान्येद्युः स गोरम्भो राजकुले गत्वा योगनिद्रां गतस्य भूपतेः समार्जनक्रियां कुर्वन्निदमाह—"अहो, अविवेकोऽस्मद्भूपतेः, यत्पुरीषोत्सर्गमाचरन्निर्भटीभक्षणं करोति।"

तच्छ्रुत्वा राजा सविस्मयं तमुवाच—"रे रे गोरम्भ! किमप्रस्तुतं लपसि? गृहकर्मकरं मत्वा त्वां न व्यापादयामि। किं त्वया कदाचिदहमेवंविधं कर्म समाचरन्दृष्टः?"

सोऽब्रवीत्—"देव! द्यूतासक्ततया रात्रिजागरणेन समार्जनं कुर्वाणस्य मम बलान्निद्रा समायाता। तयाऽधिष्ठितेन मया किञ्चिज्जल्पितम्, तन्न वेद्मि। तत्प्रसादं करोतु स्वामी निद्रापरवशस्य" इति।

एवं श्रुत्वा राजा चिन्तितवान्—"यन्मया जन्मान्तरेऽपि पुरीषोत्सर्गं कुर्वता कदापि चिर्भटिका न भक्षिता। तद्यथायं व्यतिकरोऽसंभाव्यो ममानेन मूढेन व्याहृतः, तथा दन्तिलस्यापीति निश्चयः। तन्मया न युक्तं कृतं यत्स वराकः संमानेन वियोजितः। न तादृक्पुरुषाणामेवंविधं चेष्टितं संभाव्यते। तदभावेन राजकृत्यानि, पौरकृत्यानि च सर्वाणि शिथिलतां व्रजन्ति।" एवमनेकधा विमृश्य दन्तिलं समाहूय निजाङ्गवस्त्राभरणादिभिः संयोज्य स्वाधिकारे नियोजयामास।

व्याख्या—अन्येद्युः=अपरदिने, राजकुले=राजगृहे, अविवेकः=अज्ञानं, विवेकशून्यत्वं, पुरीषोत्सर्गं=मलविसर्जनं, चिर्भटी=कर्कटी (ककड़ी) भक्षणं करोति=खादति। सविस्मयं=किं=कीदृशम्, अप्रस्तुतम्—असङ्गतं, लपसि=वदसि। गृहकर्मकरं=मार्जकं, न व्यापादयामि=न हन्मि। एवंविधं कर्म=चिर्भटीभक्षणरूपं कर्म, द्यूतासक्ततया,=द्यूतकर्मणि प्रसक्ततया, तयाऽधिष्ठितेन=निद्राभिभूतेन, निद्रापरवशेनेत्यर्थः, किंचिज्जल्पितं=किंचित्कथितं, न वेद्मि=न जानामि, प्रसादं करोतु=प्रसीदतु, आजन्मतः=जन्मकालादारभ्य, व्यतिकरः=वृत्तान्तः, असंभाव्यः=असंभवः, व्याहृतः=कथितः, वराकः=दीनः, (बेचारा) संमानेन=सत्कारेण, मानेनेत्यर्थः, वियोजितः=वञ्चितः, तदभावेन=तेन विरहितेन, कृत्यानि=कार्याणि, शिथिलता=श्लथता, व्रजन्ति=गच्छन्ति। विमृश्य=विचार्य, स्वाधिकारे=तस्याधिकारे, पूर्वपदे, नियोजयामास=स्थापयामास (नियुक्त कर दिया)।

हिन्दी—दूसरे दिन गोरम्भ ने राजभवन में जाकर अर्धनिद्रित राजा के सन्निकट झाड़ू लगाते हुये यह कहा—"हमारे राजा की यह कितनी बड़ी अज्ञानता है कि वे मलत्याग करते समय भी ककड़ी खाया करते हैं।"

गोरम्भ की इस बात को सुनकर राजा ने आश्चर्यचकित होकर कहा—"अरे गोरम्भ! कैसी अनर्गल बातें कहते हो। घर का नौकर समझकर मैं तुम्हें मार नहीं रहा हूँ। तुमने मुझे कभी इस प्रकार के कार्य को करते हुये देखा है"?

उसने उत्तर में कहा—"देव! जुआ खेलने में व्यस्त रहने के कारण मैं रात भर जागता रहा हूँ। अतः झाड़ू लगाते समय मुझे बलात् निद्रा आगयी थी। निद्रा की दशा में मेरे मुख से जो कुछ निकल गया है उसे मैं जानता नहीं हूँ। मैंने जानबूझकर कुछ नहीं कहा है। अतः महाराज मुझे क्षमा करें। मैं निद्रा के वशीभूत हो गया था।"

उसकी वात को सुनकर राजा ने अपने मन में सोचा—"मैंने, जन्म से लेकर आज तक कभी भी मलत्याग के समय ककड़ी नहीं खायी है। फिर भी इस मूर्ख ने अप्रासङ्गिक एव असंभाव्य इस वृत्तान्त को जब मेरे विषय में कहा है तो यह निश्चय है कि दन्तिल के विषय में भी इसी तरह का कहा होगा। उस वेचारे दयनीय व्यक्ति को अपनी कृपा और राजसमान से वञ्चित करके मैंने अच्छा कार्य नहीं किया है। उसके समान साधुपुरुषों का ऐसा आचरण करना ही सभव नहीं है कि वे मेरे अन्त पुर की स्त्रियों के साथ अनुचित व्यवहार रखें। उसके अभाव में राजकार्य और पुरकार्य, दोनों ही शिथिल पड़ गये हैं।"

उक्त प्रकार से अपने मन में विचार करने के वाद राजा ने दन्तिल को वुलाकर वस्त्राभूषणों से समानित किया और पुन. उसके पूर्वपद पर उसको नियुक्त कर दिया।

**"अतोऽहं ब्रवीमि—यो न पूजयते गर्वात्" इति।**

**सञ्जीवक आह—"भद्र! एवमेवैतत्, यद्भवताभिहित तदेव मया कर्तव्यम्" इति। एवमभिहिते दमनकस्तमादाय पिङ्गलकसकाशमगमत्। आह च—"देव! मयानीत स सञ्जीवकः, अधुना देव. प्रमाणम्।"**

**सञ्जीवकोऽपि त सादर प्रणम्याऽग्रत. सविनय स्थित.।**

**पिङ्गलकोऽपि तस्य पीनायतककुद्मतो नखकुलिशालङ्कृत दक्षिणपाणिमुपरि दत्वा समानपुर सरमुवाच—"अपि शिव भवत.? कुतस्त्वमस्मिन्वने विजने समायातोऽसि"?**

**तेनाऽप्यात्मवृत्तान्त कथित., यथा सार्थवाहेन वर्धमानेन सह वियोग. सञ्जातस्तथा सर्वं निवेदितम्।**

**व्याख्या**—एवमेवैतत्=यथा भवानाह तथैवैतत् (जो आपने कहा, वही ठीक है), कर्तव्यम्=विधातव्यमिति, आनीत =तव सकाशं प्रापित, देव प्रमाण=यथा देवस्याभिमतम्। अग्रत =पुरत, सविनय=सादर, पीनायतककुद्मत =स्थूलायतककुद्युक्तस्य, कुलिशालङ्कृत=नखकुलिशेन भूषित, दक्षिणपाणिम्=दक्षिणकरं, दत्वा=निधाय, समानपुर सर=ससमान, शिव=कल्याणं, विजने=निर्जने, तेन=सञ्जीवकेन, आत्मवृत्तान्त =स्ववृत्तान्त, वियोग =विच्छेद. (विलगाव), निवेदित=कथितमिति भाव।

**हिन्दी**—दमनक ने दन्तिल और गोरम्भ की कथा को सुनाने के वाद सञ्जीवक से कहा—"अतएव मैं कहता हूँ कि जो गर्व के कारण छोटे वड़े सभी राज-भृत्यों का सत्कार नहीं करता है वह दन्तिल की तरह पदच्युत होकर अपमान सहता है।"

दमनक की वात को सुनकर सञ्जीवक ने कहा—"भद्र! जो आप कहते हैं, वही ठीक है। मैं आपके कथानुसार ही करूँगा।"

इस प्रकार सञ्जीवक से प्रतिज्ञा कराने के वाद दमनक उनको लेकर पिङ्गलक के पास गया। वहाँ पहुँचकर, पिङ्गलक को प्रणाम करके उसने कहा—"देव! मैंने सञ्जीवक को आपकी सेवा में उपस्थित कर दिया है। इस समय आपकी जो इच्छा हो, तदनुसार करें।"

सञ्जीवक भी पिङ्गलक को सादर प्रणाम करने के वाद उसके सामने विनम्र होकर खड़ा

हो गया। पिङ्गलक ने उसके स्थूल एव अतिदीर्घ ककुद् पर अपने नखरूपी कुलिश से सुशोभित दक्षिण कर को रखकर सम्मानपूर्वक पूछा—"आप सकुशल है ? कहा से, कैसे आप इस निर्जन वन में आ गये ?।

सञ्जीवक ने अपने समाचार को कहने के बाद, उस व्यापारी वर्धमान के साथ अपने आने और उससे वियुक्त होने की सम्पूर्ण घटना को यथाक्रम कह कर सुना दिया।

एतच्छ्रुत्वा पिङ्गलक सादरतर तमुवाच—"वयस्य ! न भेतव्य, मद्भुजपञ्जर-परिरक्षितेऽस्मिन् वने यथेच्छ त्वयाऽधुना वर्तितव्यम्। अन्यच्च, नित्य मत्समीपवर्तिना भाव्यम्। यत कारणात् बह्वपाय रौद्रसत्त्वनिषेवित वन गुरूणामपि सत्त्वानामसेव्य, कुत. शष्पभोजिनाम्" इति।

एवमुक्त्वा सकलमृगपरिवृतो यमुनाकच्छमवतीर्योदकग्रहण कृत्वा स्वेच्छया तदेव वनं प्रविष्टः। ततश्च करटकदमनकनिक्षिप्तराज्यभार सञ्जीवकेन सह सुभाषितगोष्ठी-मनुभवन्नास्ते। अथवा साध्विदमुच्यते—

> यदृच्छयाऽप्युपनत सकृत्सज्जनसङ्गतम्।
> भवत्यजरमत्यन्तं नाभ्यासक्रममीक्षते॥ १६२॥

व्याख्या—सादरतर = समादरतर, न भेतव्य = मा भैषी- (डरो न), मद्भुजपञ्जरपरिरक्षिते = अस्मद्बाहुपञ्जरेण सरक्षिते (मेरे बाहुरूपी पिजड़े मे सरक्षित), वने = कानने, यथेच्छं = यथाकाम, वर्तितव्य = स्थातव्य, मत्समीपवर्तिना = अस्मत्समीपस्थेन, बह्वपाय = बहुविपद्ग्रस्तं, रौद्रसत्त्वनिषेवितं = क्रूरजन्तुसमन्वित (रौद्रैः = भीषणैः, क्रूरैः, सत्त्वैः = जीवैः, निषेवित = समाश्रित, समन्वितमिति यावत्, तत्), गुरूणामपि = महतामपि, सत्त्वानाम्, असेव्यम् = अनाश्रयणीयं (भवति), शष्पभोजिना = तृणभोजिनामिति (घास चरनेवालों के लिए), सकलमृगपरिवृत. = सकल-वन्यपशुयुक्त, यमुनाकच्छ = यमुनातीरम्, अवतीर्य = अवतरण विधाय, उदकग्रहण कृत्वा = जल पीत्वा, प्रविष्ट = गत, निक्षिप्तराज्यभार = प्रक्षिप्तराजधुर., सुभाषितगोष्ठीं = सुविचारसभा, साहित्य-सभा वा, अनुभवन् = कुर्वन्, सभासुखमनुभवन्, आस्ते = न्यवसत्, यदृच्छया = सयोगेन अकस्मादपि, सकृत् = एकवारम्, सज्जनसङ्गत = साधुसङ्गतम्, उपनत = सनिधानं प्राप्तम् (मिल जानेपर), अत्यन्तम् = अत्यधिकम्, अजरम् = अनश्वरम्, अभ्यासक्रमम् = पुनरावृत्तिक्रम, नेक्षते = न प्रतीक्षते, न अपेक्षते इगिभाव ॥ १६२॥

हिन्दी—सञ्जीवक की आत्मकथा को सुनने के पश्चात् पिङ्गलक ने ओर अधिक आदर के साथ कहा—"मित्र ! डरने की कोई बात नहीं है। मेरे बाहु-पञ्जर द्वारा सरक्षित इस वन में निर्भय होकर तुम यथाकाम निवास करो। इतना अवश्य करना कि मुझसे विलग न होगा। मेरे समीप रहने का प्रयत्न करना, क्योंकि अनेक आपत्तियों से युक्त यह वन भयानक एव सबल प्राणियों के लिये भी निर्भय रहने के योग्य नहीं होता है। तुम तो एक तृण-भोजी जीव हो। तुम्हारे लिये तो वह और भी भीषण सिद्ध हो सकता है।

सञ्जीवक को आश्वस्त करने के बाद पिङ्गलक ने वन्य प्राणियों के साथ यमुना के तट पर

उतर कर जल ग्रहण किया। पुन॰ अपनी इच्छा के अनुसार वह उसी वन में चला गया। उस दिन से उसने राज्यभार को करटक और दमनक के ऊपर छोड दिया और स्वय निश्चिन्त होकर, सञ्जीवक के साथ सुभाषितगोष्ठी ( विचार–सभा ) का आनन्द लेकर रहने लगा। अथवा, ठीक ही कहा गया है कि—

सज्जन पुरुषों की सङ्गति यदि कभी सयोग के अकस्मात् भी मिल जाती है, तो वह आजन्म के लिये अमर हो जाती है। पुन मिलने या बार बार आवागमन की अपेक्षा नहीं रखती है। ( सज्जन व्यक्तियों के साथ यदि कभी अकस्मात् भी परिचय हो जाता है, तो वह जन्मभर मित्रता के रूप में बना रहता है ) ॥ १६२ ॥

**सञ्जीवकेनाप्यनेकशास्त्रावगाहनादुत्पन्नबुद्धिप्रागल्भ्येन स्तोकैरेवाहोभिर्मूढमतिः पिङ्गलको धीमांस्तथा कृतो, यथारण्यधर्माद्वियोज्य ग्राम्यधर्मेषु नियोजित । किं बहुना, प्रत्यह पिङ्गलकसञ्जीवकावेव केवल रहसि मन्त्रयत॰, शेष॰ सर्वोऽपि मृगजनो दूरीभूत-स्तिष्ठति। करटकदमनकावपि प्रवेश न लभेते। अन्यच्च, सिंहपराक्रमाभावात्सर्वोऽपि मृगजनस्तौ च शृगालौ क्षुधाव्याधिबाधिता एका दिशमाश्रित्य स्थिता । उक्तञ्च—**

**फलहीन नृप भृत्या॰ कुलीनमपि चोन्नतम्।**
**सन्त्यज्यान्यत्र गच्छन्ति, शुष्क वृक्षमिवाण्डजा ॥ १६३ ॥**

**तथा च—**

**अपि समानसयुक्ता॰ कुलीना भक्तितत्परा॰।**
**वृत्तिभङ्गान्महीपाल त्यजन्त्येव हि सेवका॰ ॥ १६४ ॥**

**व्याख्या**—अनेकशास्त्रावगाहनात्=विविधशास्त्राभ्यासात्, उत्पन्नबुद्धिप्रागल्भ्येन= सञ्जातमतिपाटवेन, स्तोकै॰=अल्पै, अहोभि॰=दिनै, मूढमति=मन्दधी, धीमान्=विद्वान्, कृत॰=विहित, अरण्यधर्मात्=वनधर्मात् ( पशुधर्मात् ) ( जङ्गल के पाशविक धर्म से ), वियोज्य=पृथक् कृत्वा, ग्राम्यधर्मेषु=लोकधर्मेषु, नियोजित॰=सयोजित॰। रहसि=एकान्ते, मन्त्रयत॰=परमर्शादिकार्यं कुरुत, मृगजन॰=वन्यजीव, दूरीभूत॰=दूरीकृत॰, इव पृथक् तिष्ठति। सिंहपराक्रमाभावात्=पिङ्गलकस्य विक्रमाभावात्, ( तस्य पशुहिंसादिकार्यान्निवृत्त-त्वाद् आखेटकार्याभावादित्यर्थ ) तौ=करटकदमनकौ, क्षुधाव्याधिबाधिता॰=क्षुधारोगपीडिताः, एका दिशमाश्रित्य=एक प्रदेशमवलम्ब्य, स्थिता=तिष्ठन्ति स्म। भृत्या॰=सेवका, उन्नतम्= श्रेष्ठं, किन्तु फलहीन=फलरहित, वृत्तिरहित, नृप=भूप, सन्त्यज्य=परित्यज्य। अण्डजा॰= पक्षिण॰, उन्नतम्=समुन्नतं, शुष्क=फलादिरहित, वृक्ष=तरु, सन्त्यज्य यथा गच्छन्ति तथैव ॥ १६३ ॥ समानसयुक्ता॰=समानिता, भक्तितत्परा=भक्तियुक्ता, वृत्तिभङ्गात्=जीविकादि-विनाशात्, त्यजन्ति, एव ॥ १६४ ॥

**हिन्दी**—अनेक शास्त्रों के अवगाहन से उत्पन्न हुई बुद्धि की प्रगल्भता के कारण सञ्जीवक ने कुछ ही दिनों में उस मूर्ख पिङ्गलक को इतना बुद्धिमान् बना दिया कि, वह अरण्यधर्म ( हिंसा आदि ) को भूल ही गया। उसके स्वभाव तथा आचरण को देखने से ऐसा लगता था,

मानो उसको अरण्यधर्म से हटाकर ग्राम्यधर्म में लगा दिया गया हो। अधिक कहना व्यर्थ है, सञ्जीवक से वह इतना प्रभावित हो गया, कि अब सञ्जीवक और पिङ्गलक ये ही दोनों आपस में एकान्त-मन्त्रणा किया करते थे। शेष सभी वन्य-प्राणी दूर मौन बैठे रहते थे। यहाँ तक कि, उनकी मन्त्रणा के समय करटक और दमनक का भी प्रवेश नहीं होता था।

स्थिति यहाँ तक पहुँच गयी थी, कि सिंह के मृगया आदि से विरक्त हो जाने के कारण वन्य-प्राणी और वे दोनों शृगाल भी भूख रोग से पीड़ित होकर एक ओर तटस्थ जैसे शान्त बैठे रहते थे। कहा भी गया है कि—

उन्नत एवं कुलीन होने पर भी फलहीन राजा को छोड़कर उसके सेवक उसी तरह अन्यत्र चले जाते हैं, जैसे—विशाल होने पर भी शुष्क-वृक्ष को छोड़कर पक्षी-गण दूर चले जाते हैं ॥ १६३ ॥

और भी—राजा के द्वारा सम्मानित, कुलीन एवं राजभक्त भृत्य भी जीविका के अभाव में राजा को छोड़ ही देते हैं ॥ १६४ ॥

अन्यच्च—

कालातिक्रमणं वृत्तेर्यो न कुर्वीत भूपतिः।
कदाचित्तं न मुञ्चन्ति भर्त्सिता अपि सेवकाः ॥ १६५ ॥

तथा न केवलं सेवका इत्थंभूताः, यावत्समस्तमप्येतज्जगत् परस्परं भक्षणार्थं सामादिभिरुपायैस्तिष्ठति। तद्यथा—

देशानामुपरि क्ष्माभृदातुराणां चिकित्सकाः।
वणिजो ग्राहकाणां च मूर्खाणामपि पण्डिताः ॥ १६६ ॥
प्रमादिनां तथा चौरा भिक्षुका गृहमेधिनाम्।
गणिकाः कामिनां चैव सर्वलोकस्य शिल्पिनः ॥ १६७ ॥
सामादिसज्जितैः पाशैः प्रतीक्षन्ते दिवानिशम्।
उपजीवन्ति शक्त्या हि जलजा जलजानिव ॥ १६८ ॥

व्याख्या—वृत्तेः=जीविकायाः, वेतनस्य वा, कालातिक्रमणं=समयातिक्रमं, न कुर्वीत=न करोति, भर्त्सिताः=निन्दिताः, तर्जिता इत्यर्थः, न मुञ्चन्ति=न त्यजन्ति, ॥ १६४ ॥ इत्थंभूताः=न केवलं भृत्या एव जीविकार्थमेव राजानं सेवन्ते, समस्तं=सम्पूर्णम्, एतज्जगत्=इदं विश्वं, परस्परम्=अन्योन्यं, भक्षणार्थं=जीविकार्थं भोजनार्थं, सामादिभिः=सामदानदण्डभेदाख्यैरुपायैः, यथा=येन प्रकारेण, तिष्ठति तदग्रे निरूपयति। क्ष्माभृत्=राजा, देशानां=विषयाणां, लोकानामित्यर्थः, चिकित्सकाः=वैद्याः, आतुराणां=रोगातुराणां, वणिजः=वैश्याः (व्यापारी), ग्राहकाणां=वस्तुक्रयार्थमागतानां ग्राहकाणां, पण्डिताः=विद्वांसः चतुराः (विद्वान्, चतुर व्यक्ति), मूर्खाणां=मूढानां, चौराः=तस्कराः, प्रमादिनां=मालस्यानाम्, अनवधानानां, गृहमेधिनां=सद्गृहस्थानां, गणिकाः=वेश्याः, कामिनां=कामातुराणां, शिल्पिनः=शिल्पकाराः (कारीगर), सर्वलोकस्य=जनसमुदायस्य, सर्ववर्गस्य, सज्जितैः=सामदानदण्ड-

भेदाख्यैः, सुसज्जितैः, पाशैः=पाशकैः, प्रतीक्षन्ते (प्रतीक्षा करते रहते हैं।) जलजाः= जलजीवाः (मत्स्यादयः), जलजान्=जलजीवान्, शक्त्या=स्ववीर्येण, उपजीवन्ति=अन्योन्यं भक्षयन्तीति भावः॥ १६६-१६८॥

हिन्दी—जो राजा अपने सेवकों को वेतन देने में कभी कालातिक्रमण (देरी) नहीं करता है उसके डाटने-फटकारने पर भी सेवक उसे छोड़ते नहीं है॥ १६५॥

जीविका के लिये इस प्रकार का आचरण केवल सेवक ही नहीं करते, अपितु यह सम्पूर्ण विश्व ही जीवन निर्वाह के लिये परस्पर में साम, दान, दण्ड और भेद का अवलम्बन करके अपना स्वार्थ साधन करता है। विश्व के प्रत्येक व्यक्ति अपनी जीविका के लिये दूसरे व्यक्ति को सामादिनीतियों के जाल में फँसाकर उसे खाने का प्रयत्न करते रहते हैं। जैसे—राजा प्रजा को, चिकित्सक रोगियों को, वणिक् ग्राहकों को, चतुर व्यक्ति मूर्खों को, चोर असावधान व्यक्ति को, वेश्याएँ कामी पुरुषों को, शिल्पी सभी वर्ग के व्यक्तियों को, फँसाने के लिये सामादिनीतियों के सुसज्जित पाश को फैलाकर उनके फसने की प्रतीक्षा में रात-दिन बैठे रहते हैं। जैसे बड़ी मछलिया छोटी मछलियों को अपनी प्रभुता से निगलकर अपना जीवन चलाती है, उसी प्रकार मनुष्य भी परस्पर में एक दूसरे को निगलने की प्रतीक्षा में लगा रहता है और अवसर मिलते ही विविध उपायों से उसे अपनी जीविका का लक्ष्य बनाने का प्रयास करता है॥ १६६-१६८॥

अथवा साध्विदमुच्यते—

सर्पाणां च खलानां च परद्रव्यापहारिणाम्।
अभिप्राया न सिद्ध्यन्ति, तेनेदं वर्तते जगत्॥ १६९॥

अत्तुं वाञ्छति शाम्भवो गणपतेराखुं क्षुधार्तः फणी,
तं च क्रौञ्चरिपोः शिखी गिरिसुतासिंहोऽपि नागाशनम्।
इत्थं यत्र परिग्रहस्य घटना शम्भोरपि स्याद्गृहे,
तत्रान्यस्य कथं न, भाविजगतो यस्मात्स्वरूपं हि तत्॥१७०॥

ततः स्वामिप्रसादरहितौ क्षुत्क्षामकण्ठौ परस्परं करटकदमनकौ मन्त्रयेते। तत्र दमनको ब्रूते—"आर्य करटक! आवां तावदप्रधानतां गतौ। एष पिङ्गलकः सञ्जीवक-वचनानुरक्तः स्वव्यापारपराङ्मुखः सञ्जातः। सर्वोऽपि परिजनो गतः। तत्किं क्रियते?"

व्याख्या—सर्पाणां=नागानां, खलानां=पिशुनानां, ("पिशुनो दुर्जनः खलः" इत्यमरः) परद्रव्यापहारिणां=परधनापहारकाणाम्, अभिप्रायाः=मनोरथाः, न सिद्ध्यन्ति=सिद्धिं न गच्छन्ति। तेनेदम्=अतएवेदं, जगत्=विश्वं, वर्तते=अस्ति जीवति॥ १६९॥ क्षुधार्तः= बुभुक्षितः, शाम्भवः=शिवसम्बन्धी (शिवस्याभूषणभूतः) फणी=सर्पः, गणपतेः=गणेशस्य, आखुं=मूषकम् ("उन्दुरुर्मूषकोऽप्याखुः" इत्यमरः), अत्तुं=खादितुं, वाञ्छति। तं=सर्पं, क्रौञ्चरिपोः=क्रौञ्चपर्वतस्य शत्रोः स्कन्दस्येति भावः, शिखी=मयूरः (अत्तुं वाञ्छति), नागाशनम्=मयूरं च (नागं=सर्पं, अश्नातीति नागाशनः, तं), गिरिसुतासिंहः=गिरिजायाः

वाहनभूत· सिंह ( अत्तुमिच्छति ), इत्थम्=अनेन प्रकारेण, यत्र शम्भो =शिवस्य ( ईश्वरस्य ) गृहे=भवने, परिग्रहस्य=परिवारस्य, घटना=संघटनं, ( कलहस्थिति· ), तत्र, अन्यस्य= साधारणपुरुषस्य, गृहे कथं न स्यात्, हि=यत·, तत्=शम्भुगृहं, भाविजगत =भाविसृष्टे ( विश्वस्य ), स्वरूपं=रूपम् आदर्शभूत स्वरूपमिति भाव· ॥ १७० ॥ स्वामिप्रमादरहितौ= प्रभुप्रसादविरहितौ, क्षुत्क्षामकण्ठौ=बुभुक्षया शुष्ककण्ठौ, मन्त्रयेते=मन्त्र चक्रतु , अप्रधानता= अप्रमुखता, स्वव्यापारपराङ्मुख =स्वकर्तव्यपराङ्मुख· ।

हिन्दी—अथवा, ठीक ही कहा गया है कि—सर्पों के, दुर्जनों के तथा दूसरों के धन को लूटने वाले वञ्चकों के अभिप्राय प्राय· सिद्ध नहीं होते हैं। उनके अभिप्रायों की सिद्धि के न होने से ही यह विश्व अबतक जीवित है ॥१६९॥

क्षुधार्त होने पर भगवान् शङ्कर के कण्ठ का हारभूत सर्प उनके पुत्र गणेश के वाहन चूहे को ही खाना चाहता है। उसको क्रौञ्चरिपु स्कन्द (गणेश के भाई) का वाहन मयूर खाने की इच्छा रखता है। और उस नाग को खाने वाले मयूर को स्कन्द की माता गिरिजा का वाहन सिंह खाना चाहता है। इस प्रकार, जहाँ भगवान् शङ्कर के ही घर में पारिवारिक कलह की घटनायें घटित होती रहती हैं, वहां अन्य साधारण व्यक्ति के घर में क्यों न घटें ? ( यदि घटती है तो क्या आश्चर्य है ? ) क्योंकि—भगवान् शङ्कर का वही गृह इस भावी सृष्टि का आदर्शभूत स्वरूप कहा गया है। जब मूलस्वरूप में ही भक्ष्य-भक्षकभाव व्याप्त है तो इस विश्व में उसका होना स्वाभाविक ही ॥ १७० ॥

स्वामी पिंगलक की कृपा से वञ्चित होने के कारण भूख से पीड़ित होकर करटक और दमनक ने आपस में विचार विमर्श करना प्रारम्भ कर दिया। मन्त्रणा के प्रारम्भ में दमनक ने कहा—"आर्य करटक ! राजा की दृष्टि में हम दोनों इस समय अप्रधान हो गये हैं। यह पिंगलक संजीवक की बातों में विश्वास करके अपने कर्तव्य से भी विरत हो चुका है। जीविका का प्रबन्ध न होने से सभी सेवकगण इसे छोड़ चुके हैं। इस समय हमारा क्या कर्तव्य होता है?"

करटक आह—"यद्यपि त्वदीयवचनं न करोति, तथापि स्वामी स्वदोषनाशाय वाच्य· ।

उक्तञ्च—

अशृण्वन्नपि बोद्धव्यो मन्त्रिभि· पृथिवीपति· ।
यथा स्वदोषनाशाय विदुरेणाम्बिकासुत· ॥ १७१ ॥

तथा च—

मदोन्मत्तस्य भूपस्य कुञ्जरस्य च गच्छत ।
उन्मार्गं वाच्यतां यान्ति महामात्रा समीपगा· ॥ १७२ ॥

यत्त्वयैष शष्पभोजी स्वामिन सकाशमानीतः, तत्स्वहस्तेनाङ्गारा कर्षिता ।"
दमनक आह—"सत्यमेतत्, ममायं दोषो, न स्वामिन· । उक्तञ्च—

जम्बुको हुडुयुद्धेन वयं चाषाढभूतिना ।
दूतिका तन्तुवायेन त्रयो दोषाः स्वयङ्कृताः" ॥ १७३ ॥

करटक आह—कथमेतत् ? सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—स्वदोषनाशाय=स्वापवादविनाशाय ( अपने कलंक को मिटाने के लिये ), वाच्य =वक्तव्य. विदुरेण, अम्बिकासुत =धृतराष्ट्र , यथा प्रतिवोधितस्तथैव, स्वदोषनाशाय= स्वापवादपरिहारार्थं, मन्त्रिभि=सचिवै., अशृण्वन्नपि=अनाकर्णयन्नपि, पृथिवीपति.=राजा, वोद्धव्य =विज्ञाप्य , उद्बोद्धव्य (स्वकर्तव्यनिर्वाहार्थं, नयमार्गावलम्बनार्थ वा वक्तव्य. )॥१७१॥ उन्मार्गम्=कुमार्गं ( मार्गं विहायेत्यर्थ. ) ( मार्ग से विपरीत ), गच्छतः=व्रजत , मदोन्मत्तस्य =मदगर्वितस्य, भूपस्य=राज्ञ , कुञ्जरस्य=गजस्य, च, समीपगा.=समीपचारिण., ( साथ में चलने वाले ), महामात्रा.=प्रधाना सचिवा , हस्तिपका वा ( महती मात्रा येषा ते महामात्राः, 'महामात्रा प्रधानानि' इत्यमर राजसहायका इत्यर्थ. ) ( मन्त्री या महावत ), वाच्यता= वचनीयता, निन्दनीयतामित्यर्थ., यान्ति=गच्छन्ति ॥ १७२ ॥ शष्पभोजी=तृणभोजी वृषम , स्वहस्तेन=स्वकरेण, अङ्गारा =उल्मुकानि (ज्वलत्काष्ठानि वा, "अङ्गारोऽलातमुल्मुकम्"इत्यमर.) ( जलते हुये अङ्गारों को ), कर्षिता.=समाकृष्टा. । जम्बुक =शृगाल , हुडुयुद्धेन=मेषयुद्धेन ( मेढों की लड़ाई में ), तन्तुवायेन=कौलिकेन, स्वयङ्कृता =स्वय विहिता. ॥ १७३ ॥

हिन्दी—दमनक के प्रश्न का उत्तर देते हुए करटक ने कहा—"यद्यपि राजा तुम्हारी वातों को नहीं मानता है, तथापि तुमको अपना अपवाद मिटाने के लिये राजा को तथ्यों से अवगत करा देना चाहिये। कहा भी गया है कि—

जैसे विदुर ने महाराज धृतराष्ट्र को उचितानुचित का ज्ञान करा दिया था, उसी प्रकार अपने अपवाद को मिटाने के लिये मन्त्री को राजा के हित-अहित का ज्ञान उसको करा ही देना चाहिए। राजा चाहे उसकी वात को सुने अथवा न सुने ॥ १७१ ॥

और भी—यदि राजा या गज मदोन्मत्त होकर कुमार्ग पर चलते हैं, तो उनकी निन्दा उतनी नहीं होती है। निन्दा उनके पार्श्ववर्ती मन्त्रियों एव महावतों की ही होती है ॥ १७२ ॥

इस तृणभोजी वृषभ को जो तुम राजा के पास ले आये हो वह तुमने अपने हाथों से अङ्गार खींचने-का कार्य किया है।"

दमनक ने कहा—"आपका कथन ठीक है। यह मेरा ही दोष है, मेरे स्वामी का दोष नहीं है। कहा भी गया है कि—

शृगाल मेषों के युद्ध में मारा गया, हम आषाढभूति के द्वारा विनष्ट हुये और दूतिका जुलाहे के कृत्य से नष्ट हो गयी। उक्त तीनो व्यक्तियों ने अपने विनाश का कारण स्वयं निर्मित किया था" ॥ १७३ ॥

करटक ने पूछा—"कैसे" ? उसने कहा—

## ( ४ )

## [ दूतीजम्बुकाषाढभूति-कथा ]

अस्ति कस्मिंश्चिद्विविक्तप्रदेशे मठायतनम्। तत्र देवशर्मा नाम परिव्राजकः प्रतिवसति स्म। तस्यानेकसाधुजनदत्तसूक्ष्मवस्त्रविक्रयवशात्कालेन महती वित्तमात्रा सञ्जाता। ततः स न कस्यचिद्विश्वसिति। नक्तंदिनं कक्षान्तरात्तां मात्रां न मुञ्चति। अथवा साध्विदमुच्यते—

अर्थानामर्जने दुःखमर्जितानाञ्च रक्षणे।
आये दुःखं व्यये दुःखं धिगर्थाः कष्टसंश्रयाः ॥ १७४ ॥

व्याख्या—विविक्तप्रदेशे=निर्जनप्रदेशे, मठायतनं=मठ ( सन्यासियों का आश्रम ); परिव्राजकः=सन्यासी, साधुजनः=धनिक ( वणिग्जन ) तैः=धनिकैः, दत्तानि=समर्पितानि, सूक्ष्मवस्त्राणि=बहुमूल्यानि वस्त्राणि ( रेशम आदि के वस्त्र ), तेषां विक्रयात्, कालेन=चिरकालिकेन सञ्चयेन, महती=विपुला, वित्तमात्रा=द्रव्यराशिः, न विश्वसिति=विश्वास न करोति स्म। नक्तंदिनम्=अहर्निशं ( रात दिन ), कक्षान्तरात्=स्वाङ्कात् ( स्वपार्श्वादित्यर्थः ) न मुञ्चति=न त्यजतीति भावः। अर्थानां=धनानाम्, अर्जने=उपार्जने, अर्जितानाम्=उपार्जितानां, रक्षणे=संरक्षणे ( चौरादिनेत्यर्थः ), आये=वित्तार्तौ, व्यये=उत्सर्गे, दुःखं=कष्टमेव भवति, अतएव हि अर्थाः=विभवाः, ( धनानि ), कष्टसंश्रयाः ( कष्टदाः ) ( भवन्तीति भावः ) तस्मात् तान् धिक् ॥ १७४ ॥

हिन्दी—किसी निर्जन स्थान में सन्यासियों का एक मठ था। वहाँ देवशर्मा नाम का एक सन्यासी निवास करता था। मठ में आने वाले महाजनों द्वारा भेंट में प्रदत्त सुन्दर एवं बहुमूल्य वस्त्रों के विक्रय से उस सन्यासी के पास कुछ दिनों में पर्याप्त धनराशि एकत्रित हो गयी थी। उक्त धन के एकत्रित होने के बाद से वह किसी पर विश्वास नहीं करता था। उस सञ्चित द्रव्य को वह रात दिन कभी भी अपने कक्ष से पृथक् नहीं करता था। अथवा, यह ठीक ही कहा गया है कि—

प्रथम तो धन के उपार्जन में ही दुःख होता है, पुनः उसकी रक्षा में दुःख होता है। आय तथा व्यय दोनों में ही दुःख होता है। धन मनुष्य के लिये सर्वदा कष्टप्रद ही होता है। अतः धन को धिक्कार है ॥ १७४ ॥

अथाषाढभूतिर्नाम परवित्तापहारी धूर्तस्तामर्थमात्रां तस्य कक्षान्तरगतां लक्षयित्वा व्यचिन्तयत्—"कथं मयास्येयमर्थमात्रा हर्तव्या ? इति। तदत्र मठे तावद् दृढशिलासञ्चयवशाद्भित्तिभेदो न भवति, उच्चैस्तरत्वाच्चाद्वारेण प्रवेशो न स्यात्। तदेनं मायावचनैर्विश्वास्याऽहं छात्रतां व्रजामि, येन स विश्वस्तः कदाचिन्मम हस्तगतो भविष्यति। उक्तञ्च—

निःस्पृहो नाधिकारी स्यान्नाकामी मण्डनप्रियः ।
नाविदग्धः प्रियं ब्रूयात् स्फुटवक्ता न वञ्चकः" ॥ १७५ ॥

**व्याख्या**—परवित्तापहारी = परद्रव्यापहारी, लुण्ठक, धूर्तः = वञ्चकः (ठग) अर्थमात्रा = धनराशिम्, तस्य = परिव्राजकस्य, कक्षान्तरगताम् = अङ्कान्तरस्था, लक्षयित्वा = दृष्ट्वा, हर्तव्या, दृढशिलासङ्घातत्वात् = सुदृढशिलाखण्डेन निर्मितत्वात्, भित्तिभेद = सन्धिभेदः (सेंध), उच्चैस्तरत्वात् = लङ्घनाशक्यत्वात् (अत्युन्नतत्वाल्लङ्घनाशक्यमित्यर्थः), अद्वारेण = अद्वारप्रदेशेन, मायावचनैः = कपटपूर्णवाक्यैः, विश्वास्य = विश्वासमुत्पाद्य, छात्रता = शिष्यभावं, हस्तगतं = करतलगतः, भविष्यति । निःस्पृह = स्पृहारहितः (निष्कामः), अधिकारी = अधिकारारूढ, न = नहि, भवति, अकामी = अकामुक, मण्डनप्रिय = शृङ्गारप्रिय, अविदग्ध = अपटु, प्रियं = प्रियवचन, स्फुटवक्ता = स्पष्टवक्ता, वञ्चकः = कितवः (धूर्त इत्यर्थः), न स्यात् ॥ १७५ ॥

**हिन्दी**—दूसरों के धन को अपहृत करने वाले आषाढभूति नाम के किसी धूर्त ने संन्यासी की उस कक्षगत द्रव्यराशि को देखकर सोचा—"मैं इस द्रव्यराशि का अपहरण किस प्रकार कर सकता हूँ ? दृढ शिलाखण्डों द्वारा निर्मित इस मठ की दीवाल को छेदकर सेंध लगाना सम्भव नहीं है, और दीवालों की ऊँचाई के कारण लाँघकर किसी अन्य मार्ग से इसके भीतर प्रवेश करना भी असम्भव है। अत एक ही उपाय है कि मैं इसको अपने कपटपूर्ण वाक्यों द्वारा विश्वास दिलाकर इसकी शिष्यता ग्रहण कर लूँ। इस प्रकार सम्भव है कि कभी इस संन्यासी के विश्वास करने के कारण यह धन मेरे हाथ में आ जाय। यतः कहा भी गया है कि—

निस्पृह व्यक्ति अधिकारारूढ नहीं हो सकता है, कामवासनारहित पुरुष कभी शृङ्गारादि प्रसाधनों की इच्छा नहीं कर सकता है, अविदग्ध व्यक्ति (अकुशल) प्रिय-भाषण नहीं कर सकता है और स्पष्टवादी जन कभी वञ्चक नहीं हो सकता है" ॥ १७५ ॥

**एवं निश्चित्य तस्यान्तिकमुपगम्य "ॐ नमः शिवाय" इति प्रोच्चार्य साष्टाङ्गं प्रणम्य च, सप्रश्रयमुवाच—"भगवन् ! असारः संसारोऽयम् । गिरिनदीवेगोपमं यौवनम् । तृणाग्निसमं जीवितम् । शरदभ्रच्छायासदृशा भोगाः । स्वप्नसदृशो मित्रपुत्रभृत्यवर्गसम्बन्धः । एवं मया सम्यक् परिज्ञातम् । तत्किं कुर्वतो मे संसारसमुद्रोत्तरणं भविष्यति ?"**

तच्छ्रुत्वा देवशर्मा सादरमाह—"वत्स ! धन्योऽसि त्वं, यत्प्रथमे वयस्येवं विरक्तभावः । उक्तञ्च—

पूर्वे वयसि यः शान्तः स शान्त इति मे मतिः ।
धातुषु क्षीयमाणेषु शमः कस्य न जायते ? ॥ १७६ ॥

व्याख्या—तस्यान्तिकं = परिव्राजकस्य समीपम्, उपगम्य = गत्वा, साष्टाङ्गम् = अष्टाङ्गैः सह (लम्बा लेटकर आठों अङ्गों से), सप्रश्रयं = सानुराग सविनयं च, असार = सारहीन,

गिरिनदी=पर्वतनदी=पर्वतनदी, (शीघ्रपतनोन्मुखमिति भावः), यौवनं=युवावस्था, तृणाग्निसमं=शष्पाग्नितुल्यं (शीघ्रनश्वरमिति भावः), शरदभ्रच्छायासदृशा.=शरत्कालिकमेघसदृशा. (आशु विनाशशीला.), भोगा.=विषया., परिज्ञात=ज्ञातमिति, कि कुर्वतः=कथ वर्तमानस्य, व्यापारतत्परस्येति भाव, संसारसमुद्रोत्तरण=संसारसागरोत्तरण, प्रथमे वयसि=जीवनस्य प्रथमावस्थायाम् एव, विरक्तभाव=विरागभावं प्राप्त.। शान्त.=शान्तिमान्, प्रशान्त., धातुपु=वीर्येषु, कस्य=कस्य पुरुषस्य, शम=शान्ति न जायते=न संपद्यते ॥१७६॥

हिन्दी—अपने मन में उक्त प्रकार से निश्चित करने के बाद उस धूर्त ने सन्यासी के पास जाकर "ॐ नम. शिवाय" इस मन्त्र का उच्चारण करने के अनन्तर साष्टाङ्ग प्रणाम किया और विनीत भाव से कहा—"भगवन्! यह ससार असार है। पर्वत से गिरनेवाली नदी की तरह युवावस्था भी पतनोन्मुख है। यह जीवन तृणाग्नि के समान क्षणभगुर है। भोग शरद् ऋतु के मेघ की छाया के समान क्षणिक हैं। मित्र, पुत्र तथा भृत्य वर्ग के साथ का यह सम्बन्ध स्वप्न की तरह असत्य है। इन बातों को मैं भलीभाँति समझ चुका हू। ऐसी अवस्था में कौन ऐसा कर्म है कि जिसको करने से मेरा इस ससार-सागर के पार जाना सम्भव हो सकेगा?"

धूर्त की बात को सुनकर देवशर्मा ने आदरयुत शब्दों में कहा—"वत्स! तुम जीवन के प्रथमचरण (प्रथमावस्था) में ही इस प्रकार विरक्त हो गये हो, अतएव तुम धन्य हो। कहा भी गया है कि—जो व्यक्ति जीवन के पूर्वभाग (युवावस्था) में शान्त बना रहता है, मेरे विचार से, वही सच्चा शान्त होता है। धातु के क्षीण हो जाने पर (वृद्धावस्था में) शान्ति किसको नहीं होती है। शक्तिहीन हो जाने पर तो प्रत्येक व्यक्ति शान्त ही होता है ॥ १७६ ॥

आदौ चित्ते ततः काये सतां संपद्यते जरा।
असतां तु पुनः काये नैव चित्ते कदाचन ॥ १७७ ॥

यच्च त्वं मां ससारसागरोत्तरणोपायं पृच्छसि, तच्छ्रूयताम्—

शूद्रो वा यदि वान्योऽपि चाण्डालोऽपि जटाधरः।
दीक्षित. शिवमन्त्रेण सभस्माङ्गः शिवो भवेत् ॥ १७८ ॥
षडक्षरेण मन्त्रेण पुष्पमेकमपि स्वयम्।
लिङ्गस्य मूर्ध्नि यो दद्यान्न स भूयोऽभिजायते ॥ १७९ ॥

व्याख्या—जरा=वृद्धावस्था, सताम्=सज्जनाना पुरुषाणाम्, आदौ=प्रथमं, चित्ते=हृदये, तत.=तदनन्तरं, काये=शरीरे, संपद्यते=जायते। असताम्—असज्जनाना, तु निश्चये, कदाचन=कदापि, नैव=न संपद्यते ॥ १७७ ॥ जटाधर=जटाजूटयुक्त, शिवमन्त्रेण=शैवमन्त्रेण (ॐ नम. शिवायेति मन्त्रेण), दीक्षित=गृहीतदीक्ष, सभस्माङ्ग.=भस्मविभूषित-देह, शिव.=शिवतुल्य, साक्षात् शिव एव भवतीति भाव. ॥१७८॥ षडक्षरेण मन्त्रेण, लिङ्गस्य=शिवलिङ्गस्य, मूर्ध्नि=शिरसि दद्यात्=प्रक्षिपेत्, भूय.=पुन, नाभिजायते=जन्मग्रहणं न करोति ॥ १७९ ॥

हिन्दी—जरावस्था सज्जन पुरुषों के पहले चित्त (हृदय) में ही आती है तदन्तर शरीर में आती है। किन्तु दुष्ट व्यक्तियों के शरीर में ही केवल आती है, चित्त में तो कभी आती ही नहीं है। (सज्जन पुरुष का मन ही पहले शिथिल होकर सासारिक वस्तुओं से विरक्त हो जाता है। कायजनित बुढापा तो बाद में आता है। इसके विपरीत दुष्ट व्यक्ति का जब शरीर ही शिथिल हो जाता है, तब वह विरक्त होता है। फिर भी उसके मन की चञ्चलता नहीं जाती) ॥ १७७ ॥

यदि तुम मुझसे इस भव-सागर को पार करने का उपाय पूछते हो, तो सुनो—शूद्र, चाण्डाल अथवा कोई भी अन्य पुरुष क्यों न हो, यदि वह जटाधारी, शिवमन्त्र द्वारा दीक्षित और भस्मविभूषित है, तो साक्षात् शिव के ही समान होता है ॥ १७८ ॥

यदि कोई व्यक्ति पञ्चाक्षर मन्त्र का उच्चारण करके एक भी पुष्प शिवलिङ्ग के मस्तक पर चढ़ा देता है, तो वह संसार के आवागमन से विमुक्त हो जाता है और उसका पुनर्जन्म नहीं होता है ॥ १७९ ॥

**तच्छ्रुत्वा आषाढभूतिस्तत्पादौ गृहीत्वा सप्रश्रयमिदमाह—"भगवन्! तर्हि दीक्षया मेऽनुग्रहं कुरु।"**

**देवशर्मा आह—"वत्स! अनुग्रहं ते करिष्यामि। परन्तु रात्रौ त्वया मठमध्ये न प्रवेष्टव्यम्। यत्कारणं निःसङ्गता यतीनां प्रशस्यते, तव च ममापि च।**

**उक्तञ्च—**

**दुर्मन्त्रान्नृपतिर्विनश्यति, यतिः सङ्गात्, सुतो लालनाद्**
**विप्रोऽनध्ययनात्, कुलं कुतनयाच्छीलं खलोपासनात्।**
**मैत्री चाप्रणयात्, समृद्धिरनयात्, स्नेहः प्रवासाश्रयात्,**
**स्त्री गर्वादनवेक्षणादपि, कृषिस्त्यागात् प्रमादाद्धनम् ॥ १८० ॥**

**तत्त्वया व्रतग्रहणानन्तरं मठद्वारे तृणकुटीरके शयितव्यम्" इति।**

**स आह—"भगवन्! भवदादेशः प्रमाणं, परत्र हि तेन मे प्रयोजनम्"।**

व्याख्या—तच्छ्रुत्वा=तस्य वचनमाकर्ण्य, सप्रश्रयं=सस्नेहं दीक्षया=मन्त्रदानेन, अनुग्रहं=प्रसादं कृपामित्यर्थः, रात्रौ=निशायाम्, न प्रवेष्टव्यं=प्रवेशो न विधेयः, यत्कारणं=यतो हि, निःसङ्गता=सङ्गहीनता जनसंसर्गाभावः, यतीनां=परिव्राजकानां, प्रशस्यते=प्रशंसार्हा भवतीति। नृपतिः=राजा, दुर्मन्त्रात्=दुर्मन्त्रग्रहणात्, यतिः=संन्यासी, सङ्गात्=जनसंसर्गात्, सुतः=पुत्रः, लालनात्=स्नेहाधिक्यात् (अतिलालनादित्यर्थः) कुतनयात्=कुपुत्रात्, शीलं=चरित्रं, स्वभावो वा, खलोपासनात्=दुर्जनाश्रयणात्, मैत्री=मित्रता, अनयात्=अनाचारात्, स्नेहः=प्रणयः, प्रवासाश्रयात्=विदेशाश्रयणात्, गर्वात्=अहङ्कारात्, रूपगर्वाच्च, अनवेक्षणात्=अदर्शनात्, कृषिः=कर्षणं (खेती), त्यागात्=परित्यागात्, धनम्=ऐश्वर्यं, प्रमादात्=अनवधानात्, दुरुपयोगाद्वा, विनश्यति=नश्यतीति भावः ॥ १८० ॥ व्रतग्रहणानन्तरं=दीक्षाग्रहणानन्तरं, तृणकुटीरके=तृणकुट्यां, शयितव्यं=शयनं विधात-

व्यमिति। भवदादेशः=भवदाज्ञा, परत्र=इहलोके, परलोके च, तेन=आदेशरूपानुग्रहेण, प्रयोजनं=कार्यमस्तीति।

हिन्दी—सन्यासी के वचन को सुनने के बाद आषाढभूति ने उसके पैरों को पकड़ कर विनीत भाव से कहा—"भगवन्! कृपया दीक्षा देकर मुझे अनुगृहीत करें।"

देवशर्मा ने कहा—"वत्स! मैं दीक्षारूपी अनुग्रह तो कर दूँगा, किन्तु रात्रि के समय तुम मठ के भीतर प्रवेश न करना। क्योंकि संन्यासियों की निःसङ्गता ही प्रशंसित होती है। तुम्हारे और मेरे, दोनों ही के लिये यह श्रेयस्कर होगा। कहा भी गया है कि—

'राजा अनुचित परामर्श ग्रहण करने से, सन्यासी सङ्ग से, पुत्र अत्यधिक दुलार करने से, ब्राह्मण अनध्याय से, कुल कुपुत्र के जन्म लेने से, शील दुर्जनों के सम्पर्क से, मित्रता स्नेह के अभाव से, समृद्धि अनाचरण (अनीति) से, स्नेह प्रवास से, स्त्री रूपादि के गर्व एवं सम्यक् निरीक्षण के अभाव में स्वतन्त्र होने से, कृषि उपेक्षापूर्वक छोड़ देने से और धन प्रमाद करने से नष्ट हो जाता है॥ १८०॥

अतः दीक्षा ग्रहण करने के बाद तुम मठ के दरवाजे पर तृण की कुटी में ही शयन करना।"

देवशर्मा की उपर्युक्त बात को सुनकर उसने कहा—"भगवन्! मेरे लिए आपका आदेश ही पालनीय है। क्योंकि परलोक के साधन में मुझे उसी की आवश्यकता है।"

**अथ कृतशयनसमयं देवशर्मा दीक्षानुग्रहं कृत्वा शास्त्रोक्तविधिना शिष्यतामनयत्। सोऽपि हस्तपादावमर्दनादिपरिचर्यया तं परितोषमनयत्। पुनस्तथापि मुनिः कक्षान्तरान्मात्रां न मुञ्चति।**

**अथैवं गच्छति काले आषाढभूतिश्चिन्तयामास—"अहो, न कथञ्चिदेष मे विश्वासमागच्छति। तत्किं दिवापि शस्त्रेण मारयामि, किं वा विषं प्रयच्छामि, किं वा पशुधर्मेण व्यापादयामि? इति।" एवं चिन्तयतस्तस्य देवशर्मणः शिष्यपुत्रः कश्चिद्ग्रामादामन्त्रणार्थं समायातः, प्राह च—"भगवन्! पवित्रारोपणकृते मम गृहमागम्यताम्" इति।**

**तच्छ्रुत्वा देवशर्मा आषाढभूतिना सह प्रहृष्टमनाः प्रस्थितः। अथैवं तस्य गच्छतोऽग्रे काचिन्नदी समायाता। तां दृष्ट्वा मात्रां कक्षान्तरादवतार्य कन्थामध्ये सुगुप्तां निधाय, स्नात्वा, देवार्चनं विधाय तदनन्तरमाषाढभूतिमिदमाह—"भो आषाढभूते! यावदहं पुरीषोत्सर्गं कृत्वा समागच्छामि तावदेषा कन्था योगेश्वरस्य सावधानतया रक्षणीया।" इत्युक्त्वा गतः।**

व्याख्या—कृतशयनसमयं=बहिः शयनाय विहितप्रतिज्ञं विधाय, परिचर्यया=सेवया, परितोषं=सन्तोषं, पशुधर्मेण=कण्ठावरोधेन (गला घोंटकर), व्यापादयामि=मारयामि, तस्य=आषाढभूतेः, आमन्त्रणार्थं=निमन्त्रणार्थं, कन्थामध्ये=प्रावरणान्तरे (गुदड़ी में)

सुगुप्ता = सुगूढा (छिपाकर), योगेश्वरस्य = शिवस्य, सावधानतया = विशेषावधानतया, रक्षणीया = पालनीया।

हिन्दी—देवशर्मा ने आषाढ़भूति से बाहर शयन करने की प्रतिज्ञा कराने के पश्चात् शास्त्रविहित विधि से उसको दीक्षा देकर अपना शिष्य बना लिया। आषाढ़भूति ने भी हाथ-पैर दाबकर अपनी सेवा के द्वारा देवशर्मा को सन्तुष्ट कर लिया। इतना होने पर भी वह मुनि उस धन की पोटली को कभी अपने से पृथक् नहीं करता था।

इस प्रकार कुछ दिनों के व्यतीत हो जाने पर आषाढभूति ने एकबार सोचा—"यह कभी भी मेरा विश्वास नहीं करता है। तो क्या मैं दिन में ही किसी शस्त्र से इसकी हत्या कर डालूँ, या विष दे दूँ, अथवा गला घोंटकर ही इसको मार डालूँ।"

अभी वह इस बात को सोच ही रहा था कि (किसी निष्कर्ष पर नहीं पहुँच सका था तभी) देवशर्मा के एक शिष्य का पुत्र उसे निमन्त्रित करने के लिये किसी ग्राम से आकर विनीत भाव से बोला—"भगवन्! पवित्रारोपण के लिये आप मेरे यहाँ चलें।"

उसकी बात को सुनकर देवशर्मा ने प्रसन्न मन से आषाढ़भूति के साथ प्रस्थान किया। कुछ दूर आगे जाने के बाद मार्ग में एक नदी मिली। उसको देखकर देवशर्मा ने उस द्रव्य की पोटली को निकालकर गुप्तरूप से अपनी गुदड़ी में छिपा दिया और स्नान तथा पूजा आदि करके आषाढभूति से कहा—"आषाढभूते! मैं शौच से निवृत्त होकर जबतक वापस न आजाऊँ तबतक तुम भगवान् शिव की प्रतिमा से युक्त इस कन्था को सावधानीपूर्वक देखते रहना।" यह कहकर वह चला गया।

**आषाढभूतिरपि तस्मिन्नदर्शनीभूते मात्रामादाय सत्वरं प्रस्थितः। देवशर्मापि छात्रगुणानुरञ्जितमनाः सुविश्वस्तो यावदुपविष्टस्तिष्ठति तावत्सुवर्णरोमदेहयूथमध्ये हुडुयुद्धमपश्यत्।**

**अथ रोषवशाद्धुडुयुगलस्य दूरमपसरणं कृत्वा भूयोऽपि समुपेत्य ललाटपट्टाभ्यां प्रहरतो भूरि रुधिरं पतति, तच्च जम्बुको जिह्वालौल्येन रङ्गभूमिं प्रविश्यास्वादयति।**

**देवशर्मापि तदालोच्य व्यचिन्तयत्—"अहो! मन्दमतिरयं जम्बुकः। यदि कथमप्यनयोः सङ्घट्टे पतिष्यति, तन्नूनं मृत्युमवाप्स्यतीति वितर्कयामि। क्षणान्तरे च तथैव रक्तास्वादनलौल्यान्मध्ये प्रविशस्तयोः शिरःसंपाते पतितो मृतश्च शृगालः।**

व्याख्या—अदर्शनीभूते = तिरोहिते सति, अनुरञ्जितमनाः = व्याप्तमना, सुवर्णरोमदेहयूथमध्ये = स्वर्णाभरोमयुक्तहुडुयूथमध्ये, हुडुयुद्धं = मेषयुद्धम् (भेड़ों की लड़ाई), रोषवशात् = क्रोधावेगात्, दूरमपसरणं कृत्वा = पृष्ठगमनं विधाय (पीछे हटकर), रङ्गभूमिम् = युद्धभूमिम्, आस्वादयति = खादति। मन्दमतिः = मूर्खः, अनयोः = मेषयोः, सङ्घट्टे = संघर्षणे, लौल्यात् = लोभात्, शिरःसंपाते = मस्तकसङ्घट्टे (शिर के भिड़न्त में)।

हिन्दी—देवशर्मा के ओझल हो जानेपर आषाढ़भूति उसकी पोटली को लेकर तत्काल चल दिया। अनुगत छात्र के गुणों से युक्त आषाढ़भूतिपर देवशर्मा को पूर्ण विश्वास था। अतः

निश्चिन्त होकर जब वह शौच के लिये बैठ गया तो उसने सुवर्ण के समान रोमवाले मेषों के झुण्ड में से दो मेषों को आपस में लड़ते हुये देखा। क्रोध के कारण वे मेष एकबार पीछे हटने के बाद फिर आकर अपने-अपने मस्तकों से प्रहार करते थे जिससे उनके मस्तक से रक्त बहने लगता था। लोभ के कारण एक शृगाल उन दोनों के मध्य में प्रविष्ट होकर उस रक्त को चाटता था।

देवशर्मा ने शृगाल के उस व्यापार को देखकर अपने मन में यह सोचा कि—"यह शृगाल कितना मूर्ख है। यदि किसी प्रकार से इन मेषा के रगड़ में पड़ गया तो निश्चय ही मर जायगा।" कुछ ही देर के बाद वह शृगाल रक्त को चाटने के लोभ से दोनों के मध्य में प्रवेश करते समय उनके शिरों की टक्कर के मध्य में आ गया और तत्काल मर भी गया।

**देवशर्मापि तं शोचमानो मात्रामुद्दिश्य शनैः शनैः प्रस्थितो, यावदाषाढभूतिं न पश्यति, ततश्चौत्सुक्येन शौचं विधाय यावत्कन्थामालोकयति तावन्मात्रां न पश्यति। ततश्च—"हा! हा मुषितोऽस्मि" इति जल्पन्पृथिवीतले मूर्च्छया निपपात। ततः क्षणाच्चेतनां लब्ध्वा, भूयोऽपि समुत्थाय फूत्कर्तुमारब्ध —"भो आषाढभूते! क्व मां वञ्चयित्वा गतोऽसि? देहि मे प्रतिवचनम्"। एवं बहु विलप्य तस्य पदपद्धतिमन्वेषयन् शनैः शनैः प्रस्थितः।**

**अथैवं गच्छन् सायन्तनसमये कञ्चिद्ग्राममाससाद। अथ तस्माद् ग्रामात्कश्चित्कौलिकः सभार्यो मद्यपानकृते समीपवर्तिनि नगरे प्रस्थितः। देवशर्मापि तमालोक्य प्रोवाच—भो भद्र! वयं सूर्योढा अतिथयस्तवान्तिकं प्राप्ताः। न कमप्यत्र ग्रामे जानीमः, तद्गृह्यतामतिथिधर्मः। उक्तञ्च—**

> **सम्प्राप्तो योऽतिथिः सायं सूर्योढो गृहमेधिनाम्।**
> **पूजया तस्य देवत्वं प्रयान्ति गृहमेधिनः॥ १८१॥**

व्याख्या—शोचमानः=अनुचिन्तयन्, औत्सुक्येन=औत्कण्ठ्येन, मुषितोऽस्मि लुण्ठितोऽस्मि (मैं लुट गया हूँ), फूत्कर्तुं=रोदितुम्, वञ्चयित्वा=प्रतारयित्वा (ठगकर), पदपद्धतिं=पदपङ्क्तिं, पदचिह्नमिति यावत्, सायन्तनसमये=सूर्यास्तकाले, आससाद=प्राप्तवान्, कौलिकः=तन्तुवायः (जुलाहा), सूर्योढाः=सूर्यास्तकाले समागताः, अतिथिधर्मः=आतिथ्यम्। गृहमेधिनाम्=गृहस्थानां, तस्य=अतिथेः प्रयान्ति=गच्छन्ति प्राप्नुवन्तीति यावत्॥ १८१॥

हिन्दी—देवशर्मा अपने मन में उक्त घटना को स्मरण करते हुये धीरे धीरे पूर्वस्थान की ओर बढ़ने लगा। यहाँ पहुँचकर जब उसने आषाढभूति को नहीं देखा तो घबड़ाकर शीघ्रतापूर्वक कुल्ला आदि करके कन्था को देखा। उसमें द्रव्य की पोटली नहीं थी। इसके बाद "हाय! हाय, मैं लुट गया हूँ", कहता हुआ वह मूर्च्छित होकर पृथिवी पर गिर पड़ा। कुछ देर बाद चेतना के लौटने पर वह पुनः उठकर बैठ गया और बिलखकर रोने लगा—"अरे आषाढभूते! मुझे लूटकर तुम किधर चले गये हो? मुझे उत्तर दो।"

इस प्रकार बहुत देर तक विलाप करने के पश्चात् वह उसके पदचिह्नों को ढूँढ़ता हुआ धीरे-धीरे चलने लगा। चलते-चलते, सूर्यास्त के समय उसको एक ग्राम मिला। उस ग्राम से

कोई जुलाहा अपनी स्त्री के साथ शराब पीने के लिये समीप के एक नगर में जा रहा था। उसको देखकर देवशर्मा ने कहा—"भद्र! हम सूर्यास्त के समय आपके यहाँ आये हुये अतिथि हैं। इस ग्राम के किसी भी व्यक्ति को हम जानते नहीं हैं, अतः आज का आतिथ्य कराना आप ही स्वीकार करें। कहा भी गया है कि—

सूर्यास्त-काल में गृहस्थों के द्वारपर आया हुआ व्यक्ति अतिथि होता है और उसकी पूजा-मात्र से ही गृहस्थों को देवत्व मिल जाता है॥ १८१॥

तथा च—

तृणानि भूमिरुदकं वाक्चतुर्थी च सूनृता।
सतामेतानि हर्म्येषु नोच्छिद्यन्ते कदाचन॥ १८२॥
स्वागतेनाग्नयस्तृप्ता आसनेन शतक्रतुः।
पादशौचेन पितरः अर्घाच्छम्भुस्तथातिथेः।"॥ १८३॥

कौलिकोऽपि तच्छ्रुत्वा भार्यामाह—"प्रिये! गच्छ त्वमतिथिमादाय गृहं प्रति, पादशौचभोजनशयनादिभिः सत्कृत्य त्वं तत्रैव तिष्ठ, अहं तव कृते प्रभूतं मद्यमानेष्यामि।" एवमुक्त्वा प्रस्थितः।

सापि भार्या पुश्चली तमादाय प्रहसितवदना देवदत्तं मनसि ध्यायन्ती गृहं प्रति प्रतस्थे। अथवा साध्विदमुच्यते—

दुर्दिवसे घनतिमिरे दुःसञ्चारासु नगरवीथीसु।
पत्युर्विदेशगमने परमसुखं जघनचपलायाः॥ १८४॥

तथा च—

पर्यङ्के स्वास्तरणं पतिमनुकूलं मनोहरं शयनम्।
तृणमिव लघु मन्यन्ते कामिन्यश्चौर्यरतलुब्धाः॥ १८५॥

तथा च—

केलिं प्रदहति मज्जां श्रृङ्गारोऽस्थीनि चाटवः कटवः।
बन्धक्याः परितोषो न किञ्चिदिष्टे भवेत्पत्यौ॥ १८६॥
कुलपतनं जनगर्हां बन्धनमपि जीवितव्यसन्देहम्।
अङ्गीकरोति कुलटा सततं परपुरुषसंसक्ता॥ १८७॥

व्याख्या—उदकं=जल, सूनृता=सत्या, वाक्=वाणी, हर्म्येषु=गृहेषु, नोच्छिद्यन्ते=उच्छिन्नता न गच्छन्ति॥ १८२॥ शतक्रतुः=इन्द्र, अर्घात्=अर्घप्रदानात्, शम्भुः=शिव, ॥ १८३॥ पुश्चली=परपुरुषगामिनी, प्रहसितवदना=प्रसन्नानना। दुर्दिने, घनतिमिरे=घनान्धकारे, जघनचपलायाः=कुलटायाः, परमसुखं भवतीति॥ १८४॥ स्वास्तरणं=स्वच्छपरिच्छदयुतं (सुन्दर, स्वच्छ चद्दर से युक्त), चौर्यरतलुब्धाः=चौर्यसुरतप्रियाः॥ १८५॥ चाटवः=प्रियवचनानि, कटवः=तिक्तानि (कड़वी), बन्धक्याः=व्यभिचारिण्याः, इष्टे=स्वकार्ये॥१८६॥ कुलटा=व्यभिचारिणी स्त्री, जनगर्हां=लोकनिन्दा, जीवितव्यसन्देहं=प्राणसंशयम्॥ १८७॥

हिन्दी—और भी—बिछाने के लिये तृण ( चटाई आदि ), विश्राम के लिये, भूमि, पीने या हाथ पैर धोने के लिये जल और सुनने के लिए मृदुवाणी, ये चार वस्तुएँ सज्जनों के गृह से कभी नहीं जाती हैं ॥ १८२ ॥

अतिथि के स्वागत से अग्नि, आसन प्रदान करने मे इन्द्र, पादप्रक्षालन मे पितर तथा अतिथि को अर्घ्य देने से शिव तृप्त होते हैं" ॥ १८३ ॥

उपर्युक्त वचन को सुनकर कौलिक ने अपनी स्त्री से कहा—"प्रिये ! तुम अतिथि को लेकर घर लौट जाओ और पादप्रक्षालन, भोजन तथा शयन आदि का प्रबन्ध करके इनकी सेवा में वहीं रहना, मैं तुम्हारे लिये पर्याप्त मद्य लेता आऊँगा।" यह कहकर वह चला गया।

उसकी व्यभिचारिणी स्त्री अतिथि को लेकर प्रसन्न मन से अपने उपपति देवदत्त का स्मरण करती हुई वहाँ से घर के लिये लौट पड़ी। अथवा ठीक ही कहा गया है कि—

दुर्दिन में जबकि आकाश मेघाच्छन्न हो, सघन अन्धकार व्याप्त हो, नगर की गलियों में अन्धकार के कारण आवागमन कठिन हो गया हो और पति विदेश चला गया हो तो व्यभिचारिणी स्त्रियों को अधिक आनन्द मिलता है ॥ १८४ ॥

सुन्दर तथा स्वच्छ चद्दर से युक्त बिस्तर, अनुकूल पति और मनोहर शय्या को परपुरुषरत-लोलुप स्त्रियाँ तृण के समान तुच्छ समझती हैं ॥ १८५ ॥

कुलटा स्त्रियों को अपने पति से सन्तोष तो नहीं ही होता है, प्रत्युत स्वपति के साथ केलि करने में उनकी मज्जा तथा स्वपति के लिए शृङ्गार करने में उनकी हड्डियाँ जल जाती हैं और पति का प्रिय वाक्य उन्हें कड़वा लगता है ॥ १८६ ॥

परपुरुषों के साथ रमण करने वाली स्त्री अपने कुल के पतन, लोकनिन्दा, बन्धन तथा प्राणहानि को भी सहर्ष स्वीकार कर लेती है ॥ १८७ ॥

अथ कौलिकभार्या गृहं गत्वा देवशर्मणे गतास्तरणां भग्नां च खट्वां समर्प्येदमाह—"भगवन् ! यावदहं स्वसखीं ग्रामादभ्यागतां सम्भाव्य द्रुतमागच्छामि तावत्त्वयाऽप्रमत्तेन भाव्यम्।" एवमभिधाय, शृङ्गारविधिं विधाय यावद्देवदत्तमुद्दिश्य व्रजति तावत्तद्भर्ता सम्मुखो मदविह्वलाङ्गो मुक्तकेशः पदे पदे प्रस्खलन् गृहीतमद्यभाण्डः समभ्येति। तं च दृष्ट्वा सा द्रुततरं व्यावृत्य स्वगृहं प्रविश्य मुक्तशृङ्गारवेषा यथापूर्वमभवत्।

कौलिकोऽपि तां पलायमानां कृताद्भुतशृङ्गारां विलोक्य प्रागेव कर्णपरम्परया तस्या अपवादश्रवणात्क्षुभितहृदयः स्वाकारं निगूहमानः सदैवास्ते। ततश्च तथाविधं चेष्टितमवलोक्य दृष्टप्रत्ययः क्रोधवशगो गृहं प्रविश्य तामुवाच—"आः पापे, पुंश्चलि ! क्व प्रस्थितासि ?"

व्याख्या—गतास्तरणाम् = आस्तरणहीनां (बिना बिस्तरे की), भग्नां = त्रुटिताम्, ग्रामात् = ग्रामान्तरात्, अप्रमत्तेन = दत्तावधानेन, प्रस्खलन् = इतस्ततो मार्गात्स्खलन् ( मार्गच्युत होते हुए, गिरते पड़ते ), समभ्येति = आगच्छति। व्यावृत्य = निवृत्य, कृताद्भुतशृङ्गारां = कृतविचित-

वेषाम्, अपवादश्रवणात्=लोकनिन्दाश्रवणात्, क्षुभितहृदय=क्रोधविह्वल, अस्थिरमना., निगूहमानः=गोपयन्, चेष्टितम्=आचरणम्, दृष्टप्रत्यय =विश्वस्त सन्, प्रस्थितासि=गतासि।

हिन्दी—जुलाहे की स्त्री ने घर जाकर एक विना विस्तर की टूटी हुई चारपाई देकर देवशर्मा से कहा—'भगवन्! दूसरे ग्राम से आई हुई अपनी एक सहेली से मिलकर मैं अभी आ रही हूँ, तवतक आप मेरे घर में सावधानीपूर्वक विश्राम करें"। यह कह कर वह श्रृङ्गार आदि करने के वाद जव अपने प्रेमी देवदत्त से मिलने के लिए चलने लगी तभी उसका पति सामने से मदविह्वल मुक्तकेश और पद्-पद पर गिरता-पड़ता शराव का वर्तन लिये हुए आ पहुँचा। उसको देखते ही वह शीघ्रतापूर्वक लोटकर अपने घर में चली गयी और अपने आभूषणों आदि को निकाल कर पहिले की तरह बैठ गयी।

कौलिक ने आभूषणों से सुसज्जित और शीघ्रतापूर्वक लौटती हुई अपनी स्त्री को देख लिया था। वह पूर्व से ही कर्णपरम्परया उसकी लोकनिन्दा को सुनने के कारण क्षुब्ध रहा करता था, किन्तु अपने मनोगत भावों को सतत छिपाए रहता था। इस समय अपनी स्त्री के उक्त आचरण को देखकर वह पूर्ण विश्वस्त हो चुका था। अत. घरमें घुसते ही क्रुद्ध होकर उसने पूछा—"पापे! पुंश्चलि। तुम इस समय कहाँ गयी थी?"

**सा प्रोवाच—"अह त्वत्सकाशादागता न कुत्रचिदपि निर्गता, तत्कथ मद्यपानवशादप्रस्तुत वदसि? अथवा साध्विदमुच्यते—**

**वैकल्य धरणीपातमयथोचितजल्पनम्।**
**सनिपातस्य चिह्नानि मद्य सर्वाणि दर्शयेत॥ १८८॥**
**करस्पन्दोऽम्बरत्यागस्तेजोहानि· सरागता।**
**वारुणीसङ्गजावस्था भानुनाप्यनुभूयते॥ १८९॥**

**सोऽपि तच्छ्रुत्वा प्रतिकूलवचन, वेषविपर्यय चावलोक्य तामाह—"पुंश्चलि! चिरकाल श्रुतो मया तवापवाद·। तदद्य स्वय सञ्जातप्रत्ययस्तव यथोचित निग्रहं करोमि।" इत्यभिधाय लगुडप्रहारैस्ता जर्जरितदेहा विधाय, स्थूणया सह दृढबन्धनेन बद्ध्वा सोऽपि मदविह्वलो निद्रावशमगमत्।**

व्याख्या—अप्रस्तुतम्=अप्रासङ्गिकं, वैकल्य=विकलता, अयथोचित=विपरीतम्, अनुचितमिति, जल्पनम्=भाषणम्, एषु केनाप्येकेन संनिपातज्वर परिचीयते, किन्तु, मद्यं=वारुणी, सर्वाणि सहैव प्रकटयति॥ १८८॥ करस्पन्द.=करकम्प., अम्वरत्याग =आकाशत्याग, (भूमिपात इत्यर्थ.) वस्त्रत्यागो वा, सरागता=रक्तिमा, वारुणी=मदिरा, प्रतीची वा, भानुना=सूर्येण, अनुभूयते॥ १८९॥ वेषविपर्ययं=वेषपरिवर्तन, प्रत्यय.=विश्वास., निग्रह=दण्डप्रदानेन निवारणं, स्थूणया=स्तम्भेन (खम्भे से)।

हिन्दी—उसकी स्त्री ने कहा—"तुम्हारे पास से आने के वाद मैं कहीं नहीं गयी थी। शराव के नशे में तुम क्यों इस प्रकार अप्रस्तुत वातें कर रहे हो? अथवा ठीक ही कहा गया है कि—

विकलता, पृथ्वीपर गिरना (बेचैनी मे लोटना) तथा अप्रस्तुत बात करना ये सभी सन्निपात के लक्षण होते हैं, किन्तु मदिरा इन तीनों को प्रकट कर देती है। अर्थात् बेचैनी, मूर्छा तथा अप्रासङ्गिक बात करना इन तीनों में से किसी का भी होना संनिपात के लक्षण को प्रकट करता है किन्तु, मदिरा पीने वाले व्यक्ति में ये तीनो दोष एक साथ ही प्रकट होते हैं ॥ १८८ ॥

हाथ में कम्पन होना, बेचैनी मे कपडों को हटाना, जमीनपर गिर जाना, तेज की हानि होना तथा वदन में रक्तिमा का सञ्चार हो जाना वारुणी के प्रभाव का द्योतक होता है। वारुणी (प्रतीची दिशा) का अवलम्बन करने पर भगवान् सूर्य भी इन चिह्नों को अनुभव करते हैं ॥ १८९ ॥

स्त्री के मुख से विपरीत बातों को सुनने और उसके वेष-विपर्यय को देखने के बाद कौलिक ने क्रोधातुर होकर कहा—"पुंश्चलि! तुम्हारे लोकापवाद को मैं बहुत दिनों से सुनता आ रहा हूँ। आज अपनी आँखों से देखनेके बाद मुझे पूर्ण विश्वास हो चुका है, अतः आज मैं तुम्हारा उचित उपचार करूँगा।" यह कहकर उसने दण्डे से पीटकर उसको जर्जरित बना दिया और खम्भे मे बांध दिया। मदविह्वल होने के कारण वह स्वयं भी सो गया।

अत्रान्तरे तस्याः सखी नापिती कौलिकं निद्रावशगतं विज्ञाय तां गत्वेदमाह—"सखि! स देवदत्तस्तस्मिन्स्थाने त्वां प्रतीक्षते, तच्छीघ्रमागम्यताम्" इति।

सा चाह—"पश्य ममावस्थां, तत्कथं गच्छामि? तद्गत्वा ब्रूहि तं कामिनं "यदस्यां रात्रौ न त्वया सह समागमः।""

नापिती प्राह—"सखि! मा मैवं वद, नायं कुलटाधर्मः। उक्तञ्च—

विषमस्थस्वादुफलग्रहणव्यवसायनिश्चयो येषाम्।
उष्ट्राणामिव तेषां मन्येऽहं शंसितं जन्म ॥ १९० ॥

तथा च—

सन्दिग्धे परलोके जनापवादे च जगति बहुचित्रे।
स्वाधीने पररमणे धन्यास्तारुण्यफलभाजः ॥ १९१ ॥

अन्यच्च—

यदि भवति दैवयोगात् पुमान् विरूपोऽपि बन्धकी रहसि।
न तु कृच्छ्रादपि भद्रं निजकान्तं सा भजत्येव ॥ १९२ ॥

व्याख्या—विषमस्थस्वादुफलग्रहणव्यवसायनिश्चयः = दुर्गमस्थानगतस्वादुफलग्रहणेच्छारूपनिश्चयो येषां भवति तेषां जन्म शंसितं = प्रशस्तं भवति ॥ १९० ॥ बहुचित्रे = विविधात्मके, तारुण्यफलभाजः = तारुण्यफलस्य भोक्तारः (युवावस्था के आनन्द को भोगने वाले व्यक्ति), ॥ १९१ ॥ विरूपः = कुरूपः, कृच्छ्रादपि = कष्टादपि, न भजति = न सेवते ॥ १९२ ॥

हिन्दी—इसके बाद कौलिक की स्त्री की एक सहेली नापिती ने कौलिक को सोते हुये देखकर नापिती के पास जाकर कहा—"सखि ! देवदत्त वहाँ तुम्हारी प्रतीक्षा कर रहा है। शीघ्र आओ।"

उसने कहा—"मेरी अवस्था को भी तो देखो। मैं कैसे जा सकती हूँ। तुम जाकर उससे कह देना कि आज की रात्रि में उसके साथ समागम होना सम्भव नहीं है।"

उसकी बात को सुनकर नापिती ने कहा—"सखि ! ऐसा न कहो, कुलटा का यह धर्म नहीं है। कहा भी गया है कि ऊँट की तरह दुर्गमस्थान में स्थित फल को ग्रहण करने वाले व्यक्ति का ही जीवन प्रशंसार्ह होता है ॥ १९० ॥

और भी—परलोक सन्देहास्पद होता है और इस अनेक रूपात्मक विश्व में जन्म लेने पर नाना अपवाद लगा ही करते हैं, अत यदि परगमन सुलभ हो तो तरुणावस्था का आनन्द लेने वाले व्यक्ति का ही जीवन धन्य होता है ॥ १९१ ॥

अन्य भी—यदि संयोग से एकान्त में चाहने वाला कोई कुरूप व्यक्ति भी मिल जाय तो कुलटा स्त्री उसके साथ सहवास करती है, परन्तु कष्ट सहकर प्राप्त होने पर भी अपने सुरूपवान् पति के साथ सहवास नहीं करती है ॥ १९२ ॥

साऽब्रवीत्—"यद्येव, तर्हि कथय कथ दृढबन्धनैर्बद्धा सती तत्र गच्छामि ? सन्निहितश्चाग पापात्मा मत्पति.।"

नापित्याह—"सखि ! मदविह्वलोऽय सूर्यकरस्पृष्ट प्रबोध यास्यति। तदहं त्वामुन्मोचयामि। मामात्मस्थाने बद्ध्वा द्रुततर देवदत्त सम्भाव्यागच्छ।"

साऽब्रवीत्—"एवमस्तु" इति।

तदनु सा नापिती ता, स्वसखीं बन्धनाद्विमोच्य तस्या स्थाने यथापूर्वमात्मान बद्ध्वा, ता देवदत्तसकाशे सङ्केतस्थान प्रेषितवती।

तथाऽनुष्ठिते कौलिक. कस्मिंश्चित्क्षणे समुत्थाय किञ्चिद् गतकोपो विमदस्ता-माह—"हे परुषवादिनि ! यदद्यप्रभृति गृहान्निष्क्रमणं न करोषि, न च परुषं वदसि ततस्त्वामुन्मोचयामि।"

नापित्यपि स्वरभेदभयाद्यावन्न किञ्चिदूचे तावत्सोऽपि भूयो भूयस्तां तदेवाह। अथ सा यावत्प्रत्युत्तर किमपि न ददौ तावत्स प्रकुपितस्तीक्ष्णशस्त्रमादाय तस्या नासिकामच्छिनत्, आह च—"रे पुंश्चलि ! तिष्ठेदानीं, न त्वां भूयस्तोषयिष्यामि" इति जल्पन्पुनरपि निद्रावशमगमत्।

व्याख्या—सन्निहित.=समीपस्थ, सूर्यकरस्पृष्ट=प्रभाते, प्रबोध=चैतन्यं, तदनु=तत्पश्चात्, किञ्चिद्गतकोप.=ईषत्कोपाद्विरत., विमदः=गतमद, परुषं=रूक्षं (अप्रीतिकर, कठोर), तोषयिष्यामि=प्रसादयिष्यामि।

हिन्दी—कौलिक की स्त्री ने कहा—"यदि ऐसी बात है, तो तुम्हीं बताओ कि इस कठिन बन्धन में आवद्ध रहकर मैं कैसे वहाँ जा सकती हूँ? यह पापी मेरा पति भी यहीं पड़ा है।"

नापिती ने कहा—"सखि! शराब के नशे में बेहोश यह सूर्योदय के बाद ही जाग सकेगा, अतः मैं तुम्हें छोड देती हूँ। अपने स्थान में तुम मुझे बाधकर अतिशीघ्र देवदत्त से मिल आओ।"

कौलिक की स्त्री ने कहा—"अच्छी बात है। जो तुम कहती हो वही करूँगी।"

इसके बाद उस नापिती ने अपनी सखी के बन्धन को छोड दिया और उसके स्थान में स्वयं को बाधकर उसको देवदत्त के पास संकेतस्थल पर भेज दिया। कुछ देर के बाद कौलिक भी उठकर बैठ गया। नशा एवं क्रोध के कुछ कम हो जाने पर उसने कहा—"अरे परुष-भाषिणि! यदि तुम आज से फिर कभी बाहर निकलने का नाम न लो और परुष बोलना छोड़ दो, तो मैं तुम्हें छोड सकता हूँ।"

नापिती ने स्वरभेद के भय से कोई उत्तर नहीं दिया। वह बार-बार अपने वाक्य को दुहराता रहा। जब वह कुछ नहीं बोली तो क्रुद्ध होकर उसने किसी तेज शस्त्र से उसके नाक को काट दिया और कहा—"अरे पुंश्चलि! जाओ इसी तरह पड़ी रहो। मैं फिर तुम्हें प्रसन्न करने की कोशिश नहीं करूँगा।" यह कह कर वह पुनः सो गया।

देवशर्मापि वित्तनाशात्क्षुत्क्षामकण्ठो नष्टनिद्रस्तत्सर्वं स्त्रीचरित्रमपश्यत्।

सापि कौलिकभार्या यथेच्छया देवदत्तेन सह सुरतिसुखमनुभूय कस्मिंश्चित्क्षणे स्वगृहमागत्य तां नापितीमिदमाह—"अयि! शिवं भवत्याः? नायं पापात्मा मम गताया उत्थितः।"

नापित्याह—"शिवं नासिकया विना शेषस्य शरीरस्य। तद् द्रुतं मां मोचय बन्धनाद्यावन्नायं मां पश्यति, येन स्वगृहं गच्छामि।"

तथानुष्ठिते भूयोऽपि कौलिकः उत्थाय तामाह—"पुंश्चलि! किमद्यापि न वदसि?, किं भूयोऽप्यतो दुष्टतरं निग्रहं कर्णच्छेदेन करोमि?" अथ सा सकोपं साधिक्षेपमिदमाह—धिङ्महामूढ! को मां महासतीं धर्षयितुं, व्यङ्गयितुं वा समर्थः? तच्छृण्वन्तु सर्वेऽपि लोकपालाः—

"आदित्यचन्द्रावनिलोऽनलश्च,
द्यौर्भूमिरापो हृदयं यमश्च।
अहश्च रात्रिश्च उभे च सन्ध्ये,
धर्मश्च जानाति नरस्य वृत्तम्॥ १९३॥

व्याख्या—नष्टनिद्रः=निद्रारहित, शिवं=कुशलं, दुष्टतर=कठोरं, साधिक्षेप=साक्षेपं, धर्षयितु=तिरस्कर्तुं (अपमानित करने में), अनिलः=वायुः, अनलः=अग्नि, द्यौः=आकाश, आपः=जलं, वृत्त=चरित्रम्॥ १९३॥

हिन्दी—बुभुक्षित देवशर्मा धन के नष्ट हो जाने के कारण जाग कर कौलिक की स्त्री के चरित्र को देख रहा था।

उधर कौलिक की स्त्री देवदत्त के साथ यथेच्छ रमण करने के पश्चात् कुछ देर में अपने घर वापस लौट आयी थी। घर आकर उसने नापिती से पूछा—"अरी, तुम सकुशल हो न ? मेरे जाने के बाद यह पापात्मा उठा तो नहीं था ?।"

नापिती ने उत्तर दिया—"नासिका को छोड़कर शेष शरीर सकुशल है। मुझे तुम शीघ्र इस बन्धन से मुक्त कर दो जिससे मैं इस पापात्मा के देखने से पूर्व अपने घर चली जाऊँ।"

नापिती के चले जाने के बाद कौलिक ने पुन. उठकर पूछा—"परपुरुषगामिनी ! क्या तुम अब भी कुछ नहीं बोलोगी ?, क्या मैं तुम्हारा कान भी काटकर और कठोर दण्ड दूँ ?"

उसके वाक्य को सुनकर उसकी स्त्री ने क्रोधातुर होकर साक्षेप कहा—"अरे मूर्ख ! मुझ जैसी सती को कौन अपमानित या अधिक्षिप्त कर सकता है ? समस्त लोकपाल मेरी बात को कान खोल कर सुन लें—क्योंकि-सूर्य, चन्द्रमा, वायु, अग्नि, आकाश, भूमि, जल, हृदय, यम, दिन, रात, दोनों सन्ध्यायें तथा धर्म ये सभी मनुष्य के कर्मों के साक्षी हैं और उसके चरित्र को जानते हैं॥ १९३॥

**तद्यदि मम सतीत्वमस्ति, मनसाऽपि मया परपुरुषो नाभिलषित, ततो देवा भूयोऽपि मे नासिकां तादृग्रूपामक्षतां कुर्वन्तु। अथवा, यदि मम चित्ते परपुरुषस्य भ्रान्तिरपि भवति, तदा मां भस्मसान्नयन्तु।" एवमुक्त्वा भूयोऽपि तमाह—"भो दुरात्मन् ! पश्य मे सतीत्वप्रभावेण तादृश्येव नासिका सवृत्ता"।**

**अथाऽसावुल्मुकमादाय यावत्पश्यति, तावत्तद्रूपां नासिकाञ्च भूतले रक्तप्रवाहं च महान्तमपश्यत्। अथ स विस्मितमनास्तां बन्धनाद्विमुच्य शय्यामारोप्य च चाटुशतै पर्यतोषयत्।**

देवशर्मापि त सर्वं वृत्तान्तमालोक्य विस्मितमना इदमाह—

"शम्बरस्य च या माया या माया नमुचेरपि।
बलेः कुम्भीनसेश्चैव सर्वास्ता योषितो विदु ॥ १९४॥
हसन्त प्रहसन्त्येता रुदन्त प्ररुदन्त्यपि।
अप्रियं प्रियवाक्यैश्च गृह्णन्ति जालयोगत. ॥ १९५॥

व्याख्या—नाभिलषित.=न काक्षित. ( नहीं चाहा है ), संवृत्ता=जाता। उल्मुकम्=अलातं (लुकारा), भूतले=पृथिव्या, महान्तम्=प्रचुरं, विस्मितमना॰=आश्चर्यान्वितो भूत्वा, चाटुशतैः=बहुभिः प्रियवाक्यैः, पर्यतोषयत्=तोषयामास। शम्बरादयो राक्षसा तेषा या माया॥ १९४॥ जालयोगत =प्रवञ्चनाविशेषात् ( विभिन्न प्रकार की माया से )॥ १९५॥

हिन्दी—यदि मेरे मन में सतीत्व है और मैंने मन से भी परपुरुष की कांक्षा नहीं की है, तो देवतागण मेरी नासिका को पुनः पूर्ववत् अक्षत बना दें। यदि मेरे चित्त में परपुरुष की भ्रान्ति भी हुई हो तो मुझे जलाकर राख कर दें।" इस प्रकार कहने के बाद वह अपने पति से फिर बोली—"अरे दुष्ट! देख, मेरे सतीत्व के प्रभाव से मेरी नाक पुनः पूर्ववत् ठीक हो गयी"।

उसके पति ने जब जलती हुई लकड़ी को उठाकर देखा तो उसकी नाक पूर्ववत् जुड़ गयी थी और पृथ्वी पर पर्याप्त खून बहा हुआ था। यह देखकर उसके आश्चर्य का ठिकाना नहीं रहा। उसने तत्काल उसको बन्धन से मुक्त कर दिया और चारपाई पर बैठाकर अनेक प्रकार के चाटु-वाक्यों के द्वारा उसको सन्तुष्ट करने लगा।

देवशर्मा ने उस सम्पूर्ण वृत्तान्त को देखकर अपने मन में साश्चर्य यह कहा—"शम्बर, नमुचि, बलि तथा कुम्भीनसि आदि असुरों की समस्त माया स्त्रियाँ जानती हैं ॥ १९४ ॥

ये स्त्रियाँ हँसते हुये को हँसकर, रोते हुये को रोकर और क्रुद्ध व्यक्ति को प्रिय वाक्यों द्वारा अपने जाल में फाँस लेती हैं ॥ १९५ ॥

उशना वेद यच्छास्त्रं यच्च वेद बृहस्पतिः।
स्त्रीबुद्ध्या न विशिष्येत तस्माद्रक्ष्याः कथं हि ताः? ॥ १९६ ॥
अनृतं सत्यमित्याहुः सत्यं चापि तथाऽनृतम्।
इति यास्ताः कथं वीरैः संरक्ष्याः पुरुषैरिह ॥ १९७ ॥

अन्यत्राऽप्युक्तम्—

नातिप्रसङ्गः प्रमदासु कार्यो, नेच्छेद् बलं स्त्रीषु विवर्धमानम्।
अतिप्रसक्तैः पुरुषैर्यतस्ताः, क्रीडन्ति काकैरिव लूनपक्षैः ॥ १९८ ॥
सुमुखेन वदन्ति वल्गुना प्रहरन्त्येव शितेन चेतसा।
मधु तिष्ठति वाचि योषितां हृदये हालहलं महद्विषम् ॥ १९९ ॥
अतएव निपीयतेऽधरो हृदयं मुष्टिभिरेव ताड्यते।
पुरुषैः सुखलेशवञ्चितैर्मधुलुब्धैः कमलं यथालिभिः ॥ २०० ॥

व्याख्या—उशनाः=शुक्राचार्य, न विशिष्यते=विशिष्टता न प्रयाति, नातिक्रमतीति भावः ॥ १९६ ॥ अनृतं सत्यमित्याहुः=असत्यं सत्यं कर्तुं, सत्यञ्चासत्यं कर्तुं या प्रभवन्तीति भावः, ताः=स्त्रियः कथं=केन प्रकारेण, संरक्ष्याः=संरक्षितव्या इति ॥ १९७ ॥ अतिप्रसङ्गः=अत्यासक्तिः, बलं=शक्तिः, प्रभावो वा, नेच्छेत्=न वाञ्छेत् (नोपेक्षेदिति भावः) (स्त्रियों के बढ़ते हुये प्रभाव की उपेक्षा न करे), लूनपक्षैः=छिन्नपक्षैः (कटे हुए पंखों वाले) ॥ १९८ ॥ वल्गुना=प्रियेण (चारुभाषणेनेत्यर्थः), शितेन=तीक्ष्णेन, कलुषितेनेति भावः, हलाहलं=विषभेदः ॥ १९९ ॥ निपीयते=पीयते (चुम्बनेन) मुष्टिभिः ताड्यते=कामोद्दीपनार्थं विमर्द्यते ॥ २०० ॥

हिन्दी—दैत्यगुरु शुक्राचार्य और सुरगुरु बृहस्पति जिस (नीति) शास्त्रको जानते हैं वह भी स्त्रियों की बुद्धि से परे नहीं होता है। अत. उनकी रक्षा किस प्रकार से की जा सकती है? ॥ १९६ ॥

जो असत्य को सत्य और सत्य को असत्य बनाकर दिखा देती हैं, उन स्त्रियों की रक्षा पुरुष किस प्रकार से कर सकता है? ॥ १९७ ॥

अन्यत्र भी कहा गया है कि—स्त्रियों में अधिक आसक्ति नहीं करनी चाहिये और उनके बढते हुये बल की उपेक्षा भी नहीं करनी चाहिये। क्योंकि—पुरुष को अतिआसक्त पाकर वे उसी प्रकार उनके साथ खेलती हैं, जैसे बच्चे पक्षहीन पक्षियों के साथ निश्चिन्त होकर खेला करते हैं ॥ १९८ ॥

स्त्रिया मुख से तो मीठी-मीठी बातें करती हैं और अपने तीक्ष्ण (दुष्ट) हृदय से प्रहार भी करती रहती हैं। उनकी वाणी में अमृत रहता है और हृदय में हलाहल विष भरा रहता है ॥ १९९ ॥

यही कारण है कि पुरुष अपने सुखों का परित्याग करके बेचैनी के साथ उनके आगे आगे पीछे घूमा करते हैं, जैसे मधु (पराग) लुब्ध भ्रमर, कमल पर मडराया करते हैं। अमृतमय होने के कारण ही स्त्रियों के अधर का पान किया जाता है और दुष्ट होने के कारण उनके हृदय की मुष्टि के द्वारा ताड़ना की जाती है। (कामोद्दीपनार्थं शनैः शनैः मुष्टि द्वारा हृदय की ताड़ना की जाती है) ॥ २०० ॥

अपि च—

आवर्त्तः सशयानामविनयभवन पत्तन साहसाना,
दोषाणा सनिधान कपटशतगृह क्षेत्रमप्रत्ययानाम्।
दुर्ग्राह्य यन्महद्भिर्नरवरवृषभैः सर्वमायाकरण्ड,
स्त्रीयन्त्र केन लोके विषममृतयुतं धर्मनाशाय सृष्टम् ॥ २०१ ॥

कार्कश्य स्तनयोर्दृशोस्तरलतालीक मुखे दृश्यते,
कौटिल्य कचसञ्चये च वचने मान्द्य त्रिके स्थूलता।
भीरुत्व हृदये सदैव कथित मायाप्रयोग प्रिये,
यासा दोषगणो गुणो मृगदृशां ता. किं नराणां प्रियाः? ॥ २०२ ॥

एता हसन्ति च रुदन्ति च कार्यहेतो
विश्वासयन्ति पुरुषं न च विश्वसन्ति।
तस्मान्नरेण कुलशीलसमन्वितेन,
नार्यं श्मशानघटिका इव वर्जनीया ॥ २०३ ॥

व्याख्या—सशयाना = सन्देहानाम्, आवर्त्त. = "आवर्त्तोऽम्भसा भ्रम." इत्यमरः (भंवर), पत्तनं = पुर, नगरं वा, सनिधान = निधि. (खजाना), अप्रत्ययानाम् = अविश्वासाना, क्षेत्रम् = भूमिः, (खेत), मायाकरण्ड. = वंशादिनिर्मितभाण्डविशेष ("झापी"

माया का पिटारा ) सृष्टम्=निर्मितमिति ॥ २०१ ॥ कार्कश्य=काठिन्यं, दृशः=दृष्टेः, तरला=चपलता, अलीकम्=असत्यवाक्, कचसञ्चये=केशे, कौटिल्यं=कुटिलता (घुंघरालापन) मान्द्यं=मन्दता, त्रिके=पृष्ठवंशाधारे (त्रिभिरस्थिभिर्घटितं स्थानं त्रिकम्) (तीन हड्डियों की सन्धि, नितम्ब) प्रिये=प्रियजने, मायाप्रयोगः=मायायाः=कपटादेः प्रयोग., दोषगणः=दोषसमूह. ॥ २०२ ॥

**हिन्दी**—और भी—इस विश्व में, दूसरों के धर्म को नष्ट करने के लिये संशयों के आवर्त्त (भंवर), अविनय के गृह, साहस के नगर, दोषों के पुञ्ज, सैकड़ों कपट-व्यवहारों के गृह, अविश्वास के क्षेत्र, विशिष्ट पुरुषों के द्वारा भी दुर्ग्राह्य, सम्पूर्ण माया के झाप (पिटारा) की तरह और अमृतमय विष के समान इस स्त्रीरत्न को किसने बना दिया? ॥ २०१ ॥

स्तनों में कठोरता, नेत्रों में चपलता, मुख में असत्यभाषिता, केशों में कुटिलता (घुंघरालापन), वचन में मन्दता, नितम्ब में स्थूलता, हृदय में भय का होना और प्रियजनों के प्रति विभिन्न कपटमय व्यवहार का आचरण करना आदि दोषों का समूह ही जिनका स्वाभाविक गुण है, ऐसी मृगनयनी-स्त्रियाँ क्या कभी पुरुषों का प्रिय कर सकती हैं? (अर्थात्, क्या ये कभी पुरुषों का हित कर सकती हैं?) ॥ २०२ ॥

अपने कार्य की सिद्धि के लिये ये स्त्रियां हंसती भी हैं और रोती भी हैं। अपनी वाक्चातुरी से पुरुषों में तो विश्वास उत्पन्न कर देती है किन्तु स्वयं पुरुषों पर विश्वास नहीं करती। अत. कुल तथा शीलसम्पन्न पुरुषको चाहिये कि वह इन स्त्रियों को श्मशान में बधी हुई हण्डिका (घट) की तरह अशुचि (अग्राह्य) समझ कर छोड़ दे। कभी भी इनके प्रलोभन में न पड़े ॥ २०३ ॥

व्याकीर्णकेसरकरालमुखा मृगेन्द्रा
नागाश्च भूरिमदराजिविराजमाना. ।
मेधाविनश्च पुरुषा समरेषु शूरा,
स्त्रीसंनिधौ परमकापुरुषा भवन्ति ॥ २०४ ॥

कुर्वन्ति तावत्प्रथम प्रियाणि,
यावन्न जानन्ति नरं प्रसक्तम् ।
ज्ञात्वा च तं मन्मथपाशबद्ध,
ग्रस्तामिष मीनमिवोद्धरन्ति ॥ २०५ ॥

समुद्रवीचीव चलस्वभावा.,
सन्ध्याभ्ररेखेव मुहूर्तरागा ।
स्त्रिय· कृतार्था· पुरुष निरर्थं
निष्पीडितालक्तकवत् त्यजन्ति ॥ २०६ ॥

अनृत साहस माया मूर्खत्वमतिलोभिता ।
अशौच निर्दयत्वञ्च स्त्रीणां दोषाः स्वभावजा. ॥ २०७ ॥

व्याख्या—मृगेन्द्रा:=सिंहाः, नागा=गजाः, कापुरुषाः=कातराः ॥ २०४ ॥ मन्मथः=कामदेवः, ग्रस्तामिषं=ग्रस्तमांस, मीनं=मत्स्यमिव, उद्धरन्ति=बलाद् गृह्णन्ति ॥ २०५ ॥ समुद्रवीचिः=समुद्रतरङ्गः, चलस्वभावाः=चञ्चलस्वभावाः, कृतार्थाः=गृहीतार्थाः (अपना काम निकालने के बाद), निरर्थं=व्यर्थम्, अलक्तकं=यावकमिव, (महावर की तरह), त्यजन्ति=अपसारयन्ति ॥ २०६ ॥

हिन्दी—स्कन्धप्रदेश में बालों के बिखरे होने के कारण भीषणाकृति के सिंह, मद-रेखाओं से सुशोभित गज, मेधावी पुरुष तथा परम साहसी वीर भी स्त्रियों के सामने पड़ते ही कायर बन जाते हैं ॥ २०४ ॥

ये स्त्रियां तभी तक पुरुषों का प्रिय (सेवादि) कार्य करती हैं जबतक यह नहीं जानती हैं कि यह मेरे में अनुरक्त हो चुका है। जब उन्हें पुरुष की कामासक्ति का पता लग जाता है तो वे उसको उसी तरह से अपने अधीन कर लेती हैं जैसे मांस को निगलने वाली मछलियों को पकड़कर धीवर स्वाधीन कर लेते हैं ॥ २०५ ॥

समुद्र की तरङ्गों की भांति अत्यन्त चपल स्वभाव वाली, तथा सन्ध्याकालिक बादलों की रेखा-सी केवल कुछ ही क्षणों तक रागवती रहने वाली स्त्रियां अपना कार्य साधन कर लेने के पश्चात् पुरुष को निरर्थक समझ कर उसी प्रकार छोड़ देती हैं, जैसे—वे अलक्तक (महावर) को निचोड़ने के बाद फेंक देती हैं ॥ २०६ ॥

असत्यभाषिता, साहसिकता, माया, मूर्खता, लोलुपता, अपवित्रता तथा निर्दयता-आदि स्त्रियों के स्वाभाविक दोष होते हैं ॥ २०७ ॥

**समोहयन्ति मदयन्ति विडम्बयन्ति,**
**निर्भर्त्सयन्ति रमयन्ति विषादयन्ति।**
**एताः प्रविश्य सरलं हृदयं नराणां,**
**किं वा नु वामनयना न समाचरन्ति ॥ २०८ ॥**
**अन्तर्विषमया ह्येता बहिश्चैव मनोरमाः।**
**गुञ्जाफलसमाकारा योषितः केन निर्मिताः? ॥ २०९ ॥**

एवं चिन्तयतस्तस्य परिव्राजकस्य सा निशा महता कृच्छ्रेणाऽतिचक्राम।

सा च दूतिका छिन्ननासिका स्वगृहं गत्वा चिन्तयामास—किमिदानीं कर्तव्यम्? कथमेतन्महच्छिद्रमावरणीयम्?

अथ तस्या एव विचिन्तयन्त्या भर्ता कार्यवशाद्राजकुले पर्युषितः, प्रत्यूषे च स्वगृहमभ्युपेत्य द्वारदेशस्थो विविधपौरकृत्योत्सुकतया तामाह—"भद्रे! शीघ्रमानीयतां क्षुरभाण्ड, येन क्षौरकर्मकरणाय गच्छामि।"

व्याख्या—मदयन्ति=(अधररसपानेन) प्रमत्ततां नयन्ति, विडम्बयन्ति=उपहासतां प्रापयन्ति, निर्भर्त्सयन्ति=निन्दयन्ति, तिरस्कुर्वन्तीति। विषादयन्ति=दुःखं नयन्ति, वाम-नयना=स्त्रियः ॥ २०८ ॥ कृच्छ्रेण=कष्टेन, आवरणीयम्=आच्छादनीयं, गोपनीयमिति,

पर्युषित. = स्थित, प्रत्यूषे = प्रात काले, पौरकृत्य = नगरजनाना क्षौरादिकार्य, क्षुरभाण्ड = क्षुर-पात्रम् ( औजार रखने की पेटी )।

हिन्दी—ये वामलोचनायें सीधे-साधे पुरुषों के हृदय में प्रवेश करके उनको मोह लेती है। अपने हावभावों से एवं अधरपानादि के द्वारा उन्हे मदविह्वल बना देती ह, पुन· उनका उपहास करती हैं, उनकी निन्दा करती है, उन्हे डाटती फटकारती हैं, उनको प्रसन्न करने के लिये उनके साथ रमण भी करती हैं और उन्हे दु.ख भी देती हे। ये स्त्रिया पुरुषों की क्या क्या दुर्दशा नहीं करतीं ? ॥ २०८ ॥

ये भीतर मे विषमयी और बाहर से कोमल तथा मनोहर होती हैं। इनका स्वरूप गुञ्जाफल ( घुंघची ) के समान बाहर मे आकर्षक और भीतर से विषमय होता है। इस प्रकार की स्त्रियों का निर्माण न जाने किसने कर दिया है ? ॥ २०९ ॥

उक्त प्रकार से सोचते हुये उस सन्यासी की वह रात्रि अत्यन्त कष्ट के साथ किसी प्रकार से व्यतीत हुई। उधर, वह नककटी दूतिका ( नापिती ) अपने घर जाकर यह सोचने लगी कि "मुझे अब क्या करना चाहिये ? इस विशाल छिद्र ( कटी नाक ) को कैसे छिपाऊँ।" अभी वह सोच ही रही थी कि उसका पति जो रात मे कार्यविशेष के कारण राजा के यहाँ रुक गया था, प्रात काल होते ही अपने घर पहुँच कर नागरिकों के क्षौरादि कार्य के लिए व्यग्र होते हुये दरवाजे के बाहर से ही बोला—"प्रिये ! मेरे औजारो की पेटी जल्दी से दे जाओ जिससे मे नागरिकों का बाल आदि काटने के लिये चला जाऊँ"।

**सापि छिन्ननासिका प्रत्युत्पन्नमतिर्गृहमध्यस्थितैव क्षुरभाण्डात्क्षुरमेक· समाकृष्य तस्याभिमुख प्रेषयामास। नापितोऽप्युत्सुकतया तमेक क्षुरमवलोक्य कोपाविष्ट सस्तद-भिमुखमेव त क्षुर प्राहिणोत्। एतस्मिन्नन्तरे सा दुष्टा ऊर्ध्वबाहू विधाय फूत्कर्तुमना गृहान्निश्चक्राम—"अहो ! पापेनानेन मम सदाचारवर्तिन्या· पश्यत नासिकोच्छेदो विहित, तत्परित्रायतां परित्रायताम्।"**

**अत्रान्तरे राजपुरुषा समभ्येत्य त नापित लगुडप्रहारैर्जर्जरीकृत्य दृढ-बन्धनैर्बद्ध्वा तया छिन्ननासिकया सह धर्माधिकारिणां स्थान नीत्वा सभ्यानूचु·— "शृण्वन्तु भवन्त· सभासदः ! अनेन नापितेनापराध बिना स्त्रीरत्नमेतद्व्यङ्गित, तदस्य यद्युज्यते तत्क्रियताम्।"**

**इत्यभिहिते सभ्या ऊचु· "रे नापित ! किमर्थं त्वया भार्या व्यङ्गिता ? किमनया परपुरुषोऽभिलषित ? उतस्वित्प्राणद्रोह· कृत· ? किं वा चौरकर्माचरितम् ? तत्कथ्यता-मस्या अपराध ।"**

व्याख्या—प्रत्युत्पन्नमति· = तत्कालोचितकर्तव्यनिर्णायिका, समाकृष्य = निष्कास्य, प्राहिणोत् = प्रक्षिप्तवती, प्रक्षेपयामास। फूत्कर्तुमना = रोदितुमभिलषन्ती, सदाचारवर्तिन्या. = पतिव्रतायाः, समभ्येत्य = समागत्य, व्यङ्गित = विकृताङ्ग कृतम्। व्यङ्गिता = विकृताङ्गीकृता। प्राणद्रोह = प्राणापहरणायोपाय·।

**हिन्दी**—उस नापित की नासिकाहीन स्त्री ने अपने प्रत्युत्पन्नमतित्व के कारण घर में बैठे हुए ही औजारों की पेटी में से एक छुरे को निकाल कर अपने पति की ओर फेंक दिया। वह अपनी पत्नी के इस व्यवहार से आश्चर्यचकित हो उठा और एक छुरे को देखते ही क्रोधाभिभूत-होकर उसको अपनी स्त्री की ओर फेंक दिया।

इस मध्य में वह दुष्टस्वभाववाली नापिती अपने दोनों बाहों को उठाकर रोने के विचार से बाहर निकल पड़ी। वह चिल्लाकर यह कहने लगी कि—"इस पापी ने विना किसी अपराध के ही मुझ जेसी सती की नाक काट ली है। मुझे बचाओ, बचाओ!"

इसी बीच में सिपाहियों ने आकर उस नापित को डण्डों से खूब पीटा और बाध लिया। पुन उस नासिकाहीन नापिती के साथ उसे न्यायालय में उपस्थित करके न्यायपालों से निवेदन करते हुये यह कहा—"श्रीमान् इस नापित ने विना किसी अपराध के ही इस स्त्री को विकृताङ्ग कर दिया है, अत. जो उचित हो आप लेग करें।"

उन सिपाहियों की वात को सुनकर न्यायपालों ने उस नापित से पूछा—"अरे नापित! तुमने अपनी स्त्री को विकृताङ्ग क्यों किया?, क्या इसने परपुरुष गमन किया है? क्या इसने किसी का प्राण लेने का प्रयास किया है अथवा चोरी की है? इसका क्या अपराध है, कहो!"

**नापितोऽपि प्रहारपीडिततनुर्वक्तु न शशाक। अथ त तूष्णीभूत दृष्ट्वा पुन· सभ्या ऊचुः—"अहो, सत्यमेतद्राजपुरुषाणा वच। पापात्माऽयम्। अनेनेय निर्दोषा वराकी दूषिता। उक्तञ्च—**

**भिन्नस्वरमुखवर्ण. शङ्कितदृष्टि· समुत्पतिततेजा।**
**भवति हि पाप कृत्वा स्वकर्मसत्रासित· पुरुप ॥ २१० ॥**

**तथा च—**

**आयाति स्खलितै· पादैर्मुखवैवर्ण्यसयुत.।**
**ललाटस्वेदभाग्भूरि गद्गद भाषते वच.॥ २११ ॥**
**अधोदृष्टिर्वदेत्कृत्वा पाप प्राप्त. सभा नर।**
**तस्माद्यत्नाद परिज्ञेयश्चिह्नैरेतैर्विचक्षणै.॥ २१२ ॥**

**अन्यच्च—**

**प्रसन्नवदनो हृष्ट· स्पष्टवाक्य. सरोषदृक्।**
**सभाया वक्ति सामर्षं सावष्टम्भो नर शुचि ॥ २१२ ॥**

**तदेप दुष्टचरित्रलक्षणो दृश्यते, स्त्रीधर्षणाद्वध्य इति। तच्छूलेऽयमारोप्यताम्" इति।**

व्याख्या—तूष्णीम्=गृहीतमौन, वराकी=दीना (विचारी), दूपिता=अङ्गहीनता नीता। भिन्नस्वरमुखवर्ण·=भिन्नस्वर, भिन्नमुखवर्णश्च, सन्त्रासित.=भीतः, पीड़ितो वा, सरोषदृक्=सरोषदृष्टि, सामर्षं=सक्रोध, सावष्टम्भ·=धैर्ययुक्त, शुचि.=निर्दोप ॥ २१३ ॥

हिन्दी—प्रहारजनितवेदना के कारण वह नापित कोई उत्तर नहीं दे सका। उसको मौन देखकर न्यायाधीशों ने आपस में निश्चय करके कहा—"सिपाहियों का कथन ठीक जान पड़ता है। यह दोषी है। इसने इस दीन स्त्री को हीनाङ्ग अवश्य किया है। कहा भी गया है कि—

यदि मनुष्य का स्वर बदल गया हो और उसके मुख का स्वाभाविक रंग भी बदल गया हो, वह सशङ्कित होकर देखता हो, अथवा हतप्रभ हो गया हो, तो वह दोषी अवश्य होता है। क्योंकि पाप करने के बाद मनुष्य अपने कर्म से संत्रस्त हो उठता है और उसका मुख विकृत हो जाता है ॥ २१० ॥

और भी—यदि पुरुष चलते समय लड़खड़ाता हो, उसका मुख विवर्ण हो गया हो, उसके ललाट पर पसीना आ गया हो और वह बोलने में हिचकिचाता हो, तो वह दोषी अवश्य होता है ॥ २११ ॥

न्यायालय में पहुंचने के बाद यदि पुरुष अपनी दृष्टि को नीचे की ओर झुकाकर उत्तर देता है तो भी उसे सदोष समझना चाहिये ॥ २१२ ॥

अन्य भी—न्यायालय में उपस्थित होने के बाद यदि पुरुष प्रसन्न हो, स्वस्थ हो, उसकी वाणी साफ हो, उसकी आखों में रोष हो, क्रोधयुक्त होकर बात करता हो और उसका धैर्य स्थिर हो तो वह निर्दोष होता है ॥ २१३ ॥

अतः यह नापित सापराध जान पड़ता है। स्त्री को कष्ट देने के कारण यह वध्य है, इसको शूली पर चढा दो"।

अथ वध्यस्थाने नीयमानं तमवलोक्य देवशर्मा तान्धर्माधिकृतान् गत्वा प्रोवाच—"भो भोः! अन्यायेनैव वराको वध्यते नापितः। साधुसमाचार एषः। तच्छ्रूयतां मे वाक्यम्—"जम्बुको हुडुयुद्धेन" इति।

अथ ते सभ्या ऊचुः—"भो भगवन्! कथमेतत्"?

ततश्च देवशर्मा तेषां त्रयाणामपि वृत्तान्तं विस्तरेणाकथयत्।

तदाकर्ण्य सुविस्मितमनसस्ते नापितं विमोच्य, मिथः प्रोचुः—"अहो!

> अवध्यो ब्राह्मणो बालः स्त्री तपस्वी च रोगभाक्।
> विहिता व्यङ्गिता तेषामपराधे महत्यपि ॥ २१४ ॥

तदस्या नासिकाच्छेदः स्वकर्मणा हि संवृत्तः। ततो राजनिग्रहस्तु कर्णच्छेदः कार्यः।

तथानुष्ठिते देवशर्मापि वित्तनाशसमुद्भूतशोकरहितः पुनरपि स्वकीयं मठायतनं जगाम। अतोऽहं ब्रवीमि "जम्बुको हुडुयुद्धेन" इति।

व्याख्या—धर्माधिकृतान्=न्यायपालान्, वराकः=दीनः, साधुसमाचारः=निर्दोषः। विमोच्य=मुक्त्वा, महत्यपि=अत्यधिकेऽपि, तेषां=ब्राह्मणादीनां (ब्राह्मण, बालक, स्त्री, तपस्वी तथा रोगी के लिये), व्यङ्गिता=अङ्गहीनता, (केवल अङ्गहीन करना), विहिता=धर्मशास्त्रसंमतेति ॥ २१४ ॥ राजनिग्रहः=राजदण्डः, मठायतनं=मठं, जगामेति।

हिन्दी—उस नापित को वध्य स्थान में ले जाते हुये देखकर देवशर्मा ने जजों के पास जाकर कहा—"महाशयों ! यह दीन नापित अन्यायपूर्वक मारा जा रहा है। यह निरपराध है। मेरी बात को आप लोग ध्यानपूर्वक सुन लें—मेषों की लड़ाई के मध्य में आने के कारण श्रृगाल की जान गयी, मैं आषाढभूति पर विश्वास करने के कारण मारा गया ( लुट गया ), और यह नापिती अपनी सहेली के उपकारार्थ मारी गयी। हम तीनों ही ने अपने विनाश का कारण स्वयं निर्मित किया है।"

सन्यासी की बात को सुनकर जजों ने पूछा—"कैसे" ?

देवशर्मा ने तीनों के वृत्तान्त को सविस्तर कहकर सुना दिया। उसकी बात को सुनकर आश्चर्यचकित जजों ने नापित को मुक्त कर दिया और आपस में विचार करने के बाद कहा—"बड़े से बड़े अपराध को करने के बाद भी ब्राह्मण, बालक, स्त्री, तपस्वी तथा रोगी व्यक्ति अवध्य होते हैं, अत. धर्मशास्त्रानुसार उनको अङ्गहीन करके छोड़ देना ही उचित दण्ड होता है॥ २१४॥

इस नापिती के नासिका का छेदन इसके कर्म से ही हो गया है। अब राजदण्ड के रूप में इसका कान काट लेना पर्याप्त है।"

नापिती का कान कट जाने के बाद देवशर्मा अपने वित्तनाश से उत्पन्न शोक को भूलकर पुन. स्वस्थान को लौट गया।

दमनक ने उक्त कथा को समाप्त करने के बाद कहा—इसलिये मैं कहता हूँ कि कभी-कभी अपने दोष के कारण भी मनुष्य को हानि उठानी पड़ती है, जैसा कि शृगाल, सन्यासी और नापिती को स्वदोष से ही कष्ट भोगना पड़ा था"।

**करकट आह—"अथैवंविधे व्यतिकरे किं कर्तव्यमावयो· ?"**

**दमनकोऽब्रवीत्—"एवंविधेऽपि समये मम बुद्धिस्फुरणं भविष्यति येन सञ्जीवकं प्रभोर्विश्लेपयिष्यामि। उक्तञ्च यत —**

**एकं हन्यान्न वा हन्यादिषुर्मुक्तो धनुष्मता।**
**बुद्धिर्बुद्धिमत· सृष्टा हन्ति राष्ट्रं सनायकम्॥ २१५॥**

**तदहं मायाप्रपञ्चेन गुप्तमाश्रित्य तं स्फोटयिष्यामि।"**

**करटक आह—"भद्र ! यदि कथमपि तव मायाप्रपञ्चं पिङ्गलको ज्ञास्यति, सञ्जीवको वा, तदा नूनं विघात एव।"**

**सोऽब्रवीत्—"तात ! मैवं वद, गूढबुद्धिभिरापत्काले विधुरेऽपि दैवे बुद्धिः प्रयोक्तव्या। नोद्यमस्त्याज्य.। कदाचिद् घुणाक्षरन्यायेन बुद्धे· साम्राज्यं भवति।**

व्याख्या—व्यतिकरे = सङ्कटे, अवसरे, विश्लेष = भेद , धनुष्मता = धानुष्केण, मुक्त. = प्रक्षिप्त ( छोड़ा हुआ ), इषु = शर· (बाण), एकं = पुरुषमेकं, हन्यात्, नवेति, किन्तु बुद्धिमत. = धीमत., बुद्धि, सनायकं = नेतृसहितं, राष्ट्रं हन्ति॥ २१५॥ मायाप्रपञ्चेन = स्वबुद्धिजालेन,

( षड्यन्त्र के द्वारा ) स्फोटयिष्यामि = भेदयिष्यामि । विघात = नाश, गूढबुद्धिभि = कूटनीत्या, गुप्तव्यापारेणेत्यर्थ., विधुरे = विपरीते, दैवे = भाग्ये, साम्राज्यं भवति = वृद्धेरपि विजयो भवति ।

हिन्दी—दमनक की बात को सुनकर करटक ने पूछा—"ऐसी स्थिति में हमें क्या करना चाहिये ?"

दमनक ने उत्तर दिया—"ऐसी विषमपरिस्थिति में भी मेरी बुद्धि प्रस्फुटित होगी ही जिससे मैं सञ्जीवक को राजा ( सिंह ) से पृथक् कर दूँगा। कहा भी गया है कि—धनुर्धारी के हाथ से छोड़ा गया बाण किसी एक व्यक्ति का ही विनाश करता है या कभी-कभी वह भी व्यर्थ चला जाता है, किन्तु कुशल राजनीतिज्ञ द्वारा प्रयोग में लायी गयी बुद्धि राजा के साथ ही उसके समस्त राष्ट्र को भी नष्ट कर देती है ॥२१५॥

मैं अपने गुप्त षड्यन्त्र के द्वारा सञ्जीवक और राजा (सिंह) में फूट डाल ही दूँगा।"

करटक ने कहा—"भद्र ! यदि तुम्हारे षड्यन्त्र को कहीं पिङ्गलक जान गया अथवा सञ्जीवक को ही उसका पता चल गया तो तुम्हारा विनाश निश्चित है।"

उसने कहा—"तात ! आप इस तरह की बात न कहें। कुशल कूटनीतिज्ञों को आपत्ति-काल में और भाग्य के सर्वथा विपरीत हो जाने पर ( जब दूसरा उपाय न रह गया हो तो ) अपनी बुद्धि का प्रयोग करना ही चाहिये। उद्यम को छोड़ना नहीं चाहिये। कभी-कभी घुणाक्षरन्याय से बुद्धि का भी प्रयोग सफल हो जाता है।

उक्तञ्च—

त्याज्यं न धैर्यं विधुरेऽपि दैवे, धैर्यात्कदाचित्स्थितिमाप्नुयात्स. ।
जाते समुद्रेऽपि हि पोतभङ्गे, सांयात्रिको वाञ्छति तर्तुमेव ॥ २१६ ॥

तथा च—

उद्योगिनं पुरुषसिंहमुपैति लक्ष्मी
"दैवेन देयमि"ति कापुरुषा वदन्ति ।
दैवं निहत्य कुरु पौरुषमात्मशक्त्या,
यत्ने कृते यदि न सिद्ध्यति कोऽत्र दोष. ? ॥ २१७ ॥

तदेवं ज्ञात्वा स्वगूढबुद्धिप्रभावेण, यथा तौ द्वावपि न ज्ञास्यतस्तथा मिथो वियोजयिष्यामि । सदोद्यताना देवा अपि सहायिनो भवन्ति ।

उक्तञ्च—

* कृते विनिश्चये पुंसा देवा यान्ति सहायताम् ।
विष्णुचक्रं गरुत्मांश्च कौलिकस्य यथाहवे ॥
सुप्रयुक्तस्य दम्भस्य ब्रह्माप्यन्तं न गच्छति ।
कौलिको विष्णुरूपेण राजकन्यां निषेवते" ॥ २१८॥

---

* श्लोकोऽयं क्वाचित्क., प्रसङ्गादत्रोद्धृत. ।

करटक आह—"कथमेतत् ?" सोऽब्रवीत्—

**व्याख्या**—विधुरेऽपि दैवे, धैर्यं=साहस, न त्याज्यं=न त्यक्तव्यम्। स =धीर:, कदाचित् धैर्यात्, स्थितिं=सिद्धिम्, आप्नुयात्। हि=यत:, समुद्रेऽपि पोतभङ्गे जाते, सायान्त्रिक:=पोतवणिक् ( समुद्र का व्यापारी ), ततुं=पार गन्तुमेव वाञ्छति ॥ २१६ ॥ पुरुषसिंहं=साहसिकं, वीरपुरुषं, कापुरुषा =कातरा: ॥ २१७ ॥ सुप्रयुक्तस्य=सुविचार्यकृतस्य, दम्भस्य=पाखण्डस्य, षड्यन्त्रस्य, अन्त=समाप्तिं, रहस्यम्, ब्रह्मापि न जानाति ॥ २१८ ॥

**हिन्दी**—कहा भी गया है कि—भाग्य के विपरीत हो जाने पर भी मनुष्य को अपना धैर्य नहीं छोड़ना चाहिये। कभी-कभी धैर्य से भी सफलता मिल जाती है। क्योंकि समुद्र के मार्ग से व्यापार करने वाला वणिक् समुद्र के मध्य में नौका के टूट जाने पर भी उसको पार करने का प्रयास करता है ॥ २१६ ॥

और भी—उद्योगशील वीर पुरुष को ही लक्ष्मी प्राप्त होती है। "भाग्य में होगा तो मिलेगा ही" यह कापुरुष जन कहा करते हैं। अत: मनुष्य को भाग्य का भरोसा छोड़कर आत्मशक्ति के अनुसार पुरुषार्थ करना चाहिये। पुरुषार्थ करने पर भी यदि सफलता नहीं मिलती है, तो वह पुरुष अकर्मण्य नहीं कहा जाता है॥ २१७ ॥

अत: मैं सावधान होकर अपने षड्यन्त्र के द्वारा इस प्रकार उनको पृथक् करूँगा कि दोनों को मेरी बात का पता न चल सके। उद्योगी पुरुष की सहायता देवता भी करते हैं। कहा भी गया है कि—

दृढसाहसी व्यक्ति की सहायता देवता भी करते हैं, जैसा कि विष्णु के चक्र तथा गरुड ने युद्ध में कौलिक की सहायता की थी। सुनियोजित षड्यन्त्र का रहस्य ब्रह्मा को भी ज्ञात नहीं होता है। अपने सुगूढ ढोंग के कारण ही कौलिक ने राजकन्या का उपभोग किया था" ॥ २१८ ॥

यह सुनकर करटक ने पूछा—"कैसे ?" दमनक ने कहा—

५

## [ विष्णुरूपधृक्कौलिक-कथा ]

कस्मिंश्चिदधिष्ठाने कौलिकरथकारौ मित्रे प्रतिवसत: स्म। तत्र च तौ बाल्यात् प्रभृति सहचारिणौ, परस्परमतीव स्नेहपरौ सदैकस्थानविहारिणौ कालं नयत:।

अथ कदाचित्तत्राधिष्ठाने कस्मिंश्चिद्देवायतने यात्रामहोत्सव: संवृत्त:। तत्र च नटनर्तकचारणसङ्कुले नानादेशागतजनावृते तौ सहचरौ भ्रमन्तौ काञ्चिद्राजकन्यां करेणुकारूढां सर्वलक्षणसनाथां कञ्चुकिवर्षवरपरिवारितां देवतादर्शनार्थं समायातां दृष्टवन्तौ।

अथासौ कौलिकस्तां दृष्ट्वा विषार्दित इव दुष्टग्रहगृहीत इव कामशरैर्हन्यमानः सहसा भूतले निपपात। अथ तं तदवस्थमवलोक्य रथकारस्तद्दु:खदु:खित:, आप्तपुरुषैस्तं समुत्क्षिप्य स्वगृहमानाययत्।

व्याख्या—वाल्यात्प्रभृति=वाल्यकालादारभ्य, सहचारिणा=सहचरौ, कालं नयतः=समय यापयत । देवायतने=देवमन्दिरे, यात्रामहोत्सव =दर्शनयात्रोत्सव. (मेला), सङ्कुले=व्याप्ते, करेणुकारूढा=हस्तिनीमधिरूढा, कञ्चुकि =स्थापत्य. (अन्त पुर का सिपाही) वर्षवर.=क्लीव. (शण्ड वीर्षवरस्तुल्यौ—इत्यमर.), परिवारिता=समन्विता, विषादित.=विषपीडित , दुष्टग्रहगृहीत =पिशाचादिपीडित , कामशरे =कामवाणे , तदवस्थं=भूमिगतम् , आप्तपुरुषै =विश्वस्तैरनुगै., समुत्क्षिप्य=समुत्थाप्य, आनाययत्=अनयत् ।

हिन्दी—किसी नगर म कौलिक तथा रथकार दो मित्र रहते थे। वाल्यकाल से ही वे आपस में मैत्री के साथ अत्यन्त स्नेहपूर्वक एक स्थान में रहते हुये समय व्यतीत कर रहे थे।

उस नगर में कभी किसी देवता के दर्शन के लिए एक मेला लगा। विभिन्न नटों, नर्तकों तथा चारणों ने व्याप्त अनेक देशों से आये हुये दर्शनार्थियों के मध्य में वे दोनो भी घूम रहे थे। उन्होंने हस्तिनी पर आरूढ सर्वलक्षणसम्पन्ना किसी राजकन्या को देखा, जो अन्त पुर के अङ्गरक्षकों तथा चोवदारा द्वारा अनुगत होकर देवदर्शनार्थ आयी हुई थी।

उस राजकन्या को देखने ही वह कौलिक विषपीडित, अथवा भूतप्रेतादि द्वारा गृहीतजन की तरह काम के वाणों से पीड़ित होकर सहसा पृथ्वी पर गिर पड़ा। उसकी उक्त दशा को देखकर रथकार वहुत दु खित हुआ और आत्मीयजनों के द्वारा उसे उठवाकर अपने घर ले आया।

तत्र च विविधै. शीतोपचारैश्चिकित्सकोपदिष्टैर्मन्त्रवादिभिरुपचर्यमाणश्चिरात्कथञ्चित्सचेतनो वभूव।

ततो रथकारेण पृष्ट—"भो मित्र! किमेव त्वमकस्माद्विचेतन. सञ्जात.? तत्कथ्यतामात्मस्वरूपम्"।

स आह—"वयस्य, यद्येव तच्छृणु मे रहस्य येन सर्वामात्मवेदना ते वदामि। यदि त्वं मां सुहृद मन्यसे, तत काष्ठप्रदानेन प्रसादः क्रियतां, क्षम्यतां यद्वा किञ्चित्प्रणयातिरेकादयुक्त तव मयाऽनुष्ठितम्।"

सोऽपि तदाकर्ण्य वाष्पपिहितनयन. सगद्गदमुवाच—"वयस्य! यत्किञ्चिद् दु.खकारण तद्वद, येन प्रतीकार क्रियते, यदि शक्यते कर्तुम्। उक्तञ्च—

> औषधानां सुमन्त्राणा बुद्धेश्चैव महात्मनाम्।
> असाध्य नास्ति लोकेऽत्र यद् ब्रह्माण्डस्य मध्यगम्॥ २१९॥

तदेषा चतुर्णां यदि साध्य भविष्यति तदाहं साधयिष्यामि।

व्याख्या—चिकित्सकोपदिष्ट.=वैद्यादेशानुसारै, शीतोपचारै.=जलप्रदानादिभि, मन्त्रवादिभि.=मन्त्रशैस्तान्त्रिकै, उपचर्यमाण =कृतोपचर्य, सचेतन =चेतनायुक्त । अकस्मात्=सहसैव, विचेतन.=गतचेतन, आत्मस्वरूपम्=स्वस्वास्थ्यम्, काष्ठप्रदानेन=इन्धनप्रदानेन

( चितारचनार्थमितिभाव. ), प्रसाद =अनुग्रह., प्रणयातिरेकात् = प्रेमाधिक्यात्, अयुक्तम् = अनुचितम्, अनुष्ठितं = कृतम्, वाष्पपिहितनयन· = वाष्पावरुद्धनेत्र, सगद्गदम् = अस्पष्टम्, प्रतीकार. = दूरीकरणोपाय., सुमन्त्राणा = सुसाधिताना मन्त्राणाम्, महात्मना = सिद्धानाम्, असाध्यम् = अकरणीयम्, असाधनीयं नास्ति ॥ २१९ ॥

हिन्दी—अपने घर ले आने के वाद उस रथकार ने चिकित्सकों द्वारा निर्दिष्ट औषधियों, जल छिड़कने आदि की विधियों तथा मन्त्रचिकित्सकों आदि के सहयोग से उपचार किया जिससे वहुत देर के पश्चात् वह कौलिक स्वस्थ हो गया।

उसके स्वस्थ हो जाने पर रथकार ने पूछा—"मित्र! क्यों तुम इस तरह अकस्मात् वेहोश हो गये थे? कहो, अव स्वस्थ हो गये हो?"

उत्तर में उसने कहा—"मित्र! यदि तुम जानना ही चाहते हो तो मेरे रहस्य को सुनो, मैं अपनी संपूर्ण वेदना को कह रहा हूँ—यदि तुम मुझे अपना मित्र समझते हो, तो मेरी चिता सजाने के लिये कुछ लकडियों का प्रवन्ध करने का अनुग्रह मुझ पर करो और प्रेमाधिक्य के कारण जो अनुचित व्यवहार मैंने तुम्हारे साथ किया है उसे क्षमा कर दो।"

उसकी उक्त वाणी को सुनकर सजल नेत्रों से गद्गद वाणी में उस रथकार ने कहा—"वयस्य! तुम अपने दु.ख के कारणों को कहो, जिससे यदि शक्य हो तो उसका प्रतिविधान किया जाय। कहा भी गया है कि—

औषधियों, सुसिद्ध मन्त्रों, सिद्धपुरुषों और बुद्धिमान् पुरुषों की बुद्धि के लिये इस ससार में कोई भी वस्तु असाध्य नहीं होती ॥ २१९ ॥

यदि उक्त चारों उपायों में से किसी भी उपाय से वह साध्य होगा तो मैं तुम्हारे कष्ट को दूर करने का उपाय अवश्य करूँगा।"

कौलिक आह—"वयस्य! एतेपामन्येपामपि सहस्राणामुपायानामसाध्य तन्मे दु ख, तस्मान्मम मरणे मा कालक्षेप कुरु।"

रथकार आह—"भो मित्र! यद्यप्यसाध्य, तथापि निवेदय येनाहमपि तदसाध्य मत्वा त्वया सह वह्नौ प्रविशामि। न क्षणमपि त्वद्वियोग सहिष्ये, एष मे निश्चय."।

कौलिक आह—"वयस्य! याऽसौ राजकन्या करेणुकारूढा तत्रोत्सवे दृष्टा, तस्या दर्शनानन्तर मकरध्वजेन ममेयमवस्था विहिता। तन्न शक्नोमि तद्वेदना सोढुम्। तथा चोक्तम्—

मत्तेभकुम्भपरिणाहिनि कुङ्कुमार्द्रे, तस्याः पयोधरयुगे रतखेदखिन्न ।
वक्षो निधाय भुजपञ्जरमध्यवर्ती, स्वप्स्ये कदा क्षणमवाप्य तदीयसङ्गम् ॥ २२० ॥

तथा च—

रागी बिम्बाधरोऽसौ स्तनकलशयुग यौवनारूढगर्वं,
नीचा नाभि॰ प्रकृत्या कुटिलकमलक स्वल्पक चापि मध्यम्।
कुर्वन्त्वेतानि नाम प्रसभमिह मनश्चिन्तितान्याशु खेद,
यन्मां तस्या॰ कपोलौ दहत इति मुहु॰ स्वच्छकौ तन्न युक्तम् ॥ २२१ ॥

व्याख्या—कालक्षेप=विलम्ब, तत्रोत्सवे=दर्शनोत्सवे, मकरध्वजेन=कामेन। मत्तेभ-कुम्भपरिणाहिनि=मत्तगजगण्डस्थलविस्तीर्णे, कुङ्कुमार्द्रे=कुङ्कुमचर्चिते, पयोधरयुगे=स्तनद्वये, वक्ष॰=उर, निधाय=संस्थाप्य, भुजपञ्जरमध्यवर्ती=तस्या भुजद्वयान्तर्गत, रतखेदखिन्न=सुरतश्रान्त, तदीयसङ्गम् अवाप्य कदा स्वप्स्ये=स्वप्स्यामीति ॥ २२० ॥ असौ, रागी=रक्त॰, बिम्बाधर=बिम्बानुकार्यधर, यौवनारूढगर्वं=यौवनेन गर्वाधिरूढं, स्तनकलशयुग=स्तनद्वयम्, नीचा=निम्ना, प्रकृत्या=स्वभावेन, कुटिलकम्=कुटिलम्, अलकं=केश, मध्य=मध्यभागः (कमर), एतानि=पूर्वोक्तानि, अङ्गानि, चिन्तितानि=चिन्तनगतानि, प्रसभं=बलात्, खेद=दु खम्, कुर्वन्तु नाम, यतो हि क्रोधादधर, गर्वात्स्तनद्वयम्, नीचा नाभि, कुटिलमलक-मेतान्यङ्गानि स्वभावादेव कुटिलानि अतो दु खं कुर्वन्तु, किन्तु तस्या॰ स्वच्छकौ=निर्मलौ, कपोलौ यद्दहत॰ तन्न युक्तमिति भाव॰ ॥ २२१ ॥

हिन्दी—कौलिक ने कहा—"मित्र! उपर्युक्त चारो उपाय क्या, अन्य भी हजारों उपायों द्वारा मेरा कष्ट प्रतीकार्य नहीं है, अत॰ मेरे मरने में व्यर्थ विलम्ब न करो।"

यह सुनकर रथकार ने कहा—"मित्र! तुम्हारा कष्ट असाध्य है, इसे यद्यपि मैं स्वीकार करता हूँ, तथापि मुझसे एक बार कह तो दो, जिससे मै भी उसे अप्रतीकार्य समझकर तुम्हारे ही साथ अग्नि में प्रविष्ट हो जाऊँ। क्योंकि म तुम्हारा एक भी क्षण का वियोग सहन नहीं कर सकता हूँ—यह मेरा दृढ विश्वास है।"

कौलिक ने कहा—"मित्र! हस्तिनी पर आरूढ जो वह राजकन्या मेले में दिखाई पड़ी थी, उसको देखने के बाद से ही कामदेव ने मेरी उक्त दशा कर दी थी। म उसके वियोग-कष्ट को सहने में असमर्थ हूँ। क्योंकि—

प्रमत्त गज के गण्डस्थल के समान विशाल और कुंकुमचर्चित उसके पयोधरों पर अपना वक्ष रखकर उस कामिनी के बाहुपाश में आबद्ध हो, कामक्रीडा से परिश्रान्त मैं उसकी गोद में कब शयन करूँगा, इसके लिए मेरा मन अत्यन्त विकल है ॥ २२० ॥

और भी—उस कामिनी के बिम्बानुकारी रक्त अधर, यौवनगर्वाधिरूढ दोनो स्तन, निम्न नाभि, स्वल्प मध्यभाग तथा प्रकृत्या कुटिल (कुञ्चित) केश उसका ध्यान करने पर यदि मुझे कष्ट देते ह तो कुछ बात समझ में आती भी है (क्योंकि वे स्वभावत रूक्ष या कुटिल हैं), किन्तु उसके निर्मल कपोल जो मुझे जला रहे ह, वह अनुचित है और मेरे लिये असह्य भी है ॥ २२१ ॥

रथकारोऽप्येवं सकामं तद्वचनमाकर्ण्य सस्मितमिदमाह—"वयस्य ! यद्येवं तर्हि दिष्ट्या सिद्धं नः प्रयोजनम्। तदद्यैव तया सह समागमः क्रियताम्" इति।

कौलिक आह—"वयस्य ! यत्र कन्यान्तःपुरे वायुं मुक्त्वा नान्यस्य प्रवेशोऽस्ति, तत्र रक्षापुरुषाधिष्ठिते कथं मम तया सह समागमः ? तत्किं माम् असत्यवचनेन विडम्बयसि' ?

रथकार आह—"मित्र ! पश्य मे बुद्धिबलम्"। एवमभिधाय, तत्क्षणात् कीलकसञ्चारिणं वैनतेयं बाहुयुगलं वरुणवृक्षदारुणा शङ्खचक्रगदापद्मान्वितं सकिरीटकौस्तुभमघटयत्।

ततस्तस्मिन्कौलिकं समारोप्य विष्णुचिह्नितं कृत्वा कीलसञ्चरणविज्ञानं च दर्शयित्वा प्रोवाच—"वयस्य ! अनेन विष्णुरूपेण गत्वा कन्यान्तःपुरे निशीथे तां राजकन्यामेकाकिनीं सप्तभूमिकप्रासादप्रान्तगतां मुग्धस्वभावां त्वां वासुदेवं मन्यमानां स्वकीयमिथ्यावक्रोक्तिभीः रञ्जयित्वा वात्स्यायनोक्तविधिना भज।"

व्याख्या—सकामं = कामाभिभूत, दिष्ट्या = भाग्येन, प्रयोजनं कार्यम्। रक्षापुरुषाधिष्ठिते = राजपुरुषैः संरक्षिते, विडम्बयसि = प्रतारयसि, कीलकसञ्चारिणं = कीलचालितं ( पेंच से चलने वाला ), वैनतेयं = गरुड ( गरुडानुकारियन्त्रम् ), दारुणा = काष्ठेन, अघटयत् = अयोजयत्। निशीथे = रात्रौ, सप्तभूमिकप्रासादप्रान्तगता = सप्ततलप्रासादस्था, मुग्धस्वभावाम् = अज्ञातयौवना मिथ्यावक्रोक्तिभिः—मिथ्याभाषणैः, रञ्जयित्वा = अनुरञ्जयित्वा, वात्स्यायनोक्तविधिना = कामशास्त्रानुसारेण, भज = उपभुङ्क्ष्व।

हिन्दी—रथकार ने उस कौलिक की कामवासित बातों को सुनकर मुस्कराते हुये कहा—"मित्र ! यदि यही बात है, तो भाग्य से हमारा कार्य बन गया। आज ही तुम उसके साथ समागम कर सकते हो।"

यह सुनकर कौलिक ने कहा—"जिस अन्तःपुर में वायु को छोड़कर अन्य किसी का प्रवेश संभव नहीं है, राजपुरुषों द्वारा संरक्षित उस अन्तःपुर में उसके साथ मेरा समागम कैसे संभव हो सकता है ? अतः मिथ्यावचन कहकर तुम मेरा इस प्रकार परिहास क्यों कर रहे हो।"

रथकार ने कहा—"मित्र ! अब तुम मेरी बुद्धि के चमत्कार को देखो"। कौलिक को सान्त्वना देने के पश्चात् रथकार ने उसी क्षण वरुण वृक्ष की लकड़ी से दो भुजाओं, शङ्ख, चक्र, गदा, पद्म, किरीट तथा कौस्तुभ से युक्त एक यन्त्र-सञ्चालित गरुड़ का निर्माण किया। पुनः उसने उस गरुड पर विष्णु के रूप में कौलिक को बैठाकर यन्त्र को सञ्चालित करने की विधि को दिखाते हुए कहा—

"मित्र ! इस यन्त्र द्वारा रात्रि के समय अन्तःपुर में प्रवेश करके सात मंजिल के ऊपर एकाकी निवासिनी अज्ञातयौवना उस राजकन्या को अपनी वाक्चातुरी से विष्णु के रूप में प्रभावित करके वात्स्यायनोक्त कामशास्त्रानुसार उसका उपभोग करो।"

"सुभगे ! मैं मनुष्यों की दृष्टि में भी नहीं आ सकता हूँ, उनसे बात करना तो दूर ही रहा। गान्धर्वविवाह के द्वारा तुम अपने को प्रदान करो, नहीं तो शाप देकर मैं सान्वय तुम्हारे पिता को भस्म कर दूँगा।" यह कहता हुआ वह कौलिक गरुड़ से उतर पड़ा और अपने दक्षिण कर से पकड़ कर सभय, सलज्ज तथा सकम्प उस कन्या को शयन पर उठा ले गया। पुन. कामशास्त्रानुसार रात्रि के शेष होने तक उसका सेवन करने के बाद प्रात.काल दूसरों की दृष्टि में आने से पूर्व ही वह अपने घर को लौट गया। इसी तरह उस राजकन्या के साथ रहते हुये उस कौलिक का समय सानन्द व्यतीत होने लगा।

**अथ कदाचित्कञ्चुकिनस्तस्या अधरोष्ठप्रवालखण्डन दृष्ट्वा, मिथः प्रोचुः—'अहो ! पश्यतास्या राजकन्याया पुरुषोपभुक्ताया इव शरीरावयवा विभाव्यन्ते। तत्कथमयं सुरक्षितेऽप्यस्मिन्गृहे एवंविधो व्यवहार ? तद्राज्ञे निवेदयाम ।"**

**एवं निश्चित्य सर्वे समेत्य राजानं प्रोचु.—"देव ! वयं न विद्म., पर सुरक्षितेऽपि कन्यान्त.पुरे कश्चित्प्रविशति। तद्देव. प्रमाणम्" इति।**

**तच्छ्रुत्वा राजाऽतीव व्याकुलचित्तो व्यचिन्तयत्—**

**"पुत्रीति जाता महतीह चिन्ता, कस्मै प्रदेयेति महान्वितर्क।**
**दत्ता सुख प्राप्स्यति वा न वेति, कन्यापितृत्व खलु नाम कष्टम् ॥ २२२ ॥**
**नद्यश्च नार्यश्च सदृक्प्रभावा., तुल्यानि कूलानि कुलानि तासाम्।**
**तोयैश्च दोषैश्च निपातयन्ति, नद्यो हि कूलानि, कुलानि नार्य. ॥ २२३ ॥**

व्याख्या—अधरोष्ठप्रवालखण्डन=दन्तक्षतमधर, विभाव्यन्ते=लक्ष्यन्ते। न विद्म.= नावगच्छाम, कन्यापितृत्वं=कन्याया जनकत्व (कन्या का पिता होना), कष्टम्=कष्टाय भवतीति ॥ २२२ ॥ सदृक्स्वभावा.=तुल्यस्वभावा, तोयै.=जलै, दोषै.=दुश्चारित्र्यादिभि, निपातयन्ति=पातयन्ति, नाशयन्तीति भाव ॥ २२३ ॥

हिन्दी—कञ्चुकियों ने कभी राजकन्या के खण्डित अधर को देखकर आपस में यह सलाह की कि "इस राजकन्या के अङ्ग पुरुषोपभुक्त की तरह परिलक्षित होते हैं। अत्यन्त सुरक्षित इस अन्त पुर में भी ऐसी घटना किस प्रकार घट जाती है, समझ में नहीं आता। अत. राजा को सूचित कर देना चाहिये।"

उक्त प्रकार से निश्चय करने के बाद वे राजा के पास जाकर बोले—"देव ! हमलोगों को ज्ञात नहीं है, किन्तु आरक्षित कन्या के अन्त पुर में कोई पुरुष प्रवेश करता है। अत. आपकी जैसी आज्ञा हो।"

उक्त समाचार को सुनकर राजा बहुत चिन्तित हुआ। उसने अपने मन में सोचा—

कन्या के जन्म ग्रहण करते ही पिता को बहुत बड़ी चिन्ता हो जाती है। विवाह के योग्य हो जाने पर इसको किसके हाथ में समर्पित किया जायगा, यह तर्क-वितर्क मन में सतत होता रहता है। पुन. अपने पति के यहाँ यह सुख से रहेगी या नहीं, यह चिन्ता होती है। अतएव कन्या का पिता होना ही कष्टकारक होता है ॥ २२२ ॥

नदियाँ और स्त्रियाँ दोनों समान स्वभाव की होती हैं। उनके लिए कूल और कुल भी समान ही होते हैं। जल के वेग से नदियाँ अपने कूल का विनाश करती हैं, और चारित्र्यदोष से स्त्रियाँ स्वकुल का विनाश कर डालती हैं॥ २२३॥

तथा च—

जननीमनो हरति जातवती, परिवर्द्धते सह शुचा सुहृदाम्।
परसात्कृतापि कुरुते मलिनं, दुरतिक्रमा दुहितरो विपदः॥ २२४॥

एवं बहुविधं विचिन्त्य देवीं रहःस्थां प्रोवाच—"देवि! ज्ञायतां किमेते कञ्चुकिनो वदन्ति! कस्य कृतान्तः कुपितो येनैतदेवं क्रियते?"

देव्यपि तदाकर्ण्य व्याकुलीभूता सत्वरं कन्यान्तःपुरे गत्वा, तां खण्डिताधरां नखविलिखितशरीरावयवां दुहितरमपश्यत्, आह च—'आः पापे! कुलकलङ्ककारिणि! किमेवं शीलखण्डनं कृतम्? कोऽयं कृतान्तावलोकितस्त्वत्सकाशमभ्येति? तत्कथ्यतां ममाग्रे सत्यम्" इति।

कोपाटोपविशङ्कटं वदन्त्यां मातरि, राजपुत्री भयलज्जानताननं प्रोवाच—"अम्ब! साक्षान्नारायणः प्रत्यहं गरुडारूढो निशि समायाति। चेदसत्यं मम वाक्यं, तत्स्वचक्षुषा विलोकयतु निगूढतरा निशीथे भगवन्तं रमाकान्तम्।"

तच्छ्रुत्वा सापि प्रहसितवदना, पुलकाङ्कितसर्वाङ्गी सत्वरं गत्वा राजानमूचे—"देव! दिष्ट्या वर्द्धसे। नित्यमेव निशीथे भगवान्नारायणः कन्यकापार्श्वेऽभ्येति। तेन गान्धर्वविवाहेन सा विवाहिता। तदद्य, त्वया मया च रात्रौ वातायनगताभ्यां निशीथे द्रष्टव्यः, यतो न स मानुषैः सहालापं करोति।"

तच्छ्रुत्वा हर्षितस्य राज्ञस्तद्दिनं वर्षशतप्रायमिव कथञ्चिज्जगाम।

व्याख्या—जातवती=जातमात्रैव कन्या जननीमनोहरति=मातुश्चित्तं हरति, सुहृदां=स्वबान्धवानां, शुचा=शोकेन सह, वर्द्धते, परसात्कृता=समर्पिताऽपि (विवाह कर देने पर भी), मलिनं=दोषयुक्तं (कुल को कलङ्कित कर देती है), अतएव दुहितरः=कन्या, विपद = आपत्तय (कन्यारूपी विपत्ति), दुरतिक्रमाः=दुस्तराः, दुर्निवार्या भवन्ति॥ २२४॥ देवीं= राजमहिषीं, रहःस्थां=रहसिस्थितां, कृतान्तः=यम, व्याकुलीभूता=चिन्तातुरा, खण्डिताधरां= क्षताधरां, नखविलिखितशरीरावयवां=नखक्षतरचितस्तनप्रदेशां, शीलखण्डनं=मर्यादाखण्डनं, कौमार्यभङ्ग, कृतान्तावलोकित =यमदृष्ट, (मृत्युवशगतः), कोपाटोपविशङ्कटं=प्रचुरक्रोधावेगेन नम्र, निगूढतरा=सुगुप्ततरा, (आत्मानं गोपयन्ती), वातायनगताभ्यां=गवाक्षस्थिताभ्यां, कथञ्चित्=येन केन प्रकारेण, जगाम=अगच्छत्।

हिन्दी—और भी—कन्या उत्पन्न होते ही सर्वप्रथम माता के मन को हरती है (उसे चिन्तातुर बना देती है), पुनः भाइयों का शोक (कष्ट) बनकर बढ़ती है और दूसरे के हाथ में समर्पित कर देने के बाद भी अपने चरित्रदोष से कुल को कलङ्कित कर देती है। अतः कन्यारूपी आपत्ति मनुष्य के लिए दुर्लङ्घ्य होती है"॥ २२४॥

पूर्वोक्त प्रकार से चिन्ता करने के पश्चात् राजा ने अपनी स्त्री से एकान्त में कहा—"देवि! ये कञ्चुकी क्या कहते है, इसका पता तो लगाओ। किस पर यमराज कुपित हो गया है, जो इसप्रकार का आचरण करता है?"।

राजा की बात को सुनकर रानी बहुत दुःखी हुई और तत्काल अन्तःपुर में जाकर वहाँ दन्तक्षत एवं नखक्षत से युक्त उस कन्या को देखने के बाद उसने पूछा—"आः पापे! कुलकलङ्ककारिणि! इस प्रकार तुमने अपने शील का खण्डन क्यों किया है? वह कौन है, जो यमराज की दृष्टि में पड़ने के कारण (मृत्यु के वशीभूत होकर) तुम्हारे पास आता है? मेरे सामने सत्य-सत्य कहो।"

अत्यधिक क्रोधावेग से अभिभूत माता की उक्त बात को सुनकर उस राजपुत्री ने भय तथा लज्जा के कारण अपने मुख को नीचे करके उत्तर दिया—"अम्ब! साक्षात् नारायण ही प्रतिदिन रात्रि के समय गरुड पर चढ कर आया करते हैं। यदि मेरी बात असत्य समझो तो छिपकर रात्रि में उस रमाकान्त (नारायण) को स्वयं अपने नेत्रों से भी देख सकती हो।

कन्या की बात को सुनकर रानी बहुत प्रसन्न हुई और उसके अङ्ग रोमाञ्चित एवं पुलकित हो उठे। वह तत्काल राजा के पास जाकर बोली—"देव! आपकी भाग्यवृद्धि हो, साक्षात् नारायण ही प्रतिदिन रात्रि में कन्या के पास आया करते हैं। उनके साथ वह गन्धर्व विवाह कर चुकी है। आज हम दोनों भगवान् नारायण को रात्रि में गवाक्ष पर बैठकर देखेंगे, क्योंकि वे मनुष्य के साथ आलाप नहीं कर सकते हैं।"

रानी की उक्त बात को सुनकर राजा भी बहुत प्रसन्न हुआ। राजा का वह दिन सौ वर्ष के समान किसी तरह व्यतीत हुआ।

ततस्तु रात्रौ निभृतो भूत्वा राज्ञीसहितो राजा वातायनस्थो गगनासक्तदृष्टिर्यावत्तिष्ठति, तावत्तस्मिन्समये गरुडारूढं तं शङ्खचक्रगदापद्महस्तं यथोक्तचिह्नाङ्कितं व्योम्नोऽवतरन्तं नारायणमपश्यत्। ततः सुधापूरप्लावितमिवात्मानं मन्यमानस्तामुवाच—"प्रिये! नाऽत्यन्तो धन्यतरो लोके मत्तस्त्वत्तश्च, यत्प्रसूतिं नारायणो भजते। तत्सिद्धाः सर्वेऽस्माकं मनोरथाः। अधुना जामातृप्रभावेण सकलापि वसुमती वश्या करिष्यामि।" एवं निश्चित्य सर्वैः सीमाधिपैः सह मर्यादाव्यतिक्रममकरोत्। ते च तं मर्यादाव्यतिक्रमेण वर्त्तमानमवलोक्य सर्वे समेत्य तेन सह विग्रहं चक्रुः।

अत्रान्तरे स राजा देवीमुखेन तां दुहितरमुवाच—पुत्रि! त्वयि दुहितरि वर्त्तमानायां नारायणे भगवति जामातरि स्थिते, तत्किमेवं युज्यते यत्सर्वे पार्थिवा मया सह विग्रहं कुर्वन्ति? तत्सम्बोध्योऽद्य त्वया निजभर्त्ता यथा मम शत्रून्व्यापादयति।"

ततस्तया स कौलिको रात्रौ सविनयमभिहितः—"भगवन्! त्वयि जामातरि स्थिते मम तातो यच्छत्रुभिः परिभूयते तन्न युक्तम्। तत्प्रसादं कृत्वा सर्वांस्ताञ्छत्रून्व्यापादय।"

**कौलिक आह—"सुभगे! कियन्मात्रास्त्वेते तव पितु शत्रव·? तद्विश्वस्ता भव। क्षणेनापि सुदर्शनचक्रेण सर्वांस्तृणशः खण्डयिष्यामि।"**

व्याख्या—निभृतः=सुगुप्त, गगनासक्तदृष्टि=आकाशे दत्तदृष्टि, यथोक्तचिह्नाङ्कितं=पूर्वोक्तचिह्नाङ्कितं, (विष्णुचिह्नाङ्कितम्), सुधापूरप्लावितमिव=अमृतप्रवाहप्लावितमिव (पूरो जलप्रवाह., अमृत के प्रवाह में आप्लावित की तरह), प्रसूति=जन्यम्, अपत्यमिति यावत्, वसुमती=पृथिवी, वश्या=स्वाधीना, सीमाधिपैः=सीमान्तपालैः, भूपैः, मर्यादाव्यतिक्रम=सीमातिक्रमण, समेत्य=एकत्रीभूय, विग्रह=युद्धं, देवीमुखेन=स्वभार्यामुखेन (रानी के द्वारा) संबोध्य=कथनीय, परिभूयते=अभिभूयते, व्यापादय=नाशय।

हिन्दी—रात्रि के समय राजा अपनी स्त्री के साथ छिपकर गवाक्ष पर बैठ गया और आकाश की ओर देखता रहा। थोड़ी देर में, शंख, चक्र, गदा और पद्म आदि पूर्वोक्त चिह्नों से युक्त आकाश से उतरते हुये नारायण को उसने देखा। नारायण को देखकर अपने को सुधा-प्रवाह में आप्लावित की तरह अनुभव करते हुये राजा ने अपनी रानी से कहा—"प्रिये! इस विश्व म मुझमे और तुममे बढ़कर धन्यतर व्यक्ति दूसरा कोई नहीं है, जिसकी सन्तति का उपभोग साक्षात् नारायण करते हैं। हमारा सम्पूर्ण मनोरथ सिद्ध हो गया। इस समय मैं जामाता के प्रभाव से समस्त पृथिवी को स्वाधीन कर लूँगा।" इस प्रकार निश्चय करने के बाद उस राजा ने अपने सम्पूर्ण सीमापाल राजाओं के साथ सीमातिक्रमण करना प्रारम्भ कर दिया। सीमापाल राजाओं ने उसको सीमातिक्रमण करते हुये देखकर सम्मिलित रूप से उसके साथ युद्ध छेड़ दिया।

युद्ध छिड़ने के पश्चात्, राजा की आज्ञा से रानी ने अपनी कन्या के पास जाकर यह कहा—"पुत्रि! तुम्हारी जैसी कन्या के रहते हुये और भगवान् नारायण जैसे जामाता की उपस्थिति में क्या यह उचित है कि मेरे सीमान्तवर्ती राजगण मेरे साथ युद्ध करते रहें? अतः तुम अपने पति से आज यह निवेदन करना कि वे मेरे शत्रुओं का विनाश कर डालें।"

राजकन्या ने रात्रि में अत्यन्त विनम्र भाव से उस कौलिक के समक्ष कहा "भगवन्! आप जैसे जामाता के रहते हुये जो मेरे पिता शत्रुओं से अभिभूत हो रहे हैं, वह उचित नहीं है। अतः कृपा करके आप उनके सम्पूर्ण शत्रुओं का विनाश कर दें।"

कन्या की उक्त प्रार्थना को सुनकर कौलिक ने कहा—"सुभगे! तुम्हारे पिता के शत्रुओं की सङ्ख्या ही कितनी है? तुम विश्वस्त रहो। मैं क्षणमात्र में ही अपने चक्र और सुदर्शन के द्वारा उनको तृण की तरह खण्ड खण्ड कर डालूँगा।"

**अथ गच्छता कालेन सर्वदेशं शत्रुभिरुद्वास्य, स राजा प्राकारशेषः कृतः। तथापि वासुदेवरूपधरं कौलिकमजानन् राजा नित्यमेव, विशेषतः कर्पूरागुरुकस्तूरिकादिपरिमलविशेषान्नानाप्रकारवस्त्रपुष्पभक्ष्यपेयांश्च प्रेषयन् दुहितृमुखेन तमूचे—"भगवन्! प्रभाते नूनं स्थानभङ्गो भविष्यति, यतो यवसेन्धनक्षयः सञ्जातस्तथा सर्वोऽपि जनः प्रहारै-**

जर्जरितदेह संवृत्तो योद्धुमक्षमः, प्रचुरो मृतश्च। तदेवं ज्ञात्वाऽत्र काले यदुचितं भवति, तद्विधेयम्" इति।

तच्छ्रुत्वा कौलिकोऽप्यचिन्तयत्—"स्थानभङ्गे जाते ममानया सह वियोगो भविष्यति, तस्माद्गरुडमारुह्य सायुधमात्मानमाकाशे दर्शयामि, कदाचिन्मां वासुदेवं मन्यमानास्ते साशङ्का राज्ञो योद्धृभिर्हन्यन्ते। उक्तञ्च—

> निर्विषेणापि सर्पेण कर्तव्या महती फटा।
> विषं भवतु मा वाऽस्तु फटाटोपो भयङ्करः॥ २२५॥

अथ यदि मम स्थानार्थमुद्यतस्य मृत्युर्भविष्यति, तदपि सुन्दरतरम्।

उक्तञ्च—

> गवामर्थे ब्राह्मणार्थे स्वाम्यर्थे स्त्रीकृतेऽथवा।
> स्थानार्थे यस्त्यजेत् प्राणास्तस्य लोकाः सनातनाः॥ २२६॥
> चन्द्रे मण्डलसंस्थे विगृह्यते राहुणा दिनाधीशः।
> शरणागतेन सार्धं विपदपि तेजस्विनां श्लाघ्या॥ २२७॥

व्याख्या—गच्छता कालेन=कतिपयैरेव दिनैः, उद्वास्य=निर्वास्य, प्राकारशेषः=दुर्गमात्रावशेषः, (दुर्ग तक सीमित) परिमलविशेषान्=सुगन्धितद्रव्याणि, स्थानभङ्गः=दुर्गभङ्गः, यवसेन्धनक्षयः=तृणाद्युपकरणक्षयः, साशङ्का=भयभीताः, स्थानार्थे=दुर्गरक्षार्थं, तदपि=मरणमपि सुन्दरतरं भविष्यति। दिनाधीशः=सूर्यः, श्लाघ्या=प्रशंसनीया, वरणीयेति यावत्॥ २२७॥

हिन्दी—कुछ ही दिनों के भीतर शत्रुओं ने उस राजा को सभी जगहों से निर्वासित करके राजप्रासाद तक सीमित कर दिया। फिर भी, विष्णुरूपधारी कौलिक के भेद को न जानने के कारण वह राजा प्रतिदिन और अधिक विधि से कपूर, अगुरु, कस्तूरी, सुगन्धित द्रव्य तथा अनेक प्रकार के वस्त्र, फूल, भोज्य एवं पेय पदार्थों को भेजकर उससे अनुनय करता रहा। अपनी कन्या के द्वारा उसने यह भी कहलवाया कि—"भगवन्! कल प्रातःकाल निश्चय ही दुर्ग का भी विनाश हो जायगा, क्योंकि—तृण, इन्धन आदि आवश्यक उपकरण समाप्त हो चुके हैं। सेना के सिपाही भी मार खाने से जर्जरित एवं अक्षम हो गये हैं, अधिकांश तो मर चुके हैं। अतः मेरी अवस्थाको देखते हुये इस समय जैसा उचित हो करें।"

राजा के सन्देश को सुनकर कौलिक ने अपने मन में सोचा कि—"दुर्ग के टूट जाने पर यह राजकन्या भी छूट जायगी। अतः सायुध गरुड़ पर आरूढ होकर मैं आकाश में अपने को प्रकट करूँगा। सम्भव है कि मुझे वासुदेव समझकर शत्रुपक्षीय राजा भयभीत हो जायें और राजा की सेना मेरे रूपदर्शन से प्रोत्साहित होकर शत्रुसेना को परास्त कर दे। कहा भी गया है कि—

विपरहित सर्प को भी अपने फणों को फैलाते रहना चाहिये। क्योंकि—विप हो या न हो, फण की भीषणता तो भयावह होती ही है ॥ २२५ ॥

यदि दैवयोग से दुर्ग की रक्षा करते समय मेरी मृत्यु भी हो गयी, तो भी अच्छा ही होगा। कहा गया है कि—

गौ, ब्राह्मण, स्वामी, स्त्री तथा दुर्ग की रक्षा करने में जो व्यक्ति अपने प्राण का परित्याग करता है, वह सनातन ( स्वर्ग ) लोक का अधिकारी होता है ॥ २२६ ॥

अमावस्या का चन्द्रमा जब सूर्यमण्डल में ( सूर्य की शरणागति में ) आ जाता है तो सूर्य उसकी रक्षा के लिये राहु से युद्ध करता है, क्योंकि शरणागत जन की रक्षा करने में आने वाली विपत्ति भी पराक्रमी जनों के लिये श्लाघ्य ही होती है" ॥ २२७ ॥

**एवं निश्चित्य प्रत्यूषे दन्तधावनं कृत्वा तां प्रोवाच—"सुभगे ! समस्तैः शत्रुभिर्हतैरन्नं पानं चास्वादयिष्यामि। किं बहुना, त्वयापि सह सङ्गमं ततः करिष्यामि। परं वाच्यस्त्वयात्मपिता यत्प्रभाते प्रभूतेन सैन्येन सह नगरान्निष्क्रम्य योद्धव्यम्। अहञ्चाकाशस्थित एव सर्वांस्तान्निस्तेजसः करिष्यामि, पश्चात्सुखेन भवता हन्तव्याः। यदि पुनरहं तान्स्वयमेव सूदयामि, तत्तेषां पापात्मनां वैकुण्ठीया गतिः स्यात्। तस्मात्ते तथा कर्तव्या यथा पलायन्तो हन्यमाना स्वर्गं न गच्छन्ति।"**

**सापि तदाकर्ण्य पितुः समीपं गत्वा सर्वं वृत्तान्तं न्यवेदयत्। राजापि तस्या वाक्यं श्रद्दधानः प्रत्यूषे समुत्थाय सुसन्नद्धसैन्यो युद्धार्थं निश्चक्राम। कौलिकोऽपि मरणे कृतनिश्चयश्चक्रपाणिर्गगनगतिर्गरुडारूढो युद्धाय प्रस्थितः।**

**व्याख्या**—आस्वादयिष्यामि = भक्षयिष्यामि, प्रभूतेन = महता, सुखेन = अक्लेशेन, सूदयामि = नाशयामि, वैकुण्ठीया गतिः = स्वर्गप्राप्तिः, सुसन्नद्धसैन्यः = सुसज्जितबलः, गगनगतिः = आकाशचारी, प्रस्थितः = निश्चक्राम।

**हिन्दी**—राजा की सहायता करने का निश्चय करने के पश्चात् कौलिक ने दन्तधावनादि ( दातौन ) से निवृत्त होकर राजकन्या से कहा—"सुभगे ! सम्पूर्ण शत्रुओं के नष्ट हो जाने के बाद ही मैं अन्न-जल ग्रहण करूँगा। अधिक क्या कहूँ, तुम्हारे साथ सङ्गम भी तभी करूँगा। तुम जाकर अपने पिता से कह दो कि वे प्रातःकाल होते ही अपनी विशाल सेना के साथ निकलकर शत्रु से युद्ध करेंगे। मैं आकाश में रहकर उनके समस्त शत्रुओं को निस्तेज कर दूँगा। उनके शक्तिहीन हो जाने पर वे सुखपूर्वक उनका संहार करेंगे। यदि मैं स्वयं शत्रुओं का विनाश करूँगा, तो उन पापात्माओं की सद्गति होगी। अतः शक्तिहीन होने के कारण जब वे युद्धक्षेत्र से भागते हुये उनके द्वारा मारे जायेंगे तो उनकी सद्गति नहीं होगी।" कौलिक के उक्त वचन को सुनकर राजपुत्री ने अपने पिता के पास जाकर उन्हे सारा वृत्तान्त सुना दिया। पुत्री की बात को सुनकर राजा बड़ा प्रभावित हुआ और उसके कथन में विश्वास करके प्रातःकाल अपनी विशाल सेना को सजाकर युद्ध के लिए निकल पड़ा। उधर कौलिक भी अपने मरने

का निश्चय करने के बाद चक्र को लेकर गरुड़ पर आरूढ हो गया और आकाशमार्ग से युद्ध करने के लिये चल दिया।

अत्रान्तरे भगवता नारायणेनातीतानागतवर्तमानवेदिना स्मृतमात्रो वैनतेयः संप्राप्तो विहस्य प्रोक्तः—"भो गरुत्मन्! जानासि त्वं यं मम रूपेण कौलिको दारुमय-गरुडे समारूढो राजकन्या कामयते?" सोऽब्रवीत्—"देव! सर्वं ज्ञायते तच्चेष्टितम्। तत्किं कुर्मः साम्प्रतम्?"

श्रीभगवानाह—"अद्य कौलिको मरणे कृतनिश्चयो विहितनियमो युद्धार्थं विनिर्गतः। स नूनं प्रधानक्षत्रियशराहतो निधनमेष्यति। तस्मिन्हते सर्वो जनो वदिष्यति यत् प्रभूतक्षत्रियैर्मिलित्वा वासुदेवो गरुडश्च निपातितः। ततःपरं लोकोऽयमावयोः पूजां न करिष्यति। ततस्त्वं द्रुततरं तत्र दारुमयगरुडे सङ्क्रमणं कुरु, चक्रं चक्रे प्रविशतु, अहमपि कौलिकशरीरे प्रवेशं करिष्यामि, येन स शत्रून् व्यापादयति। ततश्च शत्रुवधादावयोर्माहात्म्यवृद्धिः स्यात्।"

अथ गरुडे तथेति प्रतिपन्ने श्रीभगवान्नारायणस्तच्छरीरे सङ्क्रमणमकरोत्। ततो भगवन्माहात्म्येन गगनस्थः स कौलिकः शङ्खचक्रगदाचापचिह्नितः क्षणादेव लीलयैव समस्तानपि प्रधानक्षत्रियान्निस्तेजसश्चकार।

ततस्तेन राज्ञा स्वसैन्यपरिवृतेन जिता, निहताश्च ते सर्वेऽपि शत्रवः। जातश्च लोकमध्ये प्रवादो यथा "अनेन विष्णुजामातृप्रभावेण सर्वे शत्रवो निहताः" इति।

व्याख्या—अतीतानागतवर्तमानवेदिना = भूतभविष्यवर्तमानज्ञेन, त्रिकालज्ञेनेत्यर्थः, स्मृतमात्रः = स्मरणादेव, वैनतेयः = गरुडः, दारुमयगरुडे = काष्ठमये गरुडे, तच्चेष्टितं = कौलिककृत्यम्, विहितनियमः = कृतप्रतिज्ञः, निधनं = मृत्युं, सङ्क्रमणं = शरीरप्रवेशम्, माहात्म्यवृद्धिः, प्रतिपन्ने = स्वीकृते सति, माहात्म्येन = प्रभावेण, लीलयैव = क्रीडयैव, प्रवादः = वाक्प्रचारः, निहताः = व्यापादिताः।

हिन्दी—कौलिक के प्रस्थान के बाद, त्रिकालज्ञ भगवान् नारायण ने स्मरणमात्र से ही उपस्थित गरुड से हँसकर कहा—"गरुत्मन्! क्या तुम्हें यह विदित है कि कौलिक काष्ठ के गरुड पर चढ़कर मेरा रूप धारण करके राजकन्या के पास जाया करता है?"

गरुड ने उत्तर दिया—"देव! उसके प्रत्येक कृत्य को जानता हूँ, किन्तु क्या किया जाय?"

भगवान् ने कहा—"मरने का निश्चय करके प्रतिज्ञाबद्ध हो वह कौलिक आज युद्ध-क्षेत्र में गया है। यह निश्चित है कि वह आज वीर क्षत्रियों के बाण से आहत होकर मरेगा। उसके मरने के बाद सभी लोग यह कहने लगेंगे कि—क्षत्रियों ने मिलकर वासुदेव और गरुड़ दोनों को पराजित कर दिया।" इस अपवाद के फैलते ही लोग हम दोनों की पूजा करना बन्द कर देंगे। अतः तुम तत्काल जाकर उस काष्ठमय गरुड के शरीर में प्रवेश करो; चक्र भी चक्र में प्रविष्ट हो जाय और मैं भी कौलिक के शरीर में प्रवेश करूँगा,

जिससे वह शत्रुओं का विनाश कर सके। उसके शत्रुओं के वध से हम लोगों की महिमा बढ़ जायगी।

गरुड़ के स्वीकार कर लेने पर भगवान् नारायण ने जाकर उस कौलिक के शरीर में प्रवेश किया। भगवान् की महिमा से विष्णुरूपधारी उस कौलिक ने क्षणभर में ही समस्त क्षत्रियों को निस्तेज कर दिया।

इसके बाद उस राजा ने अपनी सेना के साथ शत्रुओं से युद्ध करके समस्त शत्रुओं को पराजित कर दिया और उन्हें मार डाला। इधर लोक में यह प्रवाद भी फैल गया कि राजा ने अपने विष्णुरूपी दामाद के प्रभाव से सभी शत्रुओं का वध कर दिया।

**कौलिकोऽपि तान्हतान् दृष्ट्वा प्रमुदितमना गगनादवतीर्णो यावत्तावद्राजामात्य-पौरलोकास्तं नगरवास्तव्यं कौलिकं पश्यन्ति। ततः पृष्टः किमेतत्? इति।**

**ततः सोऽपि मूलादारभ्य सर्वं प्राग्वृत्तान्तं न्यवेदयत्। ततश्च कौलिकसाहसानुरञ्जितमनसा शत्रुवधादवाप्ततेजसा राज्ञा सा राजकन्या सकलजनप्रत्यक्षं विवाहविधिना तस्मै समर्पिता, देशश्च प्रदत्तः। कौलिकोऽपि तया सार्धं पञ्चप्रकारं जीवलोकसारं विषय-सुखमनुभवन्कालं निनाय। अतः सुष्ठूच्यते—"सुप्रयुक्तस्य दम्भस्य" इति।**

**तच्छ्रुत्वा करटक आह—"भद्र! अस्त्येवम्, परं तथापि महन्मे भयं, यतो बुद्धि-मान्सञ्जीवको रौद्रश्च सिंहः। यद्यपि ते बुद्धिप्रागल्भ्यं, तथापि त्वं पिङ्गलकात्तं वियोजयि-तुमसमर्थ एव।"**

**दमनक आह—"भ्रातः! असमर्थोऽपि समर्थ एव। उक्तञ्च—**

**उपायेन हि यत्कुर्यात्तन्न शक्यं पराक्रमैः।**
**काक्या कनकसूत्रेण कृष्णसर्पो निपातितः॥ २२८॥**

**करटक आह—"कथमेतत्? सोऽब्रवीत्—**

**व्याख्या**—रौद्रः = क्रूरः, बुद्धिप्रागल्भ्यं = मतिचातुर्यम्।

**हिन्दी**—विनष्ट हुये शत्रुओं को देखकर उल्लसित मन से वह कौलिक जब आकाश से उतरा तो राजा, मन्त्री तथा नागरिकों ने उसको पहचान कर पूछा—"यह कैसी बात है?"

कौलिक ने प्रारम्भ से लेकर घटना के अन्त तक का वृत्तान्त यथावत् सुना दिया। कौलिक के साहस को देखकर राजा बहुत प्रसन्न हुआ। शत्रु के विनाश से बढ़े हुये प्रताप वाले उस राजा ने सभी लोगों के सामने राजकन्या का विवाह कौलिक के साथ कर दिया और पुरस्कार में कई नगर भी दिये। और तब से वह कौलिक उस राजकन्या के साथ जीवन का आनन्द लेकर सुखपूर्वक अपना समय व्यतीत करने लगा।"

उक्त कथा को सुनाने के बाद दमनक ने कहा—"इसीलिये मैं कहता हूँ कि यदि षड्यन्त्र भी सोच समझ कर किया जाय तो उसका रहस्य ब्रह्मा को भी ज्ञात नहीं होता है।"

दमनक की उपर्युक्त बात को सुनकर करटक ने कहा—"मित्र! यद्यपि तुम्हारा कहना ठीक है, तथापि मैं विश्वस्त नहीं हूँ। क्योंकि—सञ्जीवक अत्यन्त बुद्धिमान् है और सिंह

स्वभाव का अत्यन्त क्रोधी है। यद्यपि तुम भी प्रतिभासम्पन्न हो, फिर भी पिङ्गलक के पास से सञ्जीवक को हटाने में तुम समर्थ हो सकोगे, इसमें मुझे सन्देह है।"

दमनक ने कहा—"भाई! असमर्थ होते हुए भी मुझे समर्थ समझो। कहा भी गया है कि—उपाय के द्वारा जिस कार्य को किया जा सकता है, उसे पराक्रम से नहीं किया जा सकता। क्योंकि—काकी ने उपाय के द्वारा ही कनक-सूत्र से कृष्णसर्प का विनाश किया था॥ २२८॥

करटक ने पूछा—"कैसे?" दमनक ने कहा—

## [ ६ ]

## ( काकी-कृष्णसर्प-कथा )

अस्ति कस्मिंश्चित्प्रदेशे महान् न्यग्रोधपादपः। तत्र वायसदम्पती प्रतिवसतः स्म। अथ तयोः प्रसवकाले वृक्षविवरान्निष्क्रम्य कृष्णसर्पः सदैव तदपत्यानि भक्षयति। ततस्तौ निर्वेदादन्यवृक्षमूलनिवासिनं प्रियसुहृदं शृगालं गत्वोचतुः—"भद्र! किमेवंविधे सञ्जाते आवयोः कर्तव्यं भवति?, एष तावद् दुष्टात्मा कृष्णसर्पो वृक्षविवरान्निर्गत्यावयोर्बालकान् भक्षयति। तत्कथ्यतां तद्रक्षार्थं कश्चिदुपायः। उक्तञ्च—

> यस्य क्षेत्रं नदीतीरे, भार्या च परसङ्गता।
> ससर्पे च गृहे वासः, कथं स्यात्तस्य निर्वृतिः॥ २२९॥

अन्यच्च—

> सर्पयुक्ते गृहे वासो मृत्युरेव न संशयः।
> यद्ग्रामान्ते वसेत्सर्पस्तस्य स्यात्प्राणसंशयः॥ २३०॥

अस्माकमपि तत्रस्थितानां प्रतिदिनं प्राणसंशयः।"

व्याख्या—न्यग्रोधः=वटः, वायसदम्पती=काकदम्पती, अपत्यानि=बालकान्, निर्वेदात्=दुःखावेगात्, एवंविधे=सर्पोपद्रवे, तद्रक्षार्थम्=अपत्यरक्षार्थं, क्षेत्रं=भूमिः, (खेत), परसङ्गता=परासक्तता, निर्वृतिः=सुखम् ॥२२९॥ प्राणसंशयः=प्राणभयः।

हिन्दी—किसी स्थान में एक विशाल वट-वृक्ष था। उसपर काकदम्पती निवास करते थे। एक काला सर्प वृक्ष के विवर से निकल कर प्रसवकाल में उनके शिशुओं को खा जाया करता था। इस बात से दुःखी होकर वे एक अन्य वृक्ष के नीचे रहने वाले अपने प्रिय मित्र शृगाल के पास जाकर बोले—"भद्र! ऐसी स्थिति में हमें क्या करना चाहिये? यह दुष्टात्मा कृष्णसर्प बराबर इसीतरह वृक्ष के विवर से निकल कर हमारे शिशुओं को खा जाया करता है। अतः उनको बचाने का कोई उपाय कहिये। कहा भी गया है कि—

जिसकी भूमि (खेती) नदी के किनारे हो, स्त्री पर-पुरुषगामिनी हो और सर्पयुक्त घर में जिसका निवास हो वह व्यक्ति सुख से कैसे रह सकता है?॥ २२९॥

और भी—सर्पयुक्त गृह में निवास करना मृत्यु के ही समान होता है। जिस ग्राम के निकट सर्प रहता हो उस ग्राम के निवासियों के लिये भी सदा प्राण सङ्कट बना ही रहता है ॥ २३० ॥

अतएव उस वृक्ष पर निवास करना हमारे लिये भी प्राण-सङ्कटकारक ही है"।

स आह—"नात्र विषये स्वल्पोऽपि विषादः कार्यः। नूनं स लुब्धो नोपायमन्तरेण वध्यः स्यात्। (यतः—)

उपायेन जयो यादृग्रिपोस्तादृङ् न हेतिभिः।
उपायज्ञोऽल्पकायोऽपि न शूरैः परिभूयते ॥ २३१ ॥

तथा च—

भक्षयित्वा बहून्मत्स्यानुत्तमाधममध्यमान्।
अतिलौल्याद् बकः कश्चिन्मृतः कर्कटग्रहात् ॥ २३२ ॥

तावूचतुः—"कथमेतत्?" सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—विषादः=शोकः, उपायमन्तरेण=उपायेन विना, हेतिभिः=शस्त्रैः, अल्पकायः=क्षीणकायः, शूरैः=वीरैः, न परिभूयते=न पराजीयते ॥ २३१ ॥ उत्तमाधममध्यमान्=दीर्घमध्याल्पान्, मत्स्यान्=जलचरान्, अतिलौल्यात्=लोभाधिक्यात्, कर्कटग्रहात्=कर्कटग्रहणात् (केकड़े के पकड़ने से), मृतः=हतः, पञ्चत्वं गतः ॥ २३२ ॥

हिन्दी—शृगाल ने कहा—"इस विषय में आपको जरा भी चिन्ता (दुःख) नहीं करनी चाहिये। वह लोभी सर्प विना उपाय के मारा नहीं जा सकता है। (क्योंकि—)

उपाय के द्वारा शत्रु को जितनी सुगमता से पराजित किया जा सकता है उतनी सरलता से अस्त्र के द्वारा नहीं। उपायविद अल्पकाय जन भी वीरों के द्वारा पराजित नहीं होता ॥ २३१ ॥

और भी—छोटे, बड़े तथा मध्यम काय वाले मछलियों को खाने के बाद अत्यधिक लोभ के कारण ही एक बक केकड़े के पकड़ने से मृत्यु को प्राप्त हुआ था" ॥ २३२ ॥

वायसदम्पती ने पूछा—"कैसे?" शृगाल ने कहा—

## [ ७ ]

## ( बक-कर्कटक-कथा )

अस्ति कस्मिंश्चिद्वनप्रदेशे नानाजलचरसनाथं महत्सरः। तत्र च कृताश्रयो बक एको वृद्धभावमुपगतो मत्स्यान् व्यापादयितुमसमर्थः। ततश्च क्षुत्क्षामकण्ठः सरस्तीर उपविष्टो मुक्ताफलप्रकरसदृशैरश्रुप्रवाहैर्धरातलमभिषिञ्चन् रुरोद। एकः कुलीरको नानाजलचरसमेतः समेत्य तस्य दुःखेन दुःखितः सादरमिदमूचे—"माम! किमद्य त्वया नाहारवृत्तिरनुष्ठीयते? केवलमश्रुपूर्णनेत्राभ्यां सनिःश्वासेन स्थीयते?"

स आह—"वत्स! सत्यमुपलक्षितं भवता, मया हि मत्स्यादनं प्रति परम-

वैराग्यतया साम्प्रत प्रायोपवेशन कृतम्, तेनाह समीपगतानपि मत्स्यान्न भक्षयामि"।

कुलीरकस्तच्छ्रुत्वा प्राह—"माम ! किं तद्वैराग्यकारणम् ?"

सप्राह—"वत्स ! अहमस्मिन्सरसि जातो वृद्धिं गतश्च। तन्मयैतच्छ्रुत यद् द्वादशवार्षिक्यानावृष्टि संपद्यते लग्ना।"

कुलरीक आह—"कस्मात्तच्छ्रुतम् ?"

वक आह—"दैवज्ञमुखात। एप शनैश्वरो हि रोहिणीसकटं भित्त्वा भौम शुक्र च प्रयास्यति।

व्याख्या—नानाजलचरसनाथ=नानाजलचरसनाथीकृतम्, कृताश्रय =कृतनिवास., वुभुक्षामकण्ठ =वुभुक्षया शुष्ककण्ठ, प्रकरसदृशै.=पक्तिसदृशै, कुलीरक =कर्कट', आहारवृत्ति.=भोजनार्जनक्रिया, उपलक्षित=वितर्कित, मत्स्यादनं प्रति=मत्स्याहार प्रति, प्रायोपवेशन=प्राणत्यागनिश्चयेनावस्थानम् (प्राणत्यागने का व्रत लेकर वैठ गया हूं।) अनावृष्टि=अवर्षणम् (अवर्षण, सूखा) लग्ना=समीपागता श्रूयते। दैवज्ञ =ज्योतिपिक, रोहिणीशकटं=रोहिणीनक्षत्रस्य शकटाकार, नक्षत्रचतुष्टयात्मकं मण्डलमित्यर्थं। भित्त्वा=भेदयित्वा (तत्र प्रविश्य च) भौमं=मङ्गलग्रह, शुक्र=शुक्रग्रह च प्रयास्यति।

हिन्दी—किसी वन में अनेक जलचरों द्वारा सनाथित एक विशाल सरोवर था। उसमें निवास करने वाला एक वक वृद्धावस्था के कारण मछलियों को मारने में असमर्थ हो चुका था। अत भूख से व्याकुल हो वह एकदिन उस सरोवर के किनारे वैठकर मुक्ताफल के समान (स्वच्छ) अपने अश्रुप्रवाह से धरातल को सींचता हुआ रो रहा था। उसके रोने को देखकर एक कर्कट अन्य जलचरों के साथ उस वक के पास जाकर उसके दुःख से दुःखित होते हुए सादर यह वोला—"माम ! आज आप अपने भोजनादि का प्रवन्ध नहीं कर रहे हैं, केवल अश्रुपूर्ण नेत्रों से निःश्वास ले रहे हैं और शान्त वैठे हुये हैं, क्या वात है ?"

उसने कहा—"वत्स ! आपने ठीक अनुमान किया है। मछलियों को खाने से वैराग्य ग्रहण करके मैं इस समय (प्रायश्चित्त स्वरूप) अपने प्राण को छोड़ देने का व्रत लेकर वैठा हूं। इसीलिये समीप में आयी हुई मछलियों को भी मैं खा नहीं रहा हूँ।"

उसकी उक्त वात को सुनकर कर्कट ने पूछा—"माम ! आपके वैराग्य ग्रहण करने का क्या कारण है ?"

उसने कहा—"वत्स ! मैं इसी सरोवर में पैदा हुआ और यहीं पर वृद्ध भी हुआ हूं। मैंने यह सुना है कि वहुत शीघ्र ही द्वादशवार्षिकी अनावृष्टि होने वाली है।"

कुलीरक ने पूछा—"यह आपने किससे सुना है ?"

वक ने उत्तर दिया—"दैवज्ञों के मुख से। शनैश्चर रोहिणी के शकट का भेदन करके भौम और शुक्र के साथ योग करेगा।

उक्तञ्च वराहमिहिरेण—

यदि भिन्ते सूर्यसुतो रोहिण्याः शकटमिह लोके।
द्वादशवर्षाणि तदा नहि वर्षति वासवो भूमौ॥ २३३॥

तथा च—

प्राजापत्ये शकटे भिन्ने कृत्वेव पातक वसुधा।
भस्मास्थिशकलकीर्णा कापालिकमिव व्रत धत्ते॥ २३४॥

तथा च—

रोहिणीशकटमर्कनन्दनश्चेद्भिनत्ति रुधिरोऽथवा शशी।
किं वदामि तदनिष्टसागरे सर्वलोकमुपयाति सक्षयम्॥ २३५॥
रोहिणीशकटमध्यसस्थिते चन्द्रमस्यशरणीकृता जना.।
क्वापि यान्ति शिशुपाचिताशना सूर्यतप्तभिदुराम्बुपायिन ॥ २३६॥

व्याख्या—सूर्यसुत = शनि, भिन्ते = भेदयति, तदा, वासव. = इन्द्र, न वर्षति ॥ २३३॥ प्राजापत्ये = प्रजापतिदैवत्ये, रोहिण्या शकटे, वसुधा = पृथिवी, पातक कृत्वेव = पाप कृत्वा, इव = पापिनीव, भवति। अत. प्रायश्चित्तार्थं, भस्मास्थिशकलकीर्णा = भस्मास्थिखण्डैर्व्याप्ता सती, कापालिकव्रत = योगिनीव्रतं, धत्ते = धारयति, (सर्वत्रानावृष्ट्या जना दुर्भिक्षेण पीडिता विनश्यन्तीति यावत्) ॥ २३४॥ अर्कनन्दन = सूर्यसुत. शनि, रुधिर. = भौम, शशी = चन्द्र, भिनत्ति = भेदयति, अनिष्टसागरे = अनिष्टरूपे सागरे, सर्वलोक सक्षयं = विनाशन्, उपयाति = याति॥ २३५॥ चन्द्रमसि = चन्द्रे, रोहिणीशकटमध्यसस्थिते = रोहिणीशकटमण्डले स्थिते सति, जना. = लोका, अशरणीकृता = शरणरहिताः, शिशुपाचिताशना. = स्वापत्यमक्षका (शिशून् पाचितान् अश्नातु शील येषा ते), सूर्यतप्तभिदुराम्बुपायिन = सूर्यकिरणैस्तप्ताम्बुपायिनश्च भवन्तीति॥ २३६॥

हिन्दी—वराहमिहिराचार्य ने कहा भी है कि—

यदि शनि रोहिणी के शकट का भेदन करता है, तो इन्द्र द्वादश वर्ष तक पृथ्वी पर जल की वृष्टि नहीं करता॥ २३३॥

तथा च—रोहिणी के शकट का भेदन हो जाने पर पृथ्वी अपने को पापिनी समझने लगती है। अतएव वह (प्रायश्चित्त करने के लिये) भस्म तथा अस्थि से युक्त होकर कापालिक-व्रत को धारण कर लेती है। (अवर्षण के कारण पृथ्वी पर अस्थि तथा भस्म के अतिरिक्त और कुछ नहीं रह जाता)॥ २३४॥

और भी—अधिक क्या कहा जाय शनि, भौम अथवा चन्द्रमा इनमें से कोई भी यदि रोहिणी के शकट का भेदन करता है, तो अनिष्ट के सागर में (डूब कर) सम्पूर्ण विश्व विनष्ट हो जाता है॥ २३५॥

चन्द्रमा यदि रोहिणी के शकट में प्रवेश करता है, तो लोग शरणहीन (उपायहनी)

होकर कहीं तो अपने बच्चों को ही मारकर खा जाते हैं और कहीं सूर्य की प्रखर किरणों से अभितप्त अपेय जलको पीने के लिये वाध्य हो जाते हैं ॥ २३६ ॥

तदेतत्सरः स्वल्पतोयं वर्तते, शीघ्रं शोषं यास्यति। अस्मिन्छुष्के यैः सहाहं वृद्धिं गतः, सदैव क्रीडितश्च ते सर्वे तोयाभावान्नाशं यास्यन्ति, तत्तेषां वियोगं द्रष्टुमसमर्थः। तेनैतत्प्रायोपवेशनं कृतम्। साम्प्रतं सर्वेषां स्वल्पजलाशयानां जलचरा गुरुजलाशयेषु स्वस्वजनैर्नीयन्ते। केचिच्च मकरगोधाशिशुमारजलहस्तिप्रभृतयः स्वयमेव गच्छन्ति। अत्र पुनः सरसि ये जलचरास्ते निश्चिन्ताः सन्ति। तेनाहं विशेषाद्रोदिमि, यद्बीजशेषमात्रमप्यत्र नोद्धरिष्यति।"

ततः स तदाकर्ण्यान्येषामपि जलचराणां तत्तस्य वचनं निवेदयामास। अथ ते सर्वे भयत्रस्तमनसो मत्स्यकच्छपप्रभृतयस्तमभ्युपेत्य पप्रच्छुः—"माम! अस्ति कश्चिदुपायो येनास्माकं रक्षा भवति?"

बक आह—"अस्त्यस्य जलाशयस्य नातिदूरे प्रभूतजलसनाथं सरः। पद्मिनीखण्डमण्डितं यच्चतुर्विंशत्यापि वर्षाणामनावृष्ट्या न शोषमेष्यति। तद्यदि मम पृष्ठं कश्चिदारोहति तदहं तं तत्र नयामि।"

व्याख्या—स्वल्पतोयम्=अत्यल्पजलं, तोयाभावात्=जलाभावात्, गुरुजलाशयेषु=महत्सु जलाशयेषु, स्वस्वजनैः=आत्मीयजनैः, मकरः=ग्राहः, गोधा शिशुमारः, जलहस्तिः सर्वे जलचरविशेषाः। निश्चिन्ताः=चिन्तारहिताः, बीजशेषमात्रम्=वंशबीजमात्रमपि, नोद्धरिष्यति=न स्थास्यति (नहीं बचेगा), भयत्रस्तमनसः=भयत्रस्ताः, उपायः=रक्षोपायः, प्रभूतजलसनाथं=बहुजलयुक्तं, पद्मिनीखण्डमण्डितं=कमलिनीसमूहविराजितम्।

हिन्दी—इस सरोवर में यों ही थोड़ा जल है, यदि अनावृष्टि हुई तो शीघ्र ही सूख जायगा। इसके सूख जाने पर जिनके साथ रहकर मैं वृद्ध हुआ हूँ और आज तक खेला-कूदा हूँ, वे सभी जलचर जल के अभाव में विनष्ट हो जायेंगे। मैं उनका विनाशात्मक वियोग देखने में असमर्थ हूँ। इसीलिए आज मरण का व्रत लेकर बैठा हूँ। इस समय सभी सभी छोटे छोटे जलाशयों के जल-जीव बड़े बड़े जलाशयों में स्वजनों के द्वारा पहुँचाये जा रहे हैं। कुछ बड़े जलचर जैसे—मकर, गोधा, शिशुमार तथा जलहस्ति आदि स्वयं गहरे जलाशयों में जा रहे हैं। किन्तु इस जलाशय के निवासी जलचर निश्चिन्त होकर निरुद्यम बैठे हैं। मेरे रोने का विशेष कारण यही है कि इस जलाशय में जलचरों का बीजमात्र भी अवशिष्ट नहीं रह जायेगा।"

कर्कट ने बक की उपर्युक्त बात को सुनकर उसके अभिप्राय को अन्य जलचरों ने भी कह दिया। कर्कट के मुख से अवर्षण का समाचार सुनते ही मत्स्य एवं कच्छप आदि सभी जलजीव भयभीत हो उठे और उन्होंने उस बक से जाकर पूछा—"माम! कोई ऐसा उपाय है, जिससे कि हमलोगों की रक्षा हो सकती हो?"

बक ने कहा—"इस जलाशय से थोड़ी ही दूर पर एक बहुत गहरा जलाशय है।

कमलिनीसमूह से सुशोभित होने के कारण वह चौबीस वर्षों की अनावृष्टि से भी सूख नहीं सकता है। यदि कोई मेरी पीठ पर चढ़े तो मैं उसे वहा पहुंचा सकता हूँ।"

अथ ते तत्र विश्वासमापन्नाः "तात, मातुल, भ्रात!" इति ब्रुवाणा अहं पूर्वमहं पूर्वम्, इति समन्तात्परितस्थुः। सोऽपि दुष्टाशयः क्रमेण तान् पृष्ठे आरोप्य जलाशयस्य नातिदूरे शिलां समासाद्य तस्यामाक्षिप्य स्वेच्छया भक्षयित्वा भूयोऽपि जलाशयं समासाद्य जलचराणां मिथ्यावार्तासन्देशकैर्मनांसि रञ्जयन्नित्यमेवाहारवृत्तिमकरोत्।

अन्यस्मिन्दिने च कुलीरकेणोक्तः—"माम! मया सह ते प्रथमः स्नेहसंभाषः सञ्जातः, तत्किं मां परित्यज्यान्यान्नयसि? तस्मादद्य मे प्राणत्राणं कुरु।"

तदाकर्ण्य सोऽपि दुष्टाशयश्चिन्तितवान्—"निर्विण्णोऽहं मत्स्यमांसादनेन, तदद्यैनं कुलीरकं व्यञ्जनस्थाने करोमि।" इति विचिन्त्य तं पृष्ठे समारोप्य तां वध्यशिलामुद्दिश्य प्रस्थितः। कुलीरकोऽपि दूरादेवास्थिपर्वतं शिलाश्रयमवलोक्य मत्स्यास्थीनि परिज्ञाय तमपृच्छत्—"माम! कियद्दूरे स जलाशयः? मदीयभारेणातिश्रान्तस्त्वम्। तत्कथय?"

सोऽपि मन्दधीर्जलचरोऽयं स्थले न प्रभवतीति मत्वा सस्मितमिदमाह—"कुलीरक! कुतोऽन्यो जलाशयः? मम प्राणयात्रेयम्। तस्मात्स्मर्यतामात्मनोऽभीष्टदेवता, त्वामप्यस्यां शिलायां निक्षिप्य भक्षयिष्यामि।" इत्युक्तवति तस्मिन् स्ववदनदंशद्वयेन मृणालनालधवलायां मृदुग्रीवायां गृहीतो मृतश्च।

व्याख्या—विश्वासमापन्ना = सञ्जातविश्वासाः, परितस्थुः = अवतस्थुः। दुष्टाशयः = दुष्टान्तःकरणः, शिलां समासाद्य = पाषाणभूमिमासाद्य, आक्षिप्य = पातयित्वा, मिथ्यावार्तासन्देशकैः = असत्यकुशलसमाचारादिभिः, आहारवृत्तिं = भोजनोपायं, स्नेहसंभाषः = प्रेमालापः, प्राणत्राणं = जीवनरक्षां, निर्विण्णः = खिन्नः, अदनेन = भक्षणेन, व्यञ्जनस्थाने = निष्ठानस्थाने, तेमनस्थाने (तेवना) शिलाश्रयं = शिलायां स्थितं, श्रान्तः = शिथिलः (थक गये हो), स्थले = भूम्याम्, न प्रभवति = न समर्थः पलायितुमपकर्तुं वेति, सस्मितम् = ईषद्धसन्, अभीष्टदेवता = उपास्यदेवता, वदनदंशद्वयेन = मुखाग्रस्थेन दंशयुगलेन, मृदुग्रीवायां = कोमले कण्ठे, मृतश्च = बकोऽसौ पञ्चत्वं गतः।

हिन्दी—जलचरों ने उस बक की बात पर विश्वास कर लिया। "तात! मातुल! भ्रात!" आदि सम्बोधनों से सम्बोधित करते हुए वे उसके चारों ओर एकत्र हो गये और "मुझे पहले ले चलो, मुझे पहले ले चलो" यह प्रार्थना करने लगे।

अन्तःकरण का दुष्ट वह बक क्रमशः उनको अपनी पीठपर चढ़ाकर उस जलाशय से थोड़ी दूर पर स्थित एक शिलापर ले जाकर पटक देता था और अपनी इच्छानुसार भोजन करने के बाद पुनः उस जलाशय में आकर जलचरों से नाना प्रकार के कपोलकल्पित समाचारों को सुनाकर उनका मनोरञ्जन किया करता था। इसप्रकार वह अपनी जीविका चलाता रहा।

किसी दूसरे दिन उस कर्कट ने कहा—"माम ! आपका प्रथम प्रेमालाप तो मेरे साथ हुआ था, आप मुझे छोड़कर दूसरों को मुझसे पहले क्यों ले जा रहे हैं ? आज आपको मेरी प्राणरक्षा करनी ही होगी।"

कुलीरक के वचन को सुनकर उस दुष्टात्मा वक ने अपने मन में सोचा कि—"ठीक ही है, मछलियों का मांस खाते खाते मैं ऊब चुका हूँ। अत. आज इस कुलीरक को ही तेवना ( चटनी आदि ) के स्थान पर ग्रहण करूँगा।" 'यह सोचकर उसने उसको अपनी पीठपर चढ़ा लिया और वध्यशिला की ओर चल पड़ा। कुलीरक ने कुछ दूर जाने के वाद दूर से ही उस शिलाखण्ड पर स्थित अस्थि-पर्वत को देखकर यह समझ लिया कि यह मछलियो की हड्डिया हैं। अत. उसने पूछा—"माम ! वह जलाशय अव कितनी दूर और रह गया है ? जान पड़ता है मेरे भार से आप थक चुके है।"

उसकी बात को सुनकर वक ने सोचा कि यह मूर्ख जलचर अपना पराक्रम पृथ्वी पर नहीं दिखा सकता, अत हँसकर ( उपेक्षापूर्वक ) वोला—"कुलीरक ! दूसरा जलाशय कहाँ है ? यह तो मेरी जीविका का साधनमात्र है। अव तुम अपने इष्टदेव का स्मरण करो तुमको भी मैं इसी शिला पर पटक कर खा जाऊँगा।" वक के यह कहते ही उस कर्कट ने अपने दोनों दाँतों से उस वक की मृणाल के समान स्वच्छ मृदु ग्रीवा को इस प्रकार पकड़ कर दवाया कि वह वहीं मर गया।

**अथ स ता वकग्रीवा समादाय शनै शनैस्तज्जलाशयमाससाद। तत. सर्वैरेव जलचरै पृष्ट—"भो. कुलीरक ! किं निवृत्तस्त्वम् ? स मातुलोऽपि नायातः। तत्किं चिरयति ? वय सव सोत्सुका. कृतक्षणास्तिष्ठामः।"**

**एव तैरभिहिते कुलीरकोऽपि विहस्योवाच—"मूर्खा ! सर्वे जलचरास्तेन मिथ्यावादिना वञ्चयित्वा नातिदूरे शिलातले प्रक्षिप्य भक्षिता.। तन्ममायु शेषतया तस्य विश्वासघातकस्याभिप्राय ज्ञात्वा ग्रीवेयमानीता, तदल सम्भ्रमेण, अधुना सर्वजलचराणा क्षेम भविष्यति।" अतोऽह ब्रवीमि—"भक्षयित्वा वहून्मत्स्यान्" इति।**

**वायस आह—"भद्र ! तत्कथय कथ स दुष्टसर्पो वधमुपैष्यति ?"**

**शृगाल आह—"गच्छतु भवान् कञ्चिन्नगर राजाधिष्ठानम्। तत्र कस्यापि धनिनो राजामात्यादे प्रमादिन कनकसूत्र हार वा गृहीत्वा तत्कोटरे प्रक्षिप, येन सर्पस्तद्ग्रहणेन वध्यते।"**

व्याख्या—किं = कथं, निवृत्त = परावृत्त., चिरयति = विलम्वते, कृतक्षणा = कृतप्रस्थानोपाया', मिथ्यावादिना = असत्यवादिना, आयु शेषतया = आयुष शेषतया, अभिप्राय = मनोगत भावं, सम्भ्रमेण = भयेन, क्षेम = कुशलम्। राजाधिष्ठान = राज्ञा समलङ्कृत, अमात्यादे. = सचिवादे, प्रमादिन. = प्रमत्तस्य, असावधानस्य, तत्कोटरे = तस्य विवरे, तद्ग्रहणेन = हारग्रहणेन।

हिन्दी—वह कुलीरक मृत वक की ग्रीवा को लेकर धीरे-धीरे उस सरोवर के पास आया। उसको देखते ही सभी जलचर पूछने लगे—"अरे कुलीरक ! तुम लौट क्यों आये ?

अभीतक वह मातुल भी नहीं आया। वह इतना विलम्ब क्यों कर रहा है? हम लोग यात्रा के लिये तैयार होकर उसकी प्रतीक्षा में बैठे हुये हैं।"

जलजीवों के उपर्युक्त वचन को सुनकर कुलीरक ने हंसकर कहा—'अरे मूर्खों! वह असत्यवादी वक धोखा देकर यहाँ से थोड़ी दूर पर स्थित शिलाखंड पर पटक कर सभी जलचरों को खा गया है। आयु शेष रहने के कारण मैं उस विश्वासघाती के अभिप्राय को किसी प्रकार समझ गया और उसे मारकर उसकी यह ग्रीवा यहाँ ले आया हूं। अब डरने की कोई बात नहीं है। अब से सभी जलचरों का कल्याण रहेगा।" इस कथा को सुनाकर शृगाल ने कहा—"इसीलिए मैं कहता हूं कि बहुत सी मछलियों को खाने के बाद भी एक वक उपायविद् कुलीरक के द्वारा मार डाला गया था।"

शृगाल की बात को सुनकर वायस ने पूछा—"भद्र! तो कहिये, वह दुष्ट सर्प कैसे मारा जा सकेगा?"

शृगाल ने उत्तर में कहा—"आप किसी ऐसे नगर में चले जाय, जहाँ राजा निवास करता हो। वहाँ जाकर किसी भी राजा, उसके मन्त्री अथवा किसी भी धनी व्यक्ति को असावधान पाते ही उसके कनकसूत्र या हार को उठा लें और उसे लेजाकर सर्प के विवर में डाल दें जिसमें हार को लेते समय वह भी मार डाला जाय।"

**अथ तत्क्षणात् काक काकी च तदाकर्ण्यात्मेच्छयोत्पतितौ। ततश्च काकी किञ्चित्सर प्राप्य यावत्पश्यति, तावत्तन्मध्ये कस्यचिद्राज्ञोऽन्त:पुरं जलासन्न न्यस्तकनकसूत्र मुक्ताहारवस्त्राभरण जलक्रीडा कुरुते। अथ सा वायसी कनकसूत्रमेकमादाय स्वगृहाभिमुख प्रतस्थे। ततश्च कञ्चुकिनो वर्षवराश्च तन्नीयमानमुपलक्ष्य, गृहीतलगुडा. सत्वरमनुययु.। काक्यपि सर्पकोटरे तत्कनकसूत्र प्रक्षिप्य सुदूरमवस्थिता।**

**अथ यावद्राजपुरुषास्तं वृक्षमारुह्य तत्कोटरमवलोकयन्ति, तावत्कृष्णसर्पं प्रसारितभोगस्तिष्ठति। ततस्त लगुडप्रहारेण हत्वा कनकसूत्रमादाय यथाभिलषित स्थान गता। वायसदम्पती अपि तत पर सुखेन वसतः। अतोऽहं ब्रवीमि—उपायेन यत्कुर्यात्" इति।**

**"तन्न किञ्चिदिह बुद्धिमतामसाध्यमस्ति। उक्तञ्च—**

**यस्य बुद्धिर्बलं तस्य निर्बुद्धेस्तु कुतो बलम्?।**
**वने सिंहो मदोन्मत्त. शशकेन निपातित."॥ २३७॥**

**करटक आह—"कथमेतत्?" स आह—**

**व्याख्या**—आत्मेच्छया = स्वेच्छया, अन्त पुर = स्त्रीजन, वर्षवर. = शण्ड. (खोजा = अन्त पुर के रक्षक), प्रसारितभोग = विस्तारितफण।

हिन्दी—शृगाल की बात को सुनकर काक और काकी दोनों उसी समय अपनी इच्छा के अनुसार (देशविशेष की ओर) उड़ गये। एक तालाब के किनारे जाकर काकी ने देखा कि उस सरोवर में किसी राजा का अन्त पुर जल के किनारे अपने हारों, कनकसूत्रों,

मुक्ताहारों तथा अन्यान्य वस्त्राभरणों को रखकर जलक्रीडा कर रहा है। काकी उनमें से एक कनकसूत्र को लेकर अपने घोंसले की ओर चल पड़ी। कञ्चुकियों और वर्षवरों ने काकी को हीरा लेकर उड़ते हुये देखकर हाथ में डण्टा लेकर उसका पीछा किया। काकी भी सर्प के विवर में उस कनकसूत्र को गिराने के वाद दूर जाकर वैठ गयी।

राजपुरुषों ने उस वृक्ष पर चढकर जव उस विवर का निरीक्षण किया तो वह काला सर्प अपने फण को फैलाकर वैठा हुआ दिखाई दिया। राजपुरुषों ने लगुडप्रहार से उसे सर्प को मार डाला और कनकसूत्र को लेकर वे राजप्रासाद की ओर चले गये। वायसदम्पती भी उसदिन से सुखपूर्वक निवास करने लगे।"

उक्त कथा को समाप्त करने के वाद दमनक ने कहा--"इसीलिये मैं कहता हूँ कि उपाय के द्वारा जो किया जा सकता है वह पराक्रम के द्वारा नहीं किया जा सकता। उपाय के द्वारा ही काकी ने कृष्णसर्प का विनाश किया था। बुद्धिमानों के लिये कोई भी वस्तु असाध्य नहीं होती। कहा भी गया है कि--

जिसके पास बुद्धि है, उसी के पास बल भी होता है। बुद्धिहीन व्यक्ति के पास बल नहीं होता। क्योंकि—वन में रहने वाला एक मदोन्मत्त सिंह निर्वल शशक के द्वारा मार डाला गया था" ॥ २३७ ॥

करटक ने पूछा—"कैसे ?" उसने उत्तर दिया—

## [ ८ ]

## ( सिंह-शशक-कथा )

कस्मिंश्चिद्वने भासुरको नाम सिंहः प्रतिवसति स्म। अथासौ वीर्यातिरेकान्नित्यमेवानेकान् मृगशशकादीन् व्यापादयन्नोपरराम। अथान्येद्युस्तद्वनजाः सर्वे सारङ्गवराहमहिषशशकादयो मिलित्वा तमभ्युपेत्य प्रोचुः—"स्वामिन्! किमनेन सकलमृगवधेन नित्यमेव, यतस्तवैकेनापि मृगेण तृप्तिर्भवति, तत्क्रियतामस्माभिः सह समयधर्मः। अद्यप्रभृति तवात्रोपविष्टस्य जातिक्रमेण प्रतिदिनमेको मृगो भक्षणार्थं समेष्यति। एवं कृते तव तावत्प्राणयात्रा क्लेशं विनापि भविष्यति, अस्माकं च पुनः सर्वोच्छेदनं न स्यात्। तदेष राजधर्मोऽनुष्ठीयताम्। उक्तञ्च--

> शनैः शनैश्च यो राज्यमुपभुङ्क्ते यथाबलम्।
> रसायनमिव क्षमाभृत् स पुष्टिं परमां व्रजेत्॥ २३८॥
> विधिना मन्त्रयुक्तेन रूक्षापि मथितापि च।
> प्रयच्छति फलं भूमिररणीव हुताशनम्॥ २३९॥

व्याख्या—वीर्यातिरेकात्=वलाधिक्यात्, व्यापादयन्=मारयन्, वनजाः=वनजीवा, सारङ्गः=मृग, वराहः=सूकरः, समयधर्मः=सप्रतिज्ञो नियम, अत्रोपविष्टस्य अत्रस्थितस्य,

समेष्यति=आगमिष्यति, प्राणयात्रा=जीवननिर्वाह, सर्वोच्छेदन=सर्वथा विनाश, अनुष्ठीयताम्=विधीयताम्। यथाबलं=यथाशक्ति, क्ष्माभृत्=पृथिवीपति, रसायनमिव=औषधमिव, शनैः पुष्टिं=दृढता, व्रजेत् ॥ २३८ ॥ मन्त्रयुक्तेन विधिना=कृषिशास्त्रोक्तेन नियमेन, मथिता=कर्षिता (जोती गयी), रूक्षा=शुष्का, भूमि=पृथिवी, फल प्रयच्छति, यथा मथ्यमाना अरणी, हुताशनम्=अग्निरूप फल प्रयच्छति ॥ २३९ ॥

हिन्दी—किसी वन में भासुरक नाम का एक सिंह रहता था। बलाधिक्य के कारण वह प्रतिदिन अनेकों मृगों तथा शशकों आदि को मारा करता था, फिर भी उसे शान्ति नहीं मिलती थी। किसीदिन वन के सभी जीव जैसे मृग, वराह, महिष तथा शशक आदि आपस में मिलकर उसके पास गये और बोले—"स्वामिन्! प्रतिदिन सभी वन्य पशुओं को मारने से क्या लाभ है? क्योंकि आपका आहार तो केवल एक ही जीव से चल जाता है। अत हम लोगों के साथ प्रतिज्ञापूर्वक एक नियम तय कर लिया जाय। यहाँ बैठे बैठे आपके पास हमारे बीच से आप के भोजन के लिये प्रतिदिन एक पशु जातिक्रम से आ जाया करेगा। इसप्रकार बिना किसी श्रम के आपका जीवननिर्वाह होता रहेगा और हम लोगों का सामूहिक विनाश भी नहीं होगा। इस राजधर्म का आप पालन करें। कहा भी गया है कि—

जो राजा अपनी शक्ति के अनुसार धीरे-धीरे राज्य का उपभोग करता है, वह सेवित रसायन की तरह परम पुष्टि को प्राप्त हो जाता है। उसकी शक्ति कभी क्षीण नहीं होती है ॥ २३८ ॥

कृषिशास्त्र के अनुसार विधिपूर्वक जोती गई रूक्ष ऊपर पृथिवी भी धीरे धीरे फल देने लगती है, जैसे रूक्ष अरणी को मथने पर भी अग्निरूपी फल निकल ही आता है ॥ २३९ ॥

प्रजानां पालन शस्यं स्वर्गकोशस्य वर्धनम्।
पीडनं धर्मनाशाय पापायायशसे स्थितम् ॥ २४० ॥
गोपालेन प्रजाधेनोर्वित्तदुग्ध शनैः शनैः।
पालनात्पोषणाद् ग्राह्य न्याय्या वृत्ति समाचरेत् ॥ २४१ ॥
अजामिव प्रजा मोहाद्यो हन्यात्पार्थिवापति।
तस्यैका जायते तृप्तिर्न द्वितीया कथञ्चन ॥ २४२ ॥
फलार्थी नृपतिर्लोकान् पालयेद्यत्नमास्थित।
दानमानादितोयेन मालाकारोऽङ्कुरानिव ॥ २४३ ॥
नृपदीपो धनस्नेह प्रजाभ्य सहरन्नपि।
आन्तरस्थैर्गुणै शुभ्रैर्लक्ष्यते नैव केनचित् ॥ २४४ ॥

व्याख्या—शस्य=प्रशस्तं भवति, पीडन=प्रजाया पीडनं, पापाय, अयशसे च भवति ॥ २४० ॥ यथा गोपाल पालनात्पोषणाच्च शनैः शनैः धेनोर्दुग्ध गृह्णाति तथैव, गोपालेन=प्रजापालकेन राज्ञा, शनैः प्रजाधेनो, वित्तरूप दुग्ध ग्राह्यम्। न्याय्या=न्यायादुचिता,

वृत्ति=जीवनोपायं, समाचरेत् ॥ २४१ ॥ तस्य राज्ञः, एका=प्रजापीडनरूपा, द्वितीया=धनादिग्रहरूपा, न जायते, यथा अजारि तस्याः मांसादिरूपा तृप्तिर्लभ्यते न पुनश्च द्रव्यादि-रूपेति ॥ २४२ ॥ यथा मालाकारः, अङ्कुरान् तोयादिप्रदानेन पालयति तथैव फलार्थी=धनादिरूपफलाभिकाङ्क्षी नृपतिः, यत्नमास्थितः=अनेकविधप्रयत्नवान् भूत्वा, लोकान् पालयेत् ॥ २४३ ॥ आन्तरस्थैः=स्वमनोगतैः, शुभ्रैः=पवित्रैः, गुणैः, न लक्ष्यते=न ज्ञायते, यथा दीपः स्नेहहरन्नपि न ज्ञायते ॥ २४४ ॥

**हिन्दी**—राजा के लिये प्रजा का पालन करना स्तुत्य एवं स्वर्गरूपी कोश का वर्धक होता है। प्रजा को पीड़ा पहुँचाना धर्म के नाश, पाप तथा अयश का वर्धक होता है ॥ २४० ॥

जैसे गोपाल अपनी गायों को खिला पिलाकर शनैः शनैः उससे प्रचुर दूध दूह लेता है, फिर भी उसे कोई अन्यायी नहीं कहता है, उसी तरह से राजा को भी प्रजा का भरण-पोषण करते हुये शनैः शनैः उससे वित्तादि ग्रहण करना चाहिये और न्यायपूर्वक जीविका का अर्जन करना चाहिये ॥ २४१ ॥

जो राजा मोह के कारण अपनी प्रजा को अजा (बकरी) की तरह हलाल करता है उसको केवल एक बार ही तृप्ति मिलती है, दूसरी बार नहीं। जैसे बकरी को मारने वाला एक ही बार मांसादि से तृप्त हो जाता है, पुनः अर्थादि नहीं प्राप्त करता है ॥ २४२ ॥

फल की आशा से जैसे माली वृक्ष के छोटे छोटे पौधों को सींचकर बड़ा करता है, उसी प्रकार प्रजा से फल की इच्छा रखने वाले नृपति को भी प्रयत्नपूर्वक प्रजा का दानादि द्वारा पालन करना चाहिये ॥ २४३ ॥

जैसे दीप अपनी स्वच्छ वत्तियों के द्वारा तैल को खींचते रहने पर भी दृष्टि में नहीं आता है (लोग उसे शोषक नहीं समझते हैं); उसीप्रकार राजा को भी अपने आभ्यन्तरिक उदार गुणों के द्वारा ही प्रजा से धन आदि का शोषण करना चाहिये, जिससे प्रजा उसको शोषक कहने का साहस न कर सके ॥ २४४ ॥

यथा गौर्दुह्यते काले पाल्यते च तथा प्रजा।
सिच्यते चीयते चैव लता पुष्पफलप्रदा ॥ २४५ ॥
यथा बीजाङ्कुरः सूक्ष्मः प्रयत्नेनाभिरक्षितः।
फलप्रदो भवेत्काले तद्वल्लोकः सुरक्षितः ॥ २४६ ॥
हिरण्यधान्यरत्नानि यानानि विविधानि च।
तथान्यदपि यत्किञ्चित्प्रजाभ्यः स्यान्महीपते ॥ २४७ ॥
लोकानुग्रहकर्तारः प्रवर्धन्ते नरेश्वराः।
लोकानां संक्षयाच्चैव क्षयं यान्ति न संशयः ॥ २४८ ॥

**व्याख्या**—यथा लता काले एव चीयते=तस्याः पुष्पाणि फलानि च गृह्यन्ते, तथैव प्रजा अपि कालेनैव चेया भवति ॥ २४५ ॥ सूक्ष्मः=अत्यल्पः, अभिरक्षितः पालितः गोपितश्च पश्चात्फल-प्रदो भवति, तथैव सुरक्षितः लोकोऽपि काले फलप्रदो भवति ॥ २४६ ॥ हिरण्य=सुवर्णं, धान्य=

शस्यादिकं, रत्नानि=मौक्तिकादीनि, यानानि=वाहनानि, सर्वाणि तानि, महीपते=राज्ञ, प्रजाभ्य एवं भवन्ति ॥ २४७ ॥ अनुग्रहकर्तारः=लोकानुग्रहकारकाः, नरेश्वरा=राजानः, वर्धन्ते। लोकसंक्षयात्=लोकस्य विनाशात्, क्षयं यान्ति=नश्यन्तीति ॥ २४८ ॥

**हिन्दी**—जैसे गाय को खिला-पिलाकर समय पर ही दूहा जाता है और लताओं को सींचते रहकर समय पर ही उनका फल-पुष्प तोडा जाता है, उसी प्रकार प्रजा का भी यथोचित पालन करने के बाद ही उससे धनादि ग्रहण करना उचित होता है ॥ २४५ ॥

जैसे छोटा पौधा सम्यक् पालित एव पोषित होने पर ही कालान्तर में फलप्रद होता है, उसीप्रकार से अभिरक्षित एवं पालित प्रजा भी समय पर ही फलवती होती है ॥ २४६ ॥

हिरण्य, धान्य, रत्न, विविध प्रकार के वाहन और अन्य अनेक वस्तुएँ भी राजा को प्रजा के द्वारा ही प्राप्त होती हैं ॥ २४७ ॥

प्रजा पर अनुग्रह करने वाले राजा सतत वृद्धि को प्राप्त होते रहते हैं और लोक के विनाश से राजा का भी विनाश हो जाता है ॥ २४८ ॥

**अथ तेषां तद्वचनमाकर्ण्य भासुरक आह—"अहो! सत्यमभिहितं भवद्भिः। परं यदि ममोपविष्टस्यात्र नित्यमेव नैकैको मृगः समागमिष्यति तन्नूनं सर्वानपि भक्षयिष्यामि।"**

**अथ ते तथेति प्रतिज्ञाय निर्वृतिभाजस्तत्रैव वने निर्भयाः पर्यटन्ति। एकश्च प्रतिदिनं जातिक्रमेण वृद्धो वा, वैराग्ययुक्तो वा शोकग्रस्तो वा, पुत्रकलत्रनाशभीतो वा तेषां मध्यात्तस्य भोजनार्थं मध्याह्नसमये उपतिष्ठते।**

**अथ कदाचिज्जातिक्रमाच्छशकस्यावसरः समायातः। स समस्तमृगप्रेरितोऽनिच्छन्नपि मन्दं मन्दं गत्वा तस्य वधोपायं चिन्तयन् वेलातिक्रमं कृत्वा व्याकुलितहृदयो यावद्गच्छति तावन्मार्गे गच्छता कूपः संदृष्टः। यावत्कूपोपरि याति तावत्कूपमध्ये आत्मनः प्रतिबिम्बं ददर्श। दृष्ट्वा च तेन हृदयेन चिन्तितम् यत्—"भव्य उपायोऽस्ति। अहं भासुरकं प्रकोप्य स्वबुद्ध्याऽस्मिन्कूपे पातयिष्यामि।"**

**व्याख्या**—तथेति प्रतिज्ञाय=भासुरकानुकूलं प्रतिश्रुत्य, निर्वृतिभाजः=परमसुखमापन्नाः, पर्यटन्ति=भ्रमन्ति। पुत्रकलत्रनाशभीतः=पुत्रस्य, कलत्रस्य वा नाशेन भीतः, उपतिष्ठते=उपस्थितो भवति। अवसरः=समय (बारी), अनिच्छन्=अवाञ्छन्, तस्य=सिंहस्य, वेलातिक्रमं=कालातिक्रमणं, व्याकुलितहृदयः=व्यथितहृदयः, दुःखितः सन्, प्रतिबिम्बं=छाया, भव्यः=श्रेष्ठः।

**हिन्दी**—वन्यपशुओं की बात को सुनकर भासुरक ने कहा—"आप लोगों का कहना ठीक है, किन्तु यहा बैठे बैठे यदि मेरे पास एक एक पशु नित्य नहीं आया तो मैं सबको मारकर खा जाऊँगा।"

भासुरक की इच्छा के अनुसार प्रतिज्ञा करने के बाद वे वन्य पशु निर्भय होकर सुखपूर्वक उस वन में घूमने लगे। उनमें से एक पशु जातिक्रम से चाहे वह वृद्ध हो, वैराग्ययुक्त हो,

शोकग्रस्त हो अथवा अपने पुत्र-कलत्रों के नाश से भयभीत हो, प्रतिदिन दोपहर के समय उसके भोजन के लिये उपस्थित हुआ करता था।

कुछ दिनों के बाद, जातिक्रम से एक शशक के जाने का अवसर आया। जाने की इच्छा न करते हुये भी वह सम्पूर्ण वन्यपशुओं द्वारा प्रेरित होने के कारण धीरे-धीरे चलने लगा। समय का अतिक्रमण करके उस सिंह के विनाश का उपाय सोचता हुआ वह उदास मन से चला जा रहा था। मार्ग में उसने एक कूप देखा। उस कूप पर चढ़कर जब उसने देखा तो कूप के मध्य में उसको अपनी छाया दिखाई पड़ी। उस छाया को देखकर उसने अपने मन में सोचा कि "सिंह के नाश का यह उत्तम उपाय है। भासुरक को क्रोधित करके मैं अपनी बुद्धि के द्वारा उसको उत्तेजित करके इस कूप में गिरा दूँगा।"

अथासौ दिनशेषे भासुरकसमीपं प्राप्तः। सिंहोऽपि वेलातिक्रमेण क्षुत्क्षामकण्ठः कोपाविष्टः सृक्कणी परिलिहन्नचिन्तयत्—"अहो! प्रातराहाराय निःसत्त्वं वनं मया कर्तव्यम्"। एवं चिन्तयतस्तस्य शशको मन्दं मन्दं गत्वा प्रणम्य तस्याऽग्रे स्थितः।

अथ तं प्रज्वलितात्मा भासुरको भर्त्सयन्नाह—"रे शशकाधम! एकस्तावत्त्वं लघुः प्राप्तः, अपरतो वेलातिक्रमेण। तदस्मादपराधात् त्वां निपात्य, प्रातः सकलान्यपि मृगकुलान्युच्छेदयिष्यामि।"

अथ शशकः सविनयं प्रोवाच—"स्वामिन्! नापराधो मम, न चान्यमृगाणाम्। तच्छ्रूयतां कारणम्।"

सिंह आह—"सत्वरं निवेदय, यावन्मम दंष्ट्रान्तर्गतो न भवान्भवति" इति।

शशक आह—"स्वामिन्! समस्तमृगैरद्य जातिक्रमेण मम लघुतरस्य प्रस्तावं विज्ञाय, ततोऽहं पञ्चशशकैः समं प्रेषितः। ततश्चाहमागच्छन्नन्तराले महता केनचिद् अपरेण सिंहेन क्षितिविवरान्निर्गत्याभिहितः—"रे! क्व प्रस्थिता यूयम्? अभीष्टदेवतां स्मरत।"

ततो मयाभिहितम्—"वयं स्वामिनो भासुरकसिंहस्य सकाशमाहारार्थं समयधर्मेण गच्छामः।"

ततस्तेनाभिहितम्—"यद्येवं तर्हि मदीयमेतद्वनम्। मया सह समयधर्मेण समस्तैरपि श्वापदैर्वर्तितव्यम्। चौररूपी स भासुरकः। अथ यदि सोऽत्र राजा ततो विश्वासस्थाने चतुरः शशकानत्र धृत्वा तमाहूय द्रुततरमागच्छ, येन यः कश्चिदावयोर्मध्यात्पराक्रमेण राजा भविष्यति स सर्वानेतान्भक्षयिष्यति" इति।

"ततोऽहं तेनादिष्टः स्वामिसकाशमभ्यागतः। एतद्वेलाव्यतिक्रमकारणम्। तदत्र स्वामी प्रमाणम्।"

व्याख्या—असौ=शशकः, क्षुत्क्षामकण्ठः=बुभुक्षितः सन्, कोपाविष्टः=क्रोधातुरः, सृक्कणी=ओष्ठभागौ, परिलिहन्=जिह्वया आस्वादयन्, (जीभ से चाटते हुये), निःसत्त्वं=जीवहीन, प्रज्वलितात्मा=क्रोधसतप्तः, भर्त्सयन्=तर्जयन् (डाँटते हुये), निपात्य=हत्वा,

उच्छेदयिष्यामि = नाशयिष्यामि, अन्यमृगाणाम् = अन्यजीवानाम्, दंष्ट्रान्तर्गत. = मुखान्तर्गत, अन्तराले = मार्गमध्ये, महता = शक्तिमता, क्षितिविवरान्निर्गत्य = भूगह्वरान्निर्गत्य, प्रस्थिता. = चलिता, मदीयमेतद्वन = ममेद साम्राज्यभूत वनम्। श्वापदै. = जन्तुभि, वर्तितव्य = व्यवहर्तव्य स्थातव्यमिति, विश्वासस्थाने = प्रतिभूरूपतया ( विश्वास के लिये धरोहर के रूप में ), तमाहूय = सिंहमाहूय, पराक्रमेण = शक्त्या, बलेनेत्यर्थ, आदिष्ट. = आज्ञप्त., कारणम् = हेतुभूतम्।

हिन्दी—दिन डूबने पर वह शशक ( खरगोश ) भासुरक के पास पहुँचा। उधर समय का अतिक्रमण हो जाने के कारण भूख से सिंह का कण्ठ सूखा जा रहा था। क्रोधातुर होकर अपने दोनों ओठों को जीभ से चाटते हुए उसने सोचा—"कल प्रात.काल होते ही मैं इस वन को जीवहीन कर डालूँगा।"

अभी वह सोच ही रहा था कि वह शशक धीरे-धीरे पहुँचकर उसको प्रणाम करने के बाद उसके सामने खड़ा हो गया। उस शशक को देखते ही क्रोध से लाल होकर भासुरक ने उसको डाँटते हुए उससे पूछा—"अरे शशकाधम ! एक तो तुम स्वय अल्पकाय हो, फिर भोजन का समय बिताकर भी आये हो। तुम्हारे इस अपराध के कारण तुमको तो मार ही डालूँगा, कल प्रात काल होते ही अन्य वन्यपशुओं को भी मार डालूँगा।"

भासुरक को क्रोधातुर देखकर शशक ने सविनय कहा—"स्वामिन् ! इसमें मेरा कोई दोष नहीं है। अन्य वन्य प्राणियों का भी दोष नहीं है। विलम्ब का कारण मैं कहता हूँ, सुनिये।"

सिंह ने कहा—"शीघ्र कहो, जब तक तुम मेरे मुख के भीतर नहीं चले जाते हो उससे पूर्व जो कहना चाहो कह लो।"

शशक ने कहा—"स्वामिन् ! जातिक्रम से आज मेरे जैसे अल्पकाय जीव का अवसर समझकर सभी वन्य जीवों ने मुझे पाँच शशकों के साथ आपकी सेवा में भेजा था। रास्ते में आता हुआ मैं बीच ही में एक अतिशक्तिशाली दूसरे सिंह के द्वारा रोक लिया गया था। भूविवर से निकल कर उसने मुझसे कहा—तुम लोग कहाँ जा रहे हो ? अपने इष्ट देवता का स्मरण करो।"

उसकी बात को सुनकर मैंने उत्तर दिया—"हमलोग स्वामी भासुरक नाम के सिंह के पास प्रतिज्ञा के अनुसार उनके भोजन के लिये जा रहे हैं।"

तब, उसने कहा—"क्या यह बात सत्य है ? यह वन तो मेरा है। तुम सभी वन्य-प्राणियों को मेरे साथ नियमबद्ध होकर रहना चाहिये। वह भासुरक तो चोर है। यदि वह यहाँ का राजा है, तो तुम मेरे पास चार शशकों को विश्वास ( जमानत ) के रूप में रखकर जाओ और उसे शीघ्र बुला लाओ। हम दोनों में से जो अधिक शक्तिशाली होगा वही इस वन का राजा रहेगा और वही इन खरगोशों को भी खायेगा।"

उसकी आज्ञा से मैं स्वामी के पास आया हूँ। मेरे वेलातिक्रमण करने का यही कारण भी है। मुझे जो कहना था मैंने सब निवेदन कर दिया। अब स्वामी की जैसी इच्छा हो, किया जाय।"

तच्छ्रुत्वा भासुरक आह—"भद्र! यद्येवं, तत्सत्वरं दर्शय मे तं चौरसिंहं, येनाहं मृगकोपं तस्योपरि क्षिप्त्वा स्वस्थो भवामि।

उक्तञ्च—

भूमिर्मित्रं हिरण्यं च विग्रहस्य फलत्रयम्।
नास्त्येकमपि यद्येषां न तं कुर्यात्कथञ्चन॥ २४९॥
यत्र न स्यात्फलं भूरि यत्र न स्यात्पराभवः।
न तत्र मतिमान्युद्धं समुत्पाद्य समाचरेत्"॥ २५०॥

शशक आह—"स्वामिन्! सत्यमिदम्। स्वभूमिहेतोः परिभवाच्च युद्ध्यन्ते क्षत्रियाः। परं स दुर्गाश्रयः, दुर्गान्निष्क्रम्य वयं तेन विष्कम्भिताः। ततो दुर्गस्थो दुःसाध्यो भवति रिपुः।

उक्तञ्च—

न गजानां सहस्रेण न च लक्षेण वाजिनाम्।
तत्कृत्यं साध्यते राज्ञां दुर्गेणैकेन यद्भवेत्॥ २५१॥
शतमेकोऽपि सन्धत्ते प्राकारस्थो धनुर्धरः।
तस्माद् दुर्गं प्रशंसन्ति नीतिशास्त्रविचक्षणाः॥ २५२॥

व्याख्या—मृगकोपं=मृगाणां वधार्थं सञ्चितं कोपं, तस्योपरि=चौरसिंहोपरि, क्षिप्त्वा =पातयित्वा, स्वस्थः=प्रकृतिस्थः, (विगतकोपः), विग्रहस्य=युद्धस्य, भूरि=अधिकं, पराभवः=तिरस्कारः, समुत्पाद्य=उत्थाप्य, (कारणं कल्पयित्वा वा), न समाचरेत्=न कुर्यात्॥ २५०॥ परिभवाच्च=तिरस्काराच्च, विष्कम्भिताः=अवरुद्धाः, (रोके गये थे), दुःसाध्यः=दुर्जेयः, राज्ञां यत्कृत्यं दुर्गेणैकेन भवेत्तत्, वाजिनाम्=अश्वानाम्, प्राकारस्थः= दुर्गप्राचीरस्थः, एकोऽपि धनुर्धरः=धानुष्कः, सन्धत्ते=लक्ष्यं करोति॥ २५२॥

हिन्दी—शशक की बात को सुनकर भासुरक ने कहा—"भद्र! यदि तुम्हारा कहना सत्य है, तो उस चोरसिंह को मुझे शीघ्र दिखाओ, जिससे मैं मृगों को मारने के लिए सञ्चित अपने कोप को उस पर उतारकर स्वस्थ हो सकूँ। कहा भी गया है कि—

भूमि, मित्र और हिरण्य, ये ही तीन युद्ध के फल कहे गये हैं। इनमें से यदि एक की भी प्राप्ति न हो तो युद्ध नहीं करना चाहिये॥ २४९॥

जहाँ किसी विशेष फल की प्राप्ति न होने वाली हो और अपना तिरस्कार भी न होता हो, वहाँ स्वयं युद्ध का कारण बनकर युद्ध नहीं करना चाहिये"॥ २५०॥

शशक बोला—"स्वामिन्! आपका कहना ठीक है। अपनी भूमि (साम्राज्य) के लिये अथवा तिरस्कार होने पर ही क्षत्रियगण युद्ध करते हैं। किन्तु आपका वह शत्रु दुर्गाश्रित

है। उसने दुर्ग से बाहर निकल कर हमलोगों को रोका था। दुर्गाश्रित शत्रु दुर्जेय होता है। कहा भी गया है कि—

राजाओं का जो कार्य केवल एक दुर्ग से हो जाता है, वह हजारों हाथियों और लाखों घोड़ों से भी नहीं होता है ॥ २५१ ॥

दुर्ग के प्राचीर पर स्थित धनुर्धर व्यक्ति अकेला ही सैकड़ों पुरुषों को अपना लक्ष्य बना देता है। इसीलिये, नीतिशास्त्र को जानने वाले विचक्षण पुरुषों ने (युद्धकाल में) दुर्ग को प्रशस्त कहा है ॥ २५२ ॥

पुरा गुरोः समादेशाद्धिरण्यकशिपोर्भयात्।
शक्रेण विहितं दुर्गं प्रभावाद्विश्वकर्मणः ॥ २५३ ॥
तेनापि च वरो दत्तो यस्य दुर्गं स भूपतिः।
विजयी स्यात्ततो भूमौ दुर्गाणि स्युः सहस्रशः ॥ २५४ ॥
दंष्ट्राविरहितो नागो मदहीनो यथा गजः।
सर्वेषां जायते वश्यो दुर्गहीनस्तथा नृपः" ॥ २५५ ॥

तच्छ्रुत्वा भासुरक आह—"भद्र! दुर्गस्थमपि दर्शय तं चौरसिंहं येन व्यापादयामि। उक्तञ्च—

जातमात्रं न यः शत्रुं रोगं च प्रशमं नयेत्।
महाबलोऽपि तेनैव वृद्धिं प्राप्य स हन्यते ॥ २५६ ॥

तथा च—

उत्तिष्ठमानस्तु परो नोपेक्ष्यः पथ्यमिच्छता।
समौ हि शिष्टैराम्नातौ वर्त्स्यन्तावामयः स च ॥ २५७ ॥

व्याख्या—गुरोः=बृहस्पतेः, विश्वकर्मणः=देवशिल्पिनः, प्रभावात्=सहयोगात्, शक्रेण=इन्द्रेण, विहितं=कृतम् ॥ २५३ ॥ तेन=गुरुणा इन्द्रेण वा, ततः=तस्मात्कालादारभ्य, भूमौ=पृथिव्या, सहस्रशः=अनेकशः, स्युः ॥ २५४ ॥ वृद्धिं प्राप्य=शक्तिमवाप्य, तेनैव=अरिणा, रोगेण वा, हन्यते=वध्यते ॥ २५६ ॥ पथ्यमिच्छता=आत्महितमभिलषता पुरुषेण, उत्तिष्ठमानः=प्रवर्धमानः, परः=शत्रुः, नोपेक्ष्यः=नोपेक्षितव्यः, यतो हि शिष्टैः=सुविज्ञैः, आमयः=रोगः, स च=शत्रुश्च, वर्त्स्यन्तौ=प्रवर्धमानौ, समौ=तुल्यौ, आम्नातौ=कथितौ ॥ २५७ ॥

हिन्दी—प्राचीन युग में हिरण्यकशिपु से भयभीत होकर इन्द्र ने सुर-गुरु बृहस्पति की आज्ञा से देवशिल्पी विश्वकर्मा के द्वारा सर्वप्रथम दुर्ग का निर्माण कराया था ॥ २५३ ॥

दुर्ग का निर्माण हो जाने के बाद इन्द्र ने यह वर दिया था कि जिस राजा के पास दुर्ग रहेगा, वह सदा विजयी होगा। तभी से पृथ्वी पर सहस्रों दुर्गों का निर्माण हुआ है ॥ २५४ ॥

दुर्गहीन राजा भी उसीप्रकार शत्रुओं के वश में आ जाता है, जैसे—दातहीन सर्प और मदहीन गज शिकारियों के वश में आ जाते हे" ॥ २५५ ॥

उपर्युक्त बातों को सुनकर भासुरक ने कहा—"दुर्गाश्रित होने पर भी उस चोर-सिंह को मुझे दिखाओ जिससे मैं उसको मार सकूँ। कहा भी गया है कि—

शत्रु और रोग को उत्पन्न होते ही जो शान्त नहीं कर देता है वह बलवान् होने पर भी उनके पुष्ट एवं अभिवृद्ध हो जाने पर उन्हीं के द्वारा मारा जाता है ॥ २५६ ॥

और भी—अपना हित चाहने वाले व्यक्ति को बढते हुये शत्रु की उपेक्षा नहीं करनी चाहिये। विज्ञों का यह कथन है कि शत्रु तथा रोग दोनों समान होते है ॥ २५७ ॥

**अपि च—**

**उपेक्षित क्षीणबलोऽपि शत्रु॰, प्रमाददोषात्पुरुषैर्मदान्धै.।**
**साध्योऽपि भूत्वा प्रथम ततोऽसौ, असाध्यतां व्याधिरिव प्रयाति ॥ २५८ ॥**

**तथा च—**

**आत्मन. शक्तिमुद्वीक्ष्य मानोत्साहञ्च यो व्रजेत्।**
**बहून्हन्ति स एकोऽपि क्षत्रियान् भार्गवो यथा ॥ २५९ ॥**

**शशक आह—"अस्त्येतत्, तथापि बलवान्स मया दृष्ट। तन्न युज्यते स्वामिनस्तस्य सामर्थ्यमविदित्वैवं गन्तुम्। उक्तञ्च—**

**अविदित्वात्मन शक्तिं परस्य च समुत्सुक।**
**गच्छन्नभिमुखो नाश याति वह्नौ पतङ्गवत् ॥ २६० ॥**
**यो बलात्प्रोन्नत याति निहन्तु सबलोऽप्यरिम्।**
**विमद॰ स निवर्तेत शीर्णदन्तो गजो यथा ॥ २६१ ॥**

**व्याख्या**—मदान्धै =मददर्पितै (सबलै.), प्रमाददोषात्=प्रमादात्, उपेक्षित =विहितोपेक्ष, क्षीणबलोऽपि=अल्पबलोऽपि, शत्रु =अरि, प्रथमम्=आदौ, साध्योऽपि=जेतुं शक्योऽपि, तत॰=पश्चात्, असौ, व्याधिरिव=उपेक्षितव्याधिरिव, असाध्यताम्, प्रयाति=गच्छति ॥ २५८ ॥ शक्तिमुद्वीक्ष्य=स्वबल निरीक्ष्य, मानोत्साहम्=अभिमानम्, कार्योत्साहञ्च (युद्धादौ), व्रजेत्=गच्छेत्, एकोऽपि स, बहून्=अनेकान्, हन्ति, यथा भार्गव.=परशुराम, क्षत्रियान् हतवान् ॥ २५९ ॥ अविदित्वा=अज्ञात्वा, यतो हि—आत्मन परस्य च शक्तिं=बलम्, अविदित्वा, समुत्सुक =युद्धोत्सुक (युद्धोत्साहयुक्त), अभिमुख=रणाभिमुख, गच्छन्, पतङ्गवत्=दीपकीटवत्, नाश याति ॥ २६० ॥ सबलोऽपि=बलयुक्तोऽपि य, बलात्=बलदर्पात्, प्रोन्नतं=शक्तिमन्तं (स्वापेक्षयाधिकबलवन्तम्), अरिं=शत्रु, निहन्तु=हन्तु, याति, स शीर्णदन्त =भग्नदन्त, गज. यथा, तथैव विमद.=विदलितदर्प, पराजित इत्यर्थ, निवर्तेत=परावर्तेत ॥ २६१ ॥

**हिन्दी**—और भी—मदान्ध पुरुषों के द्वारा प्रमाद से उपेक्षित अल्पशक्ति-शत्रु

पहले पराजय के योग्य होने पर भी बाद में उपेक्षा के कारण बढे हुए रोग की तरह अजेय हो जाता है ॥ २५८ ॥

और भी—जो व्यक्ति अपनी शक्ति को भलीभाँति देखकर शत्रु पर मान करता है और युद्ध के लिये प्रस्तुत होता है, वह अकेला रहने पर भी अनेकों का संहार कर देता है। जैसे—परशुराम ने क्षत्रियों का संहार किया था" ॥ २५९ ॥

सिंह के उक्त वचन को सुनकर शशक ने कहा—"यद्यपि स्वामी का कहना यथार्थ है फिर भी मैंने उसको देखा है, वह पर्याप्त बलवान् है। अतः उसकी शक्ति के विषय में बिना जानकारी प्राप्त किये ही स्वामी का वहाँ जाना उचित नहीं है। कहा भी गया है कि—

अपनी और शत्रु की शक्ति को बिना जाने ही उत्साहित होकर रणक्षेत्र की ओर प्रयाण करने वाला व्यक्ति अग्नि पर टूटने वाले पतङ्ग की तरह स्वयं नष्ट हो जाता है।' २६० ॥

बलवान् होने पर भी जो व्यक्ति अपने से अधिक शक्तिशाली शत्रु को मारने के लिये प्रयाण करता है, वह अपमानित होकर उसीप्रकार वापस लौटता है, जैसे—बलवान् गज से लड़ने के कारण अपने दाँतों की हानि कराकर निर्बल गज लौट आता है ॥ २६१ ॥

भासुरक आह—"भोः! किं तवानेन व्यापारेण? दर्शय मे तं दुर्गस्थमपि।"

शशक आह—"यद्येवं तर्ह्यागच्छतु स्वामी।" एवमुक्त्वाऽग्रे व्यवस्थितः। ततश्च तेनाऽऽगच्छता यः कूपो दृष्टोऽभूत्तमेव कूपमासाद्य भासुरकमाह—"स्वामिन्! कस्ते प्रतापं सोढुं समर्थः। त्वां दृष्ट्वा दूरतोऽपि चौरसिंहः प्रविष्टः स्वं दुर्गम्। तदागच्छ, येन दर्शयामि" इति।

भासुरक आह—"दर्शय मे दुर्गम्।"

तदनु दर्शितस्तेन कूपः। ततः सोऽपि मूर्खः सिंहः कूपमध्ये आत्मप्रतिबिम्बं जलमध्यगतं दृष्ट्वा सिंहनादं मुमोच। ततः प्रतिशब्देन कूपमध्याद् द्विगुणतरो नादः समुत्थितः। अथ तेन तं शत्रुं मत्वात्मानं तस्योपरि प्रक्षिप्य, प्राणाः परित्यक्ताः।

शशकोऽपि हृष्टमनाः सर्वमृगानानन्द्य, तैः प्रशस्यमानो यथासुखं तत्र वने निवसति स्म।

अतोऽहं ब्रवीमि—"यस्य बुद्धिर्बलं तस्य" इति। तद्यदि भवान्कथयति, तत्तत्रैव गत्वा तयोः स्वबुद्धिप्रभावेण मैत्रीभेदं करोमि।"

करटक आह—"भद्र! यद्येवं तर्हि गच्छ, शिवास्ते पन्थानः सन्तु। यथाभिप्रेत-मनुष्ठीयताम्।"

**व्याख्या**—अनेन व्यापारेण=तव प्रयासेन (तस्य बलख्यापनपूर्वकं मां निवारयितुं विचेष्टितेनेत्यर्थः), अग्रे व्यवस्थितः=अग्रे प्रस्थितः, आगच्छता=आगमनकाले (आते समय), प्रतापं=तेजः, तदनु=पश्चात्, आत्मप्रतिबिम्बम्=आत्मच्छायाम्, सिंहनादं=सिंहगर्जनम्, मुमोच=अकरोत्, प्रतिशब्देन=प्रतिध्वनिशब्देन, समुत्थितः=समुत्पन्नः, प्रक्षिप्य=पातयित्वा, आनन्द्य=प्रसादयित्वा, तैः=मृगैः, प्रशस्यमानः=कीर्त्यमानः।

हिन्दी—शशक के निषेधवाक्यों को सुनकर भासुरक ने कहा—तुम्हें इन सब बातोंसे क्या प्रयोजन है ? वह दुर्ग में है तो भी उसे मुझे दिखाओ ।"

शशक ने कहा—"यदि ऐसी बात है तो स्वामी चलें", यह कहकर वह आगे चल दिया । आते समय मार्ग में उसने जिस कूप को देखा था उसके पास पहुँचकर वह भासुरक से बोला—"स्वामिन् ! आपके तेज को कौन सह सकता है ? दूर से ही आपको आते हुए देखकर वह चौरसिंह अपने दुर्गमें घुस गया । आइये, अभी दिखाता हूँ ।"

भासुरक ने कहा—"मुझे उसका दुर्ग दिखा दो ।"

शशक ने भासुरक को देखकर सिंह गर्जना करने लगा । उसकी गर्जना के कारण कूप में से दुगुनी प्रतिध्वनि उत्पन्न हुई । वह उस प्रतिबिम्ब को अपना शत्रु समझकर उसपर कूद पड़ा और अपने प्राणों को खो बैठा ।

उसकी मृत्यु से प्रसन्न हुए शशकने सकुशल वापस लौटने पर न केवल सभी वन्यपशुओं को प्रसन्न ही किया अपितु वह सबका स्तुत्य भी हो गया और सुखपूर्वक उस वन में रहने लगा ।" इस कथा को कहने के बाद दमनक ने कहा—"इसलिये मैं कहता हूँ कि जिसके पास बुद्धि होती है, बल भी उसी के पास होता है इत्यादि ।

यदि आप कहते ही हैं, तो वहाँ जाकर अपनी बुद्धि के प्रभाव से उनमें फूट डालूँगा और उनकी मैत्री को भङ्ग कर दूँगा ।"

उसकी उक्त बात को सुनकर करटक ने कहा—'भद्र ! यदि आपको यह पूर्ण विश्वास है, तो जाइये । आपका मार्ग मङ्गलमय हो । आपको जो अच्छा प्रतीत हो, करें ।"

**अथ दमनकः सञ्जीवकवियुक्तं पिङ्गलकमवलोक्य तत्रान्तरे प्रणम्याग्रे समुपविष्टः । पिङ्गलकोऽपि तमाह—"भद्र ! किं चिराद् दृष्टः ?"**

**दमनक आह—"न किञ्चिद्देवपादानामस्माभिः प्रयोजनम् । तेनाहं नागच्छामि । तथापि राजप्रयोजनविनाशमवलोक्य सदह्यमानहृदयो व्याकुलतया स्वयमेवाभ्यागतो वक्तुम् । उक्तञ्च—**

**प्रियं वा यदि वा द्वेष्यं शुभं वा यदि वाशुभम् ।**
**अपृष्टोऽपि हितं ब्रूयाद्यस्य नेच्छेत्पराभवम् ॥ २६२ ॥**

**अथ तस्य साभिप्रायं वचनमाकर्ण्य पिङ्गलक आह—"किं वक्तुमना भवान् ? तत्कथ्यतां यत्कथनीयमस्ति ।"**

**स प्राह—"देव ! सञ्जीवको युष्मत्पादानामुपरि द्रोहबुद्धिरिति । विश्वासगतस्य मम विजने इदमाह—'भो दमनक ! दृष्टा मयास्य पिङ्गलकस्य सारासारता । तदहमेनं हत्वा सकलमृगाधिपत्यं त्वत्साचिव्यपदवीसमन्वितं करिष्यामि ।'**

व्याख्या—सञ्जीवकवियुक्तं=सञ्जीवकरहितं ( रहसि स्थितमिति भावः ), समुपविष्टः = अतिष्ठत्, राजप्रयोजनं=राजकार्यम्, अभ्यागतः=अनाहूतः सन् प्राप्तः, द्वेष्यम्=अप्रियं, यस्य पराभवं=तिरस्कारं, नेच्छेत्तस्य अपृष्टोऽपि ब्रूयादिति ॥ २६२ ॥ साभिप्रायं=सुगूढं, सोद्देश्य-

मिति यावत्, द्रोहबुद्धिं विद्रोहभाव, विजने=एकान्ते, सारासारता=बलाबलम्, तत्त्वातत्त्वादिक, साचिव्यपदवी=मन्त्रिपदवी।

हिन्दी—पिङ्गलक को एकान्त मे बैठा हुआ देखकर दमनक उसको प्रणाम करके उसके आगे शान्त बैठ गया। उसको देखकर पिङ्गलक ने पूछा—"भद्र! कहो, क्या समाचार है, बहुत दिन के बाद दिखाई पड़े हो?"

दमनक ने उत्तर दिया—"श्रीमान् को तो हमलोगो से कोई प्रयोजन पड़ता नहीं है। इसीलिये मे नही आता हूँ। फिर भी, राजकार्य की हानि को देखकर मेरा हृदय जब जल उठा और मै व्याकुल हो गया तो स्वय निवेदन करने के लिये चला आया हूँ। कहा भी गया है कि—मनुष्य जिस व्यक्ति का पराभव न चाहता हो उसको उसके हित की बात अवश्य बता देनी चाहिये, चाहे वह प्रिय लगे या अप्रिय, शुभ हो अथवा अशुभ॥ २६२॥

दमनक की अभिप्रायगर्भित बात को सुनकर पिङ्गलक ने कहा—"आप कहना क्या चाहते है? जो कहना चाहते हो, वही कहो।"

उसने कहा—"देव! सञ्जीवक आपके प्रति विद्रोहभाव रखता है। अपना विश्वस्त समझकर एकान्त में उसने मुझसे यह कहा है—'दमनक! मैने इस पिङ्गलक के बलाबल को देख लिया है, इसको मारकर, तुम्हारे मन्त्रित्व में सम्पूर्ण वन्यप्राणियो का आधिपत्य मै स्वय करूँगा'।

**पिङ्गलकोऽपि तद्वज्रसारप्रहारसदृश दारुण वचः समाकर्ण्य, मोहमुपगतो न किञ्चिदप्युक्तवान्। दमनकोऽपि तस्य तमाकारमवलोक्य चिन्तितवान्—"अयं तावत्सञ्जीवकनिबद्धराग। तन्नूनमनेन मन्त्रिणा राजा विनाशमवाप्स्यति" इति। उक्तञ्च—**

**एक भूमिपतिः करोति सचिव राज्ये प्रमाण यदा,**
**तं मोहाच्छ्रयते मदः स च मदाद् दास्येन निर्विद्यते।**
**निर्विण्णस्य पद करोति हृदये तस्य स्वतन्त्रस्पृहा,**
**स्वातन्त्र्यस्पृहया तत स नृपते प्राणेष्वभिद्रुह्यते॥ २६३॥**

**तत्किमत्र युक्तम्?" इति।**

**पिङ्गलकोऽपि चेतना समासाद्य कथमपि तमाह—"सञ्जीवकस्तावत्प्राणसमो भृत्यः, स कथ ममोपरि द्रोहबुद्धि करोति?"**

**दमनक आह—"देव! भृत्यो, भृत्य इति न ऐकान्तिकमेतत्।**

**उक्तञ्च—**

**न सोऽस्ति पुरुषो राज्ञा यो न कामयते श्रियम्।**
**अशक्ता एव सर्वत्र नरेन्द्र पर्युपासते"॥ २६४॥**

व्याख्या—वज्रसारप्रहारसदृश=वज्रतत्त्वेनाहत इव, दारुणं=कष्टदं, मोह=मूर्च्छा, निबद्धराग=बद्धानुरागः, अनेन=सञ्जीवकेन, भूमिपति=राजा, एक सचिव=एक कमपि मन्त्रिणं, प्रमाण=सर्वाधिकारसम्पन्न, करोति, तदा त=मन्त्रिणं, मोहात्=अहङ्कारात्, मदः=दर्प, गर्वो वा, श्रयते, अतएव स मदात्=दर्पात्, दास्येन=राजसेवया, निर्विद्यते=खिद्यते,-

निर्विण्णस्य=सततं खिद्यमानस्य, तस्य=सचिवस्य, हृदये, स्वतन्त्रस्पृहा=स्वातन्त्र्यलिप्सा (स्वतन्त्र होने की भावना), पद=स्थान करोति। ततश्चासौ, स्वातन्त्र्यस्पृहया=स्वातन्त्र्य-लिप्सया, नृपते.=भूपते., प्राणेषु, अभिद्रुह्यते=द्वेष्यता याति, तस्य प्राणान् हन्तु यतते ॥२६३॥ चेतना=चैतन्य (होश), प्राणसम =हृदयतुल्य , न ऐकान्तिकम्=नैष. सार्वत्रिको नियम•। यतो हि—राज्ञा, तथाविध पुरुषो न भवति य , श्रिय=धन, न कामयते=नेहते। असक्ता = असमर्था•, एव जना , नरेन्द्र=नृपतिं, पर्युपासते=सेवन्ते ॥ २६४ ॥

हिन्दी—दमनक के वज्र प्रहारतुल्य दारुण वचन को सुनकर पिङ्गलक तत्काल मूर्च्छित हो गया। वह कुछ कह नहीं सका। दमनक ने जब उसकी उस स्थिति को देखा तो वह अपने मन में सोचने लगा—यह पिङ्गलक सञ्जीवक मे बहुत स्नेह रखता है। इसी मन्त्री के कारण इस राजाका विनाश भी होगा, यह निश्चित है। क्योंकि कहा गया है कि—

जब राजा किसी एक मन्त्री को ही राज्य का सर्वेसर्वा बना देता है, तो वह मन्त्री अधिकार को पाकर अहङ्कार के मद में चूर हो जाता है। और अधिकारमद के होने पर वह राजकार्य में भी रुचि नहीं लेता है। उसका मन किसी और चिन्ता में पड़ जाता है। राजा की दासता भी उसे गुलामी जैसी लगती है। अत उससे दु खी होने के कारण स्वतन्त्र होने की भावना उसके हृदय में घर कर जाती है। पुन वह अपने लक्ष्य की प्राप्ति के लिये प्रयत्न प्रारभ कर देता है और शनै. शनै अपनी स्वतन्त्रता के लिये राजा के प्राणों का भी द्रोही बन जाता है ॥ २६३ ॥

अत. इस समय क्या करना उचित होगा ?"

इसी मध्य में पिङ्गलक को चेतना लौट आयी। उसने किसी प्रकार अपने को सभालते हुये कहा—सञ्जीवक मेरा प्राणतुल्य भृत्य है। वह मेरे प्रति द्रोहबुद्धि रख सकता है ?"

दमनक ने उत्तर दिया—देव ! भृत्य, भृत्य ही होता है, यह नियम सार्वत्रिक नहीं है। कहा भी है कि—

राजा के यहाँ सेवाकार्य में नियुक्त पुरुषों में ऐसा एक भी पुरुष नहीं होता है जो राज्यश्री का उपभोग करना न चाहता हो। अपने असामर्थ्य के कारण ही वे लोग राजा की सेवा किया करते है। (मन्त्री हो या सामान्य सेवक, बल के अभाव में ही राजा की आज्ञाकारिता मे लगा रहता है। वैसे, राजा बनने की इच्छा सभी में होती है)" ॥ २६४ ॥

पिङ्गलक आह—"भद्र ! तथापि मम तस्योपरि चित्तवृत्तिर्न विकृतिं याति। अथवा साध्विदमुच्यते—

> अनेकदोषदुष्टोपि काय. कस्य न वल्लभ. ?।
> कुर्वन्नपि व्यलीकानि य प्रिय. प्रिय एव स." ॥ २६५ ॥

दमनक आह—"अतएवाय दोष । उक्तञ्च—

> यस्मिन्नेवाधिक चक्षुरारोपयति पार्थिव.।
> अकुलीन कुलीनो वा स श्रियो भाजन नर ॥ २६६ ॥

अपर केन गुणविशेषेण स्वामी सञ्जीवकं निर्गुणकमपि निकटे धारयति ? अथ देव ! यद्येवं चिन्तयसि महाकायोऽयम्, अनेन रिपून्व्यापादयिष्यामि, तदस्मान्न सिध्यति, यतोऽयं शष्पभोजी । देवपादाना पुनः शत्रवो मासाशिनः । तद्रिपुसाधनमस्य साहाय्येन न भवति । तस्मादेनं दूषयित्वा हन्यताम्" इति ।

पिङ्गलक आह—

'उक्तो भवति य पूर्वं गुणवानिति संसदि ।
तस्य दोषो न वक्तव्यः प्रतिज्ञाभङ्गभीरुणा ॥ २६७ ॥

अन्यच्च—मयाऽस्य तववचनेनाभयप्रदान दत्तम् । तत्कथ स्वयमेव व्यापादयामि ? सर्वथा सञ्जीवकोऽयं सुहृदस्माकं, न त प्रति कश्चिन्मन्युरस्ति !

व्याख्या—चित्तवृत्ति =मनोवृत्ति, विकृतिं=विकारम्, अनेकदोषदुष्टोऽपि=अनेकविकारयुक्तोऽपि, काय =देह, वल्लभ =प्रिय, व्यलीकानि=विपरीतानि कार्याणि ॥ २६५ ॥ अयं दोष =राजद्रोहदोष, पार्थिव =राजा, यस्मिन्=प्रिये जने, चक्षु =नेत्रम्, आरोपयति= स्थापयति, स श्रिय =राजलक्ष्म्या, भाजन=पात्रम् अधिकारीति वा भवति ॥ २६६ ॥ निर्गुणक =गुणरहित, निकटे धारयति=समीपे स्थान ददाति, महाकाय =दीर्घकाय, रिपून्=शत्रून्, न सिध्यति=न भवति, शष्पभोजी=तृणभोजी, मासाशिन =मासभक्षका, रिपुसाधन= शत्रुमारण, दूषयित्वा=आक्षिप्य, संसदि=सभाया, पूर्वम्=एकदा पूर्वम्, उक्त =कथित, प्रतिज्ञाभङ्गभीरुणा स्वकथनभङ्गभीरुणा, तस्य=पुरुषस्य, दोष, न वक्तव्य =न वाच्यः ॥ २६७ ॥ सुहृदस्माक=अस्माक मित्रम् । मन्यु =क्रोध ।

हिन्दी—पिङ्गलक बोला—"भद्र ! फिर भी, उसपर मेरे हृदय में किसी प्रकार का विकार नहीं उत्पन्न हो रहा है । अथवा यह ठीक ही कहा गया है कि—

अनेक दोषों से युक्त होने पर भी अपना शरीर किसको प्रिय नहीं होता है । अपने विपरीत आचरण करने पर भी जो व्यक्ति प्रिय लगे वही वास्तविक प्रिय होता है" ॥ २६५ ॥

उक्त वाक्य को सुनकर दमनक ने कहा—"इसीलिये तो राजद्रोह जैसा दोष उत्पन्न होता है । कहा भी गया है कि—

राजा जिस व्यक्ति पर अपनी विशेष कृपादृष्टि आरोपित करता है, वह व्यक्ति चाहे कुलीन हो या कुलहीन, राजलक्ष्मी का भाजन वही होता है ॥ २६६ ॥

दूसरी बात यह भी है कि आप उसके किस विशेष गुण के कारण उस निर्गुण जीव को अपने इतने सन्निकट में स्थान देते हैं । देव ! यदि ऐसा सोचा जाता हो कि—यह महाकाय है (हृष्ट पुष्ट और बलवान् है), इसकी सहायता से मैं अपने शत्रुओं का विनाश करूँगा, तो यह भी आपका भ्रम है, ऐसा नहीं होने वाला है, क्योंकि वह घासभोजी है और श्रीमान् के शत्रु मांसाशी हैं । इन शत्रुओं का संहार, उसकी सहायता से नहीं हो सकता है । अतएव उसपर आक्षेप लगाकर उसको मार डाला जाय ।"

"दमनक की उपर्युक्त राय को सुनकर पिङ्गलक ने कहा—"अपने कान में दूसरी

को अविश्वास न हो अथवा अपनी प्रतिज्ञा भङ्ग न हो जाय इसलिये, जिस व्यक्ति को सभा में एकबार गुणवान् कहकर सम्बोधित किया जा चुका है, उसी व्यक्ति के दोषों को नहीं कहना चाहिये ॥ २६७ ॥

दूसरी बात यह है कि—मैंने आपके कहने से उसको अभयदान भी दिया है। पुनः स्वयं उसकी हत्या कैसे कर सकता हूँ। सञ्जीवक सर्वथा मेरा मित्र है। उसके प्रति मेरे मन में किसी प्रकार का क्रोध भी नहीं है।

उक्तञ्च—

इतः स दैत्यः प्राप्तश्रीर्नेत एवार्हति क्षयम्।
विषवृक्षोऽपि संवर्ध्य स्वयं छेत्तुमसाम्प्रतम् ॥ २६८ ॥

आदौ न वा प्रणयिनां प्रणयो विधेयो,
दत्तोऽथवा प्रतिदिनं परिपोषणीयः।
उत्क्षिप्य यत्क्षिपति तत्प्रकरोति लज्जां,
भूमौ स्थितस्य पतनाद्भयमेव नास्ति ॥ २६९ ॥

उपकारिषु यः साधुः साधुत्वे तस्य को गुणः।
अपकारिषु यः साधुः स साधुः सद्भिरुच्यते ॥ २७० ॥

तद् द्रोहबुद्धेरपि मयाऽस्य न विरुद्धमाचरणीयम्।"

दमनक आह—"स्वामिन्! नैष राजधर्मो यद् द्रोहबुद्धिरपि क्षम्यते।

उक्तञ्च—

तुल्यार्थं तुल्यसामर्थ्यं मर्मज्ञं व्यवसायिनम्।
अर्धराज्यहरं भृत्यं यो न हन्यात्स हन्यते ॥ २७१ ॥

व्याख्या—इतः = मम ब्रह्मणः सकाशात्, प्राप्तश्रीः = लब्धवरः, स दैत्यः = तारकासुरः, इत एव = मत्तः, क्षयं = नाशं नार्हति, यतो हि—विषवृक्षोऽपि स्वयं छेत्तुम्, असाम्प्रतम् = अयुक्तम्, न युज्यते ॥ २६८ ॥ प्रणयिनां = स्नेहभाजाम्, आदौ = पूर्वमेव, प्रणयः = स्नेहः, न विधेयः = न कार्यः। दत्तः = विहितस्नेहः सन्, परिपोषणीयः = संवर्द्धनीयः, यश्च स्नेहम् उत्क्षिप्य = उपरि नीत्वा, पश्चात् क्षिपति = नीचैर्नयति, तदेव कृत्यं लज्जां करोति अतएव प्राग् एव स्नेहो न कार्यः। यतः, भूमौ = पृथिव्यां, स्थितस्य पतनाद् भयमेव न भवति ॥ २६९ ॥ उपकारिषु = सत्कारिषु, यः, अपकारिषु = दुष्टेषु, साधुः = सज्जनः ॥ २७० ॥ विरुद्धं = विपरीतम्, आचरणीयं कर्तव्यम्। मर्मज्ञं = भेदज्ञं, व्यवसायिनं = समुद्योगपरायणं, हन्यते = तेन व्यापाद्यते ॥ २७१ ॥

हिन्दी—कहा भी गया है कि—यह तारकासुर मेरे वरदान के कारण ही इतना समृद्ध हुआ है, अतः मेरे ही हाथ से इसका वध होना उचित नहीं होगा। क्योंकि—विष के वृक्ष को भी स्वयं लगाने और सींचने के बाद उसको काटना उचित नहीं होता ॥ २६८ ॥

स्नेही व्यक्तियों को प्रथमतः किसी से स्नेह करना ही नहीं चाहिये। यदि स्नेह

कर लिया गया है, तो उसको अनुदिन बढाते रहना चाहिये। स्नेह को ऊपर चढाकर जो गिराया जाता है वही लज्जाकारक होता है। अत. स्नेह को तोडने से अच्छा यही है कि उसे पहले से ही न किया जाय। क्योंकि जमीन पर रहने वाले व्यक्ति को कभी भी गिरने का भय नहीं होता ॥ २६९ ॥

उपकारी व्यक्ति के प्रति जो साधु होना है उसके साधु होने में कोई विशेषता नहीं होती है। जो व्यक्ति अपकारी के प्रति साधु होता है, उसी को सज्जन लोग साधु कहते हैं॥ २७० ॥

अत द्रोहयुक्त होने पर भी मुझे उसके विपरीत आचरण नहीं करना चाहिये।"

दमनक बोला—"स्वामिन्! द्रोही व्यक्ति को क्षमा कर देना राजधर्म नहीं है। कहा भी गया है कि—तुल्यसम्पत्तिशाली, (अथवा तुल्यमहत्त्वाकाक्षी), तुल्यसामर्थ्ययुक्त, रहस्यविद्, उद्योगी तथा राज्य के अर्धभाग को (प्रजा को) स्वाधीन रखने वाले राज-भृत्य को जो राजा मार नहीं डालता, वह स्वयं उसके हाथों मारा जाता है॥ २७१ ॥

**अपर, त्वयाऽस्य सखित्वात्सर्वोऽपि राजधर्म परित्यक्त। राजधर्माभावात्सर्वोऽपि परिजनो विरक्तिङ्गत। यत. सञ्जीवक. शष्पभोजी, भवान्मांसाद. तव प्रकृतयश्च। तत्तवाऽवध्यव्यवसायबाह्य कुतस्तासां मांसाशनम्? तद्रहितास्त्वा त्यक्त्वा यास्यन्ति, ततोऽपि त्व विनष्ट एव। अस्य सङ्गत्या पुनस्ते न कदाचिदाखेटके मतिर्भविष्यति।**

**उक्तञ्च—**

> **यादृशै सेव्यते भृत्यैर्यादृशांश्चोपसेवते।**
> **कदाचिन्नात्र सन्देहस्तादृग्भवति पुरुष ॥ २७२ ॥**

**तथा च—**

> **सन्तप्तायसि संस्थितस्य पयसो नामापि न ज्ञायते,**
> **मुक्ताकारतया तदेव नलिनीपत्रस्थित राजते।**
> **स्वातौ सागरशुक्तिकुक्षिपतितं तज्जायते मौक्तिक,**
> **प्रायेणाधममध्यमोत्तमगुण· संवासतो जायते ॥ २७३ ॥**

**तथा च—**

> **असतां सङ्गदोषेण साधवो यान्ति विक्रियाम्।**
> **दुर्योधनप्रसङ्गेन भीष्मो गोहरणे गत ॥ २७४ ॥**

**अतएव सन्तो नीचसङ्ग वर्जयन्ति। उक्तञ्च—**

> **न ह्यविज्ञातशीलस्य प्रदातव्य· प्रतिश्रय।**
> **मत्कुणस्य च दोषेण हता मन्दविसर्पिणी" ॥ २७५ ॥**

**पिङ्गलक आह—"कथमेतत्"? सोऽब्रवीत्—**

व्याख्या—सखित्वात्=मित्रत्वात्, परिजन·=मृगवर्ग, अनुयायिन, मांसाद =

मामरुचि, प्रकृतय.=प्रजा, अवध्यव्यवसायवाह्य=अप्रतिहतपराक्रमादन्यत्र (अवध्यश्चासौ व्यवसायश्च अवध्यव्यवसायस्तस्माद् वाह्य) (आपके सफल उद्योग के विना), मासाशनं=मासभोजनम्। सङ्गत्या=सहवासेन, आखेटके=मृगयाया, यादृशै.=यादृशगुणयुक्तै, यादृशान्=यादृग्गुणयुक्तान्, तादृगेव पुरुषो भवति ॥ २७२ ॥ सन्तप्तायसि=तप्तलौहखण्डादौ, पयस=जलस्य, तदेव=जल, नलिनीपत्रस्थितं=कमलिनीपत्रोपरिसस्थितं चेत्, मुक्ताकारतया=मौक्तिकाकारेण, राजते=शोभते, स्वातौ, तदेव जलं, सागरशुक्तिकुक्षिगतं=सागरस्य शुक्तीना कुक्षौ पतित, मौक्तिक जायते, अतएव, अधम, मध्यम, उत्तम गुण, सवासत=साहचर्येणैव जायते ॥ २७३ ॥ असता=दुष्टाना, सङ्गदोषेण=साहचर्यदोषेण, साधव.=सज्जना अपि, विक्रियाम्=वैकृत भाव, गोहरणे=विराटनगरे गोहरणे, गत. ॥ २७४ ॥ अविज्ञातशीलस्य=अज्ञातस्वभावस्य, प्रतिश्रय.=वास, आश्रयो वा, न प्रदातव्य.। मत्कुणस्य=पर्यङ्ककीटस्य (खटमल के), दोषेण=अपराधेन, मन्दविसर्पिणी=यूका (जूँ) हता=निहता ॥ २७५ ॥

हिन्दी—दूसरी वात यह है कि—आपने इसका साथ करने से सभी राजधर्मों को छोड़ दिया है। राजधर्म का पालन न होने से आपके अनुचर भी आपसे विरक्त हो चुके हैं। यत. सञ्जीवक शष्पभोजी है, आप मासाहारी है एवं आपकी प्रजा भी मास में ही अभिरुचि रखती है और वह मासाहार आपके सफल उद्योग के विना सम्भव नहीं है, अत. उसके अभाव में आपकी प्रजा भी आपको छोड़कर चली ही जायगी। इसप्रकार इधर से भी आप नष्ट ही हो जायेंगे। इस सञ्जीवक के साथ में रहकर आपको आखेट करने की इच्छा होगी ही नहीं। क्योंकि कहा गया है कि—

जिस व्यक्ति के पास जैसे भृत्य होते हैं अथवा व्यक्ति जैसे मनुष्य की दासता करता है, वह भी उसी की तरह वन जाता है, इसमें सन्देह नहीं है ॥ २७२ ॥

और भी—तप्त लोहे पर पड़ने वाले जल का नाम भी मिट जाता है, जबकि वही जल कमलिनी के पत्र पर पड़ते ही मोती की तरह चमक उठता है और स्वाती नक्षत्र में सागर की शुक्तियों के बीच में पड़ने पर वही मोती का रूप धारण कर लेता है। अत. प्राय यह सत्य है कि अधम, मध्यम और उत्तम गुण सहवास के कारण ही उत्पन्न होते हैं ॥ २७३ ॥

और भी—दुष्टों के सहवासदोष से कभी-कभी सज्जनों के भी मन में विकार उत्पन्न हो जाया करता है, जैसे—दुर्योधन के कारण भीष्मपितामह को भी विराट नगर में गायों को छीनने के लिये जाना पड़ा था ॥ २७४ ॥

इसीलिये सज्जनव्यक्ति नीचों का सङ्ग नहीं करते हैं। कहा भी गया है कि—

जिस व्यक्ति के स्वभाव और गुण के विषय में जानकारी न हो, उसे आश्रय नहीं देना चाहिये। क्योंकि मत्कुण को आश्रय देने के कारण उसके दोष से ही यूका मारी गयी थी ॥ २७५ ॥

[ ९ ]

## ( मन्दविसर्पिणी-मत्कुणकथा )

अस्ति कस्यचिन्महीपतेः कस्मिंश्चित्स्थाने मनोरमं शयनस्थानम्। तत्र शुक्लतर-पट्युगलमध्यसंस्थिता मन्दविसर्पिणी नाम श्वेता यूका प्रतिवसति स्म। सा च तस्य महीपते रक्तमास्वादयन्ती सुखेन कालं नयमाना तिष्ठति।

अन्येद्युश्च तत्र शयने क्वचिद् भ्राम्यन्नग्निमुखो नाम मत्कुणः समायातः। अथ तं दृष्ट्वा सा विषण्णवदना प्रोवाच—"भो अग्निमुख! कुतस्त्वमत्रानुचितस्थाने समायातः? तद्यावन्न कश्चित्पश्यति, तावच्छीघ्रं गम्यताम्" इति।

स आह—"भगवति! गृहागतस्यासाधोरपि नैतद्युज्यते वक्तुम्। उक्तञ्च—

एह्यागच्छ, समाश्वसासनमिदं, कस्माच्चिराद् दृश्यसे?,
का वार्ता, न्वतिदुर्बलोऽसि, कुशलं, प्रीतोऽस्मि ते दर्शनात्।
एवं नीचजनेऽपि युज्यति गृहं प्राप्ते सतां सर्वदा,
धर्मोऽयं गृहमेधिनां निगदितः स्मार्तैर्लघुः स्वर्गदः॥ २७६॥

व्याख्या—मनोरमं=मनोरमणीयं, शयनस्थानं=शयनगृहम्, शुक्लतरपट्युगल-मध्ये=श्वेतवस्त्रद्वयसन्धिस्थाने, विषण्णवदना=खिन्नानना, अनुचितस्थाने=त्वन्निवासायोग्ये स्थाने, असाधोः=दुष्टस्य, युज्यते=शोभते। समाश्वस=विश्रामं कुरु, का वार्ता=किं वृत्तं, प्रीतोऽस्मि=प्रसन्नोऽस्मि, एवं नीचजनेऽपि गृहं प्राप्ते सति युज्यति। अयं हि गृहमेधिनां=गृहस्थानां, स्मार्तैः=स्मार्तधर्मशास्त्रैर्निगदितः=कथितः (व्यवस्थापितः), स्वर्गदः=स्वर्गप्रदः, लघुधर्मः॥ २७६॥

हिन्दी—किसी स्थान में एक राजा का अत्यन्त मनोहर शयनगृह था। वहाँ राजा के व्यवहार में आने वाले दो स्वच्छ वस्त्रों की सन्धि (जोड़) में मन्दविसर्पिणी नाम की एक यूका (जूँ) रहती थी। राजा के रक्त का आस्वादन करके वह अपना समय बड़े आनन्द से व्यतीत कर रही थी।

किसी दिन उस शयनकक्षमें कहीं से घूमता हुआ एक अग्निमुख नाम का खटमल आया। उसको देखकर वह यूका खेद-खिन्न होकर बोली—"अरे अग्निमुख! तुम कहाँ से इस स्थान में आ गये? इससे पूर्व कि कोई तुम्हें देखे, तुम यहाँ से शीघ्र भाग जाओ।"

उसने कहा—"भगवति! घर में आये हुये अभ्यागत के लिये ऐसा कहना उचित नहीं है, भले ही वह दुष्ट ही क्यों न हो। कहा भी गया है कि—

अपने घर में अभ्यागत के रूप में यदि कोई नीचजन भी आ जाय, तो सज्जन-व्यक्ति का यही कर्तव्य होता है कि वह अत्यन्त प्रेम से कहे कि—'आइये, आइये, विश्राम कीजिये, यह आसन है, इस पर बैठ जाइये, बहुत दिन के बाद दिखाई पड़े, क्या समाचार

है? इधर कुछ क्षीण जैसे लग रहे हैं? सकुशल हैं? आपके इस दर्शन से मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई है'। स्मार्तग्रन्थों में गृहस्थों के लिये यह स्वर्ग को देनेवाला एवं सबसे लघुधर्म कहा गया है॥ २७६॥

**अपर, मयाऽनेकमानुषाणामनेकविधानि रुधिराण्यास्वादितान्याहारदोषात् कटुतिक्तकषायाऽम्लरसास्वादानि। न च मया कदाचिन्मधुररक्तं समास्वादितम्। तद्यदि त्वं प्रसादं करोषि, तदस्य नृपतेर्विविधव्यञ्जनान्नपानचोष्यलेह्यस्वाद्वाहारवशाच्छरीरे यन्मिष्टं रक्तं सञ्जातं, तदास्वादनेन सौख्यं संपादयामि जिह्वायाः" इति। उक्तञ्च—**

**रङ्कस्य नृपतेर्वापि जिह्वासौख्यं समं स्मृतम्।**
**तन्मात्रं च स्मृतं सारं यदर्थं यतते नरः॥ २७७॥**
**यद्येवं न भवेल्लोके कर्म जिह्वाप्रतुष्टिदम्।**
**तन्न भृत्यो भवेत् कश्चित्कस्यचिद्वशगोऽथवा॥ २७८॥**
**यदसत्यं वदेन्मर्त्यो यद्वाऽसेव्यं च सेवते।**
**यद् गच्छति विदेशं च तत्सर्वमुदरार्थतः॥ २७९॥**

**तन्मया गृहागतेन बुभुक्षया पीड्यमानेन त्वत्सकाशाद्भोजनमर्थनीयम्, तन्न त्वयैकाकिन्यास्य भूपते रक्तभोजनं कर्तुं युज्यते।"**

**व्याख्या**—रङ्कस्य=दरिद्रस्य, जिह्वासौख्यं=जिह्वायाः पदार्थभोगेच्छा, समं=तुल्यं, तन्मात्रं=जिह्वासौख्यमात्रम्, सारं=तत्त्वं, यतते=प्रयतते॥ २७७॥ जिह्वाप्रतुष्टिदं=जिह्वासौख्यप्रदं, कर्म, लोके न स्यात् तदा कोपि कस्यापि वशगो न भवेत्॥ २७८॥ मर्त्यः=मनुष्यः, असत्यं=मिथ्याभाषणादिकं करोति, असेव्यम्=असेवनीयं च, सेवते, विदेशं वा गच्छति, सर्वम् उदरार्थतः करोति॥ २७९॥ अर्थनीयं=प्रार्थनीयम्।

**हिन्दी**—इसके अतिरिक्त एक बात यह भी है कि—मैंने अनेक प्रकार के मनुष्यों के विविध स्वादवाले रक्तों का आस्वादन किया है। किन्तु वे सभी तत्तत्पुरुषों के आहारदोष के कारण कटु, तिक्त, कषाय एवं अम्ल (खट्टे) थे। आजतक मैंने कभी भी मीठे खून का आस्वादन नहीं किया है। यदि तुम कृपा करो तो विविधप्रकार के व्यञ्जनों, अन्नों, पेयपदार्थों और चूसकर तथा चाटकर खाने योग्य वस्तुओं आदि सुस्वादु पदार्थों को खाने से इस राजा के शरीर में जो मधुर रक्त उत्पन्न हुआ है, उसको खाकर अपनी जिह्वा की तृप्ति कर लूँ। कहा भी गया है कि—

जिह्वा के स्वाद का आनन्द लेना राजा और रङ्क दोनों के लिये समान होता है। दोनों की इच्छायें समान होती हैं। इस विश्व में जिह्वा का स्वादमात्र ही सार भी होता है। मनुष्य अपना सम्पूर्ण उद्योग इसी के लिये करता है॥ २७७॥

यदि, जिह्वा को सन्तुष्ट करने वाला कार्य इस संसार में ऐसा (सारभूत) नहीं होता तो न कोई किसी की दासता करता और न किसी के वशीभूत ही होता॥ २७८॥

मनुष्य यदि असत्य बोलता है, असेव्य की सेवा करता है अथवा विदेश गमन करता है, तो केवल पेट के लिये। पेट के लिये ही मनुष्य को सारा प्रपञ्च करना पड़ता है॥ २७९॥

पक्षिवृन्दम्, खगकुलमिति यावत्। सवीक्ष्य=दृष्ट्वा, गर्हितं=निन्दित कर्म, गतानुगतिक = परानुवर्तक, अनुग (पीछे चलने वाला), पारमार्थिक =स्वयविचारपरः ॥ ३७३ ॥ चाटु = प्रियभाषी (चापलूस), तस्कर =चौर, दुर्वृत्त =दु शील, साहसिक =दस्यु, लुण्ठक- (डाकू), कूट-=माया, छद्म =कपटव्यवहार, एभि, पीड्यमाना =प्रतार्यमाणा, प्रजा, रक्ष्या-=सरक्षणीया, राज्ञामेतत्पुनीत कर्त्तव्यं भवति ॥ ३७४ ॥ षड्भाग-=षष्ठो भाग, रक्षितु = प्रजापालकस्य, रक्षकस्येति भाव, भवति। य =राजा, न रक्षति=प्रजाया सरक्षण न करोति, प्रजाया षष्ठो भाग, तेनाधर्मात्=पापाद्भवति, किञ्च प्रजापालनविरतस्य तस्य चौरादिना विहितस्य पापस्यापि षष्ठो भाग प्राप्नोतीति ॥ ३७५ ॥

**हिन्दी**—अत हम लोगों को वैनतेय के ही पास चलना चाहिये, क्योंकि वह हम लोगों का स्वामी है।

उपर्युक्त निर्णय के पश्चात् वे (सभी पक्षी) खिन्नमुख एव अश्रुपूरित नेत्रों से गरुड़ के पास जाकर करुण स्वर में रोते हुये कहने लगे—"महाराज! अनर्थ हो गया। पक्षियों के साथ घोर अन्याय हो रहा है। आपके स्वामी रहते हुये भी इस सदाचारी एवं निर्दोष टिट्टिभ के अण्डों को समुद्र ने अपहृत कर लिया है। इस समय पक्षिकुल विनष्ट हो रहा है। यदि यही स्थिति बनी रही तो समुद्र स्वेच्छापूर्वक अन्य पक्षियों को भी मार ही डालेगा। कहा गया है कि—

एक व्यक्ति को अनर्थ करते हुये देखकर दूसरा भी व्यक्ति अनर्थ एव विगर्हित कर्म करने लगता है। यह ससार तो दूसरों का अनुकरण करता ही है। यह विचारशील नहीं है। उचित या अनुचित का विचार करके कार्य करने की प्रवृत्ति बहुत कम लोगों में पायी जाती है ॥ ३७३ ॥

और भी—राजा का यह कर्तव्य होता है कि वह चापलूसों, चोरों, दुष्टों (गुण्डों) तथा डाकुओं आदि के कपट, मायाजाल और क्रूरादि कार्यों से प्रजा की सतत रक्षा करता रहे ॥ ३७४ ॥

राजा यदि प्रजा की रक्षा में तत्पर रहता है तो धर्मतः प्रजा द्वारा उपार्जित वित्त के षष्ठांश का भागी होता है। यदि वह प्रजा की रक्षा नहीं करता है तो उसके द्वारा लिये जाने वाला प्रजा के वित्त का षष्ठांश धर्मविरुद्ध होता है।

प्रजा की रक्षा में तत्पर रहते हुये वह प्रजा द्वारा उपार्जित धर्म का भी षष्ठांश प्राप्त करता है। और प्रजा की रक्षा मे विरत रहने पर दस्युओं द्वारा उपार्जित पाप के षष्ठांश को भी उसे ही ग्रहण करना पड़ता है ॥ ३७५ ॥

प्रजापीडनसन्तापात्समुद्भूतो हुताशन।
राज्ञ श्रिय कुल प्राणान्नादग्ध्वा विनिवर्त्तते ॥ ३७६ ॥
राजा बन्धुरबन्धूना राजा चक्षुरचक्षुषाम्।
राजा पिता च माता च सर्वेषा न्यायवर्तनात् ॥ ३७७ ॥

फलार्थी पार्थिवो लोकान् पालयेद्यत्नमाश्रितः।
दानमानादितोयेन मालाकारोऽङ्कुरानिव ॥ ३७८ ॥
यथा बीजाङ्कुरः सूक्ष्मः प्रयत्नेनाभिरक्षितः।
फलप्रदो भवेत्काले तद्वल्लोकः सुरक्षितः ॥ ३७९ ॥
हिरण्यधान्यरत्नानि यानानि विविधानि च।
तथान्यदपि यत्किञ्चित्प्रजाभ्यः स्यान्नृपस्य तत् ॥ ३८० ॥

व्याख्या—प्रजापीडनसन्तापात् = प्रजापीडनरूपात्सन्तापात्, समुद्भूतः = उत्पन्न, हुताशन = अग्नि, राज्ञ, श्रिय, कुल, प्राणान् अदग्ध्वा न निवर्तते ॥ ३७६ ॥ राजा अबन्धुना = बन्धुबान्धवादिरहितानामनाथानाम्, बन्धु = आत्मीयो जनः, अचक्षुषा = नेत्रविहीनाना, न्यायवर्तिना = न्यायधर्माद्याश्रिताना माता, पिता च भवति ॥ ३७७ ॥ फलार्थी = वित्तार्थी, दानमानादितोयेन = दानमानादिरूपेण जलेन लोकान् पालयेत्। यथा मालाकार, अङ्कुरान् पालयति ॥ ३७८ ॥ सूक्ष्म = अत्यल्प, प्रयत्नेन = यत्नेन, अभिरक्षित सन् काले फलदो भवति, तथैव लोकोऽपि काले सुखदो भवतीति ॥ ३७९ ॥ यानानि = वाहनानि, नृपस्य प्रजाभ्य एव भवन्ति ॥ ३८० ॥

हिन्दी—प्रजा के पीडनरूपी क्षोभ (संघर्ष) से उत्पन्न अग्नि जब तक राजा के वैभव, कुल तथा शरीर को भस्मीभूत नहा कर देती, तब तक शान्त नहीं होती है ॥ ३७६ ॥

असहायों और निर्बलों का राजा ही बन्धु होता है। अन्धों की आँख भी वही होता है। न्याय तथा धर्म के मार्ग पर चलने वाली सम्पूर्ण प्रजा का वह माता-पिता होता है ॥ ३७७ ॥

जैसे फलेच्छु माली वृक्ष के नवाङ्कुरों को सींचता रहता है, उसी प्रकार प्रजा रूपी वृक्ष के मधुर फलों को चाहने वाले राजा को भी चाहिये कि वह दान एवं सम्मान रूपी जल से उसे सतत सींचता रहे ॥ ३७८ ॥

जैसे नित्य के सरक्षण एव पोषण से वृक्ष का छोटा अङ्कुर कालान्तर में फलद होता है, उसी प्रकार सतत सरक्षित प्रजा भी राजा के लिये समय पर फलवती होती है ॥ ३७९ ॥

हिरण्य, धान्य, विविध प्रकार के वाहन एव सुख के अन्य उपकरण, ये सभी प्रजा के ही द्वारा राजा को मिलते हैं। यदि राजा इनका सम्यक् पालन नहीं करता है, तो सुख का भागी भी नहीं बन पाता ॥ ३८० ॥

अथैव गरुड समाकर्ण्य तद्दुःखदुःखित कोपाविष्टश्च व्यचिन्तयत्—"अहो, सत्यमुक्तमेतै पक्षिभि। तदद्य गत्वा तं समुद्रं शोषयाम।" एवं चिन्तयतस्तस्य विष्णुदूतः समागत्याह—"भो गरुत्मन्! भगवता नारायणेनाहं तव पार्श्वे प्रेषित। देवकार्याय भगवानमरावत्या यास्यतीति। तत्सत्वरमागम्यताम्।"

तच्छ्रुत्वा गरुड साभिमानं प्राह—"भो दूत! किं मया कुभृत्येन भगवान् करि-

ष्यति। तद् गत्वा त वद यद् अन्यो भृत्यो वाहनायास्मत्स्थाने क्रियताम्। मदीयो नमस्कारो वाच्यो भगवत । उक्तञ्च—

यो न वेत्ति गुणान् यस्य न त सेवेत पण्डितः।
न हि तस्मात्फल किञ्चित्सुकृष्टादूषरादिव" ॥ ३८१ ॥

दूत आह—"भो वैनतेय ! कदाचिदपि भगवन्त प्रति त्वया नैतदभिहितमीदृक्। तत्कथय कि ते भगवतापमानस्थान कृतम् ?"

गरुड आह—"भगवदाश्रयभूतेन समुद्रेणास्मट्टिट्टिभाण्डान्यपहृतानि। तद्यदि तस्य निग्रह न करोति तदह भगवतो न भृत्य, इत्येष निश्चयस्त्वया वाच्य। तद्द्रुततरं गत्वा भवता भगवत समीपे वक्तव्यम्।"

व्याख्या—अमरावती=देवपुरी, य =प्रभु, यस्य=भृत्यस्य, यत सुकृष्टात्=हलेन सम्यग् आकृष्टात्, ऊषरादिव किञ्चित्फलं न भवति ॥ ३८१ ॥ वैनतेय =गरुड., ईदृक्=एतादृशं वाक्यम्, अपमानस्थानम्=अपमानजनक कृत्यम्। आश्रयभूतेन=निवासभूतेन, तस्य=समुद्रस्य निग्रह.=दण्डविधानं द्रुततर=शीघ्रं यथा स्यात्तथा।

हिन्दी—उन पक्षियों की वात को सुनकर गरुड ने उनके दु ख मे दु खित एव क्रुद्ध होकर सोचा—"इन पक्षियों ने ठीक कहा है। आज ही जाकर मैं उसे सोख डालता हूँ।" वे यह सोच ही रहे थे कि इसी बीच में भगवान् विष्णु के एक दूत ने आकर कहा—"गरुत्मन् ! भगवान् नारायण ने मुझे आपके पास भेजा है। देवों के कार्य से भगवान् अभी अमरावती जाने वाले हे। अत शीघ्र चलिये।"

दूत की उपर्युक्त वात को सुनकर गरुड ने साभिमान यह कहा—"दूत ! मेरे जैसे कुभृत्य को रखकर भगवान् क्या करेंगे ? अत उनके पास जाकर यह कहो कि वे मेरे स्थान पर किसी अन्य भृत्य को नियुक्त कर लें। भगवान् से मेरा नमस्कार भी कह देना। क्योंकि—

जो स्वामी भृत्य के गुणों को नहीं जानता है, उस स्वामी की सेवा मे रहना उस भृत्य के लिए उचित नहीं है। क्योंकि—प्रयत्नपूर्वक जोती गयी ऊपर भूमि की तरह उस स्वामी की शुश्रूषा भी निष्फल ही होती है ॥ ३८१ ॥

गरुड की वात को सुनकर भृत्य ने कहा—"वैनतेय ! इससे पूर्व कभी भी आपने भगवान् के प्रति ऐसे शब्दों का उच्चारण नहीं किया था। भगवान् ने आपका क्या अपमान किया है कि आप आज इस तरह के शब्दों का उच्चारण कर रहे है ?"

गरुड ने कहा—"भगवान् का आश्रय होने के कारण समुद्र ने मेरी एक प्रजा टिट्टिभ के अण्डों का अपहरण कर लिया है। यदि भगवान् उसको उचित दण्ड नहीं देते है तो मै भगवान् की दासता करने को अव प्रस्तुत नही हूँ। यह मेरा दृढ निश्चय है। अत. आप शीघ्र जाकर भगवान् से मेरी प्रार्थना को कह दें।"

अथ दूतमुखेन प्रणयकुपित वैनतेय विज्ञाय भगवाश्चिन्तयामास—"अहो, स्थाने कोपो वैनतेयस्य। तत्स्वयमेव गत्वा समानपुर सर तमानयामि। उक्तञ्च—

भक्तं शक्तं कुलीनं च न भृत्यमपमानयेत्।
पुत्रवल्लालयेन्नित्यं य इच्छेच्छ्रियमात्मनः॥ ३८२॥

अन्यच्च—

राजा तुष्टोऽपि भृत्यानामर्थमात्रं प्रयच्छति।
ते तु संमानितास्तस्य प्राणैरप्युपकुर्वते"॥ ३८३॥

इत्येवं सम्प्रधार्य रुक्मपुरे वैनतेयसकाशं स्वयमगमत्। वैनतेयोऽपि गृहागतं भगवन्तमवलोक्य त्रपाधोमुखः प्रणम्योवाच—'भगवन्! त्वदाश्रयोन्मत्तेन समुद्रेण मम भृत्यस्याण्डान्यपहृत्य ममावमाननं विहितम्। परं भगवल्लज्जया मया विलम्बितं, नो चेदेनमहं स्थलत्वमद्यैव नयामि। यतः स्वामिभयाच्छुनोऽपि प्रहारो न दीयते। उक्तञ्च—

येन स्याल्लघुता वाथ पीडा चित्ते प्रभोः क्वचित्।
प्राणत्यागेऽपि तत्कर्म न कुर्यात् कुलसेवकः॥ ३८४॥

व्याख्या—प्रणयकुपितः=सस्नेहकुपितः, स्थाने=युक्तस्थाने, यः=स्वामी, आत्मनः श्रियम्, इच्छेत, स भक्तं=भक्तियुक्तं, शक्तं=समर्थं, भृत्यं नावमान्येत्। प्रत्युत पुत्रवत्तं लालयेत्=तस्य लालनं कुर्यादिति॥ ३८२॥ तुष्टः सन् राजा केवलं भृत्याय अर्थमेव प्रयच्छति, भृत्यस्तु संमानितः सन्, स्वप्राणैरपि उपकुर्वते॥ ३८३॥ त्रपाधोमुखः=लज्जयाधोमुखः (लज्जा से शिर को झुकाकर), अवमाननम्=तिरस्कारः, विलम्बितम्=तस्यानुशासने विलम्बं कृतं। स्थलत्वं=शुष्कत्वं, शुनः=कुक्कुरस्य, भृत्यस्य येन कार्येण प्रभोः=स्वामिनः, लघुता=मानहानिः, पीडा=कष्टं वा स्यात् तत्कर्म=तादृशं कर्म, प्राणत्यागेऽपि=प्राणापहारेऽपि, मरणकाले समागतेऽपि (मरने की स्थिति में होने पर भी), न कुर्यादिति॥ ३८४॥

हिन्दी—दूत के मुख से गरुड का समाचार सुनने के बाद उनको प्रणयकुपित जानकर भगवान् नारायण ने सोचा—"ठीक है। गरुड का कोप करना उचित है। अतः मैं स्वयं चलकर उनको सम्मानपूर्वक ले आता हूँ। कहा भी गया है कि—

स्वामिभक्त, समर्थ एवं कुलीन भृत्य का अपमान नहीं करना चाहिये। यदि स्वामी अपनी सम्पन्नता तथा भलाई को चाहता है तो उसे अपने विश्वस्त भृत्य का भी उसी प्रकार लालन पालन करना चाहिये जैसा कि अपने पुत्र का किया जाता है॥ ३८२॥

और भी—राजा भृत्य पर प्रसन्न होकर केवल धन ही प्रदान करता है किन्तु सेवक संमानित एवं लालित होने के कारण सन्तुष्ट होकर स्वामी की भलाई के लिये अपने प्राणों को भी प्रदान कर देता है॥ ३८३॥

उपर्युक्त बातों को सोचकर, भगवान् नारायण स्वयं रुक्मपुर में गरुड से मिलने के लिये पहुँच गये। गरुड ने अपने निवासस्थान पर आये हुए भगवान् नारायण को देखकर लज्जा से अपने मस्तक को झुका लिया और भगवान् को प्रणाम करके उन्होंने कहा—"भगवन्!

आप का आश्रय होने के कारण मदोन्मत्त समुद्र ने मेरे भृत्य के अण्डों का अपहरण करके मेरा अपमान किया है। मेरे कार्य से श्रीमान् का अपमान न हो जाय, इस भय से मैंने उसको दण्ड में अबतक विलम्ब किया है। अन्यथा, उसका शोषण करके मैंने उसको अबतक शुष्क बना दिया होता। यह बात प्रसिद्ध ही है कि स्वामी के ही भय से उसके कुत्ते को भी मारा नहीं जाता है।

कहा भी गया है कि—

भृत्य के जिस कार्य के कारण स्वामी की मानहानि की आशङ्का हो अथवा उसके चित्त में लेशमात्र भी कष्ट पहुचने की सभावना हो, ऐसे कार्य को प्राण जाने की स्थिति में आकर भी कुलसेवक को नहीं करना चाहिये" ॥ ३८४ ॥

तच्छ्रुत्वा भगवानाह—"भो वैनतेय! सत्यमभिहित भवता। उक्तञ्च—

> भृत्यापराधजो दण्ड स्वामिनो जायते यत.।
> तेन लज्जापि तस्यैव न भृत्यस्य तथा पुन.॥ ३८५॥

तदागच्छ, येनाण्डानि समुद्रादादाय टिट्टिभ सम्भावयाव, अमरावतीं च गच्छाव.। तथा अनुष्ठिते समुद्रो भगवता निर्भर्त्स्याग्नेय शर सन्धायाभिहित—"भो दुरात्मन्! दीयन्ता टिट्टिभाण्डानि, नो चेत्स्थलता त्वा नयामि।"

तत. समुद्रेण सभयेन टिट्टिभाण्डानि तानि प्रदत्तानि। टिट्टिभेनापि भार्यायै समर्पितानि। अतोऽह ब्रवीमि—"शत्रोर्विक्रममज्ञात्वा इति। तस्मात्पुरुषेणोद्यमो न त्याज्य।"

तदाकर्ण्य सञ्जीवकस्तमेव भूयोऽपि पप्रच्छ—"भो मित्र! कथ ज्ञेयो मयासौ दुष्टबुद्धिरिति? इयन्त काल यावदुत्तरोत्तरस्नेहेन प्रसादेन चाह दृष्ट, न कदाचित्तद्विकृतिर्दृष्टा। तत्कथ्यता, येनाहमात्मरक्षार्थं तद्वधायोद्यम करोमि।"

व्याख्या—यत भृत्यापराधज.=भृत्यस्यापराधेन विधेय., दण्ड=निग्रहोपाय, स्वामिन.=तस्य भर्तुरेव, जायते। तेन=भृत्यस्य दण्डेन, तस्यापराधेन च, तस्यैव=तस्य भर्तुरेव लज्जा भवति, न पुन भृत्यस्येति ॥ ३८५ ॥ सम्भावयाव:=सन्तोषयाव., निर्भर्त्स्य=विनिन्द्य, आग्नेयं शरम्=समुद्रशोषकमाग्नेयास्त्र, सन्धाय=प्रत्यञ्चायामारोप्य। इयन्तं कालम्=अद्यावधि। विकृति=विकारावस्था।

हिन्दी—गरुड़ की बात को सुनकर भगवान् नारायण ने कहा—वेनतेय! आपका कहना ठीक है। कहा गया है कि—

भृत्य के अपराध करने पर उसका दण्ड स्वामी को ही भोगना पड़ता है। उसके अपराध और दण्ड के लिये लज्जित भी स्वामी को ही होना पड़ता है। वह भृत्य जो अपराध करता है, वह अपने दण्ड एवं अपराध के लिये लज्जित नहीं होता ॥ ३८५ ॥

अत. मेरे साथ चलो, जिससे टिट्टिभ के अण्डों को समुद्र से लेकर उसे दे दिया जाय और उसको सन्तुष्ट कर के अमरावती को चल दिया जाय।"

गरुड के साथ समुद्र के पास जाकर भगवान् नारायण ने समुद्र को फटकारते हुये आग्नेय शर का सन्धान करके कहा—"अरे दुरात्मन्! टिट्टिभ के अण्डों को वापस कर दो, अन्यथा इस वाण से तुमको सुखाकर स्थल वना डालूँगा।"

भगवान् नारायण के डाटने पर समुद्र ने टिट्टिभ के अण्डों को लौटा दिया। टिट्टिभ ने उन अण्डों को लेकर अपनी स्त्री को दे दिया।

उक्त कथा को समाप्त करने के वाद दमनक ने कहा—'इसीलिये मैं कहता हूँ कि शत्रु के विक्रम और वल को विना जाने ही जो वैर ठान लेता है, उसको समुद्र की भाँति एक साधारण शत्रु से भी अपमानित होना पडता है, अत· पुरुष को अपना उद्यम नहीं छोडना चाहिये। प्रयत्न तो करते ही रहना चाहिये।"

दमनक की वात को सुनकर सञ्जीवक ने पुन· उससे पूछा—"मित्र! मैं यह कैसे विश्वास कर लूँ कि वह (पिङ्गलक) मुझपर रुष्ट है और मुझे मारना चाहता है? आज तक तो वह मुझसे उत्तरोत्तर स्नेह को वढाते हुए पूर्ण ढंग से ही व्यवहार करता रहा है, कभी भी मैंने उसको अपने प्रति अप्रसन्न होते हुये नहीं देखा है। अत उसके अप्रसन्न होने का कोई यदि ठोस प्रमाण तुम्हारे पास हो तो कहो, जिसके आधार पर मैं आत्मरक्षा के लिये उसको मारने का कोई प्रवन्ध कर सकूँ।"

**दमनक आह—"भद्र! किमत्र ज्ञेयम्? एष ते प्रत्यय, यदि रक्तनेत्रस्त्रिशिखा भ्रुकुटिं दधान सृक्किणी परिलेलिहत्त्वां दृष्ट्वा भवति, तद् दुष्टबुद्धि। अन्यथा सुप्रसादश्चेति। तदाज्ञापय मां, स्वाश्रय प्रति गच्छामि। त्वया च यथाय मन्त्रभेदो न भवति तथा कार्यम्। यदि निशामुख प्राप्य गन्तुं शक्नोपि, तद्देशत्याग· कार्य। यत—**

**त्यजेदेक कुलस्यार्थे ग्रामस्यार्थे कुल त्यजेत्।**
**ग्राम जनपदस्यार्थे आत्मार्थे पृथिवीं त्यजेत्॥ २८६॥**
**आपदर्थे धन रक्षेद्दारान् रक्षेद्धनैरपि।**
**आत्मान सतत रक्षेद्दारैरपि धनैरपि॥ २८७॥**

**वलवताभिभूतस्य विदेशगमन, तदनुप्रवेशो वा नीति। तद्देशत्याग कार्य। अथवाऽऽत्मा सामादिभिरुपायैरभिरक्षणीय। उक्तञ्च—**

**अपि पुत्रकलत्रैश्च प्राणान् रक्षेत पण्डित·।**
**विद्यमानैर्यतस्तै स्यात्सर्व भूयोऽपि देहिनाम्॥ २८८॥**

**व्याख्या**—प्रत्यय=विश्वासभूमि, त्रिशिखा=त्रिवलियुक्ता, सृक्किणी=ओष्ठप्रान्तभागौ, परिलेलिहत=स्वजिह्वया परिलिहन्, स्वाश्रय=स्वनिवास, मन्त्रभेद·=रहस्योद्घाटनं, निशामुख=सन्ध्यासमय, शक्नोषि=समर्थोऽसि, तदा देशत्यागो विधेय.। कुलस्यार्थे=कुटुम्वस्य रक्षणाय, आत्मार्थ=आत्मरक्षणाय, पृथिवीं त्यजेत्=वसुधा त्यजेत्, देशत्यागो विधेय· ॥ २८६॥ वलवताभिभूतस्य=वलवता समाक्रान्तस्य, विक्रमयुक्तस्य शत्रोराक्रमणेनेत्यर्थ, विदेशगमन=देशत्यागः कार्य, तदनुप्रवेश=आत्मसमर्पणेन तस्याश्रयण वा, नीति=राजनीति·।

पण्डित = श्रीमान् पुत्रकलत्रैर्वा = पुत्रकलत्रादिसमर्पणेन वा, तै = प्राणै, भूयोऽपि सर्वं = पुत्रकलत्रादिकं, स्यात् = भवति ॥ ३८७–३८८ ॥

**हिन्दी**—सञ्जीवक के प्रश्न का उत्तर देते हुये दमनक ने कहा—"भद्र ! इसमें जानने की क्या बात है ? (प्रमाण की क्या आवश्यकता है ?) तुम्हारे विश्वास के लिये यही पर्याप्त है कि—यदि तुमको देखकर वह (पिङ्गलक) अपनी भृकुटी को चढाकर अपने ओठों को जीभ से चाटते हुये तुम्हारी ओर देखेगा तो समझ लेना कि वह तुमसे रुष्ट है। यदि ऐसा न हुआ तो उसे प्रसन्न समझना। अब मुझे आज्ञा दो कि मैं अपने निवासस्थान को लौटूँ। तुम इस बात के लिए सचेष्ट रहना कि मेरी यह बात किसी तरह खुलने न पावे। यदि सन्ध्या के समय तक तुम यहाँ से भाग सको तो भाग जाना। क्योंकि—

कुल की रक्षा के लिये कुटुम्ब के एक सदस्य का परित्याग कर देना, ग्राम की रक्षा के लिये कुल का परित्याग कर देना, जनपद की रक्षा के लिये ग्राम का परित्याग कर देना और आत्मरक्षा के लिये देश का परित्याग कर देना नीतिसमत कहा गया है ॥ ३८६ ॥

आपत्ति से त्राण पाने के लिए ही धन को एकत्र किया जाता है। स्त्री की रक्षा के लिये धन का परित्याग कर देना उचित होता है। किन्तु आत्मरक्षा के हेतु धन तथा स्त्री दोनों का परित्याग यदि आवश्यक हो तो उनका परित्याग करने में मनुष्य को हिचकिचाना नहीं चाहिये ॥ ३८७ ॥

बलवान् शत्रु द्वारा आक्रान्त होने पर देश का परित्याग कर देना ही उचित होता है। यदि देश का परित्याग करना सभव न हो तो मनुष्य को चाहिये कि वह आत्मसमर्पण करके शत्रु की पराधीनता को ही स्वीकार कर ले। यही राजनीति है। अत तुम्हारा देशत्याग कर देना आवश्यक है। यदि देशत्याग न कर सको तो साम, दाम, दण्ड तथा भेद आदि के द्वारा आत्मरक्षा का उपाय कर लेना। कहा भी गया है कि—

आत्मरक्षा के लिये यदि आवश्यक हो तो बुद्धिमान् व्यक्ति अपने पुत्र तथा स्त्री का भी परित्याग कर देता है। क्योंकि प्राण के बचे रहने पर मनुष्य को पुत्र, कलत्र तथा ऐश्वर्यादि पुन मिल जाते हैं ॥ ३८८ ॥

तथा च—

येन केनाप्युपायेन शुभेनाप्यशुभेन वा।
उद्धरेद्दीनमात्मान समर्थो धर्ममाचरेत् ॥ ३८९ ॥
यो माया कुरुते मूढ प्राणत्यागे धनादिषु।
तस्य प्राणा प्रणश्यन्ति तैर्नष्टैर्नष्टमेव तत्" ॥ ३९० ॥

एवमभिधाय दमनक करटकसकाशमगमत्। करटकोऽपि तमायान्त दृष्ट्वा प्रोवाच—'भद्र ! किं कृत तत्र भवता ?"

दमनक आह—"मया तावन्नीतिबीजनिर्वापण कृतम्। परतो दैवविहितायत्तम्। उक्तञ्च यत —

पराङ्मुखेऽपि दैवेऽत्र कृत्य कार्यं विपश्चिता।
आत्मदोषविनाशाय स्वचित्तस्तम्भनाय च॥ ३९१॥

तथा च—

उद्योगिनं पुरुषसिंहमुपैति लक्ष्मी-
दैंवं हि दैवमिति कापुरुषा वदन्ति।
दैवं निहत्य कुरु पौरुषमात्मशक्त्या,
यत्ने कृते यदि न सिध्यति कोऽत्र दोषः॥ ३९२॥

**व्याख्या**—शुभेनाप्यशुभेन=उचितेनानुचितेन वा, दीनम्=विपन्नम्, आत्मानमुद्धरेत्। समर्थ=शक्त सन् धर्ममाचरेत्॥ ३८९॥ प्राणत्यागे=प्राणत्यागकाले, विपदि, यो हि धनादिषु=ऐश्वर्यादिषु, मायां=ममता, करोति, तस्य प्राणा. प्रणश्यन्ति=विनश्यन्ति, तै.=प्राणै, नष्टै·=विनष्टै, तत्=ऐश्वर्यादिकं, नष्टमेव=विनश्यति, नात्र सन्देहो विधेय॥ ३९०॥ अभिधाय=कथयित्वा, नीतिवीजनिर्वापण=भेदनीतेर्वीजारोपण, कृत=विहित, परत.=अत परम्, दैवविहितायत्तम्=भाग्यविधेयाधीनम्। विपश्चिना=धीमता, पराङ्मुखेऽपि दैवे=विपरीतेऽपि भाग्ये, आत्मदोषविनाशाय=अकर्मण्यत्वदोषनाशाय, स्वचित्तस्तम्भनाय=स्वमनस. परितोषाय, कृत्य=विधेय, कार्यं=कर्तव्यमेव॥ ३९१॥ उद्योगिनम्=साहसोद्योगसम्पन्न, पुरुषसिंह=नरश्रेष्ठं, दैवं हि देवम्=भाग्यं, सर्वं भाग्याधीन भवति, इति कापुरुषा=कातरा·, (उद्योगरहिता सालस्या) वदन्ति। दैवं निहत्य=भाग्य दूरीकृत्य, आत्मशक्त्या=यथात्मन. शक्ति. स्यात्तथा, पौरुषम्=उद्योग साहस च, कुरु। यत्ने=प्रयत्ने, कृते सति, यदि न सिद्धयति=कार्यसिद्धिन भवति, तदा पुरुषस्य दोषो न भवतीति॥ ३९२॥

**हिन्दी**—उचित या अनुचित जिस किसी भी उपाय से हो, मनुष्य को अपनी विपन्न आत्मा का उद्धार करना ही चाहिये। आत्मोद्धार के पश्चात् यदि व्यक्ति समर्थ हो जाता है तभी धर्मादि कृत्यों को कर सकता है। अत धर्म और अधर्म का विचार बाद में करना चाहिये। पहले आत्मोद्धार का ही उपाय करना चाहिये॥ ३८९॥

प्राणपर सङ्कट आने की स्थिति में भी जो व्यक्ति धनादि के प्रति ममता प्रदर्शित करता है, उसका प्राण चला ही जाता है। और प्राण के चले जाने पर धनादि स्वत. विनष्ट हो जाता है॥ ३९०॥"

सञ्जीवक के साथ उक्त प्रकार से बातचीत करने के बाद दमनक करटक के पास चला गया। करटक ने उसको अपनी ओर आते हुये देखकर कहा—"भद्र! वहाँ जाकर आपने क्या किया?"

दमनक ने कहा—"वहाँ जाकर मैंने भेदनीति का बीजारोपण कर दिया है। इसके आगे भाग्य जो करेगा, वह होगा। भविष्य भाग्याधीन है। क्योंकि—

भाग्य के प्रतिकूल रहने पर भी बुद्धिमान् व्यक्ति को अपने अकर्मण्यताजन्य दोषों को मिटाने और आत्मसन्तोष के लिये अपना कर्तव्य करते रहना चाहिये॥ ३९१॥

तथा च—उद्योगी एवं साहसी पुरुष को ही लक्ष्मी वरण करती (प्राप्त होती) है।" 'भाग्य में जो लिखा होगा वही होगा' यह कापुरुष जन ही कहा करते हैं। भाग्य का भरोसा छोड़कर मनुष्य को अपनी शक्ति के अनुसार उद्योग करते रहना चाहिये। प्रयत्न करने के बाद भी यदि कार्य की सिद्धि नहीं होती है तो वह पुरुष दोषी नहीं कहा जाता है॥ ९२॥"

करटक—आह—"तत्कथय कीदृक् त्वया नीतिबीजं निर्वापितम्?"

सोऽब्रवीत्—"मयाऽन्योन्यं ताभ्यां मिथ्याप्रजल्पनेन भेदस्तथा विहितो, यथा भूयोऽपि तौ मन्त्रयन्तावेकस्थानस्थितौ न द्रक्ष्यसि।"

करटक आह—"अहो, न युक्तं भवता विहितं, यत्परं तौ स्नेहार्द्रहृदयौ सुखाश्रयौ कोपसागरे प्रक्षिप्तौ। उक्तञ्च—

अविरुद्धं सुखस्थं यो दुःखमार्गे नियोजयेत्।
जन्मजन्मान्तरं दुःखी स नरः स्यादसंशयम्॥ ३९३॥

अपरं त्वं यद् भेदमात्रेणापि तुष्टस्तदप्ययुक्तं, यतः सर्वोऽपि जनो विरूपकरणे समर्थो भवति, नोपकर्तुम्। उक्तञ्च—

घातयितुमेव नीचः परकार्यं वेत्ति न प्रसाधयितुम्।
पातयितुमस्ति शक्तिर्वायोर्वृक्षं न चोन्नमितुम्"॥ ३९४॥

दमनक आह—"अनभिज्ञो भवान्नीतिशास्त्रस्य, तेनैतद् ब्रवीषि। उक्तञ्च—यतः—

जातमात्रं न यः शत्रुं व्याधिञ्च प्रशमं नयेत्।
महाबलोऽपि तेनैव वृद्धिं प्राप्य स हन्यते॥ ३९५॥

व्याख्या—ताभ्यां = पिङ्गलकसञ्जीवकाभ्यां, मिथ्याप्रजल्पनेन = असत्यभाषणेन, मन्त्रयन्तौ = वार्तालापं कुर्वन्तौ, न द्रक्ष्यसि = नावलोकयिष्यसि। सुखाश्रयौ = सुखेन निवसन्तौ। अविरुद्धम् = अप्रतिकूलं। सुखस्थं = सुखाश्रयं, सः, जन्मजन्मान्तरम् = इह जन्मनि परजन्मनि च, दुःखी भवति॥ ३९३॥ विरूपकरणे = विकृतभावोत्पादने, विनाशकार्ये, समर्थः = शक्तः, नोपकर्तुं = नोपकारकरणाय, नीचः = पामरः, परकार्यं घातयितुं = विघटयितुमेव, वेत्ति = जानाति, वायोः, वृक्षं पातयितुमेव शक्तिर्भवति, नोन्नमितुमिति॥ ३९४॥ व्याधिः = रोगः प्रशमं = शान्तिं, सः, तेनैव हन्यते॥ ३९५॥

हिन्दी—दमनक की बात को सुनकर करटक ने कहा—"कहो, किस प्रकार की नीति के बीज का वपन तुमने किया है"?

उसने कहा—"मैंने अपने असत्य भाषण के द्वारा उनके मध्य में इस प्रकार के भेद को उत्पन्न कर दिया है कि भविष्य में पुनः आप उनको एक स्थान पर बात-चीत करते हुए नहीं देखियेगा।"

करटक ने कहा—"ओह! आपने यह उचित कार्य नहीं किया है कि परस्पर में

स्नेहपूर्वक सानन्द निवास करने वाले उन दोनों को कोप के समुद्र में फेंक दिया है। कहा गया है कि—

सीधे सादे, सरल और सुखपूर्वक निवास करने वाले व्यक्ति को दुःख में डालने वाला मनुष्य कभी भी सुख नहीं प्राप्त करता। वह जन्म-जन्मान्तर तक दुःखी ही बना रहता है, इसमें सन्देह नहीं है ॥ ३९३ ॥

दूसरी बात यह भी है कि आपने जो केवल भेद नीति का ही वपन करके सन्तोष कर लिया है, वह भी अनुचित ही है। क्योंकि किसी कार्य को बिगाड़ने में सभी लोग समर्थ हो सकते हैं, किन्तु कार्य को बनाने में समर्थ होना सबके वश की बात नहीं होती। कहा भी गया है कि—

पामर जन दूसरों के कार्य को बिगाड़ना ही जानते हैं, उसको बनाना नहीं जानते। वायु अपनी शक्ति से किसी भी वृक्ष को उखाड़ सकता है, किन्तु गिरे हुये किसी वृक्ष को उठाकर खड़ा कर देने की शक्ति उसमें नहीं होती" ॥ ३९४ ॥

करटक की बात को सुनकर दमनक ने कहा—"आप नीति-शास्त्र से अनभिज्ञ हैं, इसीलिये ऐसी बात करते हैं। कहा गया है कि—

शत्रु और रोग को उत्पन्न होते ही जो व्यक्ति शान्त नहीं कर देता है, वह बाद में उनके बढ़ जाने पर उन्हीं के द्वारा मारा भी जाता है ॥ ३९५ ॥

तच्छत्रुभूतोऽयमस्माकं मन्त्रिपदापहरणात्। उक्तञ्च—

पितृपैतामहं स्थानं यो यस्यात्र जिगीषति।
स तस्य सहजः शत्रुरुच्छेद्योऽपि प्रिये स्थितः ॥ ३९६ ॥

यन्मया स उदासीनतया समानीतोऽभयप्रदानेन यावत्तावदहमपि तेन साचिव्यात्प्रच्यावितः। अथवा साध्विदमुच्यते—

दद्यात्साधुर्यदि निजपदे दुर्जनाय प्रवेशं,
तन्नाशाय प्रभवति ततो वाञ्छमानः स्वयं सः।
तस्माद्देयो विपुलमतिभिर्नावकाशोऽधमानां,
जारोऽपि स्याद् गृहपतिरिति श्रूयते वाक्यतोऽयम् ॥ ३९७ ॥

तेन मया तस्योपरि वधोपाय एष विरच्यते। स तस्य नाशाय, देशत्यागाय वा भविष्यति। तच्च त्वां मुक्त्वान्यो न ज्ञास्यति। तद्युक्तमेतत् स्वार्थायानुष्ठितम्। उक्तञ्च यतः—

निस्त्रिंशं हृदयं कृत्वा वाणीमिक्षुरसोपमाम्।
विकल्पोऽत्र न कर्तव्यो हन्यादेवापकारिणम् ॥ ३९८ ॥

व्याख्या—अयं = सञ्जीवकः, यो यस्य पितृपैतामहं = वंशक्रमादागतं, स्थानं = पदं, निवासादिकं वा, जिगीषति = जेतुमिच्छति, स तस्य प्रिये = हितकार्ये, स्थितः = वर्तमानोऽपि, सहजः = स्वाभाविकः, शत्रुः = रिपुः, उच्छेद्यः = विनाश्यश्च भवति ॥ ३९६ ॥ उदासीनतया =

अपरिचिततया अभयप्रदानेन=प्राणदानपुरःसरेण, तेन=सञ्जीवकेन, साचिव्यात्=मन्त्रिपदात्, प्रच्यावित:=पदच्युतः कृतः। यदि साधुः=सज्जनः, कश्चित् निजपदे=स्वस्थाने, दुर्जनाय=दुष्टाय, प्रवेशं दद्यात् सः, ततो वाञ्छमानः=तस्य पदं इच्छन्, तन्नाशाय=साधोर्विनाशाय, प्रभवति=यतते। अतो विपुलमतिभिः=धीमद्भिः अधमानां=पामराणां, नीचानामिति यावत्, अवकाशः=अवसरः, न देयः। अत्र=ससारे, जारोऽपि कश्चित्पुरुषः, गृहपतिः स्यात्=भवतीति, वाक्यतः=लोकोक्तिप्रसङ्गात्, श्रूयते=आकर्ण्यते ॥ ३९७॥ मुक्त्वा=विहाय, स्वार्थाय=स्वलाभाय, अनुष्ठितं=विहितम्। निस्त्रिंश=वज्रोपमं कठोरं, इक्षुरसोपमाम्=अतिमधुरां, वाणीं कृत्वा, अपकारिणं=स्वापकारिणं, हन्यात्। अत्र विषये, विकल्पः=विवेकः सन्देहो वा, न कर्तव्यः ॥ ३९८ ॥

हिन्दी—हमारे मन्त्रिपद को छुड़ा देने के कारण यह सञ्जीवक हमारा शत्रु है। कहा भी गया है कि—

जो व्यक्ति किसी की वंश-परम्परा से आगत पद अथवा स्थान को छीनना चाहता है, वह उसका हितचिन्तक होते हुए भी स्वाभाविक शत्रु होता है। (अतः उसको मारने में कोई दोष नहीं होता है ॥ ३९६ ॥

मैंने उसको अभयदान देकर पिङ्गलक के पास पहुंचाया और उससे उसकी मित्रता करा दी, फिर भी उसने मेरे साथ विश्वासघात करके मुझे ही मन्त्रिपद से च्युत करा दिया। अथवा ठीक ही कहा गया है कि—

सज्जन पुरुष यदि किसी दुष्ट व्यक्ति को अपने स्थान पर बैठने का अधिकार दे देता है तो वह अधम व्यक्ति अपने को उस स्थान पर प्रतिष्ठित करने के लिये उस साधु पुरुष के ही विनाश का प्रयत्न करने लगता है। अतः बुद्धिमान् व्यक्तियों को चाहिये कि वे किसी भी अधम व्यक्ति को अपने पद पर स्थित होने का अवसर न प्रदान करें। लोकोक्तियों के प्रसङ्ग में ऐसा सुना जाता है कि जार व्यक्ति भी यदि अवसर पा जाता है तो वह गृहस्वामी को हटाकर स्वयं गृहपति बनने का प्रयत्न करने लगता है ॥ ३९७ ॥

अतएव मैंने विवश होकर उसके वध का उपाय किया है। मेरे द्वारा किये हुए उपाय से या तो वह मारा जायगा, अथवा देशत्याग करने को विवश हो जायगा। मेरे इस उपाय के विषय में आपको छोड़कर कोई भी दूसरा व्यक्ति जानने नहीं पायेगा। अतः जो कुछ भी मैंने किया है, वह युक्त और आत्मलाभ के लिये किया है। कहा भी गया है कि—

अपने हृदय को वज्र के समान कठोर और वाणी को गन्ने के रस के समान मधुर करके अपकारी व्यक्ति को मार ही डालना चाहिये। इस विषय में किसी प्रकार का सन्देह या विकल्प नहीं करना चाहिये ॥ ३९८ ॥

**अपरं मृतोऽप्यस्माकं भोज्यो भविष्यति। तदेकं तावद्वैरसाधनम्, अपरं साचिव्यञ्च भविष्यति, तृप्तिश्च इति। तद्गुणत्रयेऽस्मिन्नुपस्थिते कस्मान्मां दूषयसि त्वं जाड्यभावात्। उक्तञ्च—**

परस्य पीडनं कुर्वन् स्वार्थसिद्धिं च पण्डित.।
गूढबुद्धिर्न लक्ष्येत वने चतुरको यथा" ॥ ३९९ ॥

करटक आह—"कथमेतत्" ? स आह—

व्याख्या—भोज्य =खाद्यम्, साचिव्य=मन्त्रित्व, मन्त्रिपदप्राप्ति, तृप्ति =उदर-तृप्तिश्च। गुणत्रये=लाभत्रये, दूषयसि=निन्दयसि, जाड्यभावात्=मौर्ख्यात्। परस्य=शत्रो, स्वार्थसिद्धिं च कुर्वन् गूढमति पुरुषो न लक्ष्येत=अन्यैर्न ज्ञायते ॥ ३९९ ॥

हिन्दी—दूसरी एक बात यह भी है कि—यदि वह पिङ्गलक के द्वारा मार डाला गया तो हमारा भोज्य हो होगा। अत एक तो हमारा वैर–साधन हो जाता है, दूसरे हमारा मन्त्रिपद भी हमे मिल जाता है। तीसरा एक लाभ यह भी हो जाता है कि हम भर पेट भोजन भी मिल जाता है। एक ही साथ इन तीन तीन लाभों को सिद्ध करने वाले मेरे उपाय के विषय में अपनी मूर्खता के कारण न समझ कर मुझे दोषी बनाने का प्रयास तुम क्यों करते हो ? कहा गया है कि—

अपने स्वार्थ की सिद्धि के लिए शत्रु को पीडा पहुँचाने के बाद भी यदि पीडा को पहुँचाने वाला स्वार्थसाधक व्यक्ति चतुर है, तो अपनी गूढबुद्धि के कारण वह दूसरों की दृष्टि में नहीं आता है, जैसे—वन में निवास करने वाले चतुरक नाम के उस शृगाल को कोई समझ नहीं पाया और उसने अपने शत्रु को परास्त करके स्वार्थसाधन भी कर लिया" ॥ ३९९ ॥

करटक ने पूछा—"कैसे" ? दमनक ने कहा—

[ १६ ]

## ( सिंह-शृगाल-कथा )

अस्ति कस्मिंश्चिद्वनोद्देशे वज्रदंष्ट्रो नाम सिंह.। तस्य चतुरकक्रव्यमुखनामानौ शृगालवृकौ भृत्यभूतौ सदैवानुगतौ तत्रैव वने प्रतिवसत। अथान्यदिने सिंहेन कदाचिदासन्नप्रसवा प्रसववेदनया स्वयूथाद् भ्रष्टोष्ट्र्युपविष्टा कस्मिंश्चिद्वनगहने समासादिता। अथ ता व्यापाद्य यावदुदर स्फोटयति तावज्जीवल्लघुदासेरकशिशुर्निष्क्रान्त। सिंहोऽपि दासेरक्या, पिशितेन सपरिवार परा तृप्तिमुपगत, पर स्नेहाद् बालदासेरक त्यक्त गृहमानीयेदमुवाच—"भद्र! न तेऽस्ति मृत्योर्भयं मत्तो नान्यस्मादपि। तत स्वेच्छयाऽत्र वने भ्राम्यताम्। यतस्ते शङ्कुसदृशौ कर्णौ ततः शङ्कुकर्णो नाम भविष्यति।"

एवमनुष्ठिते चत्वारोऽपि ते एकस्थाने विहारिण परस्परमनेकप्रकारगोष्ठीसुखमनुभवन्तस्तिष्ठन्ति। शङ्कुकर्णोऽपि यौवनपदवीमारूढ क्षणमपि न त सिंह मुञ्चति।

व्याख्या—वृक =व्याघ्र, आसन्नप्रसवा=प्राप्तप्रसूतिसमया, स्वयूथाद्भ्रष्टा=स्वसमूहात् परिभ्रष्टा, उष्ट्री, वनगहने=सघने वने, समासादिता=प्राप्ता। स्फोटयति=विदारयति, दासेरक-

शिशु'=उष्टशिशु, पिशितेन=मांसेन, मत्त=अस्मत्सकाशात्, अन्यस्मात्=अन्यजीवात्, शङ्कु=कीलकम्, यौवनपदवीं=युवावस्था, मुञ्चति=परित्यजति।

हिन्दी—किसी वन के एक भाग में वज्रदंष्ट्र नाम का एक सिंह निवास करता था। उसके चतुरक और क्रव्यमुख नाम के शृगाल तथा भेड़िया जाति के दो सेवक थे जो उसके बड़े आज्ञाकारी थे और उसी वन में निवास भी करते थे। किसी दिन सिंह ने एक आसन्न-प्रसवा उष्ट्री (ऊँटनी) को देखा जो प्रसववेदना के कारण अपने यूथ से अलग होकर जङ्गल के सघन भाग में बैठ गयी थी। उस उष्ट्री को मारकर जब वह उसके पेट को चीरने लगा तो उसने उसके पेट में से निकले हुये एक उष्ट्रशिशु को देखा। उस उष्ट्री के मांस को सपरिवार खाकर वह सिंह परम तृप्त हुआ, किन्तु उस उष्ट्रशिशु को स्नेहवश अपने घर में उठा ले आया और प्रेमपूर्वक उससे बोला—"भद्र! मुझसे या किसी अन्य जानवर से तुम्हारी मृत्यु का भय नहीं है। अत: अपनी इच्छानुसार तुम इस वन में घूम सकते हो। क्योंकि तुम्हारे ये कान शङ्कु के समान हैं अतः तुम्हारा नाम शङ्कुकर्ण ही हुआ।"

उस दिन के बाद से वे चारों एक स्थान पर क्रीडा किया करते थे और अनेक प्रकार की गोष्ठियों का आयोजन करके आपस में आनन्द लिया करते थे। शङ्कुकर्ण पूर्ण आश्वस्त हो चुका था। युवावस्था हो जाने पर भी वह एक भी क्षण के लिए उस सिंह को छोड़ता नहीं था।

अथ कदाचिद्वज्रदंष्ट्रस्य केनचिद्वन्येन मत्तगजेन सह युद्धमभवत्। तेन मदवीर्यात्स दन्तप्रहारैस्तथा क्षतशरीरो विहितो, यथा प्रचलितुं न शक्नोति। तदा क्षुत्क्षामकण्ठस्तान् प्रोवाच—"भो! अन्विष्यतां किञ्चित्सत्वं, येनाहमेवं स्थितोऽपि तद्व्यापाद्यात्मनो युष्माकं च क्षुत्प्रणाशं करोमि।"

तच्छ्रुत्वा ते त्रयोऽपि वने सन्ध्याकालं यावद् भ्रान्ता, परं न किञ्चित्सत्वमासादितम्। अथ चतुरकश्चिन्तयामास—यदि शङ्कुकर्णोऽयं व्यापाद्यते, ततः सर्वेषां कतिचिद्दिनानि तृप्तिर्भवति, परं नैनं स्वामी मित्रत्वादाश्रयसमाश्रितत्वाच्च विनाशयिष्यति। अथवा बुद्धिप्रभावेण स्वामिनं प्रतिबोध्य तथा करिष्ये, यथा व्यापादयिष्यति। उक्तञ्च—

> अवध्यं चाथवागम्यमकृत्यं नास्ति किञ्चन।
> लोके बुद्धिमतां बुद्धेस्तस्मात्तां विनियोजयेत्॥ ४००॥

एवं विचिन्त्य शङ्कुकर्णमिदमाह—"भो शङ्कुकर्ण! स्वामी तावत्पथ्यं विना क्षुधया परिपीड्यते। स्वाम्यभावादस्माकमपि ध्रुवं विनाश एव। ततो वाक्यं किञ्चित् स्वाम्यर्थे वदिष्यामि, तच्छ्रूयताम्।"

व्याख्या—मदवीर्यात्=मदयुक्तवीर्यातिशयात्, क्षुत्प्रणाशं=बुभुक्षायाः शान्तिम्, भ्रान्ता=इतस्ततो भ्रान्ताः, व्यापाद्यते=हन्यते, आश्रयसमाश्रितत्वात्=प्रदत्ताश्रयत्वात्, प्रतिबोध्य=संबोध्य (समझा बुझाकर), लोके=जगति, बुद्धिमतां बुद्धेः, किञ्चन अवध्यं=अवि-

नाश्यम्, अगम्य=गन्तुमशक्यम्, अकृत्यम्=अकार्यं, नास्ति। अतस्ता=बुद्धिं, काले विनियोजयेत् ॥ ४०० ॥

हिन्दी—किसी दिन एक जङ्गली प्रमत्त हाथी के साथ वज्रदंष्ट्र का युद्ध हुआ। उस हाथी ने अपने मदवीर्य के कारण अपने दाँतों से उसको इस प्रकार घायल कर दिया कि वह चलने में भी असमर्थ हो गया। भूख से पीडित होने के कारण उसने अपने अनुयायियों से कहा—"तुम लोग किसी ऐसे जीव की खोज करो कि जिसको अपनी इस अवस्था में भी मैं मारकर अपनी तथा तुमलोगों की भूख को मिटा सकूँ।"

उसकी उपर्युक्त बात को सुनकर उन तीनों ने सन्ध्याकाल तक उस वनमें भ्रमण किया किन्तु उन्हें कोई भी जीव प्राप्त नहीं हुआ। अन्त में चतुरक (शृगाल) ने सोचा—यदि यह शङ्कुकर्ण मार डाला जाय तो कुछ दिनों के लिये हमलोगों के भोजन का कार्य चल सकता है। किन्तु मित्र होने तथा आश्रय में निवास करने के कारण स्वामी इसको मारना नहीं चाहेगा। अथवा मैं अपनी बुद्धि के प्रभाव से स्वामी को समझा बुझाकर ऐसा बना दूँगा कि वह उसे मारने के लिये प्रस्तुत हो जायगा। कहा भी गया है कि—

इस विश्व में बुद्धिमानों की बुद्धि के लिये कोई जीव अवध्य नहीं है न तो कोई स्थान ही अगम्य है और कोई कार्य भी ऐसा नहीं है कि जिसे न किया जा सके। अतः बुद्धिमानों को समय पर अपनी बुद्धि का उपयोग अवश्य करना चाहिये" ॥ ४०० ॥

उक्त बात को अपने मन में सोचकर उसने शङ्कुकर्ण से कहा—"शङ्कुकर्ण! स्वामी आज पथ्य के अभाव में भूख से पीडित है। स्वामी के रहनेपर हमलोगों का विनाश सुनिश्चित है। अतः स्वामी के हित के लिये मैं तुमसे एक बात कहूँगा, उसे सुन लो।"

**शङ्कुकर्ण आह—"भोः! शीघ्रं निवेद्यतां येन ते वचनं शीघ्रं निर्विकल्पं करोमि। अपरं, स्वामिनो हिते कृते मया सुकृतशतं कृतं भविष्यति।"**

**अथ चतुरक आह—"भो भद्र! आत्मशरीरं द्विगुणलाभेन स्वामिने प्रयच्छ, येन ते द्विगुणं शरीरं भवति, स्वामिनः पुनः प्राणयात्रा भवति।"**

**तदाकर्ण्य शङ्कुकर्णः प्राह—"भद्र! यद्येवं तन्मदीयमेव प्रयोजनमेतत्। उच्यतां स्वामी—"अर्थं क्रियतामिति। परमत्र धर्मः प्रतिभूः।"**

**इति ते विचिन्त्य सर्वे सिंहसकाशमाजग्मुः। ततश्चतुरक आह—"देव! न किञ्चित्सत्त्वं प्राप्तम्। भगवानादित्योऽप्यस्तं गतः। तद्यदि स्वामी द्विगुणं शरीरं प्रयच्छति, ततः शङ्कुकर्णोऽस्य द्विगुणवृद्ध्या स्वशरीरं प्रयच्छति धर्मप्रतिभुवा।"**

**सिंह आह—"भोः! यद्येवं तत्सुन्दरतरम्, व्यवहारस्यास्य धर्मः प्रतिभूः क्रियताम्" इति।**

व्याख्या—निर्विकल्पम्=निःसंशयम्, द्विगुणलाभेन=द्विगुणलाभार्थं, प्रतिभूः=साक्षी (गवाह, जमानत), धर्मप्रतिभुवा=धर्मसाक्ष्येण (धर्म को साक्षी मानकर), व्यवहारस्य=ऋणरूपेण तस्य शरीरग्रहणस्य।

हिन्दी—शङ्कुकर्ण ने कहा—"मित्र ! शीघ्र कहो, जिससे तुम्हारे आदेश को विना किसी विकल्प के मे शीघ्र कर सकूँ। दूसरी बात यह भी है कि स्वामी का हित करने से मुझे सैकडों सुकृतो का पुण्य भी प्राप्त होगा।"

चतुरक ने कहा—"मित्र ! दूने व्याज पर तुम अपने शरीर को स्वामी के लिये प्रदान कर दो। इसमे तुम्हारा शरीर दूना हो जायगा और साथ ही स्वामी की जीविका का प्रवन्ध भी हो जायगा।"

श्रृगाल की वात को सुनकर शङ्कुकर्ण ने कहा—"भद्र ! यदि यह वात सत्य है, तो इससे मेरा ही लाभ होगा। तुम स्वामी से इस वात को कह दो कि वे अपनी जीविका के लिये मेरे शरीर को द्विगुण लाभ पर स्वीकार कर लें। किन्तु इस व्यवहार मे उन्हें धर्म को साक्षी के रूप में स्वीकार करना आवश्यक होगा।"

उक्त निर्णय के पश्चात् वे सिंह के पास आकर खडे हो गये। चतुरक ने सिंह से कहा—"देव ! कोई भी जीव नहीं मिला। भगवान् सूर्य भी डूब चुके। यदि आपको द्विगुण शरीर देना स्वीकार हो तो यह शङ्कुकर्ण धर्म को साक्षी मानकर द्विगुण व्याज पर अपना शरीर देने को प्रस्तुत है।"

श्रृगाल की वात को सुनकर सिंह ने कहा—"तुम्हारी वात यदि सत्य है तो मैं प्रस्तुत हूँ। तुम धर्म को साक्षी मानकर इसके शरीर को ले सकते हो।"

**अथ सिंहवचनानन्तर वृकश्टगालाभ्या विदारितोभयकुक्षि शकुकर्णं पञ्चत्व-मुपगतः। अथ वज्रदंष्ट्रश्चतुरकमाह—"भोश्चतुरक ! यावदह नदीं गत्वा स्नान देवार्चन-विधिं कृत्वा गच्छामि, तावत्त्वयात्राप्रमत्तेन भाव्यम्" इत्युक्त्वा नद्या गत.।**

**अथ तस्मिन् गते चतुरकश्चिन्तयामास—"कथ ममकाकिनो भोज्योऽयमुष्ट्रो भवि-ष्यति" इति विचिन्त्य क्रव्यमुखमाह—"भो. क्रव्यमुख ! क्षुधालुर्भवान्। यद्यावदसौ स्वामी नागच्छति, तावत्त्वमस्योष्ट्रस्य मास भक्षय। अह त्वा स्वामिने निर्दोष प्रतिपादयिष्यामि।"**

**सोऽपि तच्छ्रुत्वा यावत्किञ्चिन्मासमास्वादयति तावच्चतुरकेणोक्त—भो. क्रव्यमुख ! समागच्छति स्वामी। तत्त्यक्त्वैन दूरे तिष्ठ, येनास्य भक्षण न विकल्पयति।"**

**तथाऽनुष्ठिते सिंह समायातो यावदुष्ट्र पश्यति, तावद्रिक्ताकृतहृदयो दासेरकः। ततो भ्रुकुटिं कृत्वा परुषतरमाह—"अहो ! केनैष उष्ट्र उच्छिष्टता नीतो, येन तमपि व्यापादयामि।" एवमभिहिते स क्रव्यमुखश्चतुरकमुखमवलोकयति—"किल तद्वद किञ्चि-द्येन मम शान्तिर्भवति"।**

**अथ चतुरको विहस्योवाच—"भो ! मामनादृत्य पिशित भक्षयित्वाऽधुना मन्मुख-मवलोकयसि ? तदास्वादय तस्य दुर्णयतरो फलम्" इति।**

**तदाकर्ण्य क्रव्यमुखो जीवनाशभयाद् दूरदेश गत।**

व्याख्या—उभयकुक्षि = उदरपार्श्वयुगलम्, अप्रमत्तेन = सावधानेन, एकाकिन =

एकस्य, क्षुधालु = क्षुधार्त, एनं = दासेरक, रिक्तीकृतहृदय = विहितशून्यहृदय., भृकुटिं कृत्वा = कोप विधाय, परुषतर = कठोरतरम्, उच्छिष्टताम् = उच्छिष्टभाव, मम = व्याघ्रस्य, अनादृत्य = तिरस्कृत्य, पिशितं = मास, दुर्णयतरो = दुष्कृत्यरूपस्य वृक्षस्य, जीवनभयात् = प्राण-भयात्, गतः = प्रस्थित ।

हिन्दी—सिंह की अनुमति मिल जाने पर वृक और शृगाल ने मिलकर उसके दोनों उदरपार्श्वभागों को चीर डाला। उदर के विदीर्ण होने से वह उष्ट्र तत्काल मर गया। तदनन्तर वज्रदंष्ट्र ने चतुरक से कहा—"चतुरक! मै नदी मे स्नान एव पूजा आदि करके अभी आता हूँ, तबतक तुम इस उष्ट्र को सावधानी पूर्वक देखते रहना।" यह कह कर वह स्नान के लिए चला गया।

उसके चले जाने पर चतुरक ने सोचा—कौन ऐसा उपाय किया जाय कि यह उष्ट्र केवल मेरे ही काम में आ सके?" यह सोचने के बाद उसने क्रव्यमुख से कहा—"मित्र क्रव्य-मुख! आप बहुत अधिक बुभुक्षित जान पड़ते हे। अत. जबतक वह लौटकर आ नहीं जाता है, तबतक आप इस उष्ट्र के मास को खा लीजिये। स्वामी के लौटने पर मैं आपको निर्दोष सिद्ध कर दूँगा।"

शृगाल की बात में आकर क्रव्यमुख ने उसको मास को खाना प्रारम्भ कर दिया। अभी उसने खाना प्रारम्भ ही किया था कि शृगाल ने कहा—"क्रव्यमुख! स्वामी आ रहा है। इसको छोड़कर दूर बैठ जाओ जिससे स्वामी इसके मास को खाने में किसी प्रकार का तर्क-वितर्क न कर सके।"

व्याघ्र के दूर हट जाने पर उस सिंह ने आकर देखा तो उष्ट्र का हृदय खाया जा चुका था। उसको देखकर वह क्रोध से लाल हो उठा और अपनी भाहों को चढ़ाकर कठोर स्वर में बोला—"अरे! इस उष्ट्र को किसने उच्छिष्ट किया है। शीघ्र बताओ, जिससे उसको भी मार डालूँ।" सिंह की बात को सुनकर क्रव्यमुख चतुरक के मुख की ओर देखने लगा जैसे—वह कह रहा हो कि—अपनी पूर्व प्रतिज्ञा के अनुसार कुछ कहो जिससे कि मेरे हृदय को कुछ शान्ति मिल सके।"

उसके उक्त भाव को देखकर चतुरक ने हँसकर कहा—"मेरी अवहेलना करके उष्ट्र के मास को खाने के बाद इस समय मेरा मुख क्या देखते हो? अपने द्वारा किये हुए दुर्नीति रूपी वृक्ष का फल भी तो चख लो।"

शृगाल की बात को सुनते ही क्रव्यमुख घबड़ा कर अपनी जान लेकर वहाँ से भाग गया।

**एतस्मिन्नन्तरे तेन मार्गेण दासेरकसार्थो भाराक्रान्त· समायात। तस्याग्र-सरोष्ट्रस्य कण्ठे महती घण्टा बद्धा। तस्या शब्द दूरतोऽप्याकर्ण्य, सिंहो जम्बुकमाह—"भद्र! ज्ञायतां किमेष रौद्र· शब्द श्रूयतेऽश्रुतपूर्व·?"**

तच्छ्रुत्वा चतुरकः किञ्चिद्वनान्तरं गत्वा सत्वरमभ्युपेत्य प्रोवाच—"स्वामिन्! गम्यतां, यदि शक्नोऽपि गन्तुम्।"

सोऽब्रवीत्—"भद्र! किमेवं मां व्याकुलयसि? तत्कथय किमेतत्?" इति।

चतुरक आह—"स्वामिन्! एष धर्मराजस्तवोपरि कुपितः—यदनेनाकाले दासेरकोऽयं मदीयो व्यापादितः, तत्सहस्रगुणमुष्ट्रमस्य सकाशाद् ग्रहीष्यामि, इति निश्चित्य बृहन्मानमादायाग्रेसरस्य ग्रीवायां घण्टां बद्ध्वा वध्यदासेरकसक्तानपि पितृपितामहानादाय वैरनिर्यातनार्थमायात एव।"

सिंहोऽपि तच्छ्रुत्वा सर्वतो दूरादेवावलोक्य मृतमुष्ट्रं परित्यज्य प्राणभयात्प्रणष्टः। चतुरकोऽपि शनैः शनैस्तस्योष्ट्रस्य मांसं चिरं भक्षयामास।" अतोऽहं ब्रवीमि—"परस्य पीडनं कुर्वन्" इति।

व्याख्या—दासेरकसार्थं = उष्ट्रसमूहः, भाराक्रान्तः = भारेण पीड़ितः, अग्रेसरस्य = अग्रगामिनः, रौद्रः = भयानकः, अश्रुतपूर्वं = इतः पूर्वमनाकर्णितः, किञ्चिद्वनान्तरं = कियद्दूरं, अभ्युपेत्य = परावृत्य, धर्मराजः = यमः, अकाले = अप्राप्तकाले एव, अस्य = सिंहस्य, बृहन्मानं = महान्तमुष्ट्रसमूहम्, वध्यदासेरकसक्तान् = मृतदासेरकसम्बन्धिनः, वैरनिर्यातनार्थं = वैरस्य शोधनार्थम्, आयात एव = समागत एव। प्रणष्टः = पलायितः। चिरं = बहुकालं यावत्, भक्षयामास = खादयामास।

हिन्दी—अभी वह सिंह उस मृत उष्ट्र के मांस को खाने की तैयारी ही कर रहा था कि इसी मध्य में बोझ से लदा हुआ उष्ट्रों का एक समूह उस स्थान से होकर आने लगा। उस समूह के आगे चलने वाले उष्ट्र के गले में एक बहुत बड़ा घण्टा बाँधा हुआ था। उस घण्टे के शब्द को दूर से ही सुनकर सिंह ने उस शृगाल से कहा—"भद्र! देखो तो, यह अश्रुतपूर्व कैसा शब्द सुनाई पड़ रहा है?" सिंह की बात को सुनकर वह शृगाल जङ्गल में कुछ दूर तक गया और तुरत लौटकर बोला—"स्वामिन्! भागो, भागो। यदि भाग सकते हो तो यहाँ से शीघ्र भाग जाओ।"

उसने कहा—"भद्र! तुम क्यों मुझे व्याकुल कर रहे हो? शीघ्र बताओ, यह कैसा शब्द है?"

चतुरक ने उत्तर दिया—"स्वामिन्! यमराज आप पर क्रुद्ध हो गये हैं कि—'इस दुष्ट सिंह ने असमय में ही मेरे इस उष्ट्र को मार डाला है। अतः मैं इससे अब दण्ड के रूप में एक हजार ऊँट लूँगा।' यह निश्चय करके उष्ट्रों के एक विशाल समूह के साथ इधर आ रहे हैं। उन्होंने अग्रेसर उष्ट्र के गले में एक घण्टा बाँध रखा है और इस मृत उष्ट्र के पूर्वजों को साथ में लेकर आपसे उसकी मृत्यु का बदला साधने के लिये आ पहुँचे हैं।"

सिंह ने उस शृगाल की बात को सुनने के बाद उस आने वाले समूह को दूर से देखा और उस मृत उष्ट्र को वहीं छोड़कर वह भय से अपना प्राण लेकर भाग गया। उसके चले जाने पर चतुरक धीरे धीरे उस उष्ट्र के मांस को कई दिनों तक खाता रहा।" इसीलिये

मैं कहता हूँ कि—"दूसरों को कष्ट पहुँचाते हुए भी अपने स्वार्थ की सिद्धि के लिये गुप्त बुद्धि का प्रयोग करने वाला व्यक्ति परिलक्षित नहीं हो सकता है।"

**अथ दमनके गते सञ्जीवकश्चिन्तयामास—"अहो! किमेतन्मया कृतं, यच्छष्पादोऽपि मांसाशिनस्तस्यानुगः संवृत्तः। अथवा साध्विदमुच्यते—**

**अगम्यान् यः पुमान् याति असेव्यांश्च निषेवते।**
**स मृत्युमुपगृह्णाति गर्भमश्वतरी यथा ॥ ४०१ ॥**

**तत्किं करोमि? क्व गच्छामि? कथं मे शान्तिर्भविष्यति? अथवा तमेव पिङ्गलकं गच्छामि, कदाचिन्मां शरणागतं रक्षति। प्राणैर्न वियोजयति। उक्तञ्च—**

**धर्मार्थं यततामपीह विपदो दैवाद्यदि स्युः क्वचित्,**
**तत्तासामुपशान्तये सुमतिभिः कार्यो विशेषान्नयः।**
**लोके ख्यातिमुपागतात्र सकले लोकोक्तिरेषा यतो,**
**दग्धानां किल वह्निना हितकरः सेकोऽपि तस्योद्भवः ॥ ४०२ ॥**

**तथा च—**

**लोकेऽथवा तनुभृतां निजकर्मपाकं नित्यं समाश्रितवतां विहितक्रियाणाम्।**
**भावार्जितं शुभमथाप्यशुभं निकामं, यद्भावि तद्भवति नात्र विचारहेतुः ॥ ४०३ ॥**

व्याख्या—शष्पादः = शष्पभोजी, तस्य = पिङ्गलकस्य, अनुगः = अनुचरः, संवृत्तः = संजातः। यः पुमान् अगम्यान् = गन्तुमनर्हान्, असेव्यान् = सेवानर्हान्, अश्वतरी = खच्चरी, यथा स्वमरणार्थमेव गर्भं धारयति ॥ ४०१ ॥ यदि धर्मार्थं यततामपि = प्रयत्नं कुर्वतामपि, दैवात् = दुर्भाग्यात्, विपदः = विपत्तयः, स्युः = भवन्ति, तदा तासाम् = विपदाम्, उपशान्तये = शान्त्यर्थं, नयः = नीतिः, अत्र सकले = सम्पूर्णे, लोके = विश्वे, एषा लोकोक्तिः, ख्यातिं = प्रसिद्धिम्, उपागता यत् दग्धानां = वह्निना प्रज्वलितानां, तस्योद्भवः = वह्निप्रभवः, सेकः = तापः (सेंकना) हितकरो भवति ॥ ४०२ ॥ अथवा, तनुभृतां = देहिनाम्, निजकर्मपाकं = स्वकर्मजफलं, समाश्रितवतां = समाश्रितानां, विहितक्रियाणां = स्वकृतकार्याणां, निकामं = यथेच्छभावार्जितं = स्वस्वभावनाकलितं शुभमथवाऽशुभं फलं भवति। यद्भावि = यद्भवितव्यं भवति, तद्भवति = तदेव भवति ॥ ४०३ ॥

हिन्दी—इधर दमनक के चले जाने पर सञ्जीवक ने सोचा—"मैंने यह क्या कर डाला कि स्वयं शष्पभोजी होते हुए भी उस मांसाशी के साथ मित्रता करके उसका दास ही बन गया। अथवा ठीक ही कहा गया है कि—

जो व्यक्ति अगम्य पुरुषों के पास जाता है और असेव्यजनों की सेवा करता है, वह अपनी मृत्यु को स्वयं बुला लेता है, जैसे—खच्चरी गर्भ धारण करके अपनी मृत्यु को स्वयं बुला लेती है ॥ ४०१ ॥

ऐसी स्थिति में क्या करूँ? कहाँ जाऊँ? किस प्रकार मुझे शान्ति मिलेगी, कुछ समझ में नहीं आता है। अथवा उस पिङ्गलक के ही पास चलता हूँ। कदाचित्

वह मुझे शरणागत समझकर मेरी रक्षा ही करे, और मेरी हत्या से विरत हो जाय। क्योंकि कहा गया है—

धर्म कार्यों को करते हुये भी यदि दुर्भाग्य से आपत्ति आ ही जाती है तो उसकी शान्ति के लिये बुद्धिमानो को चाहिये कि वे किसी विशेष नीति का अवलम्बन करके आत्मरक्षा का उपाय कर लें। लोक में यह उक्ति प्रसिद्ध ही है कि अग्नि मे जलने पर अग्नि का सेंक करना ही लाभदायक होता है ॥ ४०२ ॥

और भी—अथवा, इस विश्व में आकर मनुष्य अपने कर्म फलों का ही उपभोग करता है। मनुष्य को अपने अपने कर्मों का अवलम्बन करके अपने द्वारा विहित क्रियाओ से भावानुसार अर्जित शुभ एव अशुभ फलों का भोग करना पड़ता ही है। अत जो होना है वही होता है, इसमें विचार करने की आवश्यकता नहीं है ॥ ४०३ ॥

अपरञ्चान्यत्र गतस्यापि मे कस्यचिदुग्रसत्त्वस्य मांसाशिन सकाशान्मृत्युर्भविष्यति, तद्वर सिंहात्। उक्तञ्च—

महद्भि स्पर्धमानस्य विपदेव गरीयसी।
दन्तभङ्गोऽपि नागाना श्लाघ्यो गिरिविदारणे ॥ ४०४ ॥

तथा च—

महतोऽपि क्षय लब्ध्वा श्लाघा नीचोऽपि गच्छति।
दानार्थी मधुपो यद्वद् गजकर्णसमाहत·" ॥ ४०५ ॥

एव निश्चित्य स स्खलितगतिर्मन्द मन्दं गत्वा सिंहाश्रय पश्यन्नपठत्—"अहो ! साध्विदमुच्यते—

अन्तर्लीनभुजङ्गम गृहमिव व्यालाकुल वा वन,
ग्राहाकीर्णमिवाभिरामकमलच्छायासनाथ सर·।
नित्य दुष्टजनैरसत्यवचनासक्तैरनार्यैर्वृत,
दुःखेन प्रतिगम्यते प्रचकितै राज्ञा गृह वाद्धिवत्" ॥ ४०६ ॥

एव पठन्दमनकोक्ताकार पिङ्गलक दृष्ट्वा प्रचकित सवृतशरीरो दूरतर प्रणामकृतिं विनाप्युपविष्ट।

व्याख्या—उग्रसत्त्वस्य = हिंस्त्रजीवस्य, तद्वर सिंहात् = सिंहादेव मरण वरमिति। महद्भि = वलवद्भि श्रीमद्भिरिति यावत्, स्पर्धमानस्य = स्पर्धां कुर्वतो विरोध कुर्वत, विपदेव = विपत्तिरेव, गरीयसी = श्रेष्ठा, गिरिविदारणे = पर्वतभेदने, नागाना = गजाना, दन्तभङ्गोऽपि दन्तस्य विनाशोऽपि, श्लाघ्य = प्रशस्य एव भवति ॥ ४०४ ॥ महत = श्रेष्ठजनात्, क्षय = विनाश, लब्ध्वा = प्राप्य, नीच = खलोऽपि, श्लाघा = प्रशसामेव, गच्छति, यथा गजकर्णसमाहत = गजस्य कर्णनाहत, दानार्थी = मदपानलुब्ध, मधुप = भ्रमर, प्रशसामेव याति ॥ ४०५ ॥ स्खलितगति· = प्रकम्पितपाद, सिंहाश्रय = पिङ्गलकस्याश्रयम्, अन्तर्लीनभुजङ्गमं =

सर्पयुक्तम् (अन्तर्लीन =अभ्यन्तरे गुप्त, भुजङ्गमो यस्मिंस्तत्) गृहं=भवनं, व्यालाकुल= हिंस्रपशुसमन्वित (ज्वालाकुल वा वनमिति पाठे, दावाग्निना व्याप्त वनमिति), ग्राहाकीर्णं= मकरव्याप्तम्, अभिरामकमलच्छायासनाथ=मनोहरकमलच्छायया सुशोभित, सर इव, दुष्टजनै, असत्यवचनासक्तै, अनार्यै.=खलै, वृत=समावृत युक्तमिति भाव, राज्ञा गृह=भवन, वार्द्धिवत्=समुद्रवत्, प्रचकितै =भीतै, दु खेन च प्रतिगम्यते ॥ ४०६ ॥ दमनकोक्ताकारं=यथा दमनकेन पूर्वं कथितमासीत्तथाकारं, प्रचकित =भयात्संत्रस्तशरीर, संवृतशरीर.=सङ्कुचितकाय., प्रणामकृति विना=नमस्कार विनैव, उपविष्ट।

हिन्दी—(सञ्जीवक ने सोचा)—यदि मैं कहीं अन्यत्र भी भाग जाता हू, तो भी अन्तन्तोगत्वा किसी हिंस्र एवं मांसाशी पशु के द्वारा मार ही डाला जाऊँगा। अत. पिङ्गलक के ही हाथ से मरना अच्छा है। कहा भी गया है कि—

श्रेष्ठ जनों के साथ विरोध करके आपत्ति में पड जाना भी गौरव को बढाने वाला ही होता है। पर्वत को गिरा देने के लिए उससे टक्कर लेनेवाले गजों के दाँत का टूट जाना उनकी शोभा का ही विषय होता है ॥ ४०४ ॥

और भी—श्रेष्ठ जनों के द्वारा विनष्ट होने पर भी छोटे लोग प्रशंसा के ही पात्र समझे जाते है। क्योंकि—मद को पीने के लिए गज के गण्डस्थल पर विराजमान मधुप यदि गज के कान से मार भी डाला जाता है, तब भी उसकी प्रशंसा ही होती है ॥ ४०५ ॥

उक्त प्रकार से सोचने के पश्चात् वह (सञ्जीवक) स्खलित गति से धीरे धीरे सिंह (पिङ्गलक) के निवास स्थान पर पहुचकर इस श्लोक को पढने लगा—अहो! किसी ने कितना ठीक कहा है कि—

भुजङ्गों से युक्त गृह, हिंस्र पशुओं से व्याप्त वन (अथवा अग्नि की लपटों से व्याप्त वन) और सुन्दर पद्मपत्रों की छाया से सुशोभित किन्तु मगर से समाकीर्ण सरोवर की तरह मिथ्याभाषी, दुष्ट तथा नीच व्यक्तियों से समाक्रान्त राजाओं के भवन में भी समुद्र की ही तरह भयभीत एवं सशंकित मन से ही लोग प्रवेश करते है ॥ ४०६ ॥

उक्त श्लोक को पढता हुआ वह जब दमनक द्वारा बताये हुए आकार में पिङ्गलक को देखा तो भयभीत होकर अपने शरीर को समेट लिया और उसको बिना प्रणाम किये ही दूर जाकर बैठ गया।

पिङ्गलकोऽपि तथाविधं त विलोक्य दमनकवाक्य श्रद्दधान कोपात्तस्योपरि पपात। अथ सञ्जीवक खरनखरविकर्तितपृष्ठ शृङ्गाभ्या तदुदरमुल्लिख्य कथमपि तस्मादपेत शृङ्गाभ्या हन्तुमिच्छन् युद्धायावस्थित.।

अथ द्वावपि तौ पुष्पितपलाशप्रतिमौ परस्पर वधकाङ्क्षिणौ दृष्ट्वा करटक. साक्षेप दमनकमाह—"भो मूढमते! अनयोर्विरोध वितन्वता त्वया साधु न कृतम्। न च त्व नीतितत्त्व वेत्सि। नीतिविद्भिरुक्तञ्च—

कार्याण्युत्तमदण्डसाहसफलान्यायाससाध्यानि ये,
प्रीत्या संशमयन्ति नीतिकुशला. साम्नैव ते मन्त्रिण.।
नि.सारल्पफलानि ये त्वविधिना वाञ्छन्ति दण्डोद्यमै-
स्तेषां दुर्नयचेष्टितैर्नरपतेरारोप्यते श्रीस्तुलाम् ॥ ४०७ ॥

तद्यदि स्वाम्यभिघातो भविष्यति तत्किं त्वदीयमन्त्रबुद्ध्या क्रियते? अथ सञ्जीवको वध्यते तथाप्यभव्यम्। यत प्राणसन्देहात्तस्य च वध। तन्मूढ! कथं त्वं मन्त्रिपदमभिलषसि! सामसिद्धिं न वेत्सि। तद्वृथा मनोरथोऽयं ते दण्डरुचे.।

उक्तञ्च—

सामादिर्दण्डपर्यन्तो नय प्रोक्त स्वयम्भुवा।
तेषा दण्डस्तु पापीयास्त पश्चाद्विनियोजयेत् ॥ ४०८ ॥

व्याख्या—श्रद्दधान.=विश्वसन्, तस्योपरि=सञ्जीवकोपरि, खरनखरविकर्तितपृष्ठ=तीक्ष्णनखै कर्तितपृष्ठभाग, तदुदर=सिंहस्योदर, उल्लिख्य=विदार्य, अपेत=दूरं गत। पुनश्च=युद्धायावस्थित=युद्धाय सन्नद्धो बभूव। पुष्पितपलाशप्रतिमौ=कुसुमितपलाशवृक्षसदृशौ। रक्तार्द्रौ, साक्षेप=तमधिक्षिपन्, वितन्वता=विदधता, वेत्सि=जानासि। उत्तमदण्डसाहसफलानि=केवल दण्डाद्युपायैरेव साध्यानि, आयाससाध्यानि कठिनश्रमसाध्यानि, कार्याणि, प्रीत्या साम्नैव=सामोपायेनैव, संशमयन्ति=साधयन्ति, ते एव मन्त्रिण। ये नि सारल्पफलानि=तत्त्वरहितानि स्वल्पफलानि च, कार्याण्यपि, अविधिना, दण्डोद्यमै=दण्डोपायैरेव, साधयन्ति, ते दुर्नयचेष्टितै=दुर्नयारूढै. स्वकृत्यै, नरपते=भूपते, श्री=लक्ष्मी., तुलामारोप्यते ॥ ४०७ ॥ अभिघात=विनाश, अभव्यम्=अनुचितम्। नय=नीति, तेषा=दण्डपर्यन्ताना नयाना, मध्ये, दण्ड, पापीयान् भवति। अतस्त पश्चात्=गत्यन्तराभावात् पश्चात्, विनियोजयेत् ॥ ४०८ ॥

हिन्दी—पिङ्गलक ने जब सञ्जीवक के उक्त आचरण को देखा तो उसे दमनक द्वारा कही हुई बातों में पूर्ण विश्वास हो गया और वह तत्काल सञ्जीवक पर टूट पड़ा। पिङ्गलक के तीक्ष्ण नखों से आहत होकर सञ्जीवक ने भी उसके उदर को फाड डाला और किसी प्रकार उससे अपने को छुडाकर निकल गया। पुन. अपने सींगों के द्वारा पिङ्गलक को मारने की इच्छा से वह युद्ध के लिये सन्नद्ध हो गया।

इस प्रकार पुष्पित पलाश के वृक्ष की तरह रक्ताभ शरीरवाले उन दोनों जीवों को एक के द्वारा दूसरे का विनाश करने को प्रस्तुत देखकर करटक ने अपेक्षापूर्वक दमनक से कहा—"मूर्ख! इन दोनों के मध्य में विरोध भाव को उत्पन्न करके तुमने अच्छा कार्य नहीं किया है। तुम नीतितत्त्व को नहीं जानते हो। नीतिविदों ने कहा है कि—

केवल दण्ड एवं साहसिक युद्ध आदि आयास साध्य उपायों के द्वारा ही जिन कार्यों की सिद्धि हो सकती है, अन्यथा नहीं, उन कार्यों को भी जो प्रेमपूर्वक साम के द्वारा साध लेते हैं, वे ही नीतिकुशल और सच्चे मन्त्री कहे जाने के योग्य होते हैं। और जो मन्त्री तत्त्वहीन

अल्पफलोत्पादक कार्य को भी आयामसाध्य दण्डादि उपायों के द्वारा ही सिद्ध करने के पक्षपाती होते हैं वे ही अपनी दुर्नीति तथा कुबुद्धि के द्वारा राजाओं की लक्ष्मी को संशय की तुला पर स्थापित करते हैं। (अर्थात्—राजा को अनुचित परामर्श देकर छोटी बातों के लिए भी युद्ध में प्रवृत्त करते हैं) ॥ ४०७ ॥

तुम्हारी इस नीति के कारण यदि स्वामी का विनाश ही हो गया तो तुम्हारे जैसे मन्त्री के परामर्श से राजा का क्या लाभ हुआ, यदि संयोगवश सञ्जीवक ही मर गया तो भी अनुचित ही होगा।

सञ्जीवक की दशा स्वामी के आघात से चिन्ताजनक तो हो ही चुकी है। अत एव उसके मरने में संदेह नहीं है। जब तुम सामनीति का प्रयोग करना जानते ही नहीं हो तो मूर्ख! आखिर किस बुद्धि से तुम मन्त्री बनना चाहते हो; दण्ड में विश्वास रखने वाली तुम्हारी बुद्धि व्यर्थ है। अतः तुम्हारा यह मनोरथ भी व्यर्थ ही है। कहा गया है कि—

ब्रह्मा ने साम से लेकर दण्ड तक जिन नीतियों का प्रतिपादन किया है, उनमें दण्ड सबसे पापपूर्ण है। अतः उपायान्तर के अभाव में ही उसका प्रयोग करना उचित होता है ॥ ४०८ ॥

तथा च—

साम्नैव यत्र सिद्धिर्न तत्र दण्डो बुधेन विनियोज्यः।
पित्तं यदि शर्करया शाम्यति कोऽर्थः पटोलेन ? ॥ ४०९ ॥

तथा च—

आदौ साम प्रयोक्तव्यं पुरुषेण विजानता।
सामसाध्यानि कार्याणि विक्रियां यान्ति न क्वचित् ॥ ४१० ॥
न चन्द्रेण न चौषध्या न सूर्येण न वह्निना।
साम्नैव विलयं याति विद्वेषिप्रभवं तमः ॥ ४११ ॥

तथा यत्त्वं मन्त्रित्वमभिलषसि तदप्ययुक्तम्। यतस्त्वं मन्त्रगतिं न वेत्सि। पञ्चविधो हि मन्त्रः। स च कर्मणामारम्भोपायः, पुरुषद्रव्यसम्पत्, देशकालविभागः, विनिपातप्रतिकारः, कार्यसिद्धिश्चेति। सोऽयं स्वाम्यमात्ययोरेकतरस्य, किं वा द्वयोरपि विनिपातः समुत्पद्यते लग्नः। तद्यदि काचिच्छक्तिरस्ति तद्विचिन्त्यतां विनिपातप्रतीकारः। भिन्नसन्धाने हि मन्त्रिणां बुद्धिपरीक्षा।

उक्तञ्च—

मन्त्रिणां भिन्नसन्धाने भिषजां सान्निपातिके।
कर्मणि व्यज्यते प्रज्ञा स्वस्थे को वा न पण्डितः ॥ ४१२ ॥

व्याख्या—यत्र साम्नैव=सामोपायेनैव, सिद्धिः तत्र दण्डो न विनियोज्यः=प्रयोक्तव्यः। पित्तं=पित्तप्रकोपः, शर्करया=मिष्टया (चीनी से) पटोलेन=तिक्तौषधिविशेषेण,

कोऽर्थ ॥ ४०९ ॥ विजानता=विज्ञेन, आदौ साम प्रयोक्तव्यम्। यत साममाध्यानि=साम्ना साध्यानि, कार्याणि, विक्रिया=विकृति, न यान्ति ॥४१० ॥ विद्वेषिप्रभव=शत्रुसमुद्भव, तम =द्वेपरूपान्धकार ॥ ४११ ॥ मन्त्रगति=मन्त्रविधि, मन्त्रस्य रहस्यमिति यावत्। कर्मणामारम्भोपाय =कार्याणामारम्भे, उपाय =युक्ति, पुरुषद्रव्यसपत्=कार्यसाधने सैन्यधनादिसमृद्धि, देशकालविभाग =देशस्य कालस्य च विभाग विधाय समानुकूलकर्त्तव्यविनिश्चय., विनिपातप्रतीकार =समागतविपत्ते प्रतीकार, विनिपात.=विनाश. लग्न =तवोपायेन सलग्न एव दृश्यते। भिन्नसन्धाने=विकृतस्य समाधाने, विद्वेषेण भिन्नाना=दूरीभूताना सन्धानं मैत्रीकरणम्। सान्निपतिके=सन्निपातज्वरे, कर्मणि=समये विवेकपूर्णकार्ये, प्रज्ञा=बुद्धि ॥४१२॥

हिन्दी—जहाँ सामनीति के प्रयोग से ही कार्य की सिद्धि हो जाती हो, वहाँ दण्डनीति का प्रयोग विज्ञ पुरुष को नहीं करना चाहिये। यदि शर्करा से ही पित्त का शमन हो जाता हो तो तिक्त औषधि का प्रयोग करना व्यर्थ है ॥ ४०९ ॥

और भी—विज्ञ पुरुष को आरम्भ में सामनीति का ही प्रयोग करना चाहिये। क्योंकि—साम के द्वारा साधित कार्य विकृत नहीं होते हैं ॥ ४१० ॥

विद्वेष के कारण उत्पन्न होनेवाला अन्धकार सूर्य, चन्द्रमा अथवा अग्नि ( दीप ) से दूर नहीं होता। उसको दूर करने के लिए साम का ही प्रयोग उपयुक्त होता है ॥ ४११ ॥

तुम जो मन्त्रिपदपर-प्रतिष्ठित होना चाहते हो, वह भी व्यर्थ ही है। क्योंकि—तुम मन्त्र का प्रयोग करना नहीं जानते हो। मन्त्र पाँच प्रकार के होते हैं—( १ ) कार्य के आरम्भ में ही उसके साधन का उपाय करना, ( २ ) कार्य की सिद्धि के लिए सेना और सम्पत्ति का सञ्चय एवं प्रयोग करना, ( ३ ) देश और काल के अनुसार कर्तव्याकर्तव्य का विनिश्चय करना, ( ४ ) समागत विपत्ति का प्रतीकार करना और ( ५ ) कार्य की सिद्धि कर लेना। तुम्हारे द्वारा प्रयुक्त उपाय से तो स्वामी अथवा मन्त्री में से किसी एक का, किंवा दोनों ही का विनाश निश्चित हो गया है। यदि तुम्हारे पास कोई शक्ति हो तो इस स्थिति में समागत विपत्ति का प्रतीकार सोच कर प्रयोग करो। क्योंकि—द्वेषजन्य शत्रुता के निराकरण और पुन मैत्री सम्पादन में ही मन्त्रियों की बुद्धि की परीक्षा होती है। कहा भी गया है कि—मन्त्रियों की परीक्षा विद्वेष से उत्पन्न शत्रुता को मिटाने में ही होती है। वैद्यों की परीक्षा सन्निपात ज्वर के समय होती है और कार्य को आपत्तिकाल में कुशलतापूर्वक पूर्ण कर लेने में ही साधारण बुद्धि की परीक्षा होती है। स्वस्थ वातावरण में कार्य का सम्पादन करने में तो सभी चतुर होते हैं ॥ ४१२ ॥

तन्मूर्ख ! तत्कर्तुमसमर्थस्त्वम्, यतो विपरीतबुद्धिरसि।

उक्तञ्च—

घातयितुमेव नीच परकार्यं वेत्ति न प्रसाधयितुम्।
पातयितुमेव शक्तिर्नाखोरुद्धर्तुमन्नपिटकम् ॥ ४१३ ॥

अथवा, न ते दोषोऽयं स्वामिनो दोषः, यस्ते वाक्यं श्रद्दधाति।

उक्तञ्च—

नराधिपा नीचजनानुवर्तिनो, बुधोपदिष्टेन पथा न यान्ति ये।
विशन्ति ते दुर्गममार्गनिर्गमं, सपत्नसम्बाधमनर्थपञ्जरम्॥ ४१४॥

तद्यदि त्वमस्य मन्त्री भविष्यसि तदान्योऽपि कश्चिन्नास्य समीपे साधुजनः समेष्यति।

उक्तञ्च—

गुणालयोऽप्यसन्मन्त्री नृपतिर्नाधिगम्यते।
प्रसन्नस्वादुसलिलो दुष्टग्राहो यथा ह्रदः॥ ४१५॥

तथा शिष्टजनरहितस्य स्वामिनोऽपि नाशो भविष्यति।

उक्तञ्च—

चित्रास्वादकथैर्भृत्यैरनायासितकार्मुकैः।
ये रमन्ते नृपास्तेषां रमन्ते रिपवः श्रियम्॥ ४१६॥

तत्किं मूर्खोपदेशेन? केवलं दोष एव न गुणः।

उक्तञ्च—

नानाम्यं नमते दारु नाश्मनि स्यात्क्षुरक्रिया।
सूचीमुख! विजानीहि नाशिष्यायोपदिश्यते॥ ४१७॥

दमनक आह—"कथमेतत्?" सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—तत्कर्तुं = भिन्नसन्धानम्, आखोः = मूषिकस्य, अन्नपिटकम् = अन्नभाण्डं, पिटकम् (पिटारी, सन्दूक) ॥ ४१३॥ ये नराधिपाः, नीचजनानुवर्तिनः = खलानुगामिनः, बुधोपदिष्टेन = चतुरोपदिष्टेन, पथा = मार्गेण, न यान्ति, ते, अमार्गनिर्गमं = निर्गमनपथशून्यं, दुर्गं = दुर्गमं, सपत्नसम्बाधं = शत्रुसम्बाधयुक्तम्, अनर्थपञ्जरम् = विपत्तेः पञ्जरं, विशन्ति = प्रविशन्ति॥ ४१४॥ अस्य = सिंहस्य, गुणालयः = गुणाश्रयः, असन्मन्त्री = दुष्टसचिवः, नृपतिः = राजा, सत्पुरुषैः, नाधिगम्यते नाश्रीयते। यथा—प्रसन्नस्वादुसलिलः = स्वच्छपेयजलयुक्तोऽपि, दुष्टग्राहः = दुष्टनक्राश्रयः, ह्रदो नाश्रीयते॥ ४१५॥ ये नृपाः, चित्रास्वादकथैः = विचित्रकथाकारकैः, चाटुवादिभिः (खुशामद करनेवाले), अनायासितकार्मुकैः = धनुर्वेदानभिज्ञैः (जिनको धनुष चलाने का अभ्यास नहीं है, युद्ध से अनभिज्ञ), भृत्यैः = सेवकैः, तेषां श्रियं रिपवः = शत्रवः, रमन्ते॥ ४१६॥ अनाम्यं दारु = नमयितुमशक्यं काष्ठं, न नमते = नम्रता न गच्छति। अश्मनि = पाषाणे, क्षुरक्रिया = कर्तनविधिः (काटने का कार्य), न भवति। तथैव—अशिष्यः = शिक्षयितुमशक्यः शिष्यः, नोपदिश्यते = न शिक्ष्यते। इति जानीहि॥ ४१७॥

हिन्दी—मूर्ख! भिन्नसन्धान (बिगड़ी हुई बात को बनाने) में तुम असमर्थ हो, क्योंकि—तुम्हारी बुद्धि ही विपरीत हो गयी है। कहा भी गया है कि—

नीच पुरुष दूसरों के कार्य को बिगाड़ना ही जानता है, उसे बनाना नहीं जानता।

जैसे—चूहा अन्न की पिटारी को गिराने में समर्थ होता है, किन्तु उसे उठाने में समर्थ नहीं होता ॥ ४१३ ॥

अथवा यह तुम्हारा दोष नहीं है। यह तुम्हारे स्वामी का ही दोष है, क्योंकि वह तुम्हारी बातों में विश्वास करता है। कहा भी गया है कि—

जो राजा अपने नीच अनुयायियों के वशीभूत होकर श्रेष्ठजनों द्वारा निर्दिष्ट मार्ग पर नहीं चलता वह शत्रुजन्य बाधाओं से युक्त विपत्ति के ऐसे पिंजड़े में जाकर फँस जाता है कि जिसमें से निकलना ही कठिन हो जाता है ( जिस पिंजड़े में निकलने का मार्ग ही नहीं होता है ) ॥ ४१४ ॥

यदि तुम पिङ्गलक के मन्त्री भी बन गये तो भी तुम्हारे विश्वासघाती स्वभाव के कारण कोई भी सज्जन पुरुष उसके पास नहीं आयेगा। कहा भी गया है कि—

सर्वगुणसम्पन्न होने पर भी दुष्ट मन्त्री के द्वारा आश्रित राजा सज्जन पुरुषों का आश्रय नहीं बन पाता है। स्वच्छ तथा पेय जल से युक्त होने पर भी मगर के द्वारा आश्रित सरोवर को जैसे लोग छोड देते हैं उसी प्रकार दुष्ट मन्त्री के द्वारा आश्रित राजा को भी सज्जन व्यक्ति छोड़ ही देते हैं ॥ ४१५ ॥

और शिष्टजनों के अभाव में तुम्हारे इस स्वामी का भी नाश हो जाना स्वाभाविक हो जायगा। कहा भी गया है कि—

विचित्र कथाओं के द्वारा राजाओं का मनोरञ्जन करने वाले खुशामदी और धनुष विद्या की जानकारी से शून्य एव रणकातर सेवकों के साथ सुखपूर्वक जीवन व्यतीत करने वाले राजाओं की राजलक्ष्मी का उपभोग अन्ततोगत्वा उसके शत्रुगण ही करते है ॥ ४१६ ॥

अत तुम्हारे जैसे मूर्ख व्यक्ति को उपदेश देने से क्या लाभ होगा ? तुम्हे उपदेश देने से दोष ही होगा, लाभ होने की सम्भावना नहीं है। क्योंकि कहा गया है—

जैसे—न झुकने योग्य शुष्क काष्ठ झुकता नहीं है, और पाषाण जैसी कठोर वस्तु को काटना कठिन होता है उसी प्रकार हे सूचीमुख ! यह समझ लो कि अयोग्य शिष्य को शिक्षित करना ( समझाना ) भी अत्यन्त कठिन ही होता है" ॥ ४१७ ॥

करटक की बात को सुनकर दमनक ने पूछा—"यह कैसे ?" उसने कहा—

[ १७ ]

## ( सूचीमुख-वानरयूथ-कथा )

अस्ति कस्मिंश्चित्पर्वतैकदेशे वानरयूथम्। तच्च कदाचिद्धेमन्तसमयेऽतिकठोर-वातसंस्पर्शवेपमानकलेवरं तुषारवर्षोद्धतप्रवर्षद्धनधारानिपातसमाहतं न कथञ्चिच्छान्ति-मगमत्।

अथ केचिद्वानरा वह्निकणसदृशानि गुञ्जाफलान्यवचित्य वह्निवाञ्छया फूत्कुर्वन्त. समन्तात्तस्थु ।

अथ सूचीमुखो नाम पक्षी तेषां त वृथायासमवलोक्य प्रोवाच—'भो.! सर्वे मूर्खा यूयम् । नैते वह्निकणा , गुञ्जाफलान्येतानि । तत्किं वृथा श्रमेण ? नैतस्माच्छीत-रक्षा भविष्यति । तदन्विष्यता कश्चिन्निर्वातो वनप्रदेशो, गुहा वा, गिरिकन्दरो वा । अद्यापि साटोपा मेघा दृश्यन्ते ।

अथ तेषामेकतमो वृद्धवानरस्तमुवाच—"भो मूर्ख ! किं तवानेन व्यापारेण ? तद् गम्यताम् ।"

उक्तञ्च—

मुहुर्विघ्नितकर्माणं द्यूतकारं पराजितम् ।
नालापयेद्विवेकज्ञो यदीच्छेत्सिद्धिमात्मन ॥ ४१८ ॥

तथा च—

आखेटकं वृथा क्लेशं मूर्खं व्यसनसंस्थितम् ।
आलापयति यो मूढ स गच्छति पराभवम्" ॥ ४१९ ॥

व्याख्या—यूथ=वृन्दम् । वातसस्पर्शेन, वेपमानकलेवर=कम्पमानशरीर, तुषारवर्षेण= हिमवृष्टया, घनधारा=मेघधारा, तस्या निपातेन=पातेन, समाहत=ताडित, शान्ति=सुखम्, वह्निकणसदृशानि—स्फुलिंगाकाराणि, अवचित्य=एकत्रकृत्वा, आयासं=परिश्रम, निर्वात.= वायुरहित , गुहा=पर्वतगुहा, गिरिकन्दर =पर्वतदरी, व्यापारेण=विघ्नितकर्माणं=कर्मणि स्खलितपद, निष्फलकर्माणमिति भाव , विवेकज्ञ =पण्डित , नालापयेत्=वार्ता न कुर्यादिति ॥ ४१८ ॥ आखेटकं=व्याध, वृथा क्लेश=निष्फलप्रयत्न, व्यसनसंस्थित=विपद्ग्रस्त, पराभव= तिरस्क्रिया प्राप्नोति ॥ ४१९ ॥

हिन्दी—किसी पर्वतीय प्रदेशमें वानरों का एक समूह निवास करता था । कभी हेमन्त के समय में भयङ्कर वायु के लगने से कांपते हुए और हिमपात के साथ घोर वृष्टि के होने से व्यथित होकर वे इधर-उधर भाग रहे थे किन्तु कहां भी उन्हे शान्ति नहीं मिल रही थी ।

उसमें से कुछ वानरों ने अग्निकणों के समान लालवर्ण के गुञ्जाफलों को एकत्र किया ओर उसको चारों ओर से घेर कर बैठ गये थे ।

सूचीमुख नाम का एक ही पक्षी उनके इस वृथा प्रयास को देखकर बोला—"अरे ! तुम लोग तो निपट मूर्ख जान पड़ते हो । ये अग्निकण नहीं हैं । ये तो गुञ्जाफल ह । तुम लोगो के इस व्यर्थ के परिश्रम से क्या लाभ है ? इसको सेंकने से शीत नहीं जायेगा । अत जाकर कहीं ऐसा स्थान खोजो, जहाँ वायु न हो । अच्छा तो यह होगा कि तुम किसी गुहा या पर्वत की कन्दरा में जाकर छिप जाओ । क्योंकि—मेघों का वटाटोप अब भी बना हुआ है । आकाश अभी भी मेघाच्छन्न दिखाई पड़ रहा है ।"

सूचीमुख की वात को सुनकर उनमें से किसी वृद्ध वानर ने कहा—"अरे मूर्ख! तुम्हारे इस प्रयत्न से क्या लाभ है? आखिर तुम्हारा इससे क्या प्रयोजन है? तुम यहाँ से शीघ्र चले जाओ। कहा भी गया है कि—

किसी कार्य को करने में निष्फल हुये व्यक्ति और पराजित जुआड़ी के साथ व्यक्ति को, यदि वह अपनी भलाई चाहता है तो आलाप नहीं करना चाहिये ॥ ४१८ ॥

और भी—बहेलिये (शिकारी), असफल मूर्ख तथा विपद्ग्रस्त व्यक्ति के साथ जो मूर्ख वात करता है, वह तिरस्कार का ही पात्र बनता है" ॥ ४१९ ॥

सोऽपि तमनादृत्य भूयोऽपि वानराननवरतमाह—"भो! किं वृथा क्लेशेन?"

अथ यावदसौ न कथञ्चित्प्रलपन्विरमति, तावदेकेन वानरेण व्यर्थश्रमत्वा कुपितेन पक्षाभ्यां गृहीत्वा शिलायामास्फालित, उपरतश्च। अतोऽहं ब्रवीमि—"नानाम्य नमते दारु" इत्यादि।

तथा च—

उपदेशो हि मूर्खाणां प्रकोपाय न शान्तये।
पयःपानं भुजङ्गानां केवलं विषवर्धनम् ॥ ४२० ॥

अन्यच्च—

उपदेशो न दातव्यो यादृशे तादृशे जने।
पश्य वानरमूर्खेण सुगृही निर्गृही कृतः" ॥ ४२१ ॥

दमनक आह—"कथमेतत्?" सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—तमनादृत्य = तस्य वाक्य तिरस्कृत्य, अनवरतं = निरन्तरं, क्लेशेन = परिश्रमेण। विरमति = विरतो भवति, पक्षाभ्यां = तस्योभयपक्ष गृहीत्वा, आस्फालितः = पातितः (पटक दिया), उपरतः = मृतः। पयः पानं = दुग्धपान, केवलं विषवर्धनाय एव भवति ॥ ४२० ॥ यादृशे तादृशे = यस्मिन् कस्मिन् (जैसे तैसे को), सुगृही = गृही, निर्गृही = गृहविहीन ॥४२१॥

हिन्दी—सूचीमुख उनके कथन को तिरस्कार करके फिर भी उनसे निरन्तर कहता ही गया—मित्रो! इस प्रकार व्यर्थ कष्ट सहने में क्या लाभ है?"

जब किसी भी तरह से उसने अपने कथन को बन्द नहीं किया तो उनमें से किसी एक ने, जो उसके व्यर्थ के बकवाद से क्रुद्ध हो गया था, सूचीमुख के दोनों परों को पकड़ कर एक शिला पर उसे पटक दिया और वह तत्काल मर गया। इसीलिये मैं कहता हूँ कि "अयोग्य व्यक्ति को शिक्षा नहीं देनी चाहिये" आदि।

और भी—मूर्खों को उपदेश देने से वे प्रसन्न नहीं होते है, प्रत्युत वे और अधिक क्रुद्ध हो जाते हैं। भुजङ्गों को दूध पिलाने से उनका विष शान्त नहीं होता है, प्रत्युत उससे उनका विष बढ़ता ही है ॥ ४२० ॥

और भी—जिस किसी भी व्यक्ति को उपदेश देना उचित नहीं होता है। देखो, उस मूर्ख वानर ने एक गृही को उपदेश देने के कारण ही गृहविहीन बना दिया था ॥ ४२१ ॥

दमनक ने पूछा—"यह कैसे ?" करटक ने कहा—

[ १८ ]

## ( वानर-चटकदम्पति-कथा )

अस्ति कस्मिश्चिद्वनोद्देशे शमीवृक्षः। तस्य लम्बमानशाखायां कृतावासावरण्यचटकदम्पती वसतः स्म। अथ कदाचित्तयो. सुखसंस्थयोर्हेमन्तमेघो मन्दं मन्दं वर्षितुमारब्ध.। अतोऽन्तरे कश्चिच्छाखामृगो वातासारसमाहत प्रोद्धुषितशरीरो दन्तवीणां वादयन् वेपमानस्तच्छमीमूलमासाद्योपविष्टः। अथ तं तादृशमवलोक्य चटका प्राह—"भो भद्र !

हस्तपादसमायुक्तो दृश्यसे पुरुषाकृतिः।<br>
शीतेन भिद्यसे मूढ ! कथं न कुरुषे गृहम् ? ॥ ४२२ ॥

एतच्छ्रुत्वा तां वानर. सकोपमाह—"अधमे ! कस्मान्न त्वं मौनव्रता भवसि ? अहो धार्ष्ट्यमस्या., अद्य मामुपहसति।

सूचीमुखी दुराचारा रण्डा पण्डितमानिनी।<br>
नाशङ्कते प्रजल्पन्ती तत्किमेना न हन्म्यहम् ॥ ४२३ ॥

व्याख्या—शमी=सक्तुफलावृक्ष ("शमी सक्तुफला शिवा" इत्यमर·), सुखसंस्थयो.= सुखेन निवसतो, शाखामृग =वानर, प्रोद्धुषितशरीर.=संकुचितवपु·, वेपमान.=प्रकम्पमान., भिद्यसे=पीड्यसे, मौनव्रता=शब्दरहिता, धार्ष्ट्यम्=धृष्टता।

हिन्दी—वन के किसी भाग में शमी का एक वृक्ष था। उसकी लम्बी शाखा पर घोसला बनाकर एक चटकदम्पती निवास करता था। वे सुखपूर्वक वहाँ जीवन व्यतीत कर रहे थे। कभी हेमन्तकाल में मन्द मन्द वृष्टि होने लगी। इसी समय में शीतलवायु से पीड़ित होकर एक वानर वहा आया और शमीवृक्ष के नीचे बैठ गया। ठण्डी के कारण वह ठिठुर गया था और काँप रहा था। उसके दांत वीणा की तरह बज रहे थे। उसकी इस दशा को देखकर चटक ने कहा—"भद्र ! हाथ और पैर को देखने से तो तुम पुरुष के ही समान लग रहे हो, फिर इस शीत मे काप क्यों रहे हो ? अरे मूर्ख ! पुरुष होकर भी तुम अपने रहने योग्य एक गृह क्यो नहीं बना लेते हो ?" ॥ ४२२ ॥

चटका की उक्त बातको सुनकर वह बहुत क्रुद्ध हुआ और डपट कर बोला—"अधमे ! तुम चुप क्यों नहीं रहती हो ? यह छोटी सी चिड़िया कितनी धृष्टता कर रही है। आज यह मेरा ही उपहास करने लगी। यह सूचीमुखी, दुराचारिणी और छिनाल

अपने को बहुत होशियार समझ रही है। मुझसे बढ़-बढ़ कर बातें करने में इसको जरा भी भय नहीं हो रहा है। क्यों न मैं आज इसको मार ही डालूँ कि इसका बहकना ही बन्द हो जाय॥" ४२३॥

एवं विचिन्त्य तामाह—'मुग्धे! किं तव ममोपरि चिन्तया? उक्तञ्च—

वाच्यं श्रद्धासमेतस्य पृच्छतश्च विशेषतः।
प्रोक्तं श्रद्धाविहीनस्य अरण्यरुदितोपमम्॥ ४२४॥

तत्किं बहुना तावत्, कुलायस्थितया तयाभिहितः स तावत्ता शमीमारुह्य तस्याः कुलायं शतधा खण्डशोऽकरोत्। अतोऽहं ब्रवीमि—"उपदेशो न दातव्यः" इति।

तन्मूर्ख! शिक्षापितोऽपि न शिक्षितस्त्वम्। अथवा न ते दोषोऽस्ति, यतः साधोः शिक्षा गुणाय संपद्यते, नासाधोः। उक्तञ्च—

किं करोत्येव पाण्डित्यमस्थाने विनियोजितम्।
अन्धकारप्रतिच्छन्ने घटे दीप इवाहितः॥ ४२५॥

तद्व्यर्थंपाण्डित्यमाश्रित्य मम वचनमश्रृण्वन्नात्मनो हानिमपि वेत्सि। तन्नूनमपजातस्त्वम्। उक्तञ्च—

जातः पुत्रोऽनुजातश्च अतिजातस्तथैव च।
अपजातश्च लोकेऽस्मिन्मन्तव्यः शास्त्रवेदिभिः॥ ४२६॥
मातृतुल्यगुणो जातस्त्वनुजातः पितुः समः।
अतिजातस्त्वधिकस्तस्मादपजातोऽधमाधमः॥ ४२७॥

व्याख्या—श्रद्धासमेतस्य=श्रद्धालोः, विशेषतः पृच्छतश्च वाच्यम्। श्रद्धाविहीनस्य=श्रद्धारहितस्य, प्रोक्तं तु अरण्यरुदितोपमम्=अरण्यरोदनसदृशं व्यर्थमेव भवति॥ ४२४॥ कुलायं=नीडम्, शिक्षापितः=शिक्षाग्राहितोऽपि, अस्थाने विनियोजितं=योजितं, पाण्डित्यं किं करोति। अन्धकारप्रतिच्छन्ने=तमसावृते, घटे, आहितः=स्थापितः, दीपः, किं करोति, नासौ गृहान्धकारं विनाशयति॥ ४२५॥ अपजातः=अधमः॥ ४२६-२७॥

हिन्दी—उस पक्षी को मारने का निश्चय करके उसने कहा—"मुग्धे! मेरे लिए चिन्तित होने की क्या आवश्यकता है? (मैं दुःखी हूँ या सुखी, इससे तुमको क्या लेना देना है) कहा भी गया है कि—

श्रद्धालु और आदर के साथ पूछने वाले व्यक्ति के ही समक्ष मनुष्य को अपना दुःख सुख कहना चाहिये। अश्रद्धालु जन के समक्ष कुछ कहना तो अरण्यरोदन के समान व्यर्थ ही होता है॥" ४२४॥

अधिक क्या कहा जाय, जिस नीड में बैठकर वह चिड़िया बोल रही थी, उस वानर ने शमी वृक्ष पर चढ़कर उस नीड को ही छिन्न-भिन्न कर डाला।

उक्त कथा को समाप्त करके करटक ने कहा—"इसीलिये मैं कहता हूं कि हर एक व्यक्ति को उपदेश नहीं देना चाहिये।" उसने आगे कहा—तुम कितने मूर्ख हो कि सिखाने पर भी कुछ सीख नहीं सके। अथवा, इसमें तुम्हारा कोई दोष नहीं है। क्योंकि—सज्जनपुरुषों को ही दी गयी शिक्षा गुणकारक होती है। कहा भी गया है कि—

अनुचित स्थान पर विनियुक्त पाण्डित्य आखिर कर ही क्या सकता है। तमसावृत घट में स्थित दीप जैसे गृह को प्रकाशित नहीं कर सकता है उसी प्रकार गलत स्थान पर दी गयी शिक्षा भी कुछ नहीं कर पाती ॥ ४२५॥

व्यर्थ पाण्डित्य के अहङ्कार से पड़कर तुमने मेरी बात को ठुकरा ही दिया, स्वयं भी अपना हित-अहित नहीं सोच सकते हो। तुम वस्तुतः नालायक हो। कहा भी गया है कि—

शास्त्रकारों के अनुसार इस लोक में चार प्रकार के पुत्र होते हैं—जात, अनुजात, अतिजात और अपजात ॥ ४२६ ॥

माता के गुणों के समान गुण वाले पुत्र को जात कहा जाता है। पिता के समान गुण वाले अनुजात कहा जाता है। माता और पिता से अधिक गुण सम्पन्न पुत्र अतिजात कहलाता है और अधमाधम पुत्र को अपजात कहा जाता है ॥ ४२७॥

अप्यात्मनो विनाशं गणयति न खलः परव्यसनहृष्टः।
प्रायो मस्तकनाशे समरमुखे नृत्यति कबन्धः ॥ ४२८ ॥

अहो साध्विदमुच्यते—

धर्मबुद्धिः कुबुद्धिश्च द्वावेतौ विदितौ मम।
पुत्रेण व्यर्थपाण्डित्यात् पिता धूमेन घातितः" ॥ ४२९ ॥

दमनक आह—"कथमेतत्"? सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—खलः=पिशुनः, परव्यसनहृष्टः=परदुःखेन तुष्टः, यतो हि समरमुखे=युद्धे, मस्तकनाशे=स्वशिरोविनाशेऽपि, कबन्धः=देहः, नृत्यति ॥ ४२८॥

हिन्दी—दूसरों की आपत्ति को देखकर प्रसन्न होने वाला व्यक्ति अपने विनाश की परवाह नहीं करता है। युद्ध के मैदान में अपने मस्तक के कट जाने पर भी कबन्ध प्रायः नाचा करता है। कबन्ध अपने सिर के विनाश से उतना दुःखी नहीं होता है, जितना कि दूसरों के विनाश से प्रसन्न होता है। इसीलिये वह दूसरों के शिर के कटने पर प्रसन्नता से नाच उठता है। इसी प्रकार दुष्ट व्यक्ति भी अपने विनाश से उतना दुःखी नहीं होता है जितना कि दूसरों को दुःखित देखकर प्रसन्न होता है। दुष्टों का यह स्वाभाविक गुण होता है ॥ ४२८ ॥

किसी ने ठीक ही कहा है कि—

धर्मबुद्धि तथा कुबुद्धि नाम के दोनों ही मुझसे परिचित हैं। उनमें से कुबुद्धि ने ही धूएँ से गला घोटकर अपने पिता को मार डाला था" ॥ ४२९ ॥

दमनक ने पूछा—"यह कैसे"? करटक कहना आरम्भ किया—

## [ १९ ]

## ( धर्मबुद्धि-पापबुद्धि-कथा )

कस्मिंश्चिदधिष्ठाने धर्मबुद्धि पापबुद्धिश्चेति द्वे मित्रे प्रतिवसत स्म। अथ कदाचित्पापबुद्धिना चिन्तितम्—"अहं तावन्मूर्खो दारिद्र्योपेतश्च। तदेनं धर्मबुद्धिमादाय देशान्तरं गत्वास्याश्रयेणार्थोपार्जनं कृत्वैनमपि वञ्चयित्वा सुखी भवामि।"

अथान्यस्मिन्नहनि पापबुद्धिर्धर्मबुद्धिं प्राह—"भो मित्र! वार्द्धकभावे किं त्वमात्मविचेष्टितं स्मरिष्यसि? देशान्तरमदृष्ट्वा कां शिशुजनस्य वार्तां कथयिष्यसि? उक्तञ्च—

> देशान्तरेषु बहुविधभाषावेषादि येन न ज्ञातम्।
> भ्रमता धरणीपीठे तस्य फलं जन्मनो व्यर्थम्॥ ४३०॥

तथा च—

> विद्यां वित्तं शिल्पं तावन्नाप्नोति मानवः सम्यक्।
> यावद् व्रजति न भूमौ देशाद्देशान्तरं हृष्टः"॥ ४३१॥

**व्याख्या**—दरिद्र्योपेत =दारिद्र्ययुक्त, अस्याश्रयेण=अस्य प्रभावेण, वार्धकभावे= वृद्धावस्थायाम्, आत्मविचेष्टितम्=आत्मचरितं, स्वकृत्यं वा, शिशुजनस्य=स्वपुत्रादीनाम्, धरणीपीठे=भूमौ ॥४३०॥ शिल्प=कलाया ज्ञानं, यावत् भूमौ देशाद्देशान्तरम्=एकदेशादपरदेशं, न व्रजति=न गच्छति ॥ ४३१ ॥

**हिन्दी**—किसी नगर में धर्मबुद्धि और पापबुद्धि नाम के दो मित्र रहते थे। उनमे से पापबुद्धि ने किसी दिन सोचा—मैं तो मूर्ख और दरिद्र दोनों ही हूँ। अत इस धर्मबुद्धि को लेकर विदेश चलूँ और इसके प्रभाव से धनोपार्जन करने के पश्चात् इसको ठगकर इसकी भी कमाई ले लूँगा। इस प्रकार मेरा जीवन अत्यन्त सुखी हो जायगा।

दूसरे दिन उसने धर्मबुद्धि के पास जाकर कहा—"मित्र! वृद्धावस्था में तुम अपने किन कृत्यों का स्मरण करोगे? और विदेश की विभिन्न सामग्रियों एवं दृश्यों आदि को बिना देखे ही अपने बच्चों के आगे किन कथाओं को कहोगे? कहा भी गया है कि इस पृथिवी पर, विदेश की यात्रा करके जिसने अनेक प्रकार की भाषाओं और वेशों की जानकारी नहीं प्राप्त की उसके जन्म ग्रहण करने का फल कुछ नहीं है (उसका जन्म ग्रहण करना ही निष्फल है)॥ ४३०॥

और भी—विद्या, वित्त एवं शिल्प आदिकी जानकारी तब तक नहीं हो सकती जब तक कि वह पृथिवी पर एक स्थान से दूसरे स्थान का प्रसन्नतापूर्वक भ्रमण नहीं कर लेता है"॥ ४३१॥

अथ तस्य तद्वचनमाकर्ण्य प्रहृष्टमनास्तेनैव सह गुरुजनानुज्ञातः शुभेऽहनि देशान्तरं प्रस्थितः। तत्र च धर्मबुद्धिप्रभावेण भ्रमता पापबुद्धिना प्रभूततरं वित्तमासादितम्। ततश्च द्वावपि तौ प्रभूतोपार्जितद्रव्यौ प्रहृष्टौ स्वगृहं प्रत्यौत्सुक्येन निवृत्तौ। उक्तञ्च—

प्राप्तविद्यार्थशिल्पानां देशान्तरनिवासिनाम्।
क्रोशमात्रोऽपि भूभागः शतयोजनवद्भवेत्॥ ४३२॥

अथ स्वस्थानवर्तिना पापबुद्धिना धर्मबुद्धिरभिहितः—"भद्र! न सर्वमेतद्धनं गृहं प्रति नेतुं युज्यते, यतः कुटुम्बिनो बान्धवाश्च प्रार्थयिष्यन्ते। तदत्रैव वनगहने क्वापि भूमौ निक्षिप्य किञ्चिन्मात्रमादाय गृहं प्रविशावः। भूयोऽपि प्रयोजने सञ्जाते तन्मात्रं समेत्यास्मात्स्थानान्नेष्यावः। उक्तञ्च—

न वित्तं दर्शयेत्प्राज्ञः कस्यचित्स्वल्पमप्यहो!।
मुनेरपि यतस्तस्य दर्शनाच्चलते मनः॥ ४३३॥

तथा च—

यथामिषं जले मत्स्यैर्भक्ष्यते श्वापदैर्भुवि।
आकाशे पक्षिभिश्चैव तथा सर्वत्र वित्तवान्"॥ ४३४॥

व्याख्या—अनुज्ञातः=आज्ञप्तः, प्रभूततरम्=अत्यधिकम्, प्राप्तविद्यार्थशिल्पानां= प्राप्तार्थविद्यादीनां जनानां (प्राप्ताः अर्थाः विद्याः शिल्पानि च यैस्तेषामिति भावः)॥ ४३२॥ कुटुम्बिनः=गृहसदस्याः, वनगहने=गहने वने, तन्मात्रं=प्रयोजनापेक्ष्यम्, चलते=विकृतिमाप्नोति॥ ४३३॥ आमिषं=मांसम्, श्वापदैः=सिंहव्याघ्रादिभिः॥ ४३४॥

हिन्दी—पापबुद्धि के उक्त वचन को सुनते ही धर्मबुद्धि ने भी प्रसन्न होकर उसके साथ ही गुरुजनों की आज्ञा से शुभ मुहूर्त में देशान्तर गमन के लिये प्रस्थान कर दिया। वहाँ धर्मबुद्धि के प्रभाव से इधर उधर घूमकर पापबुद्धि ने भी खूब धन कमाया। पुनः दोनों कमाये हुये धन को लेकर प्रसन्न एवं उल्लसित चित्त से अपने घर को लौटने लगे। कहा भी गया है कि—

विद्या, धन तथा शिल्पों आदि का ज्ञान प्राप्त करके विदेश में रहने वाले व्यक्तियों के लिए एक कोश जमीन भी सैकड़ों योजन के समान हो जाती है॥ ४३२॥

अपने ग्राम के निकट आ जाने के बाद पापबुद्धि ने धर्मबुद्धि से कहा—"भद्र! इस सम्पूर्ण धन को लेकर घर चलना ठीक नहीं होगा, क्योंकि इसको लेकर वहाँ चलने पर कुटुम्बी जन और भाई लोग मांगने लगेंगे। अतः यहीं कहीं घने जङ्गल में इसको गाड़ दिया जाय और थोड़ा सा लेकर घर चला जाय। जब पुनः कभी आवश्यकता होगी तो आवश्यकता की पूर्ति मात्र के योग्य धन को आकर खोद लिया जायगा। कहा भी गया है कि—

बुद्धिमान् व्यक्तियों को चाहिये कि वे अपने थोडे भी वित्त को दूसरों के सामने प्रदर्शित न करें। क्योंकि धन को देखकर मुनियों का भी मन विचलित हो जाता है ॥ ४३३ ॥

और भी—आमिष और वित्तवान् पुरुषों को खाने वाले सर्वत्र मिलते रहते हैं। जैसे मास को जल में मछलियाँ, स्थल पर सिंह-व्याघ्रादि हिंस्र जन्तु और आकाश में पक्षिगण खाने के लिए उद्यत रहते हैं, उसी प्रकार धनवान् व्यक्ति को लूटने वाले सर्वत्र विद्यमान रहते हैं ॥ ४३४ ॥

तदाकर्ण्य धर्मबुद्धिराह—"भद्र ! एव क्रियताम्।"

तथानुष्ठिते द्वावपि तौ स्वगृहं गत्वा सुखेन संस्थितवन्तौ। अथान्यस्मिन्नहनि पापबुद्धिर्निशीथेऽटव्यां गत्वा तत्सर्वं वित्त समादाय गर्त्तं पूरयित्वा स्वभवन जगाम। अथाऽन्येद्युर्धर्मबुद्धिं समभ्येत्य प्रोवाच—"सखे ! बहुकुटुम्बा वयं वित्ताभावात्सीदाम। तद्गत्वा तत्र स्थाने किञ्चिन्मात्रं धनमानयाव।"

सोऽब्रवीत्—"भद्र ! एव क्रियताम्।"

अथ द्वावपि गत्वा तत्स्थान यावत्खनतस्तावद्रिक्त भाण्ड दृष्टवन्तौ। अत्रान्तरे पापबुद्धि शिरस्ताडयन् प्रोवाच—'भो धर्मबुद्धे ! त्वया हृतमेतद्धन नान्येन, यतो भूयोऽपि गर्त्तापूरण कृतम्। तत्प्रयच्छ मे तस्यार्धम्। अथवाह राजकुले निवेदयिष्यामि। स आह—"भो दुरात्मन् ! मैव वद, धर्मबुद्धि खल्वहम्। नैतच्चौरकर्म करोमि। उक्तञ्च—

मातृवत्परदाराणि परद्रव्याणि लोष्ठवत्।
आत्मवत्सर्वभूतानि वीक्ष्यन्ते धर्मबुद्धय" ॥ ४३५ ॥

व्याख्या—निशीथे=रात्रौ, अटव्या=वने, सीदाम=पीडा सहेम। रिक्त=शून्यं, भाण्डं=द्रव्यपात्र, प्रयच्छ=देहि, राजकुले=राज्ञ सभायाम्।

हिन्दी—पापबुद्धि के उक्त प्रस्ताव को सुनकर धर्मबुद्धि ने कहा—"मित्र ! ठीक है। जैसा उचित समझो, करो।"

धन को जमीन में गाडने के बाद वे दोनों अपने-अपने घरों को गये और सुखपूर्वक रहने लगे। किसी दूसरे दिन रात्रि में पापबुद्धि ने वन में जाकर उस गाड़े हुए धन को निकाल लिया और गड्ढे को भरकर वह अपने घर को लौट गया। पुन किसी दिन धर्मबुद्धि के पास जाकर उसने कहा—मित्र ! मेरा परिवार बहुत बड़ा है ! धन के अभाव मे हम लोग बहुत दु खी हैं। अत उस स्थान पर चलकर कुछ धन खोद लाया जाय।" धर्मबुद्धि ने कहा—"भद्र ! ठीक है जैसी तुम्हारी इच्छा हो, करो।"

तदनन्तर, दोनों ने वहाँ जाकर जब उस स्थान को खोदा तो गाड़ा हुआ पात्र खाली मिला। पात्र को रिक्त देखकर पापबुद्धि ने अपने शिर को पीटते हुए कहा—'अरे धर्मबुद्धे !

कर रहे थे और इधर आदर्शवादी पण्डितों की तरह तत्त्व की बातें भी करते जा रहे हो। हे धनञ्जय! यदि तुम पण्डितों की तरह तत्त्व की बातें कर रहे हो तो तुमको पण्डितों के अनुकूल ही आचरण भी करना चाहिये। पण्डितजन किसी के मरने या जीने का शोक नहीं करते"॥ ४६१॥

उक्त प्रकार से दमनक के समझाने पर पिङ्गलक ने सञ्जीवक के मरणसम्बन्धी शोक को छोड दिया और दमनक के मन्त्रित्व में पूर्ववत् अपना राज्य-कार्य करने लगा।

निगद्य शब्दपर्याय लोकदेवगिरा मया।
क्लिष्टभावयुतानर्थान् कृत्वा स्फुटतरानिह॥ १॥
बालबुद्धेर्विबोधाय प्रथम भेदसञ्ज्ञकम्।
तन्त्र च पञ्चतन्त्रस्य व्याख्यया परिभूषितम्॥ २॥

इति श्री पं० श्यामाचरणपाण्डेयेन हिन्दी संस्कृत-व्याख्याभ्यां विभूषितं
पञ्चतन्त्रस्याद्यं मित्रभेदनामकं तन्त्रं संपूर्णम्॥

* शुभमस्तु *

पापबुद्धि के कथनानुसार उसका पिता जाकर उस कोटर में बैठ गया। दूसरे दिन प्रातःकाल होते ही पापबुद्धि स्नान करके धर्मबुद्धि और न्यायाधीशों के साथ उस वन में गया और उस शमीवृक्ष के नीचे जाकर उसने अत्यन्त उच्चस्वर से घोषणा करते हुए कहा—"यह भगवान् सूर्य, चन्द्रमा, वायु, अग्नि, अन्तरिक्ष, भूमि, जल, हृदय, यम, दिन रात और दोनों सन्ध्यायें तथा धर्म ये देवगण मनुष्य के प्रत्येक कर्मों के साक्षी है ॥ ४३८ ॥

हे भगवति वनदेवते ! हममें से जो चोर हो उसको आप धर्मपूर्वक कह दें।"

अथ पापबुद्धिपिता शमीकोटरस्थः प्रोवाच—"भोः ! शृणुत, शृणुत धर्मबुद्धिना हृतमेतद् धनम्।"

तदाकर्ण्य सर्वे ते राजपुरुषा विस्मयोत्फुल्ललोचना यावद्धर्मबुद्धेर्वित्तहरणोचित निग्रह शास्त्रदृष्ट्यावलोकयन्ति तावद्धर्मबुद्धिना तच्छमीकोटर वह्निभोज्यद्रव्यैः परिवेष्ट्य वह्निना सन्दीपितम्। अथ ज्वलति तस्मिञ्छमीकोटरेऽर्धदग्धशरीर स्फुटितेक्षण करुण परिदेवयन् पापबुद्धिपिता निश्चक्राम। ततश्च तैः सर्वैः पृष्टः—"भो ! किमिदम्?" इत्युक्ते स पापबुद्धिविचेष्टित सर्वमिदमिति निवेदयित्वोपरतः। अथ ते राजपुरुषाः पापबुद्धि शमीशाखाया प्रतिलम्ब्य, धर्मबुद्धि प्रशस्येदमूचुः—"अहो, साध्विदमुच्यते—

उपाय चिन्तयेत्प्राज्ञस्तथापाय च चिन्तयेत्।
पश्यतो बकमूर्खस्य नकुलेन हता बका ॥ ४३९ ॥

धर्मबुद्धि प्राह—"कथमेतत"? ते प्रोचुः—

व्याख्या—विस्मयोत्फुल्ललोचना (विस्मयेन उत्फुल्ले लोचने येषा ते)=आश्चर्यचकितनेत्रा। निग्रह=दण्डं, शास्त्रदृष्ट्या=शास्त्रानुसारेण, वह्निभोज्यद्रव्यैः=अग्निभक्ष्यपदार्थैः, इन्धनादिभिरित्यर्थः। परिवेष्ट्य=आवृत्य, सन्दीपितं=प्रज्वालित, स्फुटितेक्षणः (स्फुटिते अक्षिणी यस्य)=अन्ध, करुण=दीनं। परिदेवयन्=विलपन्। निश्चक्राम=निर्गतः। विचेष्टितं=कृतं कर्म, उपरत=मृत। प्रतिलम्ब्य=लम्बमानं कृत्वा (लटकाकर), प्रशस्य=प्रशसा कृत्वा, उपाय=प्रयत्न। अपाय=विघ्न हानि वा।

हिन्दी—पापबुद्धि की घोषणा को सुनकर उसके पिता ने शमीवृक्ष के कोटर में से कहा—"सज्जनो ! आप लोग ध्यानपूर्वक सुन लें—उक्त धन को धर्मबुद्धि ने ही चुराया है।" उसके वाक्य को सुनकर उन राजपुरुषों (न्यायाधीशों) ने आश्चर्यचकित एव विस्फारित नेत्रों से धर्मबुद्धि की ओर देख कर उधर जब उसके चोरी के अनुकूल दण्ड की व्यवस्था के लिए धर्मशास्त्रों को ध्यान में रखकर आपस में विचारविमर्श करना आरम्भ किया तो इधर धर्मबुद्धि ने अग्नि के जलने योग्य उपकरणों को एकत्र करके शमी वृक्ष के उस कोटर में डाल दिया और उसमें आग लगा दिया। जब वह कोटर जलने लगा तो पापबुद्धि का पिता अपने अधजले शरीर और फूटी हुई आँखों को लेकर पीड़ा से कराहता हुआ उस कोटर से बाहर निकल

आया। उसको देखकर न्यायाधीशों ने उससे पूछा—"कहो, तुम्हारी यह क्या दशा है?" "तुम कौन हो?"

न्यायाधीशों के पूछने पर पापबुद्धि के पिता ने सम्पूर्ण वृत्तान्त को कह दिया और तत्काल वह मर गया।

तदनन्तर न्यायाधीशों ने पापबुद्धि को उस शमी वृक्ष की शाखा में लटकवा दिया और धर्मबुद्धि की प्रशंसा करते हुए कहा—"किसी ने ठीक ही कहा है कि—

चतुर व्यक्ति को उपाय के साथ ही अपाय (कार्य की हानि) को भी सोच लेना चाहिये। लाभ और हानि इन दोनों पक्षों पर विचार न करने के कारण ही उस मूर्ख वक के समक्ष ही उसके अनुयायियों को नकुल ने मार डाला था"॥ ४३९॥

धर्मबुद्धि ने पूछा—"यह कैसे?" न्यायाधीशों ने कहा—

## [ २० ]

## ( बकनकुल-कथा )

अस्ति कस्मिंश्चिद्वनोद्देशे बहुबकसनाथो वटपादप । तस्य कोटरे कृष्णसर्प प्रतिवसति स्म। स च बकबालकानजातपक्षानपि सदैव भक्षयन् कालं नयति स्म।

अथैको बकस्तेन भक्षितान्यपत्यानि दृष्ट्वा शिशुवैराग्यात्सरस्तीरमासाद्य वाष्पपूरितनयनोऽधोमुखस्तिष्ठति। तञ्च तादृक्चेष्टितमवलोक्य कुलीरक प्रोवाच—"माम! किमेव रुद्यते भवताद्य?"

स आह—भद्र! किं करोमि? मम मन्दभाग्यस्य बालका कोटरनिवासिना सर्पेण भक्षिता। तद्दु खदु:खितो रोदिमि। तत्कथय मे यद्यस्ति कश्चिदुपायस्तद्विनाशाय।

तदाकर्ण्य कुलीरकश्चिन्तयामास—"अय तावदस्मज्जातिसहजवैरी। अतस्तत्तथा सत्यानृतमुपदेशं प्रयच्छामि, यथान्येऽपि सर्वे बका सक्षयमायान्ति। उक्तञ्च—

> नवनीतसमां वाणीं कृत्वा चित्तं तु निर्दयम्।
> तथा प्रबोध्यते शत्रु सान्वयो म्रियते यथा॥ ४४०॥

व्याख्या—वटपादप =वटवृक्ष, कोटरे=निष्कुहे, वाष्पपूरितनयन.=अश्रुपूर्णनेत्र, कुलीरक =कर्कट, सहजवैरी=सहजशत्रु, सत्यानृत=कपटपूर्णं सत्याच्छादितमनृतं, संक्षय= विनाशं, यान्ति=यास्यन्ति। नवनीतसमा=मधुरा स्निग्धा च वाणीं विधाय, चित्त=हृदयं, निर्दय=पाषाणवत्कठोर, प्रबोध्यते=शिक्ष्यते, यथा सान्वय.=सपरिवार., म्रियते॥ ४४०॥

हिन्दी—किसी वन मे अनेक बककुटुम्बों से सनाथित एक वटवृक्ष था। उसके कोटर में एक काला सर्प निवास करता था। वह अजातपक्ष बकशावकों को खाकर आनन्दपूर्वक

अपना जीवन व्यतीत करता था। एक दिन अपने अपत्यों को उस सर्प के द्वारा भक्षित देखकर एक बक शिशुओं के विनाश से विरक्त होकर किसी तालाब के किनारे जाकर अश्रुपूर्णनेत्रों से युक्त अपने मुख को लटकाकर खिन्न बैठा हुआ था। उसे उस खिन्नावस्था में देखकर एक केकड़े ने उससे पूछा—"मामा! आज आप इस तरह से रो क्यों रहे हैं?"

उसके वचन को सुनकर बक ने कहा—"भद्र क्या करूँ? अभाग्ययुक्त मेरे बच्चों को कोटरनिवासी एक सर्प खा गया है। उनके दुःख से दुःखी होकर मैं रो रहा हूँ। क्या आप उसके विनाश का कोई उपाय मुझे बता सकते हैं?

बक की बात को सुनकर केकड़े ने अपने मन में सोचा—"यह बक मेरा जातिगत सहज शत्रु है। अतः मैं उसको ऐसा उल्टा सीधा समझाऊँगा कि जिससे जाति के अन्य बक भी विनष्ट हो जायेंगे। कहा भी गया है कि—

अपने हृदय को पाषाण की तरह निष्करुण करके नवनीत के समान कोमल एवं मधुर वाणी से शत्रु को उल्टा सीधा समझा कर इस प्रकार प्रभावित कर देना चाहिये कि जिसके प्रभाव में आकर वह सान्वय विनष्ट हो जाय ॥ ४४० ॥

आह च—"माम! यद्येवं तन्मत्स्यमांसखण्डानि नकुलबिलद्वारात्सर्पकोटरं यावत्प्रक्षिप, यथा नकुलस्तन्मार्गेण गत्वा तं दुष्टसर्पं विनाशयति।"

अथ तथानुष्ठिते मत्स्यमांसानुसारिणा नकुलेन तं कृष्णसर्पं निहत्य तेऽपि तद्वृक्षाश्रयाः सर्वे बकाः शनैः शनैर्भक्षिताः। अतो वयं ब्रूमः—"उपायं चिन्तयेत् इति।

तदनेन पापबुद्धिना उपायश्चिन्तितो नाऽपायः, ततस्तत्फलं प्राप्तम्'। अतोऽहं ब्रवीमि—'धर्मबुद्धिः कुबुद्धिश्च' इति।

एवं मूढ! त्वयाप्युपायश्चिन्तितो नापायः, पापबुद्धिवत्। तन्न भवसि त्वं सज्जनः, केवलं पापबुद्धिरसि। ज्ञातो मया स्वामिनः प्राणसन्देहानयनात्। प्रकटीकृतं त्वया स्वयमेवात्मनो दुष्टत्वं, कौटिल्यञ्च। अथवा साध्विदमुच्यते—

> यत्नादपि कः पश्येच्छिखिनामाहारनिःसरणमार्गम्।
> यदि जलदध्वनिमुदितास्त एव मूढा न नृत्येयुः ॥ ४४१ ॥

यदि त्वं स्वामिनमेनां दशां नयसि, तदस्मद्विधस्य का गणना? तस्मान्ममासन्नेन भवता न भाव्यम्। उक्तञ्च—

> तुलां लोहसहस्रस्य यत्र खादन्ति मूषकाः।
> राजंस्तत्र हरेच्छ्येनो बालकं नात्र संशयः" ॥ ४४२ ॥

दमनक आह—'कथमेतत्'? सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—प्रक्षिप = पातय, निहत्य = मारयित्वा, तद्वृक्षाश्रयाः = तद्वृक्षनिवासिनः, प्राणसन्देहानयनात् = प्राणभयावस्थायामानयनात्, कौटिल्यं = क्रूरभावः। शिखिना = मयूरा-

णाम्, आहारनिःसरणमार्गं=मलनिर्गमनस्थानं, गुदप्रदेशमिति यावत्, जलदध्वनिमुद्रिता = मेघध्वनिहृष्टा, ते=मयूरा, न नृत्येयु=नृत्यपरा न भवेयुरिति ॥ ४४१ ॥ एना दशा प्राणसन्देहावस्था, नयसि=प्रापयसि, अस्मद्विधस्य=तुच्छजन्तो, आसन्नेन=निकटवर्तिना, न भाव्य=न भवितव्य त्वया। यत्र=यस्मिन् स्थाने, मूषिका, लोहसहस्रस्य=लोहपल-सहस्रप्रमाणस्य, तुला खादन्ति, तत्र श्येन=शशादन (बाज पक्षी), बालकं हरेदिति ॥ ४४२ ॥

हिन्दी—उस कर्कट ने बक से कहा—मामा! यदि यह बात सत्य है, तो तुम मछलियों के मासखण्डों को ले जाकर किसी नकुल के बिल से लेकर उस सर्प के कोटर तक गिरा दो। इससे लालच में पडकर वह नकुल मासखण्डों को खाता हुआ उस सर्प के बिल तक पहुच जायगा और उसको मार डालेगा।"

उक्त उपाय को करने के बाद मास के टुकड़ों को खोजता हुआ एक नकुल उस सर्प के बिल तक पहुँच गया और सर्प को मारने के बाद वह धीरे धीरे उस वृक्ष पर निवास करने वाले अन्य बकों को भी मार कर खा गया।"

उक्त कथा को समाप्त करने के बाद न्यायाधीशों ने धर्मबुद्धि से कहा—"इसीलिए हम लोग कहते है कि मनुष्य को उपाय के साथ ही अपाय की भी चिन्ता कर लेनी चाहिये, अन्यथा बक की ही गति उस मनुष्य की भी होती है, जो अपाय को नहीं सोचता है।" इस मूर्ख पापबुद्धि ने अपनी चोरी को छिपाने का उपाय तो अवश्य सोचा, किन्तु उसने होनेवाली हानि को नहीं सोच सका। अत परिणाम मे आकर इसको इसके कृत्य का फल मिल ही गया।"

उक्त दोनों कथाओं को समाप्त करने के बाद करटक ने दमनक से कहा—'इसी लिए मैं कहता हूँ कि पापबुद्धि ने अपनी कुबुद्धि के कारण ही अपने पिता को जला दिया था।

उस पापबुद्धि की तरह तुमने भी अपने स्वार्थ की सिद्धि का उपाय तो अवश्य सोचा, किन्तु उसमे होनेवाली हानि का विचार नहीं किया। अत. यह स्पष्ट हो गया कि तुम सज्जन नहीं हो। केवल पापबुद्धि की ही तरह तुम भी दुर्मति हो। तुम्हारे द्वारा विहित उपाय ने स्वामी को इस चिन्ताजनक अवस्था में पडा हुआ देखकर म तुम्हारी दुर्मति को जान गया हू। तुम अपने कृत्यो के द्वारा अपने दुष्ट स्वभाव और मन के कुटिल भाव को व्यक्त कर चुके हो। अथवा यह ठीक ही कहा गया है कि—

मेघों की ध्वनि को सुनते ही उल्लास में आकर यदि मूर्ख मयूर अपने परों को उठाकर नाचना न प्रारम्भ करें तो कौन ऐसा व्यक्ति है कि जो प्रयत्न करके मयूरों के मलनिर्गमनस्थान को देख सकता है ॥ ४४१ ॥

यदि तुम स्वामी को ही इस स्थिति में पहुचा सकते हो, तो हमारे जैसे छोटे व्यक्तियो की तो गणना ही क्या है? अत आज से तुम मेरे सन्निकट आने की चेष्टा न करना। कहा भी गया है कि—

हे राजन्! जिस स्थान में चूहे सहस्र पलों की बनी हुई तराजू को खा सकते है वहाँ श्येन यदि किसी बालक को उठा ले जाता है तो इसमें सन्देह करने की कोई बात नहीं है" ॥ ४४२ ॥

उक्त बात को सुनकर दमनक ने पूछा—"यह कैसे ?" करटक ने कहा—

[ २१ ]

## ( लोहतुला-वणिक्पुत्रकथा )

अस्ति कस्मिंश्चिदधिष्ठाने जीर्णधनो नाम वणिक्पुत्रः। स च विभवक्षयाद्देशान्तर-गमनमना व्यचिन्तयत्—

यत्र देशेऽथवा स्थाने भोगा भुक्ताः स्ववीर्यत.।
तस्मिन्विभवहीनो यो वसेत्स पुरुषाधम.॥ ४४३ ॥

तथा च—

येनाहङ्कारयुक्तेन चिर विलसित पुरा।
दीन वसति तत्रैव य परेषा स निन्दित.॥ ४४४ ॥

तस्य च गृहे लोहभारघटिता पूर्वपुरुषोपार्जिता तुलाऽऽसीत्। तां च कस्यचिच्छ्रे-ष्ठिनो गृहे निक्षेपभूतां कृत्वा देशान्तरं प्रस्थित । ततः सुचिरं काल देशान्तरम् यथेच्छया भ्रान्त्वा पुन स्वपुरमागत्य त श्रेष्ठिनमुवाच—"भो श्रेष्ठिन्! दीयता मे सा निक्षेप-तुला।" स आह—"भो! नास्ति सा त्वदीया तुला, मूषिकैर्भक्षिता" इति।

व्याख्या—विभवक्षयात्=धननाशात्, स्ववीर्यत.=स्वपराक्रमेण, भोगाः भुक्ता, तस्मिन्=तत्र स्थाने, विभवहीन=धनहीन, पुरुषाधम.=नीच.॥ ४४३ ॥ विलसित=सुखेन वास. कृत, परेषाम्=अन्येषाम् अन्यपुरुषै, निन्दितो भवति ॥ ४४४ ॥ लोहभारघटिता=लोह-पलसहस्रनिर्मिता, निक्षेपः=न्यास ।

हिन्दी—किसी नगर में जीर्णधन नाम का एक वणिक्पुत्र रहता था। अपनी विपन्ना-वस्था के कारण विदेश जाने की इच्छा से उसने सोचा—जिस देश अथवा जिस नगर में रहकर मनुष्य अपने पराक्रम से विभिन्न भोगों ( ऐश्वर्यों ) का भोग कर चुका हो, उसी नगर या देश में निर्धन होकर यदि वह अपना जीवन व्यतीत करता है, तो उससे बढकर नीच पुरुष दूसरा कोई नहीं होता ॥ ४४३ ॥

और भी—संमानपूर्वक रहते हुए अहङ्कार के साथ जिसने पहले किसी स्थान से आनन्द कर लिया है, वही यदि बाद में दीन होकर उस स्थान में निवास करे तो दूसरों की दृष्टि में उसकी कोई इज्जत नहीं रह जाती। लोग उसकी निन्दा करने में या उसका अपमान करने में सङ्कोच नहीं करते" ॥ ४४४ ॥

उसके घर में उसके पूर्वजों द्वारा बनवायी हुई लोहे की एक बहुत बड़ी तुला ( तराजू ) थी। उस तुला को उसने किसी महाजन के यहाँ बन्धक ( न्यास ) पर रख दिया और विदेश के लिये प्रस्थान किया। बहुत दिनों तक अपनी इच्छा के अनुकूल इधर उधर घूमकर पर्याप्त धन कमाने के बाद वह एक दिन अपने निवासस्थान को लौट आया और उस महाजन के यहाँ जाकर अपनी तुला को मांगते हुए उसने कहा—"महाजन! मेरी बन्धक रखी हुई उस तुला को लौटा दीजिये।"

उसने कहा—"अरे भाई! तुम्हारी वह तुला तो अब नहीं रही। उसको तो चूहे खा गये।"

जीर्णधन आह—"भो श्रेष्ठिन्! नास्ति दोषस्ते, यदि मूषिकैर्भक्षितेति। ईदृगेवाय ससार.। न किञ्चिदत्र शाश्वतमस्ति। परमह नद्यां स्नानार्थं गमिष्यामि, तत्त्वमात्मीय शिशुमेन धनदेवनामान मया सह स्नानोपकरणहस्त प्रेषय" इति।

सोऽपि चौर्यभयात्तस्य शङ्कित स्वपुत्रमुवाच—"वत्स! पितृव्योऽय तव स्नानार्थं यास्यति, तद् गम्यतामनेन सार्धं स्नानोपकरणमादाय" इति।

अहो, साध्विदमुच्यते—

न भक्त्या कस्यचित्कोऽपि प्रिय प्रकुरुते नर।
मुक्त्वा भय प्रलोभ वा कार्यकारणमेव वा॥ ४४५॥

तथा च—

अत्यादरो भवेद्यत्र कार्यकारणवर्जित.।
तत्राशङ्का प्रकर्तव्या परिणामे सुखावहा॥ ४४६॥

अथासौ वणिक्शिशु स्नानोपकरणमादाय प्रहृष्टमनास्तेनाभ्यागतेन सह प्रस्थितः। तथानुष्ठिते स वणिक् स्नात्वा त शिशु गिरिगुहायां प्रक्षिप्य, तद्द्वार बृहच्छिलयाच्छाद्य सत्वर गृहमागतः।

व्याख्या—शाश्वत = स्थिरम्। शिशु = कुमार पुत्रम्। चौर्यभयात् = स्वस्नानोपकरणस्यापहरणभयात्, भक्त्या = श्रद्धया, प्रिय = हित, कार्यकारण = प्रयोजनम् ( अपना मतलब ) ॥ ४४५॥ कार्यकारणवर्जित = प्रयोजनादिरहित, अकारण एव। परिणामे = परिणतौ, सुखावहा = सुखोत्पादिका ॥ ४४६॥ गिरिगुहाया = पर्वतविवरे, शिलया = शिलाखण्डेन।

हिन्दी—महाजन की बात को सुनकर जीर्णधन ने कहा—"श्रेष्ठिन्! इसमें आपका कोई दोष नहीं है। जब चूहों ने खा डाला तो आप कर ही क्या सकते हैं। यह ससार ही इसी प्रकार का है। यहां पर कोई भी वस्तु अमर नहीं हो पाती है। अस्तु, अभी मै स्नान के लिये जा रहा हूं। आप कृपया अपने इस धनदेव नामके लड़के को स्नान की सामग्री लेकर मेरे साथ भेज दें।"

महाजन ने अपने सामानों की चोरी के भय से धनदेव को बुलाकर कहा—"वत्स! तुम्हारे ये चाचा जी स्नान के लिये जा रहे हैं। तुम स्नान की सामग्री को लेकर इनके साथ चले जाओ।"

किसी ने ठीक ही कहा है कि—भय, प्रलोभन अथवा अपने प्रयोजन ( मतलब ) को छोड़कर कोई भी व्यक्ति भक्तिपूर्वक किसी का हित नहीं करता ॥ ४४५ ॥

और भी—अकारण ही जहाँ अत्यधिक आदर एवं सम्मान होता हो, उस स्थान पर पहुँचकर मनुष्य को सतर्क हो जाना चाहिये। ऐसे स्थान में की गयी मानसिक शङ्का परिणाम में बहुत सुखद होती है ॥ ४४६ ॥

पिता की आज्ञा से वह वणिक्पुत्र स्नान की सामग्री को लेकर प्रसन्नचित्त उस अभ्यागत के साथ चल दिया। नदी के तटपर पहुँचने के पश्चात् जीर्णधन ने सविधि स्नान से निवृत्त होकर उस वणिक्पुत्र को पर्वत की एक गुहा में छिपा दिया और उस गुहा के द्वार को किसी विशाल शिला-खण्ड से बन्द करके वह लौट आया।

पृष्टश्च तेन वणिजा—"भो! अभ्यागत! कथ्यतां कुत्र मे शिशुर्यस्त्वया सह नदीं गतः"? इति।

स आह—"नदीतटात्स श्येनेन हृत" इति।

श्रेष्ठ्याह—"मिथ्यावादिन्! किं क्वचिच्छ्येनो बालं हर्तुं शक्नोति? तत्समर्पय मे सुतम्। अन्यथा राजकुले निवेदयिष्यामि" इति।

स आह—"भो. सत्यवादिन्! यथा श्येनो बालं न नयति, तथा मूषिका अपि लोहभारघटितां तुलां न भक्षयन्ति, तदर्पय मे तुलां, यदि दारकेण प्रयोजनम्।"

एवं तौ विवदमानौ द्वावपि राजकुलं गतौ। तत्र श्रेष्ठी तारस्वरेण प्रोवाच—"भोः, अब्रह्मण्यम्, अब्रह्मण्यम्! मम शिशुरनेन चौरेणापहृत.।"

अथ धर्माधिकारिणस्तमूचु—"भो! समर्प्यतां श्रेष्ठिसुतः"।

स आह—"किं करोमि, पश्यतो मे नदीतटाच्छ्येनेनापहृतः शिशु"।

तच्छ्रुत्वा ते प्रोचुः—"भो.! न सत्यमभिहितं भवता, किं श्येनः शिशुं हर्तुं समर्थो भवति"?

स आह—"भो भो! श्रूयतां मद्वच—

> तुलां लोहसहस्रस्य यत्र खादन्ति मूषिका।
> राजस्तत्र हरेच्छ्येनो बालकं नात्र संशय" ॥ ४४७ ॥

ते प्रोचु—"कथमेतत्"?

तत स श्रेष्ठी सभ्यानामग्रे आदित· सर्वं वृत्तान्तं निवेदयामास। ततस्तैर्विहस्य द्वावपि तौ परस्परं संबोध्य तुला-शिशुप्रदानेन सन्तोषितौ। अतोऽहं ब्रवीमि—"तुलां लोहसहस्रस्य" इति।

**व्याख्या**—समर्पय—देहि, दारकेण=पुत्रेण, समर्थः=क्षम, सभ्यानामग्रे=न्याय-समिते सदस्याना पुरत., सबोध्य=प्रबोध्य (समझा बुझाकर), सन्तोषितौ=तोषितौ (सतुष्ट किया)।

**हिन्दी**—जीर्णधन को एकाकी लौटा हुआ देखकर उस वणिक् ने पूछा—अतिथि महोदय! मेरा वह लड़का कहाँ है, जो आपके साथ गया था?"

उसने कहा—"उसको तो नदी के किनारे से एक बाज उठा ले गया।"

श्रेष्ठी ने कहा—"अरे झूठे! बाज कहीं लड़का उठाकर ले जा सकता है? मेरे लड़के को लाकर दो, नहीं तो न्यायालय में चलकर प्रार्थना करूँगा"।

उसने कहा—"अरे सत्यवादिन्! जैसे बाज लड़के को नहीं ले जा सकता, उसी प्रकार गभीर तुला को चूहे भी नहीं खा सकते। अतः यदि तुमको अपने लड़के से प्रयोजन है तो मेरी तुला को लौटा दो।"

उक्त प्रकार से विवाद करते हुये वे दोनों न्यायालय में पहुच गये। न्यायालय में पहुँच कर महाजन ने चीखकर कहा—"सरकार! महान् अन्याय हो गया। मेरे पुत्र को इस चोर ने चुरा लिया है।"

उसकी प्रार्थना को सुनकर न्यायाधीशों ने कहा—"अरे वणिक्! महाजन के लड़के को दे दो।"

उसने कहा—"सरकार! मैं क्या करूँ? इसके लड़के को मेरे सामने ही नदी के किनारे से एक बाज उठा ले गया। मैं कहाँ से दूँ।"

उसकी बात को सुनकर न्यायाधीशों ने कहा—"तुम्हारा कथन सत्य नहीं जान पड़ता है। क्या एक बाज किसी लड़के को उठाकर ले जाने में समर्थ हो सकता है?"

उसने निवेदन किया—"सरकार! मेरी बातों को सुन लिया जाय। जहाँ पर सहस्रपल की तुला को चूहे खा सकते हैं, वहाँ श्येन भी लड़के को उठा कर ले जा सकता है। इसमें सन्देह करने की गुंजायश नहीं है॥ ४४७॥

न्यायाधीशों ने कहा—"यह कैसे?"

न्यायाधीशों के समक्ष उसने प्रारम्भ से लेकर सम्पूर्ण वृत्तान्त कह दिया। उसकी बात को सुनकर न्यायाधीशों ने उन दोनों वणिकों को समझा बुझा कर सन्तुष्ट कर दिया और उनके तुला और पुत्र को दिला दिया।"

उक्त कथा को सुनाने के बाद करटक ने कहा—"इसीलिए मैं कहता हूँ कि जहाँ कोई एक अपूर्व घटना घट सकती है, वहाँ अन्य अपूर्व घटनाएँ भी घट सकती हैं।

**तन्मूर्ख! सञ्जीवकप्रसादमसहमानेन त्वयैतत्कृतम्। अहो, साध्विदमुच्यते—**

प्रायेणात्र कुलान्वितं कुकुलजाः श्रीवल्लभं दुर्भगाः,
दातारं कृपणा ऋजूननृजवस्तेजस्विनं कातराः।
वैरूप्योपहताश्च कान्तवपुषं सौख्यस्थितं दुःस्थिताः,
नानाशास्त्रविचक्षणञ्च पुरुषं निन्दन्ति मूर्खाः सदा ॥ ४४८ ॥

तथा च—

मूर्खाणां पण्डिता द्वेष्या निर्धनानां महाधनाः।
व्रतिनः पापशीलानामसतीनां कुलस्त्रियः ॥ ४४९ ॥

तन्मूर्ख! त्वया हितमप्यहितं कृतम्। उक्तञ्च—

पण्डितोऽपि वरं शत्रुर्न मूर्खो हितकारकः।
वानरेण हतो राजा विप्राश्चौरेण रक्षिताः" ॥ ४५० ॥

दमनक आह—"कथमेतत्"? सोऽब्रवीत्—

व्याख्या—प्रायः = प्रमत्तना, विश्वेऽत्र—कुलान्वितं = सुकुलोद्भवं पुरुषं, कुकुलजाः = अकुलीनाः, श्रीवल्लभं = श्रीप्रियं, दुर्भगाः = अभाग्ययुक्ताः, ऋजून् = सरलस्वभावान्, अनृजवः = दुष्टाः, तेजस्विनं = पराक्रमसम्पन्नं, कातराः = भीरवः, (कायर), कान्तवपुषं = सुरूपं, वैरूप्योपहताः = कुरूपाः, सौख्यस्थितं = सुखेन निवसन्तं, दुःस्थिताः = दुःखपीडिताः, नानाशास्त्रविचक्षणं = प्रतिभावन्तं, मेधाविनमिति, मूर्खाः, प्रायेण सदा निन्दन्ति ॥ ४४८ ॥ मूर्खाणां = मूढानां, व्रतिनः = संयमिनः, असतीनां = कुलटानां, कुलस्त्रियः द्वेष्याः भवन्तीति भावः ॥ ४४९ ॥ शत्रुभावेन स्थितोऽपि पण्डितः वरं = श्रेष्ठो भवति, हितकारकोऽपि मूर्खो न ग्राह्यः ॥ ४५० ॥

हिन्दी—करटक ने कहा—"मूर्ख! सञ्जीवक की खुशी को न देख सकने के कारण ही तुमने यह सब प्रपञ्च किया है। अथवा, ठीक ही कहा गया है कि—

इस संसार में कुलीन पुरुषों की अकुलीन जन निन्दा किया ही करते हैं। स्त्री वल्लभ की दुर्भगा स्त्रियाँ निन्दा करती ही रहती हैं। सूम व्यक्ति दाता की निन्दा करता है। कुरूप रूपवान् की निन्दा करता है। दुःखी व्यक्ति सुखी की निन्दा करता है और मूर्ख व्यक्ति मेधावी तथा विद्वान् की निन्दा प्रायः किया ही करता है ॥ ४४८ ॥

और भी—मूर्ख पण्डित से, निर्धन धनवान् से, पापी व्रती से द्वेष करता है और असती स्त्रियाँ कुलस्त्रियों से द्वेष रखती हैं, यह स्वाभाविक बात है ॥ ४४९ ॥

अतएव तुमने भी अपने स्वभाव के ही कारण सञ्जीवक की निन्दा की है। उसकी निन्दा करके तुमने राजा का हित करते हुए भी उसका अहित ही किया है। कहा भी गया है कि—

पण्डित व्यक्ति यदि शत्रु भी हो तो अच्छा ही समझना चाहिये। किन्तु, अपना हित करने वाला व्यक्ति भी यदि मूर्ख हो तो ठीक नहीं होता। क्योंकि मूर्ख के साथ मित्रता होने के कारण ही वानर ने राजा का विनाश किया था और चोर होते हुए भी पण्डित व्यक्ति ने चार ब्राह्मणों की रक्षा की थी" ॥ ४५० ॥

उक्त बात को सुन कर दमनक ने पूछा—"कैसे ?" करटक ने कहा—

[ २२ ]

## ( नृपसेवकवानर-कथा )

कस्यचिद्राज्ञो नित्य वानरोऽतिभक्तिपरोऽङ्गसेवकोऽन्त पुरेऽप्यप्रतिषिद्धप्रसरोऽतिविश्वासस्थानमभूत्। एकदा राज्ञो निद्रागतस्य वानरे व्यजन नीत्वा वायु विदधति राज्ञो वक्ष स्थलोपरि मक्षिकोपविष्टा। व्यजनेन मुहुर्मुहुर्निषिध्यमानापि पुन. पुनस्तत्रैवोपविशति। ततस्तेन स्वभावचपलेन मूर्खेण वानरेण क्रुद्धेन सता तीक्ष्ण खड्गमादाय तस्या उपरि प्रहारो विहित । ततो मक्षिका उड्डीय गता। तेन शितधारेणासिना राज्ञो वक्षो द्विधा जात, राजा मृतश्च।

तस्माच्चिरायुरिच्छता नृपेण मूर्खोऽनुचरो न रक्षणीय.।

व्याख्या—अङ्गसेवक =शरीररक्षक, अप्रतिषिद्धप्रसर =अप्रतिहतप्रवेश, अतिविश्वासस्थानं=विश्वासभूमि, निद्रागतस्य=सुप्तस्य, स्वभावचपलेन=स्वचञ्चलस्वभावेन, खड्गम्=असिम्, शितधारेण=तीव्रधारेण, असिना=खड्गेन।

हिन्दी—किसी राजा का अङ्गरक्षक एक वानर था। वह राजा का बड़ा भक्त था और राजा का अत्यधिक विश्वासपात्र होने के कारण वह अन्त.पुर में भी बिना किसी रोक टोक के आया जाया करता था। एक दिन राजा के सो जाने पर वह पंखे से राजा को हवा कर रहा था। इसी बीच में एक मक्खी आकर राजा के वक्ष-स्थल पर बैठ गयी। उस वानर ने अपने पंखे से उसको हटाने का बार-बार प्रयत्न किया, किन्तु वह आकर बार-बार वहां बैठ जाती थी। अपनी स्वाभाविक चञ्चलता के कारण उस मूर्ख वानर ने क्रुद्ध होकर एक तेज धारवाली तलवार को उठाया और मक्खी पर प्रहार करने के उद्देश्य से उसको चला दिया। वह मक्खी तो उड गयी किन्तु तेज धारवाली उस तलवार से राजा का वक्ष स्थल दो भागों में विभक्त हो गया और वह तत्काल मर गया। अत दीर्घायु की कामना रखने वाले राजा को किसी मूर्ख सेवक का पालन नहीं करना चाहिये।

[ २३ ]

## ( चौरब्राह्मण-कथा )

अपरम्—एकस्मिन्नगरे कोऽपि विप्रो महाविद्वान्, पर पूर्वजन्मयोगेन चोरो वर्तते। स तस्मिन् पुरेऽन्यदेशादागतांश्चतुरो विप्रान् बहूनि वस्तूनि विक्रीणतो दृष्ट्वा चिन्तितवान्—"अहो! केनोपायेनैषा धन लभे"? इति विचिन्त्य, तेषा पुरोऽनेकानि शास्त्रोक्तानि चातिप्रियाणि मधुराणि वचनानि जल्पता तेन तेषा मनसि विश्वासमुत्पाद्य, सेवा कर्तुमारब्धा। अथवा साध्विदमुच्यते—

असती भवति सलज्जा, क्षारं नीरञ्च शीतलं भवति।
दम्भी भवति विवेकी, प्रियवक्ता भवति धूर्तजनः॥ ४५१॥

अथ तस्मिन्सेवां कुर्वति, तैर्विप्रैः सर्ववस्तूनि विक्रीय बहुमूल्यानि रत्नानि क्रीतानि। ततस्तानि जङ्घामध्ये तत्समक्षं प्रक्षिप्य स्वदेशं प्रति गन्तुमुद्यमो विहितः। ततः स धूर्तविप्रस्तान् विप्रान् गन्तुमुद्यतान् प्रेक्ष्य चिन्ताव्याकुलितमनाः सञ्जातः।

व्याख्या—पूर्वजन्मयोगेन=स्वपूर्वजन्मकर्मफलेन, पुरः=अग्रे, जल्पता=कथयता, असती=परपुरुषगामिनी, नीरं=जलम्, दम्भी=पाखण्डयुक्तः, धूर्तः=शठः, प्रियवक्ता भवतीति॥ ४५१॥ प्रेक्ष्य=अवलोक्य, चिन्ताव्याकुलितमनाः=चिन्ताकुलितहृदयः।

हिन्दी—किसी नगर में एक महाविद्वान ब्राह्मण निवास करता था। जो अपने पूर्व जन्म के कर्मफलों से चोरी किया करता था। एक बार उसने अपने नगर में बाहर से आये हुए चार ब्राह्मणों को देखा, जो बहुत सी वस्तुओं को बेच रहे थे। उनको देखकर वह अपने मन में सोचने लगा—"किस उपाय से मैं इन लोगों की सम्पत्ति को ले सकता हूँ।" उनको ठगने के विचार से वह उनके पास जाकर अनेक प्रकार की शास्त्रीय कथाएँ सुनाने लगा और अपनी मीठी वाणी से उनके मन में विश्वास उत्पन्न करके उनकी सेवा करने लगा। किसी ने ठीक ही कहा है कि—

कुलटा स्त्री लज्जा अधिक करती है। क्षार जल अधिक शीतल होता है। दम्भी (पाखण्डी) व्यक्ति अधिक विवेकी (आचार विचार का मर्मज्ञ) होता है और धूर्त व्यक्ति ही अधिक प्रिय (मीठा) बोलता है॥ ४५१॥

उसके सेवा में तत्पर रहते हुए ही एक दिन उन ब्राह्मणों ने अपने सम्पूर्ण सामानों को बेचकर बहुमूल्य रत्नों को खरीदा और उसके सामने ही उनको अपनी जङ्घा में रखकर वे अपने देश को लौटने की तैयारी में लग गये। वह धूर्त ब्राह्मण उनकी तैयारी को देखकर बहुत चिन्तित हुआ और अपनी आज तक की असफलता पर अफसोस करने लगा।

"अहो, धनमेतन्न किञ्चिन्मम चटितम्। अथैभिः सह यामि, पथि क्वापि विषं दत्त्वैतान्निहत्य सर्वरत्नानि गृह्णामि" इति विचिन्त्य तेषामग्रे सकरुणं विलप्यैवमाह—"भो मित्राणि! यूयं मामेकाकिनं मुक्त्वा गन्तुमुद्यताः, तन्मे मनो भवद्भिः सह स्नेहपाशेन बद्धं भवद्विरहनाम्नैव तथाकुलं सञ्जातं यथा धृतिं क्वापि न धत्ते। यूयमनुग्रहं विधाय सहायभूतं मामपि सहैव नयत।"

तद्वचः श्रुत्वा ते करुणार्द्रचित्तास्तेन सममेव स्वदेशं प्रति प्रस्थिताः। अथाध्वनि तेषां पञ्चानामपि पल्लीपुरमध्ये व्रजतां ध्वाङ्क्षाः कथयितुमारब्धाः—"रे रे किराताः! धावत धावत, सपादलक्षधनिनो यान्ति। एतान्निहत्य धनं नयत।"

ततः किरातैर्ध्वाङ्क्षवचनमाकर्ण्य सत्वरं गत्वा ते विप्रा लगुडप्रहारैर्जर्जरीकृत्य, वस्त्राणि मोचयित्वा विलोकिताः, परं धनं किञ्चिन्न लब्धम्।

**तदा तै किरातैरभिहितम्—भो पान्था ! पुरा कदापि ध्वाङ्क्षवचनमनृतं नासीत्, ततो भवता सनिधौ क्वापि धन विद्यते तदर्पयत, अन्यथा सर्वेषामपि वध, विधाय, चर्म विदार्य प्रत्यङ्ग प्रेक्ष्य धन नेष्याम." इति।**

व्याख्या—चटित=हस्तगत न जातम्। एभि=विप्रै, स्नेहपाशेन=प्रेमवरत्रेण धृति=धैर्य शान्तिम्, अनुग्रह=कृपा, करुणार्द्रचित्ता=सञ्जातदया, अध्वनि=मार्गे, ध्वाङ्क्षाः=काका ("ध्वाक्षात्मघोषपरभृद्वलिभुग्वायसा अपी"त्यमर.), किराता.=शवरा, अरण्यचरा. ("किरातशवरपुलिन्दा म्लेच्छजातय" इत्यमर), सपादलक्षधनिन=सपादलक्षमुद्रायुता., (सवालाख के धनी)।

हिन्दी—उसने सोचा—"इनका यह धन मेरे हाथ नहीं लग सका। अब मै इनके साथ ही जाऊँगा और कहीं मार्ग में अवसर पाकर इनको विष खिला कर मार डालूँगा। पुन इनके इन सभी रत्नों को ले लूँगा।" उक्त प्रकार से निश्चय करने के बाद उसने आगे जाकर करुण स्वर में रोते हुए कहा—"मित्रो! आप लोग आज मुझे एकाकी छोड़ कर जाने की तैयारी में लगे हैं। इससे मेरा मन आप लोगों के स्नेहपाश में आवद्ध होकर आपके विरह के नाम से ही अत्यन्त आकुल हो उठा है। किसी भी प्रकार कही शान्ति नहीं मिल रही है। अत. आप लोग अपने सहायक के रूप में मुझे भी अपने साथ लेते चलें तो आपकी मुझ पर बहुत बडी कृपा होगी।"

उसकी प्रार्थना को सुनकर दयार्द्र हो, उन लोगों ने उसको भी अपने साथ ले लिया और अपने निवासस्थान को चल दिये। कुछ दूर जाने के बाद जब वे पाँचों व्यक्ति पल्लीपुर नाम के किरातों की किसी बस्ती के पास से गुजरने लगे तो उनको देख कर कौओं ने जोर-जोर से यह चिल्लाना प्रारम्भ कर दिया—"अरे किरातो! दौड़ो-दौड़ो, सवा लाख के धनी व्यक्ति जा रहे हैं। इनको मारकर इनके धन को छीन लो।"

वायसों के उक्त वचन को सुनकर किरातों ने तत्काल आकर उन्हे घेर लिया और लाठियों के प्रहार से उनको जर्जरित करते हुए उनके सभी कपडों को उतरवा कर तलाशी लेनी शुरू कर दी। उन्होने उनके सभी अङ्गों का निरीक्षण किया किन्तु उनके पास से कोई भी धन प्राप्त नहीं हुआ।

जब उनके पास से कोई भी धन नहीं मिला तो किरातो ने उन्हें सबोधित करते हुये कहा—"पथिको! इससे पूर्व कभी भी वायसों का कथन असत्य नहीं हुआ है। अत. तुम लोगों के पास यदि कहीं छिपाया हुआ कोई धन हो तो दे दो, अन्यथा तुम लोगों को मारकर तुम्हारा प्रत्येक अङ्ग चीर डाला जायगा और अङ्गों की तलाशी लेकर तुम्हारे छिपाये हुए धन को ले लिया जायगा।"

**तदा तेषामीदृश वचनमाकर्ण्य चौरविप्रेण मनसि चिन्तितम्—"यदेषां विप्राणा वध विधायाङ्ग विलोक्य रत्नानि नेष्यन्ति, तदा मामपि वधिष्यन्ति। ततोऽह पूर्व-मेवात्मानमरत्न समर्प्यैतान् मुञ्चामि। उक्तञ्च—**

निन्दा दोनों के वर्णन से मनुष्य अविश्वस्त हो जाता है। अत. चतुर व्यक्ति जिसकी एक वार प्रशंसा कर चुका हो, पुन उसकी निन्दा न करे तो अधिक अच्छा होता है ॥ ४५६ ॥

एवं बहुविधं प्रलपन्त, दमनक समेत्य सहर्षमिदमाह—"देव! कातरतम स्तवैष न्यायो यद् द्रोहकारिण शष्पभुज हत्वेत्थ शोचसि? तन्नैतदुपपन्न भूभुजाम्। उक्तञ्च—

पिता वा यदि वा भ्राता पुत्रो भार्याथवा सुहृत्।
प्राणद्रोह यदा गच्छेद्धन्तव्यो नास्ति पातकम् ॥ ४५७ ॥

तथा च—

राजा घृणी ब्राह्मण. सर्वभक्षी, स्त्री चाऽत्रपा दुष्टमति. सहाय।
प्रेष्य. प्रतीपोऽधिकृतः प्रमादी, त्याज्या अमी यश्च कृत न वेत्ति ॥ ४५८ ॥

अपि च—

सत्यानृता च परुषा प्रियवादिनी च,
हिंस्रा दयालुरपि चार्थपरा वदान्या।
भूरिव्यया प्रचुरवित्तसमागमा च,
वेश्याङ्गनेव नृपनीतिरनेकरूपा ॥ ४५९ ॥

अपि च—

अकृतोपद्रवः कश्चिन्महानपि न पूज्यते।
पूजयन्ति नरा नागान्न तार्क्ष्यं नागघातिनम् ॥ ४६० ॥

तथा च—

अशोच्यानन्वशोचस्त्व प्रज्ञावादांश्च भाषसे।
गतासूनगतासूंश्च नानुशोचन्ति पण्डिता." ॥ ४६१ ॥

एव तेन सम्बोधित, पिङ्गलक सञ्जीवकशोक त्यक्त्वा दमनकसाचिव्येन राज्यमकरोत्।

इति महामहोपाध्यायश्रीविष्णुशर्मविरचिते पञ्चतन्त्रे
मित्रभेद नाम प्रथम तन्त्र समाप्तम् ॥

व्याख्या—समेत्य = अभ्येत्य, कातरतम = भीरुतम, न्याय = नीति, उपपन्नं = युक्तम्, गच्छेत् = व्रजेत् ॥ ४५७ ॥ घृणी = दयालु, सर्वभक्षी = सर्वभुक्, अत्रपा = लज्जारहिता, सहाय = सेवक, मित्रं वा, प्रेष्य. = दूत, प्रतीप = विपरीतकारी, अधिकृत. = अधिकारी, अधिकारारूढो जन. (अधिकारी) प्रमादी = प्रमादयुक्त, यः कृतं न वेत्ति = कृतघ्नश्च, अमी = एते, त्याज्या भवन्ति ॥ ४५८ ॥ सत्या = सत्यशीला, अनृता = असत्या, परुषा = कठोरा, हिंस्रा = घातपरा,

अर्थपरा = वित्तपरा, वदान्या = दानशीला, अङ्गना = स्त्री, अनेकरूपा = विविधरूपा भवतीति ॥ ४५९ ॥ महानपि श्रेष्ठोऽपि, अकृतोपद्रव = शान्त, उपद्रवादिरहित, यतोहि—नरा. नागान् = सर्पान्, पूजयन्ति = अर्चयन्ति, नागघातिनं = सर्पघातिनं, तार्क्ष्यं = गरुडं, न पूजयन्ति ॥ ४६० ॥ हे अर्जुन ! त्वं हि—अशोच्यान् अन्वशोच, प्रज्ञावादान् = बुद्धिवादान्, पाण्डित्ययुक्तानर्थान्, भाषसे। पण्डिता. = ज्ञानवन्तो जना, गतासून् = गतप्राणान्, अगतासून् = स्थितप्राणाश्च, नानुशोचन्ति ॥ ४६१ ॥ सम्बोधित, दमनकसाचिव्येन = दमनकस्य मन्त्रित्वेन, दमनकं मन्त्रिपदे नियोज्य तेनादिष्टोपायेनेत्यर्थ.।

हिन्दी—सञ्जीवक के शोक में प्रलाप करनेवाले पिङ्गलक के पास जाकर दमनक ने सहर्ष कहा—"देव आपकी यह नीति अत्यन्त कायरतापूर्ण है कि आप एक राजद्रोही और शष्पभोजी जीव को मारकर इस प्रकार का शोक कर रहे हैं। राजाओं के लिये यह बात शोभा नहीं देती। कहा भी गया है कि—

पिता, माता, भाई, पुत्र, स्त्री अथवा मित्र चाहे कोई भी हो, यदि वह प्राणद्रोह करता है तो उसको मार डालने पर कोई पातक नहीं होता ॥ ४५७ ॥

और भी—दयालु राजा (जो अपराधी को अपनी दया के कारण छोड़ दे), सर्वभोजी ब्राह्मण (जो आचार विचार का ध्यान न रखता हो), लज्जारहित स्त्री, दुष्ट मित्र या सेवक, विरुद्ध आचरण करने वाला दूत, प्रमादी अधिकारी और कृतघ्न व्यक्ति—ये सभी त्याग देने ही योग्य होते हैं ॥ ४५८ ॥

और भी—राजाओं की नीति भी वेश्याओं की ही तरह बहुरूपिणी होती हैं। कार्यानुसार उसे सत्याचरण भी करना पड़ता है और झूठ भी बोलना पड़ता है। कहीं वह अत्यन्त कठोर हो जाती है और कहीं प्रिय बोल कर भी अपना कार्य निकाल लेती है। उसे कभी दयालु होना पड़ता है तो कहीं हिंसा का भी अवलम्बन करना पड़ता है। कहीं वह उदार और दानपरायण हो जाती है तो कहीं कृपणता एव लोलुपता को भी ग्रहण करना पड़ता है। कभी वह उदार होकर व्यय करती है और कभी धनसंग्रह के लिए व्यग्र भी हो उठती है। उसका स्वभाव यदि कभी बहुव्ययी हो जाता है तो कभी उसके आय के साधन भी बढ़ ही जाते ह ॥ ४५९ ॥

और भी—महान् होने पर भी यदि मनुष्य सीधा-साधा और शान्त बना रहता है तो लोग उसकी पूजा नहीं ही करते हैं। शान्त व्यक्ति का आदर सत्कार कोई नहीं करता है और इसके विपरीत यदि वह उपद्रवी होता है तो लोग उसको देवता की तरह पूजने लग जाते हैं। उनके शान्त स्वभाव के ही कारण सर्पभक्षी गरुड की पूजा नहीं होती और उपद्रवकारी सर्पों की लोग पूजा किया करते हैं ॥ ४६० ॥

और भी—भगवान् कृष्ण ने गीता में अर्जुन को सम्बोधित करते हुये कहा है कि—हे अर्जुन ! जिनके विषय में शोक नहीं करना चाहिये, उनके विषय में तुम शोक भी

मृत्योर्बिभेषि किं बाल ! न स भीतं विमुञ्चति ।
अद्य वाऽब्दशतान्ते वा मृत्युर्वै प्राणिनां ध्रुवः ॥४५२॥

तथा च—

गवार्थे ब्राह्मणार्थे च प्राणत्यागं करोति यः ।
सूर्यस्य मण्डलं भित्वा स याति परमां गतिम्" ॥४५३॥

इति निश्चित्याभिहितञ्च—"भोः किराताः ! यद्येवं ततो मां पूर्वं निहत्य विलोकयत" इति । ततस्तैस्तथानुष्ठिते तं धनरहितमवलोक्यापरे चत्वारोऽपि मुक्ताः । अतोऽहं ब्रवीमि—"पण्डितोऽपि वरं शत्रुः" इति ।

व्याख्या—अनृतम्=असत्य, सन्निधौ=पार्श्वे, अरत्न=रत्नरहित, मुञ्चन्ति=रक्षन्ति । भीत=भययुक्त, न विमुञ्चति=त्यजति, शतान्ते=शतवर्षान्तरे वा, मृत्युः ध्रुव एव ॥ ४५२ ॥ अपरे=अन्ये, मुक्ताः=परित्यक्ताः ।

हिन्दी—उनके उक्त वचन को सुनकर उस ब्राह्मण चोर ने अपने मन में सोचा—"यदि इनको मारकर इनके अङ्गों की तलाशी ली गयी और उनके द्वारा छिपाये हुए रत्नों को ये किरात पा गये तो मुझे भी मार ही डालेंगे । अतएव इनको धनरहित प्रमाणित करने के लिए मैं ही क्यों न अपना प्राण इन किरातों के हाथ में समर्पित कर दूँ, और अपने को रत्नरहित सिद्ध करके इनके प्राणों को बचा लूँ । कहा भी गया है कि—

अरे बालक ! तुम मृत्यु से क्यों डर रहे हो ? भयभीत व्यक्ति को भी मृत्यु छोड़ती नहीं है । आज अथवा एक सौ वर्ष के बाद, जब कभी हो प्राणियों की मृत्यु निश्चित है ॥ ४५२ ॥

और भी—जो व्यक्ति गौ और ब्राह्मणों के लिये अपना प्राण त्याग करता है, वह सूर्य-मण्डल को भेदकर परम पद को प्राप्त करता है ॥ ४५३ ॥

उक्त निश्चय करने के पश्चात् उसने किरातों से कहा—"किरातो ! यदि तुम्हारा यही निश्चय है, तो पहले मुझे ही मारकर देख लो ।"

किरातों ने उस ब्राह्मण को मारकर उसके प्रत्येक अङ्गों को देखा । जब उन्हें उसके पास से कोई भी धन नहीं मिला तो उन्होंने अन्य ब्राह्मणों को बिना मारे ही छोड़ दिया ।

इसीलिये मैं कहता हूँ कि—"पण्डित व्यक्ति यदि अपना शत्रु हो तो भी अच्छा ही होता है, किन्तु मूर्ख व्यक्ति का मित्र होना अच्छा नहीं होता है ।"

अथैवं संवदतोस्तयोः सञ्जीवकः क्षणमेकं पिङ्गलकेन सह युद्धं कृत्वा, तस्य खर-नखरप्रहाराभिहतो गतासुर्वसुन्धरापीठे निपपात ।

अथ तं गतासुमवलोक्य पिङ्गलकस्तद्गुणस्मरणार्द्रहृदयः प्रोवाच—"भोः ! अयुक्तं मया पापेन कृतं सञ्जीवकं व्यापादयता । यतो विश्वासघातादन्यन्नास्ति पापतरं कर्म । उक्तञ्च—

मित्रद्रोही कृतघ्नश्च यश्च विश्वासघातक ।
ते नरा नरक यान्ति यावच्चन्द्रदिवाकरौ ॥ ४५४ ॥
भूमिक्षये राजविनाश एव, भृत्यस्य वा बुद्धिमतो विनाशे ।
नो युक्तमुक्त ह्यनयो समत्वं, नष्टापि भूमि सुलभा न भृत्या ॥ ४५५ ॥

तथा मया सभामध्ये स सदैव प्रशसित । तत्कि कथयिष्यामि तेषामग्रत । उक्तञ्च—

उक्तो भवति य पूर्वं गुणवानिति ससदि ।
न तस्य दोषो वक्तव्य· प्रतिज्ञाभङ्गभीरुणा ॥ ४५६ ॥

व्याख्या—गतासु =गतप्राण , वसुन्धरापीठे=धरणीतले, अयुक्तम्=अनुचितम् , भूमिक्षये=पृथिव्या विनाशे, बुद्धिमतो भृत्यस्य वा विनाशे, राजविनाश एव भवति, किन्तु—अनयो·=भूमिसेवकयो , समत्व=तुल्यत्वं, यदुक्त तन्न युक्तमुक्तम् । यतो नष्टापि भूमि· सुलभा भवति, किन्तु नष्टा भृत्या सुलभा न भवन्तीति ॥ ४५५ ॥ तेषा=सभ्यानाम्, अग्रत =पुरत·, ससदि=सभाया, प्रतिज्ञाभङ्गभीरुणा=प्रतिज्ञाभङ्गकातरेण ॥ ४५६ ॥

हिन्दी—इधर करटक एव दमनक उक्त प्रकार के वादविवाद में व्यस्त थे और उधर सञ्जीवक पिङ्गलक के साथ युद्ध कर रहा था । कुछ देर तक युद्ध करने के बाद पिङ्गलक के प्रखर नखों के आघात से आहत होने के कारण निर्जीव होकर सञ्जीवक पृथ्वी पर गिर पड़ा । उसको निर्जीव देखकर पिङ्गलक बहुत दु खी हुआ और उसके गुणों को स्मरण करते हुये करुणा से आर्द्रहृदय होकर उसने कहा—"ओह ! पापपरायण होकर मैने सञ्जीवक की हत्या करके अच्छा नहीं किया । मैंने उसके साथ विश्वासघात किया है और विश्वासघात से बढ़कर कोई दूसरा पापकर्म नहीं होता है । कहा भी गया है कि—

मित्रद्रोही, कृतघ्न तथा विश्वासघाती व्यक्ति नरकगामी होते हैं और जब तक सूर्य और चन्द्रमा इस ससार में रहते हैं, तबतक वे नरक में ही निवास करते हैं ॥ ४५४ ॥

भूमि अथवा कृतज्ञ एव बुद्धिमान् सेवक के विनष्ट हो जाने पर राजा का ही विनाश समझना चाहिये । इस प्रकार राजा के लिए भूमि और कृतज्ञ सेवक को समान ठहराने वाला विद्वानों का उपर्युक्त कथन ठीक नहीं प्रतीत होता है, क्योंकि—भूमि के नष्ट हो जाने पर पराक्रम से भूमि पुन प्राप्त हो सकती है, किन्तु कृतज्ञ सेवक सर्वदा नहीं मिलते ॥ ४५५ ॥

मैं अपनी सभा में उनकी सदा प्रशसा ही करता रहा हू । अब म उन सभासदों के समक्ष क्या उत्तर दूँगा ! कहा भी गया है कि—

सभा के मध्य में जिस व्यक्ति की बार बार प्रशसा की गयी हो और जिसको सतत गुणवान् कहा गया हो, पुन. उसी व्यक्ति की निन्दा नहीं करनी चाहिये । क्योंकि प्रशसा और

निन्दा दोनों के वर्णन से मनुष्य अविश्वस्त हो जाता है। अत चतुर व्यक्ति जिसकी एक वार प्रशंसा कर चुका हो, पुन उसकी निन्दा न करे तो अधिक अच्छा होता है ॥ ४५६ ॥

एव बहुविधं प्रलपन्त, दमनक· समेत्य सहर्षमिदमाह—"देव ! कातरतम स्तवैष न्यायो यद् द्रोहकारिण शष्पभुज हत्वेत्थ शोचसि ? तन्नैतदुपपन्न भूभुजाम् । उक्तञ्च—

पिता वा यदि वा भ्राता पुत्रो भार्याथवा सुहृत् ।
प्राणद्रोह यदा गच्छेद्धन्तव्यो नास्ति पातकम् ॥ ४५७ ॥

तथा च—

राजा घृणी ब्राह्मण· सर्वभक्षी, स्त्री चाऽत्रपा दुष्टमति सहायः ।
प्रेष्य प्रतीपोऽधिकृतः प्रमादी, त्याज्या अमी यश्च कृत न वेत्ति ॥ ४५८ ॥

अपि च—

सत्यानृता च परुषा प्रियवादिनी च,
हिंस्रा दयालुरपि चार्थपरा वदान्या ।
भूरिव्यया प्रचुरवित्तसमागमा च,
वेश्याङ्गनेव नृपनीतिरनेकरूपा ॥ ४५९ ॥

अपि च—

अकृतोपद्रवः कश्चिन्महानपि न पूज्यते ।
पूजयन्ति नरा नागान्न तार्क्ष्यं नागघातिनम् ॥ ४६० ॥

तथा च—

अशोच्यानन्वशोचस्त्व प्रज्ञावादांश्च भाषसे ।
गतासूनगतासूंश्च नानुशोचन्ति पण्डिता·" ॥ ४६१ ॥

एव तेन सम्बोधित·, पिङ्गलक सञ्जीवकशोक त्यक्त्वा दमनकसाचिव्येन राज्यमकरोत् ।

इति महामहोपाध्यायश्रीविष्णुशर्मविरचिते पञ्चतन्त्रे
मित्रभेद नाम प्रथम तन्त्र समाप्तम् ॥

व्याख्या—समेत्य=अभ्येत्य, कातरतम =भीरुतम , न्याय =नीति , उपपन्न=युक्तम्, गच्छेत्=व्रजेत् ॥४५७॥ घृणी =दयालु , सर्वभक्षी =सर्वभुक् , अत्रपा=लज्जारहिता, सहाय = सेवक , मित्र वा, प्रेष्य·=दूत , प्रतीप =विपरीतकारी, अधिकृत·=अधिकारी, अधिकारारूढो जन· ( अधिकारी ) प्रमादी=प्रमादयुक्त , य कृतं न वेत्ति=कृतघ्नश्च, अमी=एते, त्याज्या भवन्ति ॥ ४५८ ॥ सत्या=सत्यशीला, अनृता=असत्या, परुषा=कठोरा, हिंस्रा=घातपरा,

अर्थपरा=वित्तपरा, वदान्या=दानशीला, अङ्गना=स्त्री, अनेकरूपा=विविधरूपा भवतीति ॥ ४५९ ॥ महानपि श्रेष्ठोऽपि, अकृतोपद्रव =शान्त, उपद्रवादिरहित, यतोहि—नरा. नागान्=सर्पान्, पूजयन्ति=अर्चयन्ति, नागघातिनं=सर्पघातिनं, तार्क्ष्यं=गरुडं, न पूजयन्ति ॥ ४६० ॥ हे अर्जुन ! त्व हि—अशोच्यान् अन्वशोच, प्रज्ञावादान्=बुद्धिवादान्, पाण्डित्ययुक्तानर्थान्, भाषसे। पण्डिता.=ज्ञानवन्तो जना, गतासून्=गतप्राणान्, अगतासून्=स्थितप्राणाश्च, नानुशोचन्ति ॥ ४६१ ॥ सम्बोधित, दमनकसाचिव्येन=दमनकस्य मन्त्रित्वेन, दमनकं मन्त्रिपदे नियोज्य तेनादिष्टोपायेनेत्यर्थ. ।

हिन्दी—सञ्जीवक के शोक में प्रलाप करनेवाले पिङ्गलक के पास जाकर दमनक ने सहर्ष कहा—"देव आपकी यह नीति अत्यन्त कायरतापूर्ण है कि आप एक राजद्रोही और शष्पभोजी जीव को मारकर इस प्रकार का शोक कर रहे हैं। राजाओं के लिये यह बात शोभा नहीं देती। कहा भी गया है कि—

पिता, माता, भाई, पुत्र, स्त्री अथवा मित्र चाहे कोई भी हो, यदि वह प्राणद्रोह करता है तो उसको मार डालने पर कोई पातक नहीं होता ॥ ४५७ ॥

और भी—दयालु राजा ( जो अपराधी को अपनी दया के कारण छोड दे ), सर्वभोजी ब्राह्मण ( जो आचार विचार का ध्यान न रखता हो ), लज्जारहित स्त्री, दुष्ट मित्र या सेवक, विरुद्ध आचरण करने वाला दूत, प्रमादी अधिकारी और कृतघ्न व्यक्ति—ये सभी त्याग देने ही योग्य होते हैं ॥ ४५८ ॥

और भी—राजाओं की नीति भी वेश्याओं की ही तरह बहुरूपिणी होती हैं। कार्यानुसार उसे सत्याचरण भी करना पडता है और झूठ भी बोलना पड़ता है। कहीं वह अत्यन्त कठोर हो जाती है और कहीं प्रिय बोल कर भी अपना कार्य निकाल लेती है। उसे कभी दयालु होना पड़ता है तो कहीं हिंसा का भी अवलम्बन करना पडता है। कहीं वह उदार और दानपरायण हो जाती है तो कहीं कृपणता एव लोलुपता को भी ग्रहण करना पडता है। कभी वह उदार होकर व्यय करती है और कभी धनसग्रह के लिए व्यग्र भी हो उठती है। उसका स्वभाव यदि कभी बहुव्ययी हो जाता है तो कभी उसके आय के साधन भी बढ़ ही जाते हैं ॥ ४५९ ॥

और भी—महान् होने पर भी यदि मनुष्य सीधा-साधा और शान्त बना रहता है तो लोग उसकी पूजा नहीं ही करते हैं। शान्त व्यक्ति का आदर सत्कार कोई नहीं करता है और इसके विपरीत यदि वह उपद्रवी होता है तो लोग उसको देवता की तरह पूजने लग जाते हैं। उनके शान्त स्वभाव के ही कारण सर्पभक्षी गरुड की पूजा नहीं होती और उपद्रवकारी सर्पों की लोग पूजा किया करते है ॥ ४६० ॥

और भी—भगवान् कृष्ण ने गीता में अर्जुन को सम्बोधित करते हुये कहा है कि—हे अर्जुन ! जिनके विषय में शोक नहीं करना चाहिये, उनके विषय में तुम शोक भी